वर्ष २ ] सस्ती-साहित्य-माला [ पुस्तक ५

# चीन की आवाज़



अनुवादक
वैजनाथ महोदय बी० ए०

# चीन की आवाज़

अर्थात्

[ लॉवेज डिकिन्सन के "Letters from John Chinaman" का हिन्दी अनुवाद ]



अनुवादक

बैजनाथ महोदय बी० ए०



प्रकाशक—

सस्ता-साहित्य-प्रकाशक-मंडल

अजमेर



प्रथम बार ]　　१९२७　　[ मूल्य ।-)

प्रकाशकः—
जीतमल लूणिया, मन्त्री
सस्ता-साहित्य-प्रकाशक मंडल, अजमेर

## हिन्दी प्रेमियों से अनुरोध

इस सस्ता-मंडल की पुस्तकों का विषय, उनकी पृष्ठ-संख्या और मूल्य पर ज़रा विचार कीजिये। कितनी उत्तम और साथ ही कितनी सस्ती है। मंडल से निकली हुई पुस्तकों के नाम तथा स्थायी ग्राहक होने के नियम पुस्तक के अन्त में दिये हुए हैं, उन्हें एक बार आप अवश्य पढ़ लीजिये।

* ग्राहक नम्बर—

* यदि आप इस मंडल के ग्राहक हैं तो अपना नंबर यहाँ लिख रखिये ताकि आपको याद रहे। पत्र देते समय यह नंबर ज़रूर लिखा करें।

मुद्रक—
गङ्गाप्रसाद भोतीका,
एम० ए०, बी० एल०, काव्यतीर्थ
"वणिक् प्रेस"
१, सरकार लेन,
कलकत्ता

# दो शब्द



चीन में आजकल जो स्वाधीनता का युद्ध हो रहा है उसे ध्यान में रखते हुए यह पुस्तक चीन का लोक-हृदय जानने में पाठकों की बड़ी सहायता करेगी ऐसी हमें आशा है। मूल पुस्तक अंगरेजी में है। गुजराती अनुवाद के पाठकों को उसका परिचय देने के लिए गुजरातके विख्यात साहित्य-मर्मज्ञ श्री काका कालेलकरजी ने जो प्रस्तावनात्मक 'परिचय' लिखा है उसे तथा उसी पुस्तक के अन्त में दिये हुए उनमें 'सहचार' नामक निबन्ध को भी इस पुस्तक में ले लिया है। साथ ही गुजराती अनुवादक महाशय ने स्थान स्थान पर जो उपयोगी टिप्पणियां दी हैं उनका हिन्दी अनुवाद भी इस पुस्तक के अन्त में प्रकाशित करने की अनुमति देने के लिए हम लेखक तथा प्रकाशक महाशय के हृदय से अनुगृहीत हैं।

प्रकाशक

## लागत का ब्योरा

| | | | |
|---|---|---|---|
| कागज़ | ... | ... | १३५) रु० |
| छपाई | ... | ... | १३०) ,, |
| बाइंडिंग | ... | ... | १५) ,, |
| लिखाई, व्यवस्था, विज्ञापन आदि खर्च | | | १७०) ,, |

कुल ४५०) रुपया

कुल प्रतियां २१००

लागत मूल्य प्रति कापी =)॥

---

# परिचय



अंगरेजी में एक किताब है Letters of John Chinaman. अब तो वह पुरानी हो गई। पर फिर भी अंगरेजी साहित्य में तो उसका स्थान अब भी ऊंचा ही है। दो संस्कृतियों का अध्ययन, इतने समभावके साथ उनकी तुलना, और सो भी इतनी मजेदार शैली में शायद ही किसीने की हो। तुलना संक्षिप्त पर साथ ही उतनी ही अधिक विशद भी है। बरसों पहले महात्माजी ने इस पुस्तक का साररूप अनुवाद देने के लिए उसे अपने हाथ में लिया था और उनके 'इण्डियन ओपीनियन' में 'पूर्व और पश्चिम' शीर्षक

वाले लेख में वह सार छप भी चुका । अतः गुजराती है पाठकों के लिए यह वस्तु अपरिचित नहीं । * फिर भी यह सोच कर कि, इस उत्कृष्ट ग्रन्थका संपूर्ण अनुवाद भी गुजराती साहित्य में एक उपादेय चीज़ होगी, इसको प्रकाशित किया जा रहा है। ग्रन्थ-कार ने यह बताने का प्रयत्न किया है कि ये पत्र एक ऐसे देशभक्त तथा मानवप्रेमी चीनी गृहस्थ द्वारा लिखे गये हैं, जो इंग्लैंड में रह चुका है, वहां की सभ्यता को हजम कर चुका है तथा जो अंगरेजी जनता में अपने देश के विषय में फैली हुई गलतफहमी को दूर करने के लिए लालायित है। पर बात तो यह है कि, लोवेज़ डिकिन्सन स्वयं ही बड़े ही सुसंस्कारी अंगरेज़ हैं। अपने देश की सरकार द्वारा चीन के साथ जो अन्याय हो रहा था, उसे देख कर उनकी सात्विकता तथा न्यायनिष्ठा को बड़ा आघात पहुंचा। चीन राष्ट्र, उसकी संस्कृति,तथा उसका स्वातंत्र्य, इन तीनों के प्रति ग्रन्थकार के दिल में सहानुभूति है। और यूरोपियन राष्ट्र अपने स्वार्थ के कारण अंधे होकर जिस तरह पूर्वीय देशों को लूट रहे हैं, तथा उनका तेजोवध कर रहे हैं, उसे देखकर, अपने देश के लोगों को एक बार चिता देने की इच्छा से उन्होंने यह पुस्तक लिखी है। "मानव-जीवन की सफलता के विषय में प्रत्येक राष्ट्र का आदर्श भिन्न-भिन्न हो सकता है। पर फिर भी प्रत्येक में अपनी अपनी विशेषता भी जरूर होती है। क्षीण-बल राष्ट्रों में भी इतनी ऊंची संस्कृति हो सकती है, जो अत्यंत बलवान् राष्ट्रों की संस्कृति की अपेक्षा श्रेष्ठ हो। और संभव है, मानव-जाति को

---

* यह परिचय 'काका साहब'ने गुजराती अनुवाद के लिए लिखा था।

उसीसे शान्ति प्राप्त हो।" इत्यादि विचार विजयमत्त राष्ट्रों के सामने पेश करने का प्रयत्न इस पुस्तक में किया गया है, और वह प्रयत्न पूर्णतया सफल भी हुआ है। यह सत्य है, कि इंग्लैंड के दबे छिपे तथा कौशलपूर्ण हमलों से अकुला कर, कोई पचीस वर्ष पहले चीनियों ने स्थान स्थान पर जो उपद्रव तथा बलवा किया था, उसी प्रसंग को ले कर ये पत्र लिखे गये हैं;परन्तु इस छोटी सी पुस्तक में वस्तुत: हमारे युग के उसी विराट प्रश्न की चर्चा की गई है,उन्हीं विनाशक परिणामों की आलोचना की गई है जो पश्चिमी राष्ट्रों द्वारा पूर्व के राष्ट्रों के सताये जाने पर अनिवार्यतः उत्पन्न होंगे।

एक अत्यत महान् तथा नाजुक विषय पर कैसी अधिकार-युक्त चर्चा! दोनों सभ्यताओं के प्रति समदृष्टि रखते हुए एक भी पक्ष के दिल को किसी प्रकार की चोट न पहुंचाते हुए, तथा दोनों पक्षोंमें सद्भावजात ऐक्य साधन की इच्छा से, इतनी संक्षिप्त पर साथ ही प्रभावोत्पादक शैली में किया गया यह प्रयत्न साहित्यक्षेत्र में सचमुच अपूर्व है! पहले पहल तो पाठक इस पुस्तक द्वारा इस तरह आकर्षित हो जाता है, कि एक उपन्यास की तरह इसे हाथ में लेते ही समाप्त करने पर ही इसे छोड़ने को जी चाहता है। पर यही इसका एक दोष भी कहा जा सकता है। अतः गंभीर विषय तथा उसकी अधिकारयुक्त चर्चा का अध्ययन तो खूब ध्यान के साथ और बार-बार होना बड़ा जरूरी है।

लेखक ईसाई धर्म तथा समस्त धर्मों के प्रति जिस दृष्टि-कोण से देखते हैं, वह भी पाठकों का ध्यान अपनी ओर आकर्षित किये विना नहीं रह सकता। धार्मिकता का वह कम आदर नहीं करता। तथापि रूढ़ ईसाई धर्म की उपयोगिता के विषय में उसे

गहरा संदेह है। लेखक के दृष्टिकोण को देख कर वह समाज जरूर सन्तुष्ट होगा, जो शास्त्रों के शब्दार्थ की मूर्ति-पूजा से घबड़ा गया है। हां, संभव है कितने ही लोगों को इसमें कुछ कुछ नास्तिकता की बू तक आवे। पर ऐसे पाठकों को याद रखना चाहिए कि डिकिन्सन के मुख्य कथन को इससे कोई बाधा नहीं पहुंचती। पाठकों को यह भी शङ्का हो सकती है, कि चीनियों का कान्फ्यूशियनधर्म सचमुच इतना बुद्धिवादी है भी या नहीं, जितना कि ग्रन्थकार बता रहा है? पर यह शङ्का भी इस पुस्तक के विषय में कोई बाधा नहीं पहुंचा सकती। पाठक तटस्थभावसे ग्रन्थकार के प्रत्येक विधान को जांच लें और अन्त में वे जरूर इस नतीजे पर पहुंचेंगे कि भिन्न भिन्न परम्परा वाले दो समाजों के बीच, न्याय और सहयोग संस्थापित करने के लिए पारस्परिक व्यवहार में वह संस्कारी समभाव होना एक अनिवार्य वस्तु है, जिससे कि लेखक ने इस ग्रन्थ में काम लिया है।

शुरू से ही पाठकों को ग्रन्थकार की शैली में एक विशेषता दिखाई देगी। किसी बात का विवेचन करते हुए, उसे पद-पद पर अपने दायें-बायें देखने की आदत है। लेखक इस बात के विषय में बराबर चिन्तित है, बड़ा सतर्क है, कि पाठक उसका आशय पूरी-पूरी तरह समझ लें, कहीं गलत ख्याल न हो, कोई बात रह न जाय। यही नहीं, बल्कि अपने स्थान को छोड़ कर उसके पेश होने में देरी तक न होने पावे। इस तरह आवश्यक मनोभूमिका तैयार करते ही वह तेजी से आगे बढ़ता चला जाता है। ग्रन्थकार की शैली से तादात्म्य होते ही हम भी इस बात को महसूस करने लग जाते हैं कि इस विषय को दूसरी तरह पेश ही नहीं किया जा सकता था।

॥

कार्लाइल ने ठीक ही कहा है, कि भाषाशैली कहीं लेखक की पोशाक तो है नहीं जो उसे वह जब चाहे पहन ले और उतार दे। वह तो उसकी सजीव त्वचा है। इसी कथन को हम जरा व्यापक रूप में इस तरह पेश कर सकते हैं कि प्रत्येक लेखक अपने संस्कार तथा मनोरचना के अनुसार और विषयानुरूप एक विशिष्ट शैली में ही अपने विचारों को पेश कर सकता है। यह छोटी सी पुस्तक इस सिद्धान्त का एक उत्कृष्ट नमूना है। भाषा की सुविधा के ख्याल से अनुवाद के साथ-साथ, शैली में भी कुछ-कुछ परिवर्तन करके, इस वस्तु को एक जुदी तरह से पेश किया जा सकता था। परन्तु अनुवादक का धर्म इसकी अपेक्षा कहीं अधिक सूक्ष्म है। उसे तो चाहिए कि वह ग्रन्थकार को, जहां तक हो सके, अपने मूल स्वरूप ही में नवीन पाठकों के सामने पेश करे। हां, यदि ऐसा करने में अनुवाद की भाषा में कोई आंतरिक कठिनाई ही हो तब तो दूसरी बात है। परन्तु अनुवादक को तो चाहिए कि वह अपने देश भाइयों के सामने भिन्न-भिन्न प्रदेश के उच्च विचारकों के चिंतन-फल के साथ साथ उनकी नई-नई शैलियों को भी पेश करके अपनी भाषा को समृद्ध बनाता रहे। परन्तु यह करते हुए उसे एक बात जरूर ध्यान में रखनी चाहिए। यह प्रयत्न वह अपनी ही जिम्मेदारी पर करे, इस तरह का द्विविध प्रयत्न करते हुए, यदि वह सफल हुआ, तब तो धन्यवाद का पात्र होगा, अन्यथा 'अनुवादक' का सिक्का उसके मत्थे मढ़ दिया जायगा। और कहीं एक बार भी उसके सिर पर यह सिक्का मढ़ा गया कि साहित्य-क्षेत्र में इस तरह बिगड़ी हुई आबरू को पुनः प्राप्त करना उसके लिए लोहे के चने चबाने के समान ही दुष्कर होगा। साहित्य सेवक

चाहे फांसी की सजा को तीन बार बरदास्त कर लेगा पर 'अनुवादक' के सिक्के को तो वह कभी बरदास्त नहीं कर सकता।

अनुवाद की जोखिमों के बारे में इतना कह देने पर अब प्रस्तुत अनुवाद के विषय में केवल इतना ही कह देना काफी होगा कि यह अनुवाद उपर्युक्त दृष्टि से सफल हुआ है। मातृभाषा का उपासक स्वभाषा की शुद्धि के विषय में तो जरूर ही जागृत रहता है। पर भाषान्तर पूरी तरह सफल तभी हो सकता है जब अनुवादक अनुवाद्य ग्रन्थ के विषय को पूर्णतया समझ गया हो उसे हज़म कर गया हो तथा वह मूल-लेखक की विवेचन-पद्धति के साथ समभाव रख सकता हो। इन आवश्यकताओं की पूर्ति हो जाने पर अनुवाद की सफलता के विषय में जरा भी चिन्ता करने की जरूरत नहीं है।

प्रत्येक भाषा का लेखक अपने पाठकों की मनोभूमिका का अंदाज़ लगा लेता है। हमारे यहां धार्मिक तथा सामाजिक ग्रन्थों को लिखते समय लेखक इस बात को मान कर ही अपना ग्रन्थ लिखना शुरू करता है कि पाठक अमुक अमुक बातें तो जरूर ही जानते हैं। यूरोपियन लोग इस पूर्व संदर्भ को नहीं जानते,इसलिये उन्हें इन ग्रन्थों को पढ़ते समय लेखक का उद्देश समझने में बड़ी कठिनाई का अनुभव करना पड़ता है। उसी प्रकार यूरोप के ग्रंथ भी यही समझ कर लिखे होते हैं कि वहां की सामाजिक मान्यताएं, इतिहास, अर्थशास्त्र की मीमांसा तथा प्रचलित साहित्यिक उपमाओं आदि का ज्ञान पाठकों को जरूर ही होगा। पर यदि उसी वस्तु को हम अपने पाठकों के सामने पेश करना चाहें, तो हमें उन

अध्याहृत कल्पनाओं को उनके लिए अवश्य ही विशद कर देना होगा।

इस आवश्यकता को ध्यान में रख कर जहां कहीं अनुवादक को ऐसी सहायता देना जरूरी मालूम हुआ, उन्होंने टिप्पणियां जोड़ दी हैं। पर यदि किसी प्रसिद्ध लेखक ने अपने लेखों में इसी विषय से सम्बन्ध रखने वाली किसी बात का सुन्दर तथा स्पष्ट विवेचन किया है तो अनुवादक ने कितने ही स्थानों पर उतना हिस्सा उस लेखक के लेखों से ही उद्धृत कर लिया है। इससे पाठकों का एक विशेष लाभ भी हुआ है। विषय के स्पष्टीकरण के साथ-साथ इसी विषय पर अनेक विचारकों के विचार उन्हें अनायास मिल जाते हैं। विद्यार्थियों को इससे यह लाभ है कि प्रस्तुत पुस्तक के अतिरिक्त इसी विषय पर उन्हें अन्य कौन-कौन सी किताबें पढ़नी चाहिए, इसका भी कुछ कुछ परिज्ञान हो जाता है।

संसार में राग, द्वेष, अज्ञान तथा स्वार्थ के कारण इतनी गलतफहमी और वैमनस्य फैल गया है कि दो व्यक्तियों के बीच पैदा हुए इस दुर्भाव को दूर करने का यदि कोई प्रयत्न करे तो आजकल तो उसे भी सत्ययुग की सेवाकार्य समझना चाहिए। फिर यदि कोई दो देशों, दो महान् भूखण्डों अथवा दो संस्कृतियों के बीच एक दूसरे को समझने के लिए समभाव पैदा करने की कोशिश करे उसका तो कहना ही क्या? ऐसे विचारों का प्रचार, जानबूझ कर अपने दुःखों को बढ़ानेवाली मनुष्य-जाति की एक उच्च सेवा ही है। और मैं आशा करता हूं कि पाठक भी इस उच्च सेवा में जरूर हाथ बँटावेंगे।

दत्तात्रेय बालकृष्ण कालेलकर।

१

हाल ही में चीन में जो घटनायें[1] घटी हैं, उनके कारण दो बातें पुनः हमारे सामने उपस्थित हो रही हैं। एक तो पूर्वी और पश्चिमी सभ्यता का तात्विक विरोध, और दूसरी, इन दोनों सभ्यताओं का एक-दूसरे के विषयमें अज्ञान, तथा उनका पारस्परिक तिरस्कार और यही आज की इस परिस्थिति का प्रधान कारण है। इस समय जो घोर उपद्रव हो रहे हैं उनको अपनी आंखों देखते हुए भी, मैं बहुत समय से मौन धारण किये बैठा रहा। पर इस अनुदिन बढ़ती हुई रोष की भावना और इस आशा ने सम्भव है वह आशा निरा भ्रम ही हो—कि शायद मैं इन में से कुछ गलत-फहमियों को दूर कर सकूं मुझे अपना मौन छोड़ कर उन विचारों को ब्रिटिश जनता के सन्मुख उपस्थित करने को विवश कर दिया, जो इधर कई दिनों से मेरे दिल में भीतर-ही-भीतर उमड़ रहे थे। मैं वर्त्तमान मामले के विषय में कुछ भी कहना नहीं चाहता। बल्कि मेरा उद्देश तो इस समय केवल यही है कि जितनी अच्छी तरह से हो सके, मैं ब्रिटिश जनता को यह समझा दूं कि हम

पश्चिमी सभ्यता को किस दृष्टि से देखते हैं, तथा क्यों इसके प्रभाव से मुक्त रहना चाहते हैं। मेरा यह भी उद्देश्य है कि मेरे देश-भाइयों तथा उनकी नीति के विषय में ब्रिटिश जनता ने जो मत कायम कर लिया है उसे मैं अपने इस प्रयत्न द्वारा दुरुस्त करूं तथा उनके विषय में अधिक सच्चा ख्याल उत्पन्न करूं। मैं समझता हूं कि इस कार्य के लिये मैं बिलकुल अयोग्य भी नहीं हूं। इंग्लैंड के दीर्घ निवास के कारण मुझे आपकी संस्थाओं के विषय में कुछ कहने का अधिकार तो हो ही गया है। और साथ ही इतने अधिक काल तक अपने देश से बाहर रहने के कारण हमारी संस्थाओं के विषय में कुछ कहने के अधिकार को मैंने खो भी नहीं डाला है। चीनी चाहे जहां चला जाय, वह चीनी ही बना रहेगा और यद्यपि मैं पश्चिमी सभ्यता की कितनी ही सिद्धियों की तारीफ भी करता हूं; तथापि मुझे उसमें अब तक कोई ऐसी चीज नहीं मिली, जिसे देखकर मुझे अपने पूर्व में जन्म प्राप्त होने पर दुःख हो। शायद अंग्रेज यह सुन कर चौंकेंगे। हमें जंगली समझने की तो आपको आदत हो गई है, पर यह अस्वाभाविक भी नहीं; क्योंकि आपका ध्यान तो हमारी ओर तभी जोरों से आकर्षित होता है न, जब हम अपने देश भाइयों का खून करते हैं? और इन आकस्मिक उपद्रवों-दङ्गों को देख कर ही तो आप जल्दी जल्दी में यह ख्याल बना लेते हैं, कि ये लोग तो जान-बूझकर खून-खच्चर करने वाले राष्ट्र के निवासी हैं। परन्तु आजकल आपकी फौजें चीन में गजब ढहा रही हैं, उसे देख कर पश्चिमी संस्कृति के साधारण स्वभाव के विषय में अनुमान करना जितना योग्य होगा, उतना ही योग्य आपका वह उपर्युक्त अनुमान भी होगा जो

आपने हमारे विषय में किया है। आपको हमारे गुण्डों के कार्यों से—नहीं, मैं तो कहूंगा कि हमारी सरकार के कार्यों से भी,—हमारे राष्ट्र के विषय में अपना कोई ख्याल नहीं बना लेना चाहिए। क्योंकि चीन की वर्त्तमान सरकार हमारे राष्ट्र की प्रतिनिधि नहीं है। तथापि मैं तो यह भी मानता हूं कि इन दंगों के विषय में, (यद्यपि चीन के समस्त शिक्षित लोगों ने इन उपद्रवों की कड़े शब्दों में निन्दा ही की है) आप यूरोप निवासियों को और भी अधिक गम्भीरता के साथ—आजतक जितनी गम्भीरता से किया है उससे भी अधिक गम्भीरतापूर्वक विचार कर लेना चाहिए; और हमें उनके लिए उलहना या दोष देने के पहले ज़रा अपने मिजाज को शान्त भी कर लेना चाहिए। क्योंकि ये कृत्य तो उस गहरे अविश्वास और नापसन्दगी का, जो आपकी सभ्यता के विषय में हमारे दिल में है, वाह्य चिन्ह मात्र हैं, और जिसका प्रभाव हमारे पश्चिम के साथ वाले सम्बन्ध पर ज्यादह से ज्यादह पड़ रहा है, और यह अनुचित भी नहीं है। आप स्वभावत: ही हमारे शक्कीपन या भ्रम तथा अज्ञान को ही हमारे इस अविश्वास और नापसन्दगी का कारण बतावेंगे। पर मेरा तो ख्याल है कि वह अविश्वास और नापसन्दगी युक्तिसंगत ही है। और मैं पाठकों से अनुरोध करूंगा कि वे मेरे दृष्टि-विन्दु से गम्भीरता तथा शान्तिपूर्वक विचार करें।

हमारी सभ्यता संसारमें प्राचीनतम है। पर इससे यह सिद्ध नहीं होता कि वह उत्तम ही है। किन्तु साथ ही मैं विनयपूर्वक कहना चाहता हूं कि इससे यह भी सिद्ध नहीं होता कि वह खराव से खराव सभ्यता है। इसके विपरीत यह प्राचीनता तो यह

सिद्ध करती है कि हमारी संस्थाओं ने हमें जो स्थिरता प्रदान की है वह यूरोप के राष्ट्रों में हमें ढूंढे नहीं मिलती। पर हमारी सभ्यता केवल सनातन ही नहीं, बल्कि हम तो मानते हैं कि, उसमें नैतिक व्यवस्था भी है। इसके विपरीत आपकी सभ्यता में हमें केवल आर्थिक अन्धेर ही दिखाई देता है। मैं अभी इस वाद में उतरना नहीं चाहता, कि आपका धर्म भी हमारे धर्म की अपेक्षा अच्छा है या नहीं। वह जो कुछ भी हो, पर यह तो निश्चित है कि हमारे धर्म का प्रभाव जितना हमारे जीवन पर पड़ रहा है, उसकी अपेक्षा आप के धर्म का प्रभाव आप पर कहीं कम है। आप ईसाई-धर्म के प्रचार करने का दावा करते हैं, पर आपकी सभ्यता तो कभी ईसाई बनी ही नहीं[२]। तहां हमारी सभ्यता के तो रोम-रोम से कान्फ्यूशियन[३] धर्म टपकता है। पर उसे कान्फ्यूशियन कहने के मानी तो ये हुए कि वह नीति-परायण है। कम से कम यह तो जरूर ही है कि वह प्रत्येक बात में नीति-अनीति का विचार सब से पहले करता है। तहां आप तो (जैसा कि हमारा ख्याल है) आर्थिक बातों का विचार ही सब से पहले करते हैं। इस दृष्टि से किसी बात को तय कर लेने पर, जहांतक हो सकता है उसे आप नीति की भाषा में घटाने का प्रयत्न करते हैं।

इस बात को स्पष्ट करने के लिए कुटुम्बसंस्था विषयक हमारी तथा आपकी दृष्टि की तुलना करें। एक विदेशी की नजर में तो आपके यहां कुटुम्ब-संस्थाका यही काम दिखाई देता है कि जब तक बच्चा बड़ा हो कर अपने पैरों पर खड़ा रहने योग्य नहीं हो जाता, तब तक वह उसके पालन-पोषण तथा रक्षा का एक साधन मात्र है। जितनी जल्दी हो सकता है, आप अपने बच्चों को पाठ-

शाला में भेज देते हैं, जहां पर वे तेजी से अपने घर के संस्कारों से मुक्त हो जाते हैं। ज्यों ही वे सयाने होते हैं आप उन्हें, यदि आप ही के शब्दों में कहें तो,अपना भाग्य खोजने या आजमाने के लिए संसार में छुट्टा छोड़ देते हैं, और अक्सर माता-पिता के आश्रय से निकलते ही वे उनके प्रति अपने कर्त्तव्य को स्वीकारने तक से इन्कार करने लग जाते हैं। जहां चाहें वे जा सकते हैं, जो करना चाहें कर सकते हैं और जिस प्रकार चाहें कमा सकते हैं, और अपने कमाये द्रव्य का उपभोग भी कर सकते हैं। अब उनके लिए यह अपनी पसन्दगी की बात रही कि वे कुटुम्ब के साथ अपना सम्बन्ध बनाये रक्खें या तोड़ दें। आपके यहां समाज का घटक व्यक्ति है और सब व्यक्ति स्वतन्त्र हैं। किसी पर भी समाज की सत्ता नहीं और न किसी का समाज के साथ वैसा घनिष्ट सम्बन्ध ही है। आप ही के शब्दों में कहना चाहें तो, आपका समाज 'प्रगतिशील' है। आप हमेशा आगे बढ़ते रहते हैं। प्रत्येक आदमी इस बात को अपना कर्त्तव्य समझता है कि वह अपने लिए एक नवीन रास्ता ढूंढ निकाले। और प्राय: उसके लिए इसके सिवा दूसरी गति भी तो नहीं होती। आप इसमें एक प्रकार से हीनता मानते हैं कि आदमी जिस स्थिति में पैदा हो, उसी में पड़ा रहे। आप सोचते हैं "मनुष्यता तो इसी में है कि आदमी साहस करे, झगड़े, प्रतिस्पर्धा करे, और विजयी हो।" आपका समाज, जो बड़ी-बड़ी हलचलें करता रहता है, समस्त भौतिक कलाओं में जो सफलता प्राप्त करता है इसका श्रेय निसन्देह आपके समाज की इस उपर्युक्त विशेषता को ही है। पर इसी विशेषता से एक दूसरा परिणाम भी निकलता है, जिसपर

चीनियों की नजर सब से पहले पड़ती है। और यह है आपके समाज की अशान्ति, अन्धाधुन्धी और (जैसी कि हमारी धारणा है) नीति का अभाव। आपके यहां तो जीवन की सुख-सामग्रियां बढ़ाने को सब को इतनी 'हाय' पड़ी हुई है कि न तो है किसी को सन्तोष और न है किसी को जीने की फुरसत। आप तो मनुष्य मनुष्य के बीच केवल एक मात्र रोकड़िया' (आपके ही एक लेखक का यह शब्द है) सम्बन्ध को ही पहचानते हैं।

अब, हम पूर्व के लोगों के विचार में तो ये सब जंगली समाज के लक्षण हैं। हम सभ्यता की प्रगति का हिसाब सुख-सामग्री की वृद्धि से नहीं लगाते। बल्कि इससे लगाते हैं कि फलां मनुष्य का जीवन किस तरह का था और वह कितना महत्वपूर्ण था? जहां मनुष्य मनुष्य के बीच दया वा स्थिरता को स्थान नहीं, जहां भूतकाल के लिए पूज्यभाव नहीं, जहां केवल भविष्य ही को चूसने की लोलुपता लबालब भरी है, तहां हमारा तो ख्याल है, सच्चा समाज ही नहीं। और यदि आपकी सम्पत्ति आपकी विद्याओं तथा आपकी कलाओं में आपके साथ प्रतिस्पर्धा करने की कुञ्जी आपकी संस्थाओं का अनुकरण हो तो, ऐसा करने की शक्ति और क्षमता होने पर भी हम आपके साथ इस चढ़ा-ऊपरी में उतरना नहीं चाहते।

इन सब बातों में हमारी कार्यपद्धति आपके मार्ग से ठीक उलटी है। हम पहले समाज का विचार करते हैं और तब व्यक्ति का। हमारे यहां तो यह नियम है कि मनुष्य उन्हीं सम्बन्धों को लेकर जन्म ग्रहण करता है जिन्हें उसे ठेठ तक निबाहना पड़ता है! वह कुटुम्बीजन की हैसियत से पैदा होता है और मरता भी

है इसी हैसियत में। उसके समस्त जीवन-सिद्धान्त और व्यवहार इस परिस्थिति के अनुकूल बने रह कर ही घेड़े जाते हैं। पितृपूजा-माता-पिता का सम्मान, आज्ञापालन और पति तथा पिता के कर्त्तव्य आदि की शिक्षा समाज में उसे ठेठ बाल्यावस्था से ही देना शुरू कर दिया जाता है। विवाह होते ही कुटुम्ब टूट नहीं जाता। पति कुटुम्ब ही में रहता है और पत्नी पति के कुटुम्ब में मिल जाती है। यही कुटुम्ब हमारे समाज का घटक होता है। इस कुटुम्ब की अपनी शामिल जमीन होती है। मन्दिर तथा अन्य शामिल विधि भी होते हैं और साथ ही भीतरी झगड़ों को निपटाने के लिए इनमें पंचायतें भी होती हैं। बिना किसी अपने ही दोष के चीन में कोई व्यक्ति अलग नहीं हो सकता। यदि धनिक बन जाना आपके यहां के समान इसके लिए आसान नहीं है तो उसके लिए भूखों मरना भी यहां के इतना आसान नहीं है। यदि उसे चढ़ाऊपरी करने की जरूरत नहीं है, तो किसी को ठगने या उस पर जुल्म करने का प्रलोभन भी उसे नहीं होता। महत्त्वाकांक्षा तथा आपत्ति का भय इन दोनों आधियों से वह एक-सा मुक्त होता है। अर्थ और काम के पीछे न पड़ने के कारण वह धर्म और मोक्ष के लिए स्वतन्त्र रहता है। प्रकृति की लीला को देखने, सौजन्य का विकास करने, तथा अपने भाई बान्धवों के साथ सेवायुक्त एवं निःस्वार्थ सम्बन्ध जोड़ने की स्वाभाविक वृत्ति उसमें होती है, और उसे इसके लिये अवसर भी मिलते रहते हैं। और हमें इसमें जरा भी सन्देह नहीं कि इन सब बातों के परिपाकस्वरूप साधारणतया जो मनुष्य तैयार होता है वह नीति तथा संस्कारिता की दृष्टि से यूरोप के अधिकांश जनसमाज की अपेक्षा कहीं बढ़ा-चढ़ा

होता है। यद्यपि हम आपकी व्यवहारिक तथा वैज्ञानिक सिद्धियों की महत्ता को मानते हैं तथापि आपके बड़े-बड़े शहरों में हमें जिस अशिष्ट व्यवहार, हलकी नीति तथा भ्रमिक दृश्यों का साक्षात् करना पड़ता है उनको पैदा करने वाली सभ्यता की मुक्तकंठ से प्रशंसा ही करते रहना हमारे लिए असम्भव है। हम स्वीकार करते हैं कि हम ऐसे लोग नहीं हैं जिन्हें आप 'प्रगतिशील' कह सकें, पर हम तो देखते हैं कि आपकी यह प्रगति बड़ी महंगी चीज़ है। आपके आर्थिक लाभों की अपेक्षा हमें हमारे पारमार्थिक लाभ ही अधिक पसंद हैं। निश्चय ही हम तो आर्थिक लाभ को छोड़ कर भी उन्हीं संस्थाओं को पकड़े रहेंगे, जो, हम विश्वास करते हैं, हमें पारमार्थिक लाभ पहुंचावेंगी।

---

## २

अपने पिछले पत्र में आपकी और हमारी सभ्यता के बीच जो मुख्य मुख्य भेद हैं उनको दिखाने का मैंने प्रयत्न किया था। यदि इन भेदों के कारण हमारा आपका झगड़ा हो गया तो इसमें कौन आश्चर्य की बात है? हाल की ये घटनायें इस कल्पना को शायद अधिक मजबूत करें कि इन झगड़ों में आक्रामक हम ही थे। पर इसमें सत्य का लवलेश भी नहीं है। अगर हमारी छेड़-छाड़ न की जाती तो हम कभी पश्चिम से अपना सम्बन्ध जोड़ने के लिए नहीं जाते। कोई कारण ही नहीं था। क्योंकि न तो हमें दूसरों को धर्मभ्रष्ट करना है और न अपना व्यापार ही बढ़ाना है। हम यह जरूर मानते हैं कि हमारा धर्म आपके धर्म की अपेक्षा अधिक बुद्धिग्राह्य है, हमारी नीति अधिक ऊंची है, और हमारी संस्थाएं अधिक संपूर्ण हैं। पर हम जानते हैं कि जो चीज हमारे विकास के लिए अनुकूल है वह दूसरे के विकास के लिए शायद न भी अनुकूल साबित हो। हमारा यह भी ख्याल नहीं है कि परमात्मा ने हमें संसार का उद्धार करने

होता है। यद्यपि हम आपकी व्यवहारिक तथा वैज्ञानिक सिद्धियों की महत्ता को मानते हैं तथापि आपके बड़े-बडे शहरों में हमें जिस अशिष्ट व्यवहार, हलकी नीति तथा भ्रमिक दृश्यों का साक्षात् करना पड़ता है उनको पैदा करने वाली सभ्यता की मुक्तकंठ से प्रशंसा ही करते रहना हमारे लिए असम्भव है। हम स्वीकार करते हैं कि हम ऐसे लोग नहीं हैं जिन्हें आप 'प्रगतिशील' कह सकें, पर हम तो देखते हैं कि आपकी यह प्रगति बड़ी महंगी चीज़ है। आपके आर्थिक लाभों की अपेक्षा हमें हमारे पारमार्थिक लाभ ही अधिक पसंद हैं। निश्चय ही हम तो आर्थिक लाभ को छोड़ कर भी उन्हीं संस्थाओं को पकड़े रहेंगे, जो, हम विश्वास करते हैं, हमें पारमार्थिक लाभ पहुंचावेंगी।

---

## २

अपने पिछले पत्र में आपकी और हमारी सभ्यता के बीच जो मुख्य मुख्य भेद हैं उनको दिखाने का मैंने प्रयत्न किया था। यदि इन भेदों के कारण हमारा आपका झगड़ा हो गया तो इसमें कौन आश्चर्य की बात है? हाल की ये घटनायें इस कल्पना को शायद अधिक मजबूत करें कि इन झगड़ों में आक्रामक हम ही थे। पर इसमें सत्य का लवलेश भी नहीं है। अगर हमारी छेड़-छाड़ न की जाती तो हम कभी पश्चिम से अपना सम्बन्ध जोड़ने के लिए नहीं जाते। कोई कारण ही नहीं था। क्योंकि न तो हमें दूसरों को धर्मभ्रष्ट करना है और न अपना व्यापार ही बढ़ाना है। हम यह जरूर मानते हैं कि हमारा धर्म आपके धर्म की अपेक्षा अधिक बुद्धिग्राह्य है, हमारी नीति अधिक ऊंची है, और हमारी संस्थाएं अधिक संपूर्ण हैं। पर हम जानते हैं कि जो चीज हमारे विकास के लिए अनुकूल है वह दूसरे के विकास के लिए शायद न भी अनुकूल साबित हो। हमारा यह भी ख्याल नहीं है कि परमात्मा ने हमें संसार का उद्धार करने

या उसे सुधारने के लिए ही भेजा है।१ फिर हम यह तो कैसे मान सकते हैं कि यह काम खून-खच्चर से हो सकता है? दूसरे लोगों को सुधारने की जिम्मेदारी अपने सिर पर लेने की बात तो दूर है। यदि हम अपनी समस्याओं को ही हल कर सकें तो भी हम परमात्मा के अनन्त उपकार मानेंगे।

और जिस प्रकार आपको धर्मभ्रष्ट करने की इच्छा से हम आपके काम में हस्तक्षेप करना नहीं चाहते, उसी प्रकार अपने व्यापार के लिए भी हमें ऐसी दस्तन्दाजी करने की आवश्यकता नहीं है। आर्थिक तथा राजनैतिक दृष्टि से भी हम स्वयं पूर्ण हैं। जिस चीज़ का हम उपयोग करते हैं उसे हम ही पैदा कर लेते हैं और जो पैदा करते हैं उसका उपयोग भी कर लेते हैं। दूसरे राष्ट्रों के माल की न तो हमें जरूरत है और न हमने उनसे कभी वह मांगा ही है। अपने माल के लिए दूसरों से उनका बाजार खुलवाने के लिए युद्ध छेड़ना जितना अन्याय्य है उतना ही अदूरदर्शितापूर्ण भी है। हमारा ख्याल है कि जो समाज राजनैतिक स्थिरता का इच्छुक हो उसे आर्थिक स्वावलम्बन जरूर प्राप्त कर लेना चाहिए। और विदेशों से विशाल व्यापार करना सामाजिक अध:पात की जड़ है।

अन्य सभी बातों की तरह इसमें भी आपका सिद्धान्त इससे विपरीत है। आप अपने ही धर्म को एकमात्र सच्चा धर्म समझते हैं। यही नहीं, बल्कि यदि आवश्यक हो तो आप तो तलवार के बल पर भी अपने धर्म को संसार की तमाम जातियों के सिर पर लाद देना अपना कर्तव्य समझते हैं।२ पर दूसरों पर आक्रमण करने के लिए आपके पास तो एक इससे भी अधिक बलवान कारण है।

आपके समाज की आर्थिक रचना ही इस ढंग की है कि वह हमेशा फाकेकशी की सरहद पर बना रहता है। आप जिन चीज़ों का उपयोग करना चाहते हैं उनको पैदा नहीं कर सकते और जो चीजें आपको पैदा करनी पड़ती हैं उसका आप उपयोग नहीं कर सकते। अपना माल बेचने तथा आपकी भोजन-सामग्री के लिए कच्चा माल इकट्ठा करने के लिए बाजारों का ढूंढ़ना, आपके लिए जीवन-मरण का प्रश्न है। चीन एक ऐसा बाजार है या हो सकता है। और पिछले कुछ बरसों के आपके हमारे व्यवहार में हमने यह देख लिया कि आप हमारे बाजार ही खुले कराना चाहते हैं। इस हेतु को यदि आप छिपाना भी चाहें तो इससे क्या? मैं यहां पर इस बात का विवेचन नहीं करूंगा कि इस नीति में न्याय और धर्म कहांतक है। आप तो स्वार्थान्ध हैं। अतः आपके सामने इस बात की सैद्धान्तिक चर्चा करना व्यर्थ है। इसलिए मेरा प्रयत्न तो यही होगा कि मैं आपको समझा दूं कि आज की परिस्थिति के विषय में हमारा क्या ख्याल है तथा हम आपके आक्रमणों से क्यों चिढ़ते हैं।

एक मामूली ब्रिटिश व्यापारी को यह बात जरूर ही विचित्र दिखाई देती है कि जिस बात को वह हमारी राष्ट्रीय साधन-समृद्धि का विकास कहता है उसी में हम बाधा क्यों उपस्थित कर रहे हैं? उसे तो वस्तुमात्र को लाभ और हानि के दृष्टि-कोण से देखने की आदत हो गई है न? और इस दृष्टि से देखते हुए वह मानता है कि यदि यह साबित किया जा सकता है कि फलां रास्ते पर चलने से आर्थिक उन्नति जरूर ही होगी तब तो उस मार्ग का अवलम्बन करने के विषय में कोई आशंका ही न होनी

चाहिए। वह मानता है कि यदि चीन का प्रदेश उसकी पूंजी तथा व्यापार के लिए खुल जाय तो उसका यह हेतु सफल हो सकता है। इसलिए वह और आगे बढ़ कर यह भी मान लेता है कि उसके साहस का विरोध करने के बदले स्वागत करने ही में हमारा भी लाभ है। शायद उसका यह ख़्याल उसकी अपनी दृष्टि से ठीक होगा। पर उसकी दृष्टि कहीं हमारी दृष्टि तो है नहीं। हमारी तो यह चाल है कि इसके विपरीत किसी भी गम्भीर और महत्वपूर्ण काम को करने के पहले हम केवल यही देख कर नहीं रुक जाते कि हमारी सम्पत्ति पर उसका क्या असर गिरता है, बल्कि यह भी देखते हैं कि इससे हमारे राष्ट्र का क्या कल्याण होगा, (क्योंकि इसे हम एक बिल्कुल जुदी चीज समझते हैं।) आप हमेशा जीवन की सुख-सामग्री का विचार करते हैं, तहां हम जीवन के सौरभ का विचार करते हैं। और जब आप हमें कहते हैं (हां, आपके कहने के मानो यही हैं) कि हमें अपने समस्त समाज में कायापलट कर देना चाहिए, किसानों का राष्ट्र न रह कर व्यापारियों और कारखाने वालों का राष्ट्र बन जाना चाहिए, काल्पनिक सम्पत्ति के लिए हमें अपनी आर्थिक और राजनैतिक स्वाधीनता को तिलाञ्जलि दे देनी चाहिए और हमारे उद्यम को ही नहीं, बल्कि समस्त रीति-रवाजों तथा नीति और समाज-संस्थाओं तक को नये सांचे में ढाल लेना चाहिए —जब आप यह कहते हैं—तब हम ज़रा इस बात को सूक्ष्म नजर से देख लें तो क्षमा कीजिए कि जिन चीजों को आप चीन में प्रविष्ट करवाना चाहते हैं उनका खुद आपके समाज पर क्या परिणाम हुआ है।

हमारा ख़्याल है कि इस जांच के परिणाम ऐसे नहीं जो हमें आपकी तरफ ललचावें। उस कहानी वाले भूत की तरह आपने चढ़ाऊपरी के भूत को मुक्त कर दिया है और अब आप देखते हैं कि वह आपके काबू से बाहर निकल गया है। पिछले सौ वर्ष के कानून आपकी आर्थिक अव्यवस्था को सुव्यवस्थित करने के विफल प्रयत्न नहीं तो और क्या हैं ! गरीब, शराबखोर, अपंग, मरीज तथा बूढ़े अपाहिजों आदि की समस्याओं का भूत आपकी छाती पर सवार है। मनुष्यता तथा व्यक्तिगत स्नेह के सभी सम्बन्धों को आपने एकबारगी तोड़ डाला है और अब आप उसके स्थान पर ऐसी सरकार की स्थापना करने का वृथा प्रयत्न करना चाहते हैं जिसके कोई आत्मा ही नहीं। आपकी सभ्यता का मुख्य लक्षण उसकी भीतरी गैर जिम्मेदारी है। आपने ऐसी शक्तियों को मुक्त कर दिया है, जिन्हें आप अपने वश में नहीं रख सकते। आप अपनी ही मशीन की पकड़ में जकड़ लिये गये हैं। व्यापार और उद्यम के प्रत्येक क्षेत्र में व्यक्ति के स्थान पर कम्पनी से और कारीगर के स्थान पर औजारों से काम लेने का प्रयत्न करते हैं। सब को अपने अपने सूद और लाभ ही की पड़ी है। सिवा सरकार के, मजदूरों के कल्याण से किसी को कोई सरोकार ही नहीं है। और इस काम को करने में सरकार भी तो असमर्थ ही है। क्योंकि जिन वस्तुओं का सम्बन्ध मजदूरों के कल्याण से है, वे सरकार की सत्ता के बाहर हैं। आप तो मांग और उपज पर ही पूर्णतया निर्भर हैं जिसे न आप नियमित कर सकते हैं और न उनकी गति-विधि का पता आपको पहले से लग सकता है। कहीं किसी देश में एक

फसल बिगड़ गई, किसी देश की सरकार ने अपने यहां के आयात-निर्यात के करों में परिवर्तन कर दिया कि हजारों मील के फासले पर बसे हुए देश के लाखों आदमियों के उद्यम में उथल-पुथल मच जाती है। आपके जीवन किसी खान खोलने वाले के भाग्य, किसी वैज्ञानिक की खोज अथवा किसी रमणी की तरंगों पर—नहीं आप ही के अपने बनाये साधनों पर निर्भर हैं। कैसी दयनीय दशा है! आपकी पूंजी तो एक जीती-जागती काली की मूर्त्ति के समान है जो प्रतिपल बलिदान मांगती है। इसकी खुराक देने में जरा भी देर कीजिए कि वह आप ही पर टूट पड़ेगी और आपका गला घोंट देगी। आप इतना माल स्वेच्छापूर्वक नहीं, बदर्जे लाचारी पैदा करते हैं। आप अपनी पसन्दगी का माल नहीं बरतते, बल्कि वह बरतते हैं जो आप पर जबरन लादा गया है। आप जिसे मुक्त व्यापार४ बताते हैं, उसके समान जकड़ा हुआ व्यापार तो कभी देखने में भी नहीं आया। और यह बंधन समझदारी का नहीं, घड़ी-घड़ी पर बदलने वाली तरंगी अबुद्धि का है।

एक चीनवासी की दृष्टि में आपके राष्ट्र की आन्तरिक सम्पत्ति की दशा यह है। विदेशों के साथ आपका जो सम्बन्ध है वह भी इससे अधिक उज्ज्वल नहीं है। पचास वर्ष पहले लोगों का ख्याल था कि देश-विदेशों में व्यापारी-सम्बन्ध प्रस्थापित हो जाने पर शान्तियुग की स्थापना होगी। आज भी आपके देश में, मालूम होता है, ऐसे कई पड़े हैं, जो इस श्रद्धा को मजबूत पकड़े हुए हैं। परन्तु समस्त घटना-क्रम ही इस श्रद्धा के विपरीत जा रहा है। लक्षणों से तो ऐसा मालूम होता है कि इस व्यापारी

चढ़ाऊपरी के कारण जितने युद्ध होने की सम्भावना है उतने पहले किसी भी राजा की विजिगीषा तथा धर्माधिकारियों की धर्मान्धता के कारण नहीं हुए होंगे। अगर कहीं पृथ्वी के पृष्ठ भाग पर ऐसा एक भी कोना दिखाई दे जिसे किसी ने लूट नहीं लिया है तो उस पर ये यूरोप के लोग भूखे भेड़िये की तरह टूट पड़ते हैं। अबतक तो इन्होंने सिर्फ उन्हीं राष्ट्रों को लूटा है, जिन्हें वे अपने फिर्के से बाहर समझते थे। पर जब जब कभी वे लूट की संपत्ति का आपस में बंटवारा करने को बैठते हैं तब तब वे एक-दूसरे की ओर बड़ी विषैली और ईर्ष्या-भरी नज़र से देखते हैं। और निश्चय ही आगे पीछे जब बंटवारे के लिए कोई चीज बचा न रहेगी, तब वे आपस ही में एक-दूसरे पर टूट पड़ेंगे। यही तो आपके सैनिक सुप्रबन्ध के सच्चे मानी हैं; या तो दूसरे को निगल जावें या दूसरा ही आपको निगल जावे। और यही होगा भी। जिन व्यापारी सम्बन्धों पर आपने दूसरे देशों के साथ मित्रता का सम्बन्ध जोड़ने की आशा की थी, उन्होंने आपको ऐसे प्रतिस्पर्धी बना दिया है कि आप आपस में एक-दूसरे का गला घोट देने पर उतारू हो गये हैं, और उस भयंकर यादवस्थली के नजदीक आपको आमने-सामने लाकर खड़ा कर दिया है।

मेरा तो ख्याल है कि आपकी सभ्यता का वर्णन करते हुए मैं अन्ध द्वेष के प्रवाह में नहीं बहा जा रहा हूं। मैंने पहले से यह धारणा भी नहीं बना ली है कि यूरोप के लोग चीन के लोगों की अपेक्षा स्वभावतः ही अधिक मूर्ख और दुष्प्रवृत्त होते हैं। इसके विपरीत हमारे धर्म का यह एक मुख्य सिद्धान्त है कि मानव स्वभाव सर्वत्र एकसा होता है और वह संयोग के अनुसार ही भला या बुरा

बन जाता है। इसलिए यदि आपकी आन्तरिक या बाह्य समाज-रचना उतनी ही सदोप है जितनी कि हम मानते हैं तो उसका कारण यह कदापि नहीं कहा जा सकता कि आपका राष्ट्र-स्वभाव मूलतः सदोष है। बल्कि ठीक तो यह मालूम होता है कि दोप उन राजनैतिक तथा सामाजिक संस्थाओं में है, जिन्हें आप हमारे देश में दखल करने का आग्रह कर रहे हैं। और क्या आप आश्चर्य कर सकते हैं यदि इस परिस्थिति में हम अपने अधीनस्थ प्रत्येक साधन को हमारे देश में आपके बढ़ते हुए प्रभाव को नष्ट करने में लगा दें? और क्या आपको सचमुच आश्चर्य होगा यदि हमारे देश के समझदार लोग आपके भेजे आदमियों पर चीनियों द्वारा किये गये जुल्मों पर दुःख प्रकट करने पर भी यह सोचने लगें कि आपके इस साहस के सफल होने पर जो अनिष्ट परिणाम निपजेंगे, उनके मुकाबले में ये जुल्म कुछ भी नहीं हैं।

---

## ३

हाल ही में मैंने आपके किसी अखबार में पढ़ा था कि यूरोप के राष्ट्रों का अन्तिम उद्देश्य तो है 'चीन को सुधार देना'। यदि यह सत्य है तो वे इस उद्देश्य की पूर्ति के लिए जिन उपायों का अवलम्बन कर रहे हैं वे सचमुच अजीब हैं। किन्तु मैं यहां पर उनके विषय में कुछ कहना नहीं चाहता। मैं जानता हूं कि चीन में आपके लोगों के हाथों जो लूट-पाट, पागलों की सी तोड़ फोड़, शैतानी, खून-खच्चर और स्त्रियों का सतीत्व नाश आदि किया गया है, उसे आप यहां इंग्लैंड में कभी अच्छा नहीं कहेंगे। मुझे तो विश्वास है कि यदि आपका वश हो तो आप इन अत्याचारों को रोक भी दें। मैं यह भी मानने के लिए तैयार हूं कि यह सब उच्छृंखल सोल्जरों के उन्माद का परिणाम था। इन बातों की पुनः पुनः व्यर्थ निन्दा करने के लिए नहीं, बल्कि किसी दूसरे ही हेतु से मैंने यहां इनका उल्लेख किया है। जब जब कभी आप अपनी सभ्यता की तारीफ करते हैं, तब तब मेरे दिल में तो यही सवाल खड़ा होता है कि आपकी सभ्यता ने

कैसे कैसे आदमी पैदा किये हैं। चीनकी वर्तमान घटनाएं इस प्रश्न का जो उत्तर देती हैं वह तो कदापि संतोषजनक नहीं है। परन्तु मैं इस उत्तर पर ज्यादह जोर नहीं देना चाहता। यह भी हो सकता है कि संस्कृतिमात्र, क्या हमारी और क्या आपकी, दोनों केवल ऊपरी दिखाव की—शिष्टाचार की वस्तुएं हों। और प्रत्येक मनुष्य की हृदय-गुहा में केवल पशुता ही छिपी हो जो किसी आकस्मिक घटना के कारण या जान-बूझ कर पिंजरे का द्वार खुलते ही अपने शिकार पर झपटने की ताक ही में बैठी रहती हो। कम से कम यह तो जरूर सत्य है कि चीन में हम लोग भी आप ही के इतने दोष-भाजन हैं। और हमारा उलहना उलट कर हमीं पर चरितार्थ होता है। इसलिए इन असाधारण दृश्यों की बात को छोड़ कर मैं हमारे दैनिक—मामूली जीवन की ही बात करूंगा। मेरा सवाल यह है कि हम कैसे आदमी हैं, और आप स्वयं कैसे लोग हैं जो आप हमें जंगली बता रहे हैं।

हम कैसे आदमी हैं? इस सवाल का जवाब देना कठिन है। इस विषय में कई दिनों से मेरे दिमाग में खूब विचार उमड़ रहे हैं। मैं आपको यह बात कैसे समझाऊं, जो मेरे दिल में भर रही है! इसके लिए तो मेरे पास सिवा इसके और कोई उपाय ही नहीं कि आपके इस काली (धूंए के कारण) राजधानी के राजमार्गों पर ठिठुरा देने वाले जाड़े के दिनों में घूमते हुए मेरे स्मृति-पट से जिस दृश्य का चित्र हटाये नहीं हटता, जहां तक हो सके मैं उसी का हूबहू वर्णन आपके सामने कर दूं।

दूर, बहुत दूर, पूर्व में, सूर्य के सुन्दर प्रकाश में (आप को तो जितना भी कुछ प्रकाश मिलता है, उसे आप काजल और धूंए से

बिगाड़ डालते हैं ) एक विशाल विपुलवाहिनी के तीर पर वह मकान खड़ा है, जिसमें मेरा जन्म हुआ था। हजारों घरों में से वह एक है। पर ये सभी मकान अलग-अलग, दूर-दूर अपने अपने बगीचे में खड़े हैं, उनका रंग सफेद या भूरा है। उनकी छोटी बैठक बड़ी भली मालूम होती है। इतने स्वच्छ हैं मानों अपनी मुसक्यान से परिवर्ती प्रदेश को प्रकाशित न कर रहे हों! सरितातट पर सैकड़ों कोस तक फैला हुआ हरियाली का वह एक समुद्र है जिसमें ये भूरे और लाल नलिये वाले छोटे छोटे मकान आदमी की नज़र को एक दम अपनी ओर खींच लेते हैं। कहीं कहीं रमणीय वृक्षावलि के बीच से किसी ऊंचे चैत्य का सुवर्ण-जटित शिखर अपनी चमक से हमारी आंखों को चौंधिया डालता है। नदी को पार करने के लिए स्थान-स्थान पर पुल बने हुए हैं। नीचे जल में नावों, किश्तियों की भीड़ सी लगी रहती है और अपने स्वच्छ चमकीले प्रवाह पर वह विपुलवाहिनी न जाने कितने समृद्धिशाली ग्रामों के व्यापार का वहन करती रहती है! क्योंकि यह सारा प्रदेश संपन्न किसानों से आबाद है, जो अपने पूर्वजों के जोते और दिये खेतों को जोतते हैं। वे कह सकते हैं कि जिस जमीन पर हम काम करते हैं उसे हमने तथा हमारे बड़े-बूढ़ों ने तैयार किया है। क्योंकि देखिए न! जहां किसी समय वीरान टेकड़ियां थीं वहीं आज ठेठ उन टेकड़ियों की चोटी तक कपास, चावल, गन्ना, नारङ्गी तथा चाय के हरेगद पौधे झूम रहे हैं। नदी के पानी को मोड़ कर जो नहरें बनाई गई हैं वे इन टेकड़ियों को रौप्य मेखला की तरह अपने गर्भ में धारण किये हुए हैं। इनका पानी सैकड़ों चमकते

हुए जलप्रपातों से गिरता हुआ अनेक धाराओं में बहता, खेलता, कूदता और किलकता चला जाता है। वह धबधब करता हुआ बड़े बड़े कुंडों में गिरता है, और कलकल निनाद करता हुआ उनमें से बाहर निकल कर कहीं जमीन में गायब हो जाता है और फिर थोड़ी दूर पर प्रकट होकर पुनः बहने लग जाता है। इस तरह वह खुले हाथों सारी जमीन को समभावपूर्वक उर्वरता, हरियाली तथा जीवनदान करता हुआ चला जाता है। उन टेढ़ी-मेढ़ी पगडंडियों तथा छोटे २ पुलों पर होकर चलते हुए आप चारों ओर भूतकाल को कितनी ही पीढ़ियों का कारीगरी तथा उनके आजकल के बालकों को मिहनत - परिश्रम को देख सकते हैं। इस तरह ऊपर चढ़ते चढ़ते अंत में आप ऐसे स्थान पर जा पहुंचते है, जहां मनुष्य पीछे रह जाता है और आपको सर्वत्र केवल प्रकृति का ही साम्राज्य दिखाई देता है। टेकड़ी पर रंग-बिरंगे वन्य फूलों की इतनी समृद्धि है मानों प्रकृति ने आस्मानी, सुनहरी और गुलाबी रंग के बड़े बड़े कालीन ही बिछा रक्खे हों। इस स्थान पर मैं न जाने कितनी बार घंटों नीरव शान्ति का आनन्द लूटने के लिए आकर बैठा हूंगा ?—ऐसी नीरव शान्ति कि 'हमारे एक कवि के शब्दों में कहना चाहें तो मैदान पर के वृक्षां को छाया को मर्मर-ध्वनि तक आदमी वहां से सुन ले।' कभी कभी नीचे दूर दूर, जलप्रवाहों के उस पार से, एक दूसरे को पुकारते हुए मजदूरों की लंबी आवाज़ अथवा पूजा के समय मैदान के मन्दिरों में सायं प्रातः होने वाले घण्टानाद ही इस अखण्ड शान्ति का भंग करते थे। कैसी अनुपम शान्ति ! कैसी ध्वनियां ! कैसी अप्रतिम सुगन्धि और कैसे मनोहारी रंग ! इन्द्रियां अपने विषयों में मुग्ध हो जाती हैं। उनकी सूक्ष्मता

इतनी बढ़ जाती है कि आपकी इस उत्तर की आबोहवा में आपको कल्पना तक नहीं हो सकती। वह बाह्य सृष्टि का सौन्दर्य आत्मा और हृदय को अनायास अपने साथ समरस बना देता है। यदि चीन में सद्व्यवहार है, यदि वहां कला है, सदाचार है, तो उसका कारण ढूंढ़ने के लिये दूर जाने की जरूरत नहीं है। हां, मनुष्य के आंखें होनी चाहिए। यह सब हमें प्रकृति ने सिखाया है। और कम से कम इस बात में तो हम आपसे जरूर ही अधिक भाग्यशाली हैं। पर साथ ही यह भी सत्य है कि प्रकृति से शिक्षा लेने योग्य शालीनता भी तो हममें थी। हमारा ख्याल है कि इसका श्रेय हमारी बुद्धि को भी है। क्योंकि ज़रा सोचिए तो, यहां इस रमणीय प्रदेश में हजारों प्राणी बसते हैं। पर फिर भी उनके लिए सिवा परम्परागत रूढ़ि के, दूसरा कानून ही नहीं। अपने गृहराज्य के सिवा वे किसी दूसरी सत्ता को जानते तक नहीं। वे उद्यमी हैं, पर उनके जैसे उद्यम को आपने अपने यूरोप में शायद ही कहीं देखा और सुना हो। वह उद्यम स्वतन्त्र मनुष्यों का उद्यम है। बड़े-बूढ़ों से प्राप्त की जमीन पर अपने बच्चों, प्रिय जनों के लिए मिहनत करके वे उसे अपने परिश्रम से समृद्ध बनाते हैं और पुनः अपने बच्चों के लिए छोड़ जाते हैं। बस यही इनकी महत्त्वाकांक्षा है। उन्हें धन की राशियों की नहीं पड़ी है, और यदि प्रत्येक पुश्त में कुछ आदमियों को दूर विदेशों में जाना पड़ता है तो उनके दिल में एक आशा हमेशा बनी रहती है—और साधारणतया वह आशा व्यर्थ नहीं होती—आशा यही कि आखिर हम अपनी जन्मभूमि को लौट जावेंगे और उन लोगों और स्थानों में जाकर अपने शेष दिन बितायेंगे, जिनसे बाल्य तथा यौवन काल की

पुण्य प्रेम-भरी मधुर स्मृतियां सम्बद्ध हैं। ऐसे राष्ट्र में भयंकर प्रति-स्पर्धा के लिए स्थान कहां ? न कोई सेठ है, न कोई नौकर। तमाम सामाजिक व्यवहारों में समानता—सच्ची और सजीव समानता ओतप्रोत है। मेरे इन देश-बन्धुओं की विशेषता है आरोग्यप्रद परि-श्रम, आवश्यक फुरसत, निर्व्याज आतिथ्य, वह स्वाभाविक संतोष जो मूर्ख आकांक्षाओंसे अस्पृष्ट है, और उनकी विशेषता है वह सौन्दर्य-भावना जो उत्तम से उत्तम सृष्टि-सौंदर्य से पुष्ट होकर यदि सुन्दर कला कृतियों में नहीं तो, कुलीन सुश्लिष्ट विवेक में आविर्भूत होती है। पर यह स्मृति की जादू तो नहीं ? मैं अपने यौवन के दृश्यों पर काव्य तो नहीं कर रहा हूं ? सम्भव है, यही हो। पर यह तो मैं जरूर जानता हूं कि कुछ कुछ इसी प्रकार का जीवन—जमीन पर मिहनत करना और समानता, तथा न्याय की नीव पर खड़ा किया हुआ जीवन—चीन के इस छोर से उस छोर तक—प्रस्फुरित और विकसित हो रहा है। ओ चीन के भावी 'सुधारको'! इसके बदले में चीन को देने के लिए आपके पास क्या है ? आपका धर्म ? अफ़सोस! इसके नाम पर तो आप अकथनीय अत्याचार कर रहे हैं। आपका चारित्र्य ? बताइए, इसके दर्शन हमें कहां होंगे ? आपकी बुद्धि ? आह! यह आपको कहां लिये जा रही है ? चीन के जीवन का जो चित्र मैंने आपके सामने चित्रित किया है इसके उत्तर में आप मेरे सामने इंग्लैंड का कौन-सा चित्र चित्रित करेंगे ? इसी प्रश्न का उत्तर देने का अब मैं प्रयत्न करूंगा।

---

४

चीन के जीवन का एक नमूना पेश करते समय मैंने किसान वर्ग को पसन्द किया था। इसका कारण यह था कि किसान हमारी सभ्यता के फल का एक उत्कृष्ट नमूना है। चीन में शहर भी हैं। शायद आपके यूरोप के जैसे महान् राक्षसी शहर भी होंगे। परन्तु वे तो हमारे राजनैतिक समाज-शरीर पर की मसें हैं। इस शरीर का खास ढांचा तो खेती ही है। आपके यहां तो यह सब उलटा है। इसलिये आपके यहां ऐसी कोई वस्तु ही नहीं है जिसे सच्चा ग्रामीण जीवन कहा जा सकता हो। आप अपने इंग्लैंड के देहातों के चित्र को ज़रा अपनी आंखों के सामने खड़ा कीजिए। वहां आप क्या देखते हैं? एक ओर परती की जमीन पड़ी हुई है, तो दूसरी ओर बंगले खड़े हैं, बगीचे लहरा रहे हैं। मजदूरों की हालत दयनीय है। मुश्किल से रोटी मिल जाती है तो झोंपड़े का ठिकाना नहीं। ग्राम निर्जन हो रहे हैं और वाड़ियां सूनी पड़ी हुई हैं। वहां गन्दगी है, पशुवृत्ति है और दुर्गुण हैं। यह है इंग्लैंड के देहातों का चित्र जो आप ही के द्वारा

चित्रित किया गया है। इंग्लैंड में जो कुछ भी भला बुरा है उसका सारा श्रेय प्रधानतः शहरों को ही है। शहरों से बाहर जो कुछ भी है, वह या तो अपने जीवन के लिए शहरों पर निर्भर है, या वह मृत्युके पथ पर है।१ इसलिए यदि आपकी सभ्यता पर मैं अपना सच्चा मत देना चाहूं और साथ ही यह भी चाहूं कि आपके साथ कहीं अन्याय न होने पावे तो मुझे देहात को छोड़ कर आपके नागरिक जीवन का ही अवलोकन करना चाहिए। पर यह करते हुए भी मैं उन बातों का अनावश्यक वर्णन करके आसान विजय को प्राप्त करने का प्रयत्न नहीं करूंगा जो साफ-साफ दिखाई देती हैं और जिनकी बुराई को मेरे साथ साथ आप भी कबूल करते हैं तथा जिनपर आप दुःख भी प्रकट करते हैं। जनसंख्या से उभड़ते हुए आपके मजदूरों के मुहल्ले आपके शराबखाने, आपके कंगालखाने तथा आपके जेल – ये सब ऐसी वस्तुएं हैं जिनको देख कर आदमी को दुःख हुए बिना रह नहीं सकता। पर आप तो उन अनिष्टों को भी दूर करने के प्रयत्न कर रहे हैं, जिनके ये उपर्युक्त चीजें केवल बाह्य परिणाम हैं। मुझे इसमें भी सन्देह नहीं कि आपको अपने इन प्रयत्नों में बहुत काफी सफलता प्राप्त हो सकेगी। पर यहां पर मुझे तो उस उद्दिष्ट ध्येय के औचित्य पर विचार करना है जिसकी तरफ आप अपनी पूरी शक्ति के साथ तेजी से दौड़ते हुए जा रहे हैं। आपकी सभ्यता का फल कौन है ? वही जिसे आप एक 'प्रतिष्ठित पुरुष' कहते हैं। मैं यहां पर उसीका चित्र आपके सामने चित्रित करना चाहता हूं। क्योंकि यही तो आखिर आपकी सभ्यता का स्वाभाविक और अनिवार्य फल है।

अब यह आदमी कैसा है। इस प्रश्न का उत्तर देने का प्रयत्न करते हुए मुझे ज़रा हिचकिचाहट हो रही है। क्योंकि मैं ठहरा एक बाहरी – विदेशी आदमी। आपके आतिथ्य का लाभ ले चुका हूं। मुझे यह अच्छा नहीं मालूम होता कि इस आतिथ्य का बदला मैं इस तरह दूं जो आपकी नज़र में अविनयपूर्ण दिखाई दे। पर यदि मेरे हाथों आपकी कुछ भी सेवा हो सकती हो तो वह यही है। मैं इससे अधिक महान सेवा की कल्पना ही नहीं कर सकता कि मैं उन कितने ही (मेरी दृष्टि में) महत्त्वपूर्ण सत्यों को आपके दिल को नाहक चोट न पहुंचाते हुए आपके गले उतार दूं, जिनकी तरफ़ आप बड़ी अजीब तरह से आंखें मूंदे बैठे हुए हैं। मेरा ख्याल है कि आपने गलत राह पकड़ ली है। मेरा जी खूब चाहता है कि मैं आपको सचेत कर दूं। मुझे इसकी पर्वाह नहीं कि मेरी चेतावनी व्यर्थ होगी। मेरे लिए इतना काफी है कि यह चेतावनी मैं मित्र भाव से आपको दे रहा हूं, और मैं आशा करता हूं कि आप उसका स्वीकार भी उसी भाव के साथ करेंगे।

जब मैं अपने दिल पर कई वर्षों के अध्ययन और अवलोकन के बाद खिंची गई एक साधारण अंगरेजी नागरिककी तस्वीर को पुनः पुनः देखता हूं, तब मेरी आंखों के सामने कैसा आदमी उपस्थित होता है? मैं एक ऐसे आदमी को देखता हूं जिसका प्रकृति से नाता टूट गया है, और जिसे कला ने भी पोषण नहीं दिया है।[२] वह शिक्षित है पर संस्कारवान् नहीं, उसे ग्रहण-शक्ति है पर विचार-शक्ति नहीं। उसे जिस धर्म की आज्ञाओं की शिक्षा दी गई है उनमें उसका विश्वास ही नहीं। क्योंकि वह देखता है कि जीवन

के प्रत्येक व्यवहार में इन आज्ञाओं का उल्लंघन होता है। अतः अपने हृदय के अन्तस्तल में वह सोचता है कि अपनी इस नास्तिकता को, जिसे प्रकट करने की हिम्मत वह नहीं रखता, धार्मिकता की ओट में छिपाए रखने में ही बुद्धिमानी है। रूढ़ी इसका धर्म है। विशेष उल्लेखनीय बात तो यह है कि उसका सदाचार भी उसके लिए अपने धर्म के समान ही एक शिष्टाचार की वस्तु बन गया है। दया, शील, त्याग, पार्थिव जगत् तथा उसके वैभवों के प्रति तिरस्कार इत्यादि शब्द उसे बचपन ही से रटाये गये हैं, पर अबतक उसके लिए वे कोरे शब्द ही बने हुए हैं। क्योंकि उसने न तो कभी किसी को उनपर अमल करते देखा और न यह करने की खुद उसे कभी सूझी। इन शब्दों में इतना प्रभाव है कि वह उसे दम्भी बना देते हैं। तथापि वह असर इतना जोरदार भी नहीं होता कि वह उसे अपने दम्भ का ख्याल करा सके। एक ओर इस मनुष्य के सामने ऐसा कोई नैतिक आदर्श भी नहीं होता जिसे वह अपने समाज में प्रत्यक्ष होते हुए देख सकता हो। और दूसरी ओर एक निर्वीर्य आदर्श की केवल मौखिक पूजा करके वह अपने आपको ठगता रहता है। इस तरह चारों ओर से निराधार हो जाने पर उसके लिए सिवा इसके और कोई मार्ग ही नहीं रह जाता कि वह दूसरों का अनुकरण करता रहे। इसलिए आध्यात्मिक वस्तुओं की उपेक्षा करके वह पूर्णतया पार्थिव वस्तुओं के पीछे पड़ जाता है। बस, वह तो केवल एक निर्जीव औजार बन जाता है'।

वही क्या, आपका सारा समाज इस तरह के लोगों का बना हुआ है। आपके कार्य ही आपकी कसौटी हैं। आपने दिवालिया बन कर

दीपावलि का उत्सव मनाया है। एक तरफ यान्त्रिक कला का अद्भुत विकास है और दूसरी ओर आध्यात्मिक बुद्धि का दिवाला! यंत्र तो आप हर तरह के बना सकते हैं और उनका पूरी तरह उपयोग भी कर सकते होंगे। पर आप एक मकान नहीं बना सकते, एक कविता भी नहीं लिख सकते और न कोई चित्र ही चित्रण कर सकते। फिर भक्ति तथा आत्मोन्नति की कौन कहे! ज़रा आप अपनी सड़कों की तरफ दृष्टि डालिए। संदूकों पर संदूकें पड़ी हुई हैं। सब एक-सा हैं। उनमें वे तमाम चीजें हैं जो बेकाम हैं। उपयोगी चीजों का एकदम अभाव है। इसे आप स्थापत्य के नाम से गौरवान्वित कर रहे हैं। और आपका साहित्य क्या है? बड़े बड़े गम्भीर शब्दों में लिखे दैनिक पत्रों के निःसार लेख, तरह तरह के किस्से, पहेलियां, शब्दों के खेल तथा पुलिसकोर्ट के निकम्मे मामलों की खबरों से भरे अखबार। आपके चित्र कैसे हैं? ये तो रंगीन कहानियां, तुच्छ प्रसंगों का चित्रण, तथा नौसिखे चितेरों द्वारा इधर उधर मारे हुए कलम के फांसे। इनमें न तो कहीं स्वतन्त्र प्रतिमा दिखाई देती है और न कहीं होता है प्राचीन परम्परा का दर्शन। आपकी बाह्य तथा अन्तरिन्द्रियां भी जड़ हो गई हैं। आपकी आंखों में अन्धियारी छा गई है और कान बेकाम हो गये हैं। आकलन-शक्ति का स्थान तर्क ने ग्रहण कर लिया है। और आप अपना समस्त जीवन ऐसी नींव पर खड़ा करते हुए जा रहे हैं जिसकी आपने जांच तक नहीं की है। आपकी यह रेल कहां तक पहुंचेगी, इसकी आपके पास न तो कोई योजना है और न इसका कोई अनुमान ही आप कर सकते हैं। जहां देखिये तहां साधन ढेरों से पड़े हैं पर साहस

का कहीं पता ही नहीं है। समाज एक जबरदस्त यंत्र बन गया है। पर वह भी सुचारु रूप से चलने के बदले चूं-चूं बोल रहा है। यों है आपकी सभ्यता का वह चित्र जो मेरी आंखों के सामने खड़ा होता है। तथापि मैं यह नहीं कहूंगा कि समस्त विचारशील चीनी लोग ऐसे ही चित्र को देखते हैं। क्योंकि चीनियों का स्वभाव भी तो आपसे उलटा है। किसी भी राष्ट्र पर—उसकी समस्त जनता के सिर पर दोप मढ़ना उन्हें स्वभावतः नापसन्द है। अगर मैंने यह भूल कर डाली हो तो मैं इसके लिए अत्यन्त उकसाया गया हूं, पर मेरी आत्मा आपसे क्षमा मांगने के लिए मुझे अभी से प्रेरणा करने लग गई है। तथापि मैं जो कुछ भी कह गया हूं उसमें एक भी बात ऐसी नहीं जिसे मैं वापिस ले सकूं। हमारे देशवासियों की इस पुकार में कि "चीन तो केवल चीनियों के लिए ही है" यदि कुछ पाठकों को मेरे लेखों ने कोई नवीन अर्थ सुझाया हो तो मुझे अपने इस लेख के लिए दुःख न होगा।

---

५

पश्चिम के संसर्ग में जब मैं पहले-पहल आया, तब जिस चीज से मैं सब से अधिक प्रभावान्वित हुआ वह थी आपकी बुद्धि की विशेषता और विशालता। मैंने देखा कि आपने ऐसी ऐसी बातों में तथा क्षेत्रों में अपनी बुद्धि को आजमाया है, जिनका हमें ख्याल भी नहीं हुआ था। और उनमें आपने अद्भुत सफलता को भी प्राप्त किया है। फिर आपने पृथक्करण तथा प्रयोगों की सहायता से प्रकृति के कार्य तथा शक्ति का रहस्य भी समझ लिया है। और इन शक्तियों का आपने जिस जिस तरह उपयोग किया है वह मेरी घर-बैठी बुद्धि को तो लगभग जादू के समान ही प्रतीत हुआ। और आज इतने गहरे परिचय के बाद भी आपकी इन सिद्धियों के विषय में मेरे दिल में वैसा ही आदर बना हुआ है। और मैं आपके इस दावे को कुबूल करता हूं कि आप हमसे बढ़े-चढ़े हुए हैं, और इसमें इन सिद्धियों का हिस्सा बहुत बड़ा और महत्त्वपूर्ण है। और यदि मेरे कितने ही अधिक चतुर देश भाई इन सिद्धियों को चीन में दाखल करने के लिए उत्साहपूर्वक

प्रयत्न कर रहे हैं तो मुझे इससे आश्चर्य भी नहीं होता। इन सुधारकों के उत्साह से मुझे सहानुभूति है, परन्तु मैं उनके इस स्वप्नका समर्थन नहीं कर सकता। यों पहले-पहल देखने से यह निर्णय आपको विचित्र मालूम होगा, पर मैं उन कारणों को आपके सामने गिनाये देता हूं, जिनकी वजह से मैं इस निर्णय पर पहुंचा हूं।

सच्ची बात तो यह है कि पिछली सदी के आपके इतिहास के अध्ययन तथा आपकी समाज-रचना के अधिक घनिष्ठ परिचय ने मेरे पूर्व दृष्टि-विन्दु में बहुत परिवर्तन कर दिया है। मैंने अब इस बात को देख लिया कि केवल महान् से महान् आविष्कार—शोधक बुद्धि के बड़े से बड़े सफल प्रयोग ही समाज के कल्याण के लिए पर्याप्त नहीं हैं। मैंने दूसरे यह भी देख लिया कि जो बुराई केवल श्रम बचाने वाले यंत्रों का आविष्कार करने ही में व्यस्त है, वह, सम्भव है, संपत्ति को बढ़ा कर समाज की सेवा करने के बजाय उद्यम को अस्तव्यस्त करके समाज की असेवा और हानि ही अधिक करे। क्योंकि मैं इस बात को नहीं मानता कि धनकी वृद्धि अर्थात् सुखसामग्री की वृद्धि हमेशा कल्याणप्रद ही होती है। सब से अधिक महत्त्व तो इस बात का है कि संपत्ति का बंटवारा किस तरह हो रहा है तथा राष्ट्र के चारित्र्य पर उसका प्रभाव किस तरह पड़ रहा है। और इस दृष्टि से जब मैं चीन में पश्चिमी सभ्यता के प्रवेश की सम्भावना का ख्याल भी करता हूं तो मैं डर जाता हूं।

एक उदाहरण देकर मैं अपनी बात को अच्छी तरह स्पष्ट कर सकूंगा। चीन में जब पहले पहल हमने पेकिंग तथा टिएन्टसिन के बीच रेल बनवाना शुरू किया तो उसे देख कर आसपास के

लोगों ने उसका ऐसा विरोध किया कि बात की बात मे वहां खुल्ल-मखुल्ला एक बलवा हो गया। लोगों ने रेल की पट्टियों को उखाड़ डाला, पुलों को नष्ट कर दिया और काम को आगे बढ़ना असम्भव कर दिया। हमने क्या किया ? उन्हें तितरवितर करने के लिए फौज भेजने के बदले चीन की प्रथा के अनुसार अपने एक अधिकारी को उपद्रवियों से मिल कर उनके दृष्टिकोण को समझ लेने के लिए भेजा और, जैसा कि अक्सर होता ही है, उन लोगों का दृष्टिबिन्दु बिलकुल उचित था। ये बेचारे मल्लाहे थे। नौकाओं में माल और सवारियों को यहां से वहां, इस पार से उस पार पहुंचा कर वे अपनी गुजर बसर करते थे। इससे इन्हें यह आशंका हुई कि यदि रेल चल जायगी तो हमारी रोज़ी डूब जायगी। सरकार ने उनकी बात के औचित्य और न्याय को कबूल किया और उसने इन लोगों को विश्वास दिला दिया कि रेल से उनकी रोज़ी को विशेष हानि नहीं पहुंचेगी। बस, अब तो अशांति का कोई कारण ही नहीं रहा। यह किस्सा इस बात का एक उत्कृष्ट नमूना है कि ऐसे सवालों के समय हम लोग अपनी वृत्ति कैसी रखते हैं।

जिन जिन अंगरेजों को मैंने यह किस्सा सुनाया उन्हें आश्चर्य हुआ और कितने ही तो इसे सुन कर गुस्सा भी हो गये। उन्हें यह बात महाभयंकर प्रतीत हुई कि सरकार ने प्रजा की ऐसी बातों पर विचार ही कैसे किया ? वे तो हमेशा मांग और उपज के नियम की ही बातें करते रहते हैं। वे तो यही सोचते रहते हैं कि समस्त श्रमजीवियों को अंत में तो मालिक से ही काम पड़ेगा। प्रतिस्पर्धा, प्रगति, "मजूरी के बहाव" तथा "अन्तिम फल" की ही

बातें उनके दिमाग़ में चक्कर खाया करती हैं। मैं खुद भी इन बातों को थोड़ा बहुत सोचता समझता हूं। पर इससे मैं एक महत्त्वपूर्ण बात की ओर से अपना ध्यान नहीं हटा सकता। नवीन पद्धतियों को शुरू करने के मानी यही हैं कि कम से कम कुछ समय के लिए तो जरूर मजदूरों की रोजी अव्यवस्थित हो जाती है। उनमें दारिद्र, कष्ट तथा फाकेकशी फैल ही जाती है। आपका औद्योगिक इतिहास इस बात के अनेकों प्रमाण पेश कर सकता है। और मुझे बड़े दुःख के साथ कहना पड़ता है कि यद्यपि आपने इन पिछले वर्षों में यांत्रिक कला को संपूर्णता को तो पहुंचा दिया है, तथापि आपने इसके कारण अपने मजदूरों में जिस अशान्ति और यन्त्रणाओं को उत्पन्न कर दिया है उनको कम करने का प्रयत्न तक नहीं किया है। यदि कहीं ऐसा प्रयत्न आपने किया भी हो तो यह निश्चित है कि आपको सफलता नहीं मिली है, पर इसमें भी आश्चर्य की कोई बात नहीं है, क्योंकि यह बात तो आपकी आदत में शुमार हो गई है कि संपत्ति के मुकाबले में जीवन आपके लिए कोई मूल्य ही नहीं रखता। चीन की बात जुदी है। चीनवासी के लिए संपत्ति इतनी प्रलोभन की वस्तु नहीं है। पश्चिम की उद्यम-पद्धति को चीन में बड़े पैमाने पर शुरू करने तथा उसके फलस्वरूप चीन की चालीस करोड़ जनता में अनिवार्यतः मचनेवाली उथल-पुथल और अन्धा-धुन्धी का खयाल होते ही मैं तो कांप जाता हूं। शायद आप कहेंगे कि यह उथल-पुथल तो अल्पकालीन होगी। पर मैं तो देखता हूं कि पश्चिम में यह एक हमेशा की उपाधि हो गई है। पर इस बात को भी जाने दीजिए। मेरा

सवाल तो यह है कि इससे हमारा कल्याण ही क्या होगा ? इससे आपका लाभ और हमारी हानि स्पष्ट है। बताइए हमारा क्या उपकार होगा ? शायद आपको यह सवाल अजीब दिखाई दे। यदि चीनवासी इसे महत्त्वपूर्ण समझें तो आपको उन्हें क्षमा करना चाहिए। "बेशक आप कहेंगे कि इससे आपको धन मिलेगा।" हम कहते हैं ठीक है, धन मिल जायगा, पर क्या हम जीवन के आनन्द से वंचित नहीं होंगे ? क्या हम भी आपही के जैसे नहीं बन जायेंगे ? और क्या आप आशा करते हैं कि हम इसे शान्तिपूर्वक देख सकेंगे। अब क्या मैं यह गिना दूं कि इससे आपका क्या क्या उपकार हुआ ? इसमें शक नहीं, कि आपके पास हमारी अपेक्षा ऐसी कई वस्तुओं का संग्रह ज्यादह है जो जीवन के लिए कम आवश्यक हैं। आपलोग अधिक खाते-पीते हैं और अधिक सोते भी हैं। पर उनकी उन्नति यहीं समाप्त हो जाती है। आपलोग हमारी अपेक्षा कम प्रसन्न हैं, संतोषी कम हैं, उद्यमी भी इतने नहीं हैं और न आप हमारे इतने कानून को मानने वाले ही हैं। आपका पेशा शरीर और मन इन दोनों दृष्टियों से अधिक घातक है। आपके लोग जानवरों की तरह कारखानों में और शहरों में ठूंस दिये जाते हैं। न इनका प्रकृति से कोई नाता रहा और न जमीन पर इनकी कोई सत्ता ही है। इन सब बातों का वर्णन मैं पहले कर चुका हूं। यहां इसकी पुनरुक्ति तो केवल इसी लिए कर रहा हूं कि आप उस वृत्ति को ठीक-ठीक तरह से समझ लें जो वैसे आपको शायद विपरीत दिखाई दे। इस वृत्ति को रखने वाला मनुष्य ऐसा है जिसके दिल में पश्चिम के बुद्धि-चातुर्य के कामों के विषय में सच्चा आदर है, तथापि

जिसे इस बात के विषय में गहरा संदेह है कि कहीं इस बुद्धि और चातुरी का उपयोग अस्थान तो नहीं हो रहा है; कम से कम वह इतना एकांगी तो नहीं जिससे लाभ के इतनी ही हानि भी हो। निःसन्देह आप इस गलती को दुरुस्त कर लेने योग्य बुद्धिमान और कुशल भी हैं। हां, आप इसे दुरुस्त करके संसार को जरूर दिखा देंगे कि प्रकृति पर अपना प्रभुत्व प्रस्थापित करने में आप जितने कुशल हैं, उतने ही कुशल मनुष्यों का संगठन करने में भी आप जरूर हैं। पर तब तक यदि आपकी पश्चिमी पद्धतियों के विषय में हमारे दिल में अधिक से अधिक आदर होते हुए भी यदि इन्हें हमारे देश में प्रचलित करते हुए हम हिचकिचावें तो हमें क्षमा कीजिएगा। माफ कीजिए यदि हमें मालूम हो कि इनके प्रवेश के साथ साथ चारों ओर अव्यवस्था और अन्धाधुन्धी फैल जायगी; जैसा कि अन्यत्र पाया गया है। इस तरह यदि इन सिद्धियों के प्रवेश से होने वाले लाभ हमें महंगे दिखाई दें तो क्षमा कीजिएगा।

पर मुझे एक और भी बात का विचार होता है। वह बात जरा है तो अस्पष्ट, पर इसलिए वह कम महत्त्वपूर्ण नहीं है। प्रत्येक देश में समाज का बहुत बड़ा हिस्सा शारीरिक परिश्रम करने वाला होता है। इसका परिमाण जितना आपके समाज में है उससे कम हमारे समाज में नहीं है। ज्यादह तो हरगिज़ नहीं। यंत्र-सामग्री के व्यवहार से इस संख्या में कोई फर्क नहीं देखने में आया है। परन्तु दूसरी ओर प्रत्येक समाज में ऐसे आदमी भी होते हैं, बल्कि होना चाहिए भी, कि जो इस अर्थ की दासता से मुक्त हो गये हों, और जिन्हें उच्चतर ध्येयों के अवलम्बन करने का

समय ०। ।२ सदियों से चीन म संस्कार-प्रधान विद्याओं के सेवन के लिए एक पृथक वर्ग ही निर्माण कर दिया गया है। और शासन-संचालन का काम भी इसीको सौंप दिया गया है। यह वर्ग कोई कड़क वंश परम्परागत जाति नहीं है। ऐसा प्रत्येक आदमी उसमें शामिल हो सकता है, जिसमें आवश्यक कुशलता तथा एक विशिष्ट जीवन-सैली हो। और इस विषय में हमारे राष्ट्र ने अपने दरवाजों को जितना खुला रक्खा है उतना शायद संसार की किसी भी जाति ने नहीं रक्खा। इस शासकवर्ग को हमारे यहां जो शिक्षा अनिवार्यतः ग्रहण करनी पड़ती है, आपके यहां उस पर टीकाएं होती हैं। पर मैं यहां पर उसका बचाव करने का प्रयत्न नहीं करूंगा। मैं तो यहां सिर्फ यही कहना चाहता हूं कि इस रिवाज की बदौलत हम अपने समाज में —नीचे से लेकर ठेठ ऊपर तक के वर्गों में—बुद्धि और आत्मा संबन्धी वस्तुओं के प्रति जो आदर उत्पन्न और विकसित कर सके हैं उसका यूरोप में मिलना मुश्किल है। ख़ास कर इंग्लैंड में तो इसका नामोनिशान भी नहीं। चीन में विद्वत्ता के विषय में जितना और जिस तरह का आदर है, मेरा ख्याल है, आप उसे समझ भी न सकेंगे। पर इसके लिए कारण भी ऐसा ही है। हमारे संत-कवियों ने कई पुश्तों पहले से अपने वंशजों को समझाया था कि मनुष्य का कल्याण धन में नहीं, सत्ता में नहीं, और न इन हजारों सांसारिक प्रवृत्तियों में है। बल्कि वह तो उस सूक्ष्म समझदारी में है जो जीवन के सादे से सादे तथा विशाल से विशाल सम्बन्धों के विषय में विकसित की गई है। भावनाशील बनना तथा ऐसा बनने के लिए भावना को व्यक्त करना, और

इतना भी न बने तो प्रकृति में जितना लालित्य है, मनुष्य में जो कुछ भी हृदयग्राहक तथा भावनाप्रेरक है, और जो कला द्वारा व्यक्त हो गया है, उसे समझ लेना ही हमारे ख्याल से मनुष्य के लिए काफी है। यह आदर्श भी कम महत्त्वपूर्ण नहीं है। चन्द्रिकोज्ज्वल उद्यान में विकसित गुलाब, हरी-हरी दूब से छायी हुई भूमि पर फैली हुई वृक्षों की छाया, पूंछ फैलाए मोर का उन्माद, बादाम की मंजरी, चीड वृक्ष की भीनी-भीनी महक, द्राक्षासव के प्याले और सतार का सुर, और इन सब के साथ जीवन और मरण का कारुण्य, चिर विरह का अनुगामी गाढ़ आश्लेष, विफल भिक्षा, काल का वह मनोहर क्षण जो संगीत और प्रकाश को वहन कर उस चिरपरिचित अनन्त भूतकाल की छाया और शांति में हमेशा के लिए विलीन हो जाता है, वे भूल-भुलैयाएं, वह उड़ता हुआ पक्षी और वायु में फैलता हुआ वह सौरभ इत्यादि समस्त चीजें हमारे यहां हैं और उनका रहस्य-संदेश समझ लेने की शिक्षा हमें दी जाती है। और इसी ललित आनन्द को साहित्य कहते हैं। यह है हमारा धन। इसे तो आप हमें कदापि नहीं दे सकते। हां, उलटे आप यह हम से छीन जरूर सकते हैं। यांत्रिक करघों के कर्कश 'सटासट' के बीच आप इस वीणा के झङ्कार को नहीं सुन सकते और कारखानों के उस काले-कलूटे धुएं में उसे आप देख भी नहीं सकते, और पश्चिमी जीवन के भयंकर प्रवाह तथा आवर्त में वह तो जीता भी न बचे। जब मैं आपके व्यापारियों को— जिन आदमियों की आप अधिक-से-अधिक तारीफ करते हैं—देखता हूं, जब मैं उन्हें प्रतिक्षण, प्रतिदिन, प्रतिवर्ष, सिर पर पड़ी हुई और बेलज्जत मिहनत की चक्की में पिसते

हुए देखता हूं, और देखता हूं कि जो कुछ भी निर्जीव तथा थोड़ी-सी फुरसत उन्हें मिलती है उसमें भी वे अपने दिन भर के काम की चिन्ताएं ही किया करते हैं, और श्रम की अपेक्षा तुच्छ स्वार्थ की चिन्ताओं के भार से अधिक दबे जाते हैं, जब इस सब परिस्थिति को देख कर मैं हमारे प्राचीन उद्यम की सादगी का विचार करता हूं तब मुझे बड़ा सन्तोष होता है। संतोष मुझे यह देख कर होता है कि आपके इन नवीन जोखिम भरे मार्गों की अपेक्षा हमारे पुराने और परिचित रास्ते कहीं अधिक श्रेष्ठ हैं। उनसे तो हमारे पैर इतने परिचित हो गये हैं कि उनपर चलते हुए हम आकाश के विस्तीर्ण पत्थर फैले हुए उस शाश्वत तारा-मण्डल तक को निहार सकते हैं। हमारे हृदय में इतनी शान्ति होती है।



६

यूरोपियन लोग हमारी शासन-व्यवस्था की जितनी विरोधी तथा तिरस्कारयुक्त टीकायें करते हैं, शायद ही उससे अधिक किसी अन्य संस्था की करते होंगे। हमारे अधिकारियों को बहुत कम तनख्वाह मिलती है, इसलिए वे कई बार नाजायज तरीकों से धन कमाने की लालच के वश हो जाते हैं। इसे देख कर विदेशी लोग बड़े चिढ़ते हैं। पर यह बात तो स्पष्ट ही खराब है। अतः उसके बचाव में मैं कुछ भी कहना नहीं चाहता। तथापि इसके साथ ही मुझे यह तो जरूर कह देना चाहिए कि इस तरह के भ्रष्टाचार आपके यहां जितना गम्भीर रूप धारण कर लेते हैं उसके मुकाबले में चीन के भ्रष्टाचार तुच्छ दिखाई देते हैं। आपके यहां सरकार का काम इतना महत्त्वपूर्ण समझा जाता है और वह इतना सर्वव्यापी हो गया है कि आप शायद ही ऐसी किसी जाति की कल्पना कर सकते हों जो अपना काम लगभग पूर्णतया विना सरकार के ही कर रही हो।१ तथापि हम ऐसी ही जाति हैं। हम सरकारकी सत्ता और शासन से इतने स्वतन्त्र

रह पाये हैं कि यूरोप के लोगों को इसका विश्वास तक न हो सकेगा। और इसका कारण है हमारी सभ्यता की सादगी तथा उसकी स्वाभाविकता, हम लोगों का सरल शांति प्रिय स्वभाव, ( विदेशियों के आक्रमणों के कारण वे यदि अपनी शांति को खो बैठें तो बात जुदी है) और इनके अतिरिक्त हमारी कुटुम्ब-संस्था, जो एक छोटा-सा राज्य हो है, और जो स्वयं एक राजनैतिक, सामाजिक तथा आर्थिक घटक है। इनके साथ साथ और भी कई बातें ऐसी हैं, जो हमारी इस स्वाधीनता की पोषक हैं। यदि आज पेकिंग की सरकार कोई ऐसा काम कर डाले जिसे उसे नहीं करना चाहिए, या वह कोई ऐसा कार्य करने से इन्कार कर दे जो उसे करना चाहिए, तो उसका हमारी देश की सर्वसाधारण जनता पर कोई प्रभाव नहीं पड़ेगा। सिवा इसके कि उन कार्यों में लोकमत या जनता की मांग-सम्बन्धी हलचल की प्रतिध्वनि हो। अन्यथा, जैसा कि आप विदेशियों को कई बार का कड़ुआ अनुभव हो चुका है, ये कृत्य केवल कागज ही पर रह जाते हैं। सरकार स्वयं भले ही कितने ही समझौते और संधियां करे, उसकी यह सामर्थ्य नहीं कि वह लोकमत की सीमा को नांघ कर उनपर अमल कर सके। और यदि पश्चिम के राष्ट्र इस सरकार द्वारा अपनी इच्छा प्रजा पर लादना चाहेंगे तो, जैसा कि पहले कई बार हो चुका है, भविष्य में भी सनातन तथा दृढ़ परम्परावाली इस विशाल जाति का निष्क्रिय विरोध उनके इन प्रयत्नों को विफल कर देगा। और संसार की कोई शक्ति इस प्रचण्ड निष्क्रिय विरोध को रोक नहीं सकेगी। सम्भव है विग्रह का तूफान क्षणभर के लिए इस सागर के पृष्ठभाग पर क्षोभ

मचा दे, उसे शायद फेनाच्छन्न कर दे, पर वह न तो कभी उसकी निर्मल अगाध गहराई को, जिसमें चीन की शान्त समाधिस्थ आत्मा बस रही है, पहुंच सकता है और न उसका मन्थन करके उसे क्षुब्ध ही कर सकता है।

हां, यदि कोई हम लोगों में क्रान्ति कर देना चाहे तो उसे पहले उनके हृदय तथा बुद्धि पर प्रतीति द्वारा अधिकार करना चाहिए। यहां, यूरोप में आपको यह पाठ पढ़ने में बहुत देर लगती है। पर इस बात को हमारे शासन-सिद्धान्तों में शामिल किये और उनपर अमल करते सदियां बीत गईं। हमारे देश में सरकार पूर्णरूपेण प्रजा की सम्मति पर ही निर्भर है। यहां तक कि उसका अनुकरण करना तो दूर को बात है, पर आपके लिए उसे ठीक ठीक समझ लेना भी मामूली बात नहीं होगी। यंत्रों को बढ़ा-बढ़ा कर जिस वस्तु का साध्य करने का आपने व्यर्थ प्रयत्न किया है, वह स्वाभाविक परिस्थिति के कारण हमें अनायास ही प्राप्त है। हमारी मुख्य-मुख्य संस्थाएं, जो हुकुमी लोगों द्वारा खड़ी की गयीं, सत्ता के हाथ की कठपुतलियां नहीं हैं। वे तो उस उत्क्रान्ति के प्रतीक हैं जिसके अनुसार जनता ने अपने जीवन को निर्माण किया। न तो किसी सरकार ने उनको उत्पन्न किया है और न किसी भी सरकार को इतनी शक्ति है कि वह उनमें कोई परिवर्तन कर सके। और यदि समय-समय पर नयी परिस्थिति का सामना करने के लिए उनमें नवीन नियमों को जोड़ने की आवश्यकता दिखाई देती है, तो वे उनमें तभी जोड़े जाते हैं जब लोकमत उसकी मंजूरी देता है या उनकी उपयोगिता, सामर्थ्य तथा लोकप्रियता के विषय में सब को निश्चय हो जाता

है। यदि एक शब्द में कहना चाहें तो हमारे यहां कानून एक बाहरी नियन्त्रण नहीं बल्कि राष्ट्रीय जीवन का एक स्वाभाविक धर्म सूत्र है। और कानून की किताब में लिखे जाने के पहले वह जनता के जीवन में प्रविष्ट हो जाता है। यही कारण है कि चीन में सरकार न तो निरंकुश है और न अनिवार्य ही है। यदि कल ही हमारी प्रान्तीय या बड़ी सरकार का अस्तित्व लोप हो जाय तोभी हमारा जीवन ज्यों का त्यों लगभग पहले ही का सा रहेगा। जिस कानून को हम शिरोधार्य करते हैं, वह हमारे जातीय स्वभाव के अनुकूल होता है और सदियों के अनुभव के बाद बनाया जाता है। यदि बाहरी भय या लालच को हटा दिया जाय तोभी हम उसका उल्लंघन न करेंगे। परिस्थिति के कितने ही ज्वार-भाटे आये और चले गये, पर फिर भी हमारी कुटुम्ब-व्यवस्था तो ज्यों की त्यों कायम है, और हमारा स्वभाव भी पहले ही का सा व्यवस्थाशील, उद्यमी और मितव्ययी बना हुआ है। चीन को बनानेवाली चीजें ये हैं। आजतक हम चुपचाप सरकार को स्वीकार जरूर करते आये हैं, तथापि उसकी सत्ता तभी तक टिकी रह सकेगी २ जब तक वह समझेगी कि उसका काम अपना आतंक जमाना, रौब गांठना नहीं बल्कि लोक सेवा है। वह तभी तक टिकेगी जब तक वह प्राचीन समाज-व्यवस्था के सिद्धान्तों को अटल समझ कर उनका स्वीकार करती रहेगी, उनको व्यवहार में परिणत करती रहेगी, और समय-समय पर उन्हें उचित रूप देकर उनकी रक्षा करती रहेगी। चीन बदलता नहीं है। ये उपद्रव जिन्हें आपने इतना महत्त्व दे रक्खा है, और जिनका कारण स्वयं आप ही हैं, इस बात के चिन्ह नहीं हैं कि

हमारी सभ्यता का दिवाला निकल गया, उसकी अलीशान इमारत टूट कर गिर पड़ी। आप तो केवल किनारे पर टकराने वाली लहरों की आवाज़ मात्र सुन सकते हैं। पर इस महासागर की अगाध शान्ति तो दूर, बहुत दूर तक, जहां तक आपकी दृष्टि भी नहीं पहुंच सकती, उस नीलवर्ण क्षितिज की रेखा तक फैली हुई है, जहां तक आपकी नौकाएं भी नहीं पहुंच सकतीं।

पश्चिम में सरकार और शासन-यंत्र की कल्पनाएं कितनी भिन्न हैं? उनमें मूलभूत सिद्धान्तों का नहीं, अनेकों असंबद्ध कानूनों का साम्राज्य है। ऐसी कोई बात जड़ नहीं पकड़ सकती जिसे आपने हेतुपूर्वक बड़े प्रयत्नों से नहीं बोया है। और जिसे बोया है उसे बिना बार बार बोये काम नहीं चलता। पिछले सौ बरसों में आपने अपने समाज-मन्दिर की सभी मंजिलें तोड़ गिराई हैं। संपत्ति और विवाह, धर्म नीति, अधिकार तथा वर्ग के भेद, और वह सब कुछ जो मनुष्यों के पारस्परिक सम्बन्ध में गम्भीर तथा महत्त्वपूर्ण है, जड़ से उखड़ गया है, उसके टुकड़े-टुकड़े हो गये हैं, और वे कालके प्रवाह पर तैर रहे हैं। इसीलिये तो आपकी सरकारों को इतना काम रहता है। और अगर आपका छिन्न-भिन्न समाज कुछ अंशों में भी टिका हुआ है, जीवित बचा है, तो उसका श्रेय इन सरकारों को ही है। आपके यहां सरकारों का जितना महत्त्व है, हमें पूर्व में तो उसका ख्याल भी नहीं हो सकता। मेरा तो ख्याल है कि यही हालत आपके लिए एक अनिष्ट है। पर मैं देखता हूं कि यह अनिवार्य भी है। सब से अधिक आश्चर्य तो मुझे उस यंत्र की नाजुकता पर होता है जो इतने गुरुतर भार का आधार है। मैं जानता हूं कि होशियार

आदमियों को चुनने की कोई अचूक और विश्वसनीय पद्धतिका आविष्कार करना अथवा उसे उत्पन्न करना बहुत मुश्किल है। शायद वह असम्भव भी हो। तथापि यह विचित्र तो है ही कि जिन आदमियों के हाथों में आप इतने महत्त्वपूर्ण काम सौंप देते हैं उनकी नैतिक तथा बौद्धिक पात्रता की आप अपनी तसल्ली तक नहीं कर लेते। हम चीन में अपने राज्यकर्ताओं को चढ़ाऊपरी की परीक्षाओं द्वारा चुनते हैं। पर इसकी आप हंसी उड़ाते हैं, तिरस्कार भी करते हैं। मैं मानता हूं कि आपका यह तिरस्कार करना सर्वथा अस्वाभाविक नहीं है। पर फिर भी आप नीचे के वर्ग के लोगों की पसंदगी करते समय इसी पद्धति को काम में लाते हैं। और कुछ न सही, इस पद्धति में एक गुण तो जरूर है। इसकी जड़ में यह सिद्धान्त है कि राज-तंत्र की सारी जगहें प्रत्येक मनुष्य के लिए खुली है, फिर वह श्रीमान् हो या गरीब। हां, उसे अपनी बुद्धिमत्ता और कुशलता का आवश्यक प्रमाण दे देना चाहिए। जो यह नहीं कर सकता उसका तो सवाल ही नहीं है। चुनाव-पद्धति की तुलना में मेरा ख़्याल है कि इसमें जरूर ही अधिक अक्लमन्दी है: क्योंकि आखिर चुनाव के मानी क्या हैं? आप उत्तर देंगे 'लोक-प्रतिनिधित्व'। पर क्या आप अपने हृदय के अन्तस्तल में इस बात को स्वीकार नहीं करते कि ये चुनाव के मानी ही नहीं हैं, हो नहीं सकते? यह प्रतिनिधित्व लोक अर्थात् जनता का—समाज का—नहीं। यह तो वर्ग-विशेषों का है। और इन वर्गों को किस बात की चिन्ता है? शायद आप कहेंगे सामाजिक दोषों को दूर करने के लिए वे उत्सुक हैं। पर क्या जमींदार, शराब बनाने वाले, रेलवे कम्पनियों के मालिक आपके

सच्चे राज्यकर्ता नहीं हैं ? और क्या जब तक आपकी वर्तमान समाज-रचना कायम रहेगी, इसके अतिरिक्त और कुछ हो भी सकता है ? मैं जानता हूं कि आपके यहां एक ऐसा भी पक्ष है जो उपर्युक्त वर्गों के विपक्ष में जनता का हजारों गुना पशुबल आजमाना चाहता है। पर यदि यह एक उपाय व्यवहार्य भी हो तो मुझे वह पसंद नहीं। क्योंकि आपके समाज में यह सर्व-साधारण भी तो उन अनेकों वर्गोंमें से एक है। आपने जो समाज-यंत्र बना रक्खा है उसका उद्देश यही मालूम होता है कि अपनी-अपनी स्वार्थ-साधना की ताक में बैठी हुई भिन्न भिन्न कट्टर शक्तियों को अखाड़े में एकत्र कर लड़ाया जाय,जिससे लड़ते-लड़ते वे ऐसे परिणाम पर पहुंचें कि जिसमें समस्त समाज का कल्याण हो। इस पद्धति के विषय में मेरे दिल में जरा भी उत्साह या सहिष्णुता नहीं है, उतनी भी नहीं जो आपके यहां साधारणतया बताई जाती है। प्रत्येक चीनी में चारित्र्य के लिए स्वभावतः ही आदर होता है, और आदर होता है उसके दिल में इस भावना के प्रति भी कि बुद्धि को सर्वोच्च स्थान दिया जाय। संभव है,आपके यूरोप की उस उपर्युक्त पद्धति के प्रति अपना उत्साह या सहिष्णुता भी प्रकट करते हुए मेरी वह स्वाभाविक विवेक-बुद्धि मुझे रोक रही हो। पर जिस समय सरकार के सामने इतने महत्त्वपूर्ण प्रश्न पड़े हुए हैं, और सिवा उनको हाथ में लेने के सरकार के लिए कोई चारा नहीं रह जाता, मेरे दिल में हठात् यह विचार पैदा होता है कि क्या ही अच्छा हो यदि इन महत्त्वपूर्ण प्रश्नों को हल करने के लिए सरकार ऐसे अच्छे उपायों का अवलम्बन करती जिससे प्रजा के सर्वश्रेष्ठ बुद्धिशाली पुरुष इन

प्रश्नों में दिलचस्पी लेने लगें। और इस मत का एक विचार से समर्थन भी किया गया है। आपके विद्यापीठों में तथा अन्यत्र भी मैंने ऐसे पुरुषों को देखा है जिन्होंने आपकी धारा-सभाओं में पेश होने वाली प्रश्नों का गहरा अध्ययन किया है, जिनकी बुद्धि निर्मल है, जिनकी निर्णय-शक्ति पक्षपातशून्य है, जिनका उत्साह निःस्वार्थ और शुद्ध है, तथापि जिन्हें अपने ज्ञानको मूर्त रूप देने को आशा ही नहीं है। क्योंकि वे स्वभावतः अपने संस्कारों तथा रहन-सहन के कारण ही चुनाव की अग्नि-परीक्षा में उत्तीर्ण होने के अयोग्य बन जाते हैं। यहां तो पार्लियामेन्ट का सभ्य बन जाना ही मानो एक स्वतंत्र पेशा बन गया है, और ज्ञात होता है कि जिन गुणों के कारण मनुष्य को सार्वजनिक जीवन में प्रवेश करने का मौका मिलता है वे उन गुणों से जुदे, बल्कि विरोधी होते हैं जो प्रजा के लिए हितकर होते हैं, जिनसे उसकी सेवा होने की आशा रहती है।

—:—

७

जहां राष्ट्रीय जीवन और राष्ट्रीय स्वभाव के बीच गहरे और तात्विक भेद हों, वहां सामान्यतया उनसे मिलते-जुलते धार्मिक मान्यताओं के भेद भी पाये जाते हैं क्योंकि राष्ट्र तो देह है, और धर्म उसकी आत्मा है अथवा उसे होना चाहिए। राष्ट्रीय संस्थाओं को अनुप्राणित करने वाली, उनको धारण करने वाली वस्तु धर्म ही है। मैं जानता हूं कि मनुष्य प्राय: धर्म का यह अर्थ नहीं करते, क्योंकि कई बार देखा गया है कि वे धर्म और लोकभ्रम को एक ही समझते हैं। यहां पर मैं इन दोनों को पृथक कर धर्म ही के विषय में कुछ कहना चाहता हूं। किन्तु इसके पहले एक बात कह दूं कि चीन की जनता में भी उतना ही लोकभ्रम फैला हुआ है, जितना कि यूरोप के किसी भी देश की जनता में है।१ हमारे यहां चीन में बौद्ध-धर्म तथा ताओ संप्रदाय२ में भी उतनी ही दु:खद और हास्यास्पद प्रथाएं एवं मान्यतायें घर किये बैठी हैं जितनी आपके ईसाई धर्म द्वारा पुष्ट की गई हैं। आपके समान हमारे चीनी लोग भी विधियों, प्रार्थनाओं तथा

व्रत-मानताओं द्वारा प्रकृति की गति में हस्तक्षेप करने तथा व्यक्तिगत आर्थिक लाभ प्राप्त करने की आशा रखते हैं। जिस प्रकार रोमन कैथोलिक लोग संतों में विश्वास करते हैं उसी प्रकार चीनी लोग भूत-पिशाचों को मानते हैं। वे मूर्तियों को मानते हैं, ऐन्द्रजालिक विद्या से काम लेते हैं, और धर्माधिकारियों के पाखंड का पुष्ट करते हैं। पर मैं इनका जिक्र नहीं करूंगा; क्योंकि ये धर्म के अंग नहीं। ये तो बाह्य और फजूल बातें हैं जिनकी सच्चे धर्म से कोई सम्बन्ध ही नहीं। मैं तो इनमें केवल मानव स्वभावकी कमजोरी को देखता हूं। भिन्न भिन्न जीवों की स्वाभाविक विकृति का यह तो प्रकाशन मात्र है। जिस आदर्श और जिस धर्म की नींव पर हमारी संस्कृति की रचना हुई है वह तो इससे बिलकुल जुदी वस्तु है। आज मैं उसी के विषय में जो यूरोपियनों में भारी गलतफहमी का विषय बनी हुई है, दो शब्द कहना चाहता हूं।

कई बार कहा जाता है कि कान्फ्यूशियस का धर्म धर्म ही नहीं। यदि धर्म के मानी उन आगमों के समूहों से हो जो इस लोक से सर्वथा भिन्न किसी अतिमानुषी परलोक से सम्बन्ध रखते हैं, तब तो कान्फ्यूशियस धर्म के विषय में किया गया उपर्युक्त विधान सर्वांश में ठीक होगा, क्योंकि कान्फ्यूशियस का तो यह एक प्रधान हेतु था कि अतिमानुषी परोक्ष वस्तुओं से सम्बन्ध रखने वाली चर्चा को ही रोक दिया जाय। और जो मनुष्य इस गुरु का सच्चा शिष्य है वह बराबर इस बात में अपने गुरु का अनुकरण करने का प्रयत्न करता है। एक चीनी आचार्य कहते हैं, 'धर्म से बच कर रहो' अर्थात् इन लोकभ्रमों से बच कर रहो। इस

अर्थ में और केवल इसी अर्थ में कान्फ्यूशियन धर्म अधार्मिक है। फिर यह भी कहा जाता है कि कान्फ्यूशियन धर्म तो केवल सदाचार की स्मृति है। कान्फ्यूशियन धर्म का जरूर यही आदर्श और उद्देश है कि मनुष्य को सदाचार में प्रवृत्त किया जाय। और इस बात को देखते हुए यह उपर्युक्त कथन भी अधिकांश में सत्य है। पर मेरे कहने का मतलब तो यह है कि इन सब विधानों की दूसरी बाजू को देखा जाय तो कान्फ्यूशियन धर्म केवल उपदेश नहीं, ठोस जीवन दिखाई देगा। इस धर्म की आज्ञाओं में जो सिद्धान्त समाविष्ट हैं वे हमारी समाज-रचना में जीवित हैं। अत: वे केवल पोथी की बातें नहीं, बल्कि दैनिक व्यवहार की बातें हैं। पितरों की पूजा द्वारा जो कौटुम्बिक तथा राजवंश के ऐक्य का साधन हुआ है वह भी कोरा धर्म सिद्धान्त नहीं है, बल्कि प्रत्येक चीनवासी के नित्य व्यवहार की वस्तु है, फिर वह बौद्ध, 'ताओ' संप्रदायी अथवा ईसाई हो। वह तो इस पितृपूजा को एक सच्ची महत्त्वपूर्ण वस्तु समझता है। इसके अनुसार तो भूत, भविष्य तथा वर्तमान काल की जीवित पीढ़ियां एक अखंड जीवन-प्रवाह है। सब का जीवन शाश्वत है, अनंत है। यह एक जुदी बात है कि इन में से कुछ ही लोग एक निश्चित काल में इस भूतल पर रह सकते हैं। इस तरह उस सामाजिक मान्यता में राष्ट्र को संगठित करने की अमोघ शक्ति है जो पितृ-पूजा की जड़ में छिपी हुई है। इसका चीन पर जो गहरा प्रभाव पड़ा है उसे तो आदमी देखने पर ही समझ सकता है। परन्तु इसका एक दूसरा उदाहरण भी है जिससे आप अधिक परिचित हैं। रोम की सभ्यता से मेरा मतलब है।

तो, यह हमारे राष्ट्रीय धर्म का ऐसा अंग है जो सब से पहिले और अधिक से अधिक ध्यान आकर्षित करता है। एक दूसरा भी अंग है, जिसका प्रभाव सामाजिक जीवन पर किसी प्रकार कम नहीं। कान्फ्यूशियन धर्म का आदर्श कर्मयोग है। अठारहवीं सदी में चीन में आये हुए आपके निरीक्षकों ने चीन के राजा का साल में एक बार हल चलाने की विधि की ओर बड़े जोर के साथ ध्यान आकर्षित किया था और सचमुच बनिस्बत पीछे से आने वाले निरीक्षकों के उन पहले लोगों में अधिक समभाव था। और वे हमारी संस्कृति के हृदय को भी अधिक अच्छी तरह पहचान सके थे। हमारे धर्म का मूल सिद्धान्त है मज़दूरी करना और खास कर ज़मीन पर मज़दूरी करना मनुष्य का कर्त्तव्य है। और इसीलिए, हम सब रिद्धि-सिद्धि की देने वाली माता वसुधा की पूजा करते हैं,इसीलिए हम प्रकाश और वर्षा के देने वाले द्यौष्पिता की वन्दना करते हैं, और हमारी समाज-रचना का ध्येय यह व्यवस्था कर देना है कि सब को जमीन मिल सके। हमारे राष्ट्र का सादा और सब की समझ में आने योग्य यही आदर्श भी है,कि सब स्वेच्छापूर्वक अपना जीवन समर्पण कर दें, और द्यावा-पृथिवी का आशीर्वाद प्राप्त कर सब शांतिपूर्वक हिलमिल कर परिश्रम करें। हमारी सामाजिक संस्थाओं में भी इसी कल्पना को हमने मूर्त स्वरूप प्रदान किया है। यदि इसके अतिरिक्त आप ऐसे दर्शनशास्त्रों को भी देखना चाहें, जिनमें हमारे सादे आदर्श पर अधिक विस्तारपूर्वक विचार किया गया है, तो हमने अपने पंडितों के लिए वे भी बना रक्खे हैं। उन्हें पढ़ाया जाता है कि मानव-समाज एक आध्यात्मिक और शाश्वत चैतन्य है, और वह

पुश्त दरपुश्त काल के पट पर प्रकट होता रहता है। यह चैतन्य क्या है? स्वर्गलोक और मर्त्यलोक, अन्तिम आदर्श और वर्तमान परिस्थिति को जोड़ने वाली कड़ी है। मनुष्य-जीवन का आदर्श और उद्देश्य यही है कि हम सेवा-भावपूर्वक, अविरत श्रम करके धरातल को ही नन्दनवन बना दें, अर्थात् उस परम कल्याण को भूतल पर मूर्तिमन्त उपस्थित कर दें, जो अभी केवल कल्पनामय अस्तित्व ही रखता है, और इस आदर्श को चरितार्थ करते हुए हम मनुष्य का मनुष्य के साथ, तथा मानव-मात्र का उस दिव्य अक्षरसे अभिन्न सम्बन्ध प्रस्थापित और मज़-बूत करते हैं। क्या इस श्रद्धा को धर्म का नाम शोभा नहीं देता? मैं नहीं कहता कि जन साधारण इस श्रद्धा को अपने हृदय में जागृत रूपसे धारण किये हैं, क्योंकि किसी भी राष्ट्र में सर्वसाधारण चिन्तनशील नहीं होते, किन्तु मेरा यह दावा तो जरूर है कि हमारे राष्ट्र की जनता का जीवन ही इस तरह व्यवस्थित किया गया है कि उसका इन धर्मतत्वों से बराबर मेल बना रहता है। हां, हमारे समाज के मामूली मनुष्य ऋषि-मुनियों के उन उपदेश वचनों को पालन करने का दावा नहीं करते, पर उनके आचरण में तो वे जरूर होते हैं। हमारा ख़याल है कि प्रत्येक समाज की जड़ में दो सिद्धान्त होने चाहियें। एक तो मनुष्यमात्र में भ्रातृ-भाव और दूसरा परिश्रम की प्रतिष्ठा। और हमारी समस्त सांसारिक संस्थाएं इसी तरह बनाई गई हैं कि उनके द्वारा इन दोनों तत्त्वों का सम्पूर्ण महत्व हमारे सर्वसाधारण के चित्त पर भली भांति अंकित हो जाता है।

एक शिक्षित चीनी की दृष्टि में कान्फ्यूशियन धर्म का सार

ऊपर लिखे अनुसार है। यूरोप में इतने साल मैं रहा, तथापि ईसाई धर्मका रहस्य और महत्त्व समझने में मुझे कहीं अधिक कठिनाई को अनुभव करना पड़ता है। किन्तु आपके धर्म-ग्रन्थ, आपका इतिहास, तथा आपके वर्तमान जीवन ने मुझपर जो असर डाला है, उसकी यदि कुछ झांकी मैं आपको दिखाऊं तो क्षमा कीजियेगा। मैंने जो निरीक्षण किया है, उसमें इस बात का अधिक ध्यान नहीं रक्खा कि आपके धर्म में सत्य कितना है। मैं यह भी नहीं मानता कि उसकी इस तरह जांच करने की योग्यता मुझमें है, किन्तु मैंने तो उसको इसी दृष्टि से देखा है कि उस धर्म का प्रभाव आपके समाज पर कितना पड़ा है। दूसरी सब बातों को छोड़ दें, तो आपकी और हमारी सभ्यता में केवल इसी बात के विषय में जो महदन्तर है, उसे देख कर तो मैं दंग रह गया। मुझे यह तो जरा भी नहीं मालूम होता कि आपके समाज की नींव धर्म पर स्थित है, और यदि मैं ख्रिस्ती धर्म का स्वभाव समझने में गलती नहीं कर रहा हूं, तो इसमें कोई आश्चर्य की बात भी नहीं। क्योंकि आपका आदर्श, जिसे बायबल आपके सामने रखता है और जो आपके धर्म-वेत्ताओं की चर्चा का विषय है, पृथ्वी पर मजदूरी करने में नहीं, बल्कि परलोक-चिन्तन से सम्बन्ध रखता है। वह मानव जाति का ऐक्य साधन करने की चेष्टा नहीं करता, बल्कि साधुओं का संघ बनाने का आदेश करता है। मैं यह निर्णय देने की धृष्टता नहीं करूंगा कि यह आदर्श हमारे आदर्श की अपेक्षा बढ़ कर है या नहीं, किन्तु मैं यह तो जरूर मानता हूं कि आपका आदर्श कम व्यवहार्य है। और इस बात को प्रत्येक आदमी मानेगा

कि ऐसी कल्पना के आधार पर किसी भी स्थिर समाज की इमारत खड़ी करना यदि असम्भव नहीं, तो नितान्त कठिन तो जरूर है, जिसमें सांसारिक जीवन एक ऐसे नाटक का विष्कंभक समझा गया है जिसका मध्य-विन्दु अथवा कर्मकेन्द्र कहीं संसार के बाहर हो । क्या मैं यह बताऊं कि यदि सच्चे दिल से ईसाई धर्म का पालन किया जाय तो उसका फल क्या हो ? सांसारिक दृष्टि से जो चीजें अत्यन्त महत्त्वपूर्ण मालूम होती हैं, उनकी उपेक्षा होगी, और सामाजिक जीवन में कूद पड़ना, उसमें पूर्णतया लिप्त हो जाना धर्म-विरोधी कहा जायगा, अर्थात् पारलौकिक वैभव की चकाचौंध सांसारिक कर्त्तव्याकर्त्तव्य में अन्धाधुन्धी मचा देगी। मुझे तो ईसाई धर्म के सच्चे पालन का स्वाभाविक परिणाम यही दिखाई देता है, और यदि मेरा ख्याल ठीक हो तो आपके श्रद्धायुग में भी आपकी सभ्यता की दशा यही थी। जिस समय ईसाई धर्मतत्त्वों को व्यवहार में परिणत करने का बीड़ा उठाया गया, तब क्या अवस्था हुई ? ज़रा यूरोप के इतिहास का अवलोकन कर लीजिए, विरागी जीवन, मठसम्बन्धी व्रत, धर्माधिकारियों की निरंकुश सत्ता, स्वर्ग-नरक के व्यापक प्रश्नों के सामने जीवन-मरण के तुच्छ सवाल फीके पड़ जाते, और समाज में उनके प्रति उपेक्षा दिखाई देती। भिक्षा की प्रतिष्ठा थी, द्रव्य के प्रति तिरस्कार था, बुद्धि की प्रगति रुक गई थी, कल्पना की अधिकता थी, नरपति और धर्मपतियों के बीच लड़ाइयां ठन गई थीं, शरीर और आत्मा के बीच विग्रह मचा हुआ था, और जहां देखिए तहां पक्षपात, कलह, अन्धाधुन्धी तथा बुद्धि और नीति की हत्या ! बस यही दृश्य उस असाधा-

रण युग में दिखाई देता था। ४ भौतिक और नैतिक जगत् के तमाम सत्यों की सेना के सामने एक विचित्र आदर्श केसरिया बाना पहन कर खड़ा हो गया और ठान दिया उसने जीवन-मरण का भीषण संग्राम। पर इस संग्राम में उसे पराजित होना पड़ा। पश्चिमी संसार इस संग्राम के कीचड़ में कूदने के पहिले जितना धर्मशून्य था; ठीक उतना ही धर्मशून्य वह उस कीचड़ से बाहर निकलने पर भी पाया गया। बल्कि अब तो वह साफ-साफ कहने भी लग गया कि हमें तो केवल इस संसार से मतलब है। अपनी जागृत जिज्ञासा को उसने छिपाया नहीं। बड़े उत्साह के साथ प्रकृति की तमाम शक्तियों को अपने वश करने तथा सौंदर्य, सम्पत्ति, बुद्धि-चातुर्य, चारित्र्य तथा सत्ता को प्राप्त करने का अडग निश्चय करके निकल पड़ा। तब से लेकर आज तक आपकी संस्थाओं में ईसाई धर्मतत्त्व प्रतिष्ठित करने का कोई प्रयास आपने नहीं किया, यद्यपि आप ईसाई होने का दावा उसी प्रकार करते आये हैं, और आज भी कर रहे हैं। इसके विपरीत आपकी यह इच्छा रही है कि पुराने जमाने के प्रत्येक अवशेष को तोड़ गिराया जाय। राष्ट्र से धर्म को तथा श्रद्धा और विधि को कर्म से जुदे कर दिये जायँ। और यह तो आप खुद ही कबूल करते हैं कि आपने अपने समाज को आर्थिक तथा राजनैतिक शक्तियों की शरण में लाकर खड़ा कर दिया है। इसका जो परिणाम हुआ उसका वर्णन करने का प्रयत्न मैंने अपने पिछले एक पत्र में किया है।

इस तरह यद्यपि आपके समाज का विकास एक ओर अर्थ और काम की नींव पर हुआ है, तथापि दूसरी तरफ आपने अपने

धर्म को भुला नहीं दिया है। सिर्फ एक बात है, उसकी जड़ जो स्वभावतः समाज-संस्थाओं में होती है, कट गई है, और इसीलिए मैंने उसके वर्तमान स्वरूप को विघातक अथवा निर्माल्य कहा है। जो ईसाई होने का दावा करते हैं—और ऐसा तो शायद ही कोई होगा जो किसी न किसी प्रकार यह दावा नहीं करता हो—वे या तो उस धर्म की केवल शाब्दिक-पूजा द्वारा उस आदर्श के दावों को पूरा करते हैं जिसने प्रत्येक मनुष्य-प्राणी को अपने बन्धनों में बांध लिया है और शांत चित्त से अपने दैनिक व्यवसाय में लग जाते हैं, या ये दावा करने वाले ईसा के उपदेशों से पूर्णतया प्रभावान्वित हो हठात् क्रान्तिकारियों की श्रेणी में जा खड़े होते हैं। क्योंकि यदि इन उपदेश-तत्त्वों को पूर्णतया स्वीकार किया जाय, और उनका ठीक ठीक अर्थ भी किया जाय तो मालूम होगा कि ये आपकी समस्त सामाजिक रचना के विपरीत हैं। इन तत्त्वों का उपदेशक प्राचीन काल का एक पूर्वी, निरक्षर, कूपमंडूक, अनघड़ था। इसके उपदेशों की विशेषता भ्रातृभाव और विश्वप्रेम की कोमल हृदयस्पर्शी भावना में नहीं, बल्कि उसकी उस उपेक्षा और तिरस्कार-वृत्ति में है, जो वह मनुष्य के उन तमाम सद्गुणों की ओर प्रकट करता है जो उपर्युक्त दो वृत्तियों से भिन्न है। वह ऑगस्टस५ तथा टाइबिरियस६ का प्रजाजन था तथापि उसे न तो रोमन साम्राज्य के इतिहास का कोई ग्यान था और न उसके भावी का ही कुछ खयाल था। वह वर्जिल७ और लिवी८ का समकालीन था तथापि वह उस भाषा को पढ़ तक नहीं सकता था, जिसमें वे अपने ग्रन्थ लिख गये। साम्राज्य के एक दूरवर्ती प्रान्त में उसका जन्म हुआ था, पेशा सुतारी का था

और उसका स्वभाव कवि अथवा औलिया का सा था। राष्ट्र की समृद्धि के लिए विज्ञान के जिन तत्त्वों का आविष्कार किया गया था, उनका परिचय प्राप्त करने का मौका तक उसे अपने अल्प जीवन में नहीं मिला होगा, न उसने अपना झुकाव ही उस ओर बताया। संपत्ति की उत्पत्ति और विनिमय, सत्ता का विभाग मजदूरी, जायदाद तथा व्यापार-सम्बन्धी नियम किसी भी बात में दिलचस्पी लेना तो बहुत दूर की बात है, वह इन्हें समझता तक नहीं था। अतः धार्मिक संप्रदाय की स्थापना करने वाला इससे अधिक सुयोग्य पुरुष शायद ही कभी संसार में पैदा हुआ हो। पर साथ ही राज्य-स्थापना तथा उसका शासन संचालन करने वाला इससे अधिक अयोग्य पुरुष भी भूतल पर शायद ही उत्पन्न हुआ हो। पर फिर भी पश्चिम के राष्ट्रों ने, जो लूट, हिंसा और जबरदस्ती आदि बातों में सर्वगुण-सम्पन्न हैं, इसी पुरुष के बनाये आत्मनिग्रह के मुग्ध सिद्धान्तों को वेदवाक्य समझ रक्खा है। फिर यदि आपका इतिहास युद्ध-विग्रह, उथल-पुथल, कतल और अंधाधुन्धी की एक लम्बी कहानी हो तो इसमें कौन आश्चर्य की बात है? फिर यदि धार्मिक और राष्ट्रीय शक्तियां आपस में कभी खुल्लम-खुल्ला युद्ध और कभी सुलह करें, जो दोनों पक्षों को लज्जित कर देते हों, तो कौन आश्चर्य की बात है? कहा जाता है कि आपके समाज ने अपने धर्म-तत्त्वों को अपने अन्दर ओतप्रोत कर लिया है। तथापि जब हम ईसाई धर्म के तत्त्वों को भलीभांति समझने वाले कुछेक व्यक्तियों को लाचार हो आपका समाज छोड़ कर जाते हुए देखते हैं तो हमें कोई आश्चर्य भी नहीं होता। आदर्श के गगन में विहार करने वाले इस धर्म

के भाग्य में विधाता ने यही लिखा है कि वह मानव लोक की संस्थाओं को न तो घड़ सकता है और न उनमें प्राण का सिंचन ही कर सकता है। इस गगन-विहारी धर्म से तो केवल यही हो सकता है कि वह उन शक्तियों को समाज का विरोध करने के लिए समाज के बाहर एकत्र कर दे, जिनका उपयोग समाज-व्यवस्था को भीतर से नियन्त्रित करने में होना चाहिए था। इसका परिणाम क्या होता है? यही कि धर्मरूपी आत्मा शरीरहीन बना रहता है और समाजरूपी शरीर आत्मा से शून्य! आपका समाज आज तक ऐसा रहा और इस समय भी ऐसा ही है। उसमें अतिमानुषी आदर्श होने का दावा किया जाता है, पर यथार्थतः तो इसमें मानवी आदर्श भी नहीं है। समाज-शरीर ज्यों का त्यों पार्थिव ही बना हुआ है और ऊपर आस्मान से उस नाझरथ के ईसा की वाणी प्रेत की वाणी के समान गरज रही है। वह वाणी आज भी उतनी ही निर्मल असंदिग्ध है जितनी उस दिन थी जब उसने गॅलीली के सरोवर के किनारे पर से रोम को दिगन्तव्यापिनी सत्ता को पहले पहल चुनौती दी थी। न उस दिन उसकी आवाज को किसी ने सुना था. और न आज भी उसकी ओर किसीका ध्यान है१।

इस तरह आपने समाज और धर्मके बीच जो सम्बन्ध है, उसके विषय में मैंने अपनी मान्यताके अनुसार निस्पृहता और न्याय-बुद्धिपूर्वक जो मत प्रकट करने की धृष्टता की है. उसे पढ़ कर अधिकांश पाठक मुझसे यदि रुष्ट न होंगे, तो सचमुच उन्हें आश्चर्य तो जरूर होगा। इसलिए इसके उदाहरण और समर्थन के हेतु मैं यहां पर एक उदाहरण भी पेश कर दूं तो अच्छा होगा। यह

उदाहरण इतना संसार-विदित और प्रकट है कि इसका असर उन लोगों पर तक हुए बिना न रहेगा जो सत्य का साक्षात् करने के बड़े अनिच्छुक हैं।

यदि ईसा के उपदेशों में कोई ऐसा उपदेश है जो सब से पहले हमारा ध्यान आकर्षित करता है तो वह है उसका हिंसा मात्र का विरोध। न्यू टेस्टामेन्ट के शुभ संदेशों को निष्पक्ष भाव से पढ़ने वाले का ध्यान इस बात की ओर आकर्षित हुए बिना रह नहीं सकता कि ईसा ने इस सिद्धान्त पर बार-बार कितना जोर दिया है। "अगर तेरे दाहिने गाल पर कोई एक चांटा जमा दे तो बांया गाल उसके सामने कर दे।" ये हैं उसके शब्द। वे उसके हृदय के अंतस्तल से निकले हैं। इनमें भाषा का अलंकार नहीं। ये इस तरह भी नहीं लिखे गये कि महज संपूर्णता के ख्याल से ऐसी बातें लिख दी जायँ कि जो वाञ्छनीय होने पर भी असंभव हों। नहीं, इन शब्दों में तो आंतरिक श्रद्धा है, सत्य है। और उनमें झलकती है उनका उच्चार करने वाले की चारित्रिक और सदाचरण-सम्बन्धी तपस्या। इन शब्दों में जो सिद्धान्त समाविष्ट है उस पर भले ही दो मत हो सकते हैं। मनुष्य-जाति के बहुत बड़े हिस्से ने सदा इस बात को कबूल किया है कि समाज की रक्षा के लिए शारीरिक बल आवश्यक है। इसके बिना न सुरक्षितता हो सकती है, न समाज में व्यवस्था टिकी रह सकती है और न शांति ही कायम रह सकती है। परन्तु इन विचारों को रखने वाला ईसाई—अर्थात् ईसा का अनुयायी सच्चा नहीं हो सकता। और यदि पश्चिमी राष्ट्रों ने अपने सम्पूर्ण इतिहास में इसी मत को माना है—और इसमें सन्देह नहीं, कि ये यही मानते भी आये हैं, तो वे

अपने को चाहे और कुछ भी कह लें, पर वे सच्चे ईसाई तो कदापि नहीं हैं। तथापि इस अनुमान को कबूल करने से उन्होंने हमेशा इन्कार ही किया है। उनके धर्म-संस्थापक के शब्दों से जो अर्थ निकलता है उससे विपरीत अर्थ ही उन्होंने अपने लिए ढूंढ़ा है। वे मानते हैं कि कैद और फांसी के आधार पर रचे हुए उनके समस्त कानूनों का समर्थन ईसा ने किया है। यही नहीं बल्कि उनकी हिमायत और सिफारिश तक की है। वे तो यह भी मानते हैं कि उनको समस्त लड़ाइयों के लिए ईसाके वचनों का आधार पाया जाता है।—हां, उन लड़ाइयों के लिए भी जो मनुष्य की स्वाभाविक वृत्ति तक को ऐसी मालूम होती हैं कि जिनका बचाव शायद ही हो सकता है, तथा जो अधिक से अधिक अन्यायपूर्ण हैं। नहीं, बल्कि वे तो यहां तक कह डालते हैं कि ईसा का ऐसा ही उपदेश है। उन्हें पता तक नहीं कि उनके ये ख्याल कितने भ्रमपूर्ण हैं और इनमें ईसा के उपदेशों की कितनी विडम्बना हो रही है।

मेरे उपर्युक्त कथन के लिए यदि कोई उदाहरण देकर पुष्ट करने की आवश्यकता हो तो उसके लिए मुझे इतिहास के पन्ने नहीं उलटने होंगे। जो उदाहरण मेरे दिमाग में इस समय सब से अधिक ताजा है, वही अगर यहां लिख दूं, तो काफी होगा। पश्चिम के राष्ट्रों ने हाल ही में चीन पर जो हमला किया है, उसे छोड़ कर और किस उदाहरण को मैं पेश करूं? मैं यह कबूल करता हूं कि इस आक्रमण के लिए मजबूत कारण भी पेश किया गया था। बल्कि उसे उकसाया भी गया था। फिर भी शुरू शुरू में बखेड़ा पैदा करने

वाले हम नहीं थे। पर जिस बात को देखकर मैं दंग रह गया, अथवा साफ-साफ कह दूं न, मैं अवाक् रह गया, वह तो यह थी कि पश्चिमी राष्ट्र ईसा के उपदेश को सामने रख कर अपने कुकृत्यों को समर्थन करने की कोशिशें करते हैं। और इन राष्ट्रों में एक ऐसा भी ईसाई सत्ताधीश है, जो अपनी सेना को बदला लेने के लिए भेजते समय एक गाल पर चांटा पड़ जाने पर हमें अपना दूसरा गाल सामने करने की आज्ञा देने वाले पुरुष के नाम की दुहाई देकर अपनी सेना को केवल आक्रमण करने के लिए ही नहीं, केवल कत्ल करने की ही नहीं; बल्कि किसी प्रकार का विचार न करते हुए सब की—शरणागतों की भी कत्ल करने की सिफारिश करता है। मैं ऊपर कह चुका हूं कि जिस धर्म का नाम आपकी ज़बान पर है, उसका प्रभाव कुछ व्यक्तियों के जीवन पर भले ही कितना ही पड़ा हो, पर आप के सामाजिक या राष्ट्रीय जीवन पर तो इसका बहुत थोड़ा—बल्कि कुछ भी प्रभाव नहीं पड़ा है। मेरे इस कथन की सत्यता को सिद्ध करने के लिए चीन के मामले से बढ़कर उदाहरण और कौनसा मिल सकता है? यह धर्म किसी दीन दुर्बल एकान्तसेवी साधु वैरागी के जीवन पर भले ही असर डालता हो, पर जो राष्ट्र के सूत्रधार हैं उनके जीवन पर तो इसका प्रभाव कभी पड़ा ही नहीं। फिर केवल इस कोरी डींग से क्या होना जाना है कि इस धर्म का रहस्य हमारे धर्म की अपेक्षा श्रेष्ठ है? ऐसी मूर्खता भरी बात का विरोध मैं नहीं करना चाहता। आपके धर्म-संस्थापक का वचन है "इनके परिणाम (फल) से तुम इन्हें पहचान लो।" मैं भी आपको इसके फल दिखा कर चुपचाप रहना चाहता हूं। आपके कथनानुसार भले ही कान्फ्यू-

शियन धर्म धर्म ही न हो। भले ही इसकी सदाचार-स्मृति उतने ऊंचे दर्जे की न भी हो। पर यह वही धर्म है जिसने संसार के इतिहास में चीन को सच्चे दिल से हिंसा की निन्दा करने वाला तथा बुद्धि और न्याय की पूजा करने वाला एक मात्र राष्ट्र बना दिया है। आप कहीं यह न समझ लीजिएगा कि मैं इस विषय में अपने विधान पेश करते समय पक्षपात से काम ले रहा हूं। लीजिए, मैं अपने कथन के समर्थन में आप ही के एक देशभाई के शब्द यहां लिखे देता हूं। यह पुरुष हमें बहुत दिन से जानता है तथा उसका हमारा सम्बन्ध भी बहुत निकट का रहा है। इसने हमारे राष्ट्र की जो सेवा की है उसे एक भी स्वदेश-प्रेमी चीन-वासी कदापि भुला नहीं सकता। आपके अखबारों के विशेष संवाददाताओं की लिखी अज्ञानभरी निन्दाओं के बदले ज़रा थोड़ी देर के लिए सर रावर्ट हार्ट १० के वचन सुनिए। चीनियों के विषय में वे कहते हैं—

"ये लोग सभ्य व्यवस्था को मानने वाले, बुद्धिमान, मितव्ययी और उद्यमी हैं। वे प्रत्येक बात को सीख और कर भी सकते हैं। उनके विवेक की तो सीमा ही नहीं। चातुरी की तो वे पूजा करते हैं। सत्य पर तो उनका ऐसा अटल विश्वास है कि उसकी सहायता के लिये अथवा उसपर अमल कराने के लिए सत्ता की आवश्यकता का विचार भी उनको असह्य मालूम होता है। वे साहित्य-प्रिय हैं और स्थान-स्थान पर उनकी साहित्य-सभाएं अथवा साहित्य-मंडलियां होती हैं। उनमें बैठ कर वे अपने निबन्ध और कविताएं पढ़ते तथा उनपर चर्चा करते हैं। उनका नीति-शास्त्र तो बड़ा ही सुन्दर है और उसके अनुसार उनका

आचरण भी है। वे उदार हैं, महाशय हैं और उन्हें स्वभावतः सत्कर्म करने का शौक भी होता है। वे कभी किसीके एहसान नहीं भूलते। यदि किसीने उनके साथ कोई भलाई की हो तो वे उसके प्रत्युपकार में उससे भी अधिक सेवा या भलाई करके दिखाते हैं। यद्यपि वे जानते तो हैं कि धन के द्वारा भी सेवा कराई जा सकती है, तथापि समाज में उसी का सब से अधिक आदर होता है जिसके पास सम्पत्ति के अतिरिक्त सद्गुण भी हों। वे व्यवहार-कुशल होते हैं, हर एक बात सीखने के बड़े उत्सुक होते हैं। उनकी समझदारी का तो कहना ही क्या? वह तो अद्भुत है। वे उत्तम कारीगर, विश्वसनीय मजदूर और व्यापार व्यवहार में उन्होंने अपनी जो साख बना रक्खी है, उसे तो हर कोई कबूल करता है और तारीफ ही करता है। "मातृदेवो भव, पितृदेवो भव" इस आज्ञा का जितना संपूर्ण और निरपवाद पालन इस देश में होता है शायद ही उतना पृथ्वी के किसी अन्य देश में या भूतकाल में या वर्तमान काल में हुआ हो। सच तो यह है कि यह सूत्र उनके कौटुम्बिक, सामाजिक, सरकारी और राष्ट्रीय जीवन की कुंजी है। और इसी कुंजी के कारण वे 'उस भूमि में दीर्घायु होकर बसते हैं जो परमात्मा ने इन्हें दे रक्खी है।'११

ये हैं श्रीयुत राबर्ट हार्ट के वचन। इससे अधिक अच्छा प्रमाण-पत्र मैं नहीं चाहता। इसमें कोई अतिमानुषी गुण नहीं है, आत्म-निग्रह की बात नहीं है। अथवा उन वस्तुओं का पागल अस्वीकार नहीं, जो मनुष्य-स्वभाव की अंगभूत हैं। यहां तो एक बुद्धिगम्य आदर्श के अनुसार जीवन है। और यहां पर इस आदर्श

में इतनी गहरी और प्रभावशाली श्रद्धा है कि उसने शारीरिक बल के प्रयोग को अधिकांश में दबा दिया है। यहां तो फिर सर-राबर्ट के वचन उद्धृत कर देने को जी चाहता है। "सत्य पर उनका ऐसा अटल विश्वास है कि उसकी सहायता के लिए अथवा उसपर अमल कराने के लिए सत्ता की आवश्यकता का विचार तक उनके लिये असह्य हैं।" हां, हम लोग शान्ति के उपदेश को स्वीकार न करने वाले उसपर अमल करते हैं। आप उसका स्वीकार करते हैं और आप ही उसे अपने पैरों तले रौंद डालते हैं! और इस विधि-विडम्बना को तो देखिए! उसी ईसा के अनुयायी अपने हाथमें शस्त्र और अग्नि लेकर हमें सिखाने के लिए आये हैं कि जब तक सत्य को सत्ता का सहारा नहीं मिल जाता, तब तक वह निर्वीर्य होता है। अच्छा है, आप निश्चिन्त रहें। यह पाठ तो हम जरूर पढ़ लेंगे। पर हमने इसे याद किया नहीं और यूरोप की शामतें आई नहीं। स्मरण रहे, आप चालीस करोड़ के राष्ट्र को शस्त्र-सेवी बना रहे हैं। जब तक आपके चरण इस भूमि में नहीं पड़े थे, तब तक इस राष्ट्र को अन्दर तथा बाहरी राष्ट्रों के साथ सिवा शान्ति के साथ रहने के और कोई इच्छा नहीं थी। आपने ईसा का नाम लेकर शस्त्र धारण करने के लिए आह्वान किया है। कान्फ्यूशियस का नामोच्चार करके हम उसका उत्तर दे रहे हैं।

---

८

हमारे राष्ट्र और पश्चिम के बीच आज जो राजनैतिक और व्यापारिक सम्बन्ध है, तथा जिन घटनाओं के कारण आज की यह दु:खद परिस्थिति उत्पन्न हुई है, उन सम्बन्धों और घटनाओं की विस्तृत चर्चा को मैं अभी तक जान-बूझ कर टालता रहा। अब तक तो मैंने यही प्रयत्न किया है कि अपनी सभ्यता के सामान्य स्वरूप के विषय में आप के दिल में सहानुभूति उत्पन्न करूं, जिन मुख्य मुख्य बातों में आपकी सभ्यता और हमारी सभ्यता में अन्तर है उसकी ओर आपका ध्यान आकर्षित करूं, तथा वे बातें भी दिखा दूं जिनमें आपका और हमारा शाश्वत और तात्विक विरोध है, जिनमें यदि हम समझौता किसी प्रकार कर भी लें तो उसे टिकाये रखना मुश्किल है। तथापि सहानुभूतिशील पाठक भी मुझसे कुछ अधिक आशा करते हैं, और मैं उनकी इस आशा को उपेक्षा भी नहीं कर सकता। अतः यदि उनको सन्तुष्ट करना ही मुझे अभीष्ट है, तो वदर्जे लाचारी आज के इन झगड़ों की चर्चा भी मुझे करनी ही होगी। क्योंकि मेरे पाठक मुझसे पूछेंगे—और उनका यह प्रश्न अनुचित न होगा—कि जिन

गुणों का आरोप आप अपने राष्ट्र में करते हैं यदि सचमुच वे सभी गुण उसमें हैं, यदि सचमुच आपका राष्ट्र इतना न्यायी, ऐसा सच्चा, इस तरह खून-खच्चर से डरने वाला है तो बताइए उसके द्वारा ऐसा अन्तरराष्ट्रीय सभ्यता का भंग कैसे हो पाया, जिसकी मिसाल सुधरे हुए संसार के इतिहास में कहीं ढूंढ़े नहीं मिलती ? यह कैसी बात है कि इसके हाथ से इतना बड़ा अपराध हो गया, जिसका आघात उन राष्ट्रों की नीति भावना पर भी हुआ जो आपके कथनानुसार आपकी अपेक्षा कम सुधरे हुए और कम दयावान् हैं ?

इसके उत्तर में मैं कहूंगा, कि मैंने यह दावा तो कभी नहीं किया था कि चीन साधुओं का राष्ट्र है। मैंने तो केवल यही कहा था, और उसपर मैं अब भी दृढ़ हूं, कि यदि इनको विना कारण न छेड़ा जाय, जिस व्यवस्था के वे आदी हैं, उसमें यदि अधिक हस्तक्षेप नहीं किया जाय, तो उनके समान शांति-प्रिय और कानून का सन्मान करने वाली जनता आपको पृथ्वीतल पर और कहीं न दिखाई देगी, अतः यदि वे अपने सामाजिक बन्धनों को तोड़ कर निरंकुश बन गये हों, यदि क्षण भर के लिए उन्होंने पशु का सा बर्ताव किया भी हो, ( क्या आपकी और क्या हमारी सभ्यता इस पाशविकता को केवल नियन्त्रित मात्र कर सकती है, उसे नष्ट तो कदापि नहीं कर सकती ) तो उस उपद्रव की भयङ्करता से यही सिद्ध होता है कि उन्हें कितना अधिक उकसाया गया होगा ! क्या आपको पता है कि उन्हें कितना उकसाया गया था ? मेरा तो खयाल है, आप नहीं जानते होंगे। तब लीजिए मैं संक्षेप में उसका ब्योरा आपको सुनाए देता हूं।

आपके व्यापारी जब चीन में पहले पहल आये तब हमने उन्हें कहीं निमन्त्रण-पत्रिका नहीं भेजी थी, तथापि उनके आने पर यद्यपि हमने उनका उत्साहपूर्वक स्वागत नहीं किया, तथापि सहिष्णुतापूर्वक उन्हें रहने दिया। जब तक उन्होंने हमारे कानूनों का पालन किया, उनके व्यापार और आमदरफ्त को बरदाश्त करने के लिए हम राज़ी थे। हां, यह तो हमारी हमेशा शर्त बनी रही है कि वे हमारी सामाजिक, राजनैतिक व्यवस्था में कभी हस्त-क्षेप न करें। आरम्भ में तो आपके देशभाइयों ने हमारी शर्तों को मन्जूर कर लिया; और कई वर्ष तक यद्यपि बीच बीच में झगड़े हो जाया करते थे, तथापि उनके और हमारे बीच कोई भारी बखेड़ा नहीं हुआ। पहले पहल जिस बात पर बखेड़ा हुआ उसका कारण आप ही का अनुचित बर्ताव था. जिसका बचाव करनेकी हिम्मत आपको कभी नहीं हुई है। आप प्रधानतया अफीम का व्यापार हमारे देश में करते थे। हमने देखा कि यह चीज़ हमारे राष्ट्र के आरोग्य और नीति को नष्ट कर रही है और हमने उसे बन्द कर दिया, तथापि आपके व्यापारियों ने कानून से बचा कर चीन में गुप्त रीति से अफीम भेजना जारी रक्खा। तब लाचार हो हमें बात को अपने हाथ में लेना पड़ा और अफीम के समस्त संग्रह को जप्त करके उसका नाश करना पड़ा। इसी बहाने आपकी सर-कार ने हमसे युद्ध ठान दिया। आपने हमारे प्रदेश पर चढ़ाई कर दी, हमसे जबरन दण्ड लिया, और हॉङ्कॉङ्ग टापू भी छीन लिया।१ क्या इसे आप शुभ आरम्भ कहेंगे? क्या आपने यह खयाल कर लिया कि इससे हमारे चित्त पर बृटिश राष्ट्र की न्याय-बुद्धि, प्रामाणिकता और सचाई का अच्छा प्रभाव पड़ेगा?

खैर, वरसों वीत गये। झंडे के अधिकारों के विषय में फिर बात बढ़ गई और फिर हमारी आपकी तलवारें लड़ गईं। हम तो अभी तक मानते हैं कि इस झगड़े में भी न्याय हमारे ही पक्ष में था, पर इस वार भी आपने इसे एक वहाना वना कर नई मांगें पेश कीं। फरांसीसियों को मिला कर आपने हमारी राजधानी पर अधिकार कर लिया और ऐसी शर्तें हमारे सामने रक्खीं जिन्हें किसी भी यूरोपियन राष्ट्र के सामने रखने की आपको हिम्मत न होती। हम तो लाचार थे, मान गये। सैनिक शक्ति हमारे पास नहीं थी। पर क्या आपका यह खयाल है कि आपके इस वर्ताव से हमारी न्यायवुद्धि पर आघात न हुआ होगा? इसके वाद भी यूरोप के प्रत्येक राष्ट्र ने किसी न किसी वहाने हमारे प्रदेश का थोड़ा वहुत हिस्सा हज़म करना शुरू किया। और हम उसका प्रतिकार नहीं कर सके। इससे क्या आप यह खयाल करते हैं कि आपके जाति-भाइयों के इस आक्रामक वर्ताव के कारण हमारे हृदय को कुछ भी चोट नहीं पहुंची? यदि कोई चीनवासी आपके और हमारे पिछले साठ वर्षों के सम्वन्ध के इतिहास का निरीक्षण करे, तो क्या उसकी नज़र में आप लोग किसी समुद्री चोर या डाकू की अपेक्षा अच्छे दिखाई देंगे? माना कि यह मत कुछ कठोर है और मैं स्वयं उससे पूरी तरह सहमत नहीं हूं। आपके सरकारी दस्तावेजों का अध्ययन करने पर मुझे विश्वास हो गया कि आप भी सच्चे दिल से यह मानते थे कि आपके पक्ष में कुछ न्याय है। मानव सम्वन्धों की विविधता तथा अटपटेपन को देखते हुए मैं स्वयं इस वात से इन्कार नहीं कर सकता कि आपके पक्ष में भी कुछ

सत्य का अंश हो सकता है। फिर भी मैं आपसे कहूंगा कि इन छोटी छोटी बातों पर जो बेहद वाद-विवाद हुआ है उसे छोड़ दीजिए और परिस्थिति की मुख्य मुख्य बातों पर ही विचार कीजिए। हम दो में से शुरू से कौन छेड़छाड़ करता आया है और कौन आक्रामक रहा है? हमारे पक्ष को खराब से खराब शब्दों में यों रक्खा जा सकता है कि हमने अपने समाज, रीति रिवाज़, कानून और राजनीति को एक विदेशी सभ्यता के प्रभाव से सुरक्षित रखने का हठपूर्वक निश्चय कर लिया। और चूँकि आप नफे के भूखे थे,हमारे प्रदेश में घुस कर अपने माल के साथ अपनी संस्कृति और विचारों को भी यहां प्रविष्ट कर देने पर तुल गये थे। इसके बाद छिड़ने वाले युद्ध में यदि हम आक्रामक रहे हों तो उसके बचाव में हम आत्मरक्षा की दलील को पेश कर सकते हैं। यदि इससें हमारे हाथों कोई अन्याय हुआ हो तो वह ठोंस ठोंस तथा चिरकालीन न्यायके मुकाबले में नगण्यसा है। पर आपके हाथों तो अन्याय ही अन्याय हुआ है। उसमें न्याय नगण्यसा है।

जरा सोचिए, हमारा राष्ट्र एक प्राचीन गौरवशाली महा-राज्य है, जो सदियों से अपनेको सभ्यता के शिखर पर खड़ा हुआ मानता आया है। ऐसे गरबीले राष्ट्र के सिर पर आपने कैसी शर्तें लाद रक्खी हैं? व्यापार के लिए हमारे बन्दर-गाहों को आपने हमसे जबरदस्ती खुले करवाया है। हमारे राष्ट्र को रसातल को पहुंचाने वाली अफीम को भी लेने के लिए आपने हमें मजबूर किया है, आपने हमारे देश में रहने वाले अपने लोगों को इस देश के कानून से मुक्त कर दिया है। हमारे दरियायी व्यापार को आप हड़प बैठे हैं। भीतरी

नदियों के व्यापार पर भी आपकी लोलुप दृष्टि है ही। और जब जब कभी हमने आपकी मांगों का प्रतिकार करने का प्रयत्न किया है, तब तब बराबर आपने उलटे नई मांगें पेश की हैं। बल्कि आप तो उल्टे हमपर हमले करने तक से बाज नहीं आये। पर फिर भी आपने इन तमाम मौकों पर यही बताने का प्रयत्न किया है, मानों आप सुधरे हुए राष्ट्र हैं और प्रतिपक्षी जंगली। आपने हमें मजबूर किया कि हम आपके पादरियों को अपने देश में रहने दें।२ और इन पादरियों की अज्ञानमूलक धर्मान्धता पर उत्तेजित हो जब कभी हम लोगों ने संख्याबद्ध हो उनका सामना किया, तो बस, इसी बहाने आपने फिर गजब ढा दिया। अर्थात् हम तो अब यही मानने लग गये हैं और इस मान्यता में कोई अनौचित्य भी नहीं है कि जहां कहीं क्रूस पहुंचा, कि उसके पीछे तलवार भी बनी हुई है, अर्थात् वहां जरूर ही लड़ाई होगी। धर्म तो आपके लिए लड़ाई का एक हथियार मात्र है। बस, आप इससे अधिक सरोकार धर्म से नहीं रखते। जरा सोचिए आप जिस प्रकार का बर्ताव हमारे साथ कर रहे हैं, ऐसा ही यदि किसी अंग्रेज के साथ करते तो उसके हृदय पर क्या असर होता। फर्ज कीजिये कि लिवरपूल, ब्रिस्टल और प्लीमाउथ पर हमने हमेशा के लिए अधिकार जमा लिया है और आपके प्रदेश में हमने अपने हजारों आदमियों को बसा कर उन्हें आपके कानून की सत्ता से मुक्त कर दिया है; यह भी फर्ज कीजिए कि आपके किनारों पर तथा बड़ी बड़ी गहरी नदियों में भी हमारे ही जहाज आपकी नौकाओं को हटा-हटा कर अलग कर रहे हैं; मान लीजिये कि इस बात की

ज़रा भी परवा न करते हुए कि शराब का आपके राष्ट्र पर, उसके आरोग्य और नीति पर क्या असर पड़ता है, हमने यही ठान ली कि हम उसे बिना महसूल आपके देशमें भेजेंगे; और अंत में यह भी फर्ज़ कर लीजिये कि आपके मुख्य मुख्य शहरों में हमने अपने आदमी रख दिये हैं, जो आपके धर्म के उपदेशों का विरोध करते हैं और जो उन मान्यताओं की बुनियाद को ही उखाड़ उखाड़ कर फेंक रहे हैं, जिनपर आपके समाज का आधार है। कल्पना कीजिए कि आप इन सब बातों में मजबूर कर दिये गये हैं, अब यदि इस स्थिति में आपके लोगों का एक दल चिल्लाता हुआ, शोर करता हुआ आवे और चीनी राजदूत के भवन को घेर कर प्रत्येक चीनी धर्म-प्रचारक को चुन चुन कर मार डाले तो बताइये क्या इससे आपको आश्चर्य होगा? क्या आपको उनके इस कार्य पर रोष होगा? तब चीनमें जो जघन्य घटनाएं हुई हैं, उनपर आश्चर्य करने का हक़ आपको कैसे हासिल हो सकता है, फिर इस तरह मारे रोष के आंखें लाल करने का आपको क्या अधिकार है? आप हमारे बर्ताव में ऐसी किस अनुचित और आसुरी बात को देखते हैं? आपका कथन है कि राजदूत का भवन तो आन्तरराष्ट्रीय कानून के अनुसार एक पवित्र स्थान समझा गया है। ठीक है, पर आप इस बात को कैसे भूल रहे हैं कि आपने अपने इन राजदूतों को हमारे यहां रखने के लिए हमें तलवार के बल पर मजबूर किया है और हमने चीन में इनकी हस्ती को हमेशा अपने राष्ट्र का अपमान ही समझा है। पर आप कहेंगे चीन के लोगों ने सभ्यता को ताक में रख कर, अविचारपूर्वक क्रूर कर्म किये हैं।" आपका आक्षेप ठीक है। पर मैं पूछूंगा आपकी फौजों द्वारा चीनी

प्रजा पर किये गये अत्याचारों की आपके पास क्या सफाई है ? ओ ईसाई राष्ट्रो ! ज़रा ख्याल तो कीजिए आपकी फौजों ने कैसे कैसे अत्याचार किये हैं ? पेकिंग से ले कर समुद्र-किनारे तक के प्रदेश से, जिसमें एक समय दूध और शहद की नदियां बह रही थीं, जरा जाकर पूछिए तो ! आपकी फौजों द्वारा कत्ल किये गये पुरुषों की लाशों को और उनके बलात्कार के शिकार बने हुए बालकों और स्त्रियों के हाल तो जरा जा कर देख लो। अपराधियों के साथ में आपके अन्धे अत्याचारियों द्वारा पिसे गये उन निरपराधी लोगों की करुण कथाएं तो जरा सुन लो ! आपके ईसा से – हां, उस मानवप्रेमी ईसा से ही जरा पूछ लो, जिसकी सेवा करने का आप दम भर रहे हैं। इन सब को अपने बुलाइए और उनसे न्याय की याचना कीजिए। हमने तो अपने देश को बचाने के लिए लाचार हो सिर को हथेली पर ले लिया था। और आप ? आपने तो खून का बदला खून से लिया, अपराध के जबाव में अपराध किया। और यह करते हुए क्षणभर ठिठक कर आपने इस बात का विचार तक नहीं किया कि जिन अपराधों का बदला लेने को आप जा रहे थे वे आपके अन्याय के ही अनिवार्य फल थे।

खैर, अब तो · यदि हमेशा के लिए नहीं तो कुछ समय के लिए तो जरूर—यह प्रकरण समाप्त हो गया। और मैं भी गड़े पत्थर नहीं उखाड़ना चाहता। तथापि भूतकाल के अनुभव के आधार पर ही हम अपनी भावी नीति को स्थिर कर सकते हैं। जब तक आप यह भलीभांति नहीं समझ लेते कि जिन घटनाओं के कारण समस्त यूरोप धूज गया है वे दीर्घकालीन अन्याय के

उत्तर में विधाता द्वारा दिया गया जवाब है, जब तक आप सत्य को नहीं समझ लेंगे, आपकी और हमारी सभ्यता के बीच बहुत गहरा अन्तर है, विरोध हो है तथापि उसके कारण हम आपको जंगली तो कदापि नहीं कह सकते, उसी प्रकार जब तक आप यह नहीं कबूल कर लेते कि हमें भी जंगली कहने का आपको कोई अधिकार नहीं है, जब तक आप हमें एक सुधरा हुआ राष्ट्र समझ कर हमारे कानूनों और रीतिरिवाजों का आदर करना नहीं सीख लेंगे, जब तक आप हमारे साथ भी ठीक वैसा ही सलूक नहीं करने लग जाते जैसा कि आप किसी यूरोप के राष्ट्र के साथ करते हैं जब तक आप ऐसी ऐसी बेहूदी शर्तें हम पर लादने से बाज न आवेंगे जिन्हें किसी पश्चिमी राष्ट्र के सिर पर मढ़ने का आपको स्वप्न में भी ख़्याल नहीं हो सकता, तब तक आपके और हमारे बीच शान्ति और मित्रता की आशा करना व्यर्थ है। संसार के अधिक से अधिक अभिमानी राष्ट्र का आपने अपमान किया है। सीधे से सीधे और न्यायी लोगों पर आपने घृणित अत्याचार किये हैं। और आप इसका परिणाम भी देख चुके हैं। यदि पहले आपका बहाना अज्ञान था तो अब कभी उसे पेश न कीजिए। हमें ठीक ठीक तरह समझने की कोशिश कीजिए और उद्योग कीजिए अधिक अच्छी तरह समझने का अपने आपको भी। और इसी उद्देश से ये पत्र भी लिखे और प्रकाशित किये गये हैं। यदि यह करते हुए मैंने आपके दिल को दुखाया हो तो मुझे सचमुच इस पर दुःख है, पर यदि सत्य ही आपको बुरा लग रहा हो तो इसके लिए न तो मैं आपसे क्षमा मांगूंगा और न इसकी जरूरत ही है।

# टिप्पणियां

## पत्र पहला

नं०—१ पृ० १३

बॉक्सर का उपद्रव और उसके बाद की घटनाएं—इ० स० १८९८ के लगभग चीन में एक क्रान्तिवादी दल खड़ा हो गया था। उसी का नाम 'बॉक्सर' था ( मूल शब्द कवां के मानी है मुष्टि, और त-कवां अर्थात् मुष्टि प्रहार करना ) इस दल का जन्म क्यों हुआ? इसके उत्तर में दो कारण पेश किये जा सकते हैं। एक तो चीन पर ईसाई पादरियों द्वारा किया गया धर्म्मान्ध आक्रमण और दूसरा पश्चिमी राष्ट्रों द्वारा किया गया शनैः शनैः किन्तु अप्रतिकार्य प्रवेश। तथा इन दोनों के कारण चीन की जनता में फैला हुआ गोरों के प्रति द्वेष। १८९८ में जर्मनी क्यौचाऊ निगल गया, ब्रिटेन ने वेहाइवे पर अपना अधिकार जमा लिया और रूस ने पोर्ट आर्थर को अपनी बगल में दबा लिया। चीन की सरकार बड़ी शिथिल थी। वह गोरों के इन आक्रमणों का किसी तरह प्रतिकार नहीं कर सकती थी। फलतः लोग बड़े ही अकुला गये। उसी

वर्ष इस दल का प्रादुर्भाव हुआ। दो ही वर्षों में इसका बल खूब बढ़ गया और १९०० में इसने पहला धड़ाका उड़ा दिया। बोक्सरों ने चीन की राजधानी पेकिङ्ग के परिवर्ती के प्रदेश पर चढ़ाई कर दी। जितने भी गोरे उनके हाथ पड़े, सब को तलवार के धार उतार दिया। मिशनरियों तक को नहीं छोड़ा। पेकिङ्ग की गलियों में जर्मन राजदूत का खून कर डाला तथा और भी कितने ही उपद्रव किये। शेष राष्ट्रों के राजदूतों ने एकत्र होकर पेकिङ्ग के दरवाजे बन्द कर लिये। बोक्सरों ने शहर को घेर लिया। तब परराष्ट्रों के राजदूत शहर का बचाव करने लगे। शीघ्र ही यूरोप के राष्ट्रों और अमेरिका ने एक संयुक्त सेना भेज कर घेरा उठवा दिया। अब गोरों के अत्याचारों का आरम्भ हुआ। सशस्त्र सैनिकों पर ही नहीं वरन् "कितने ही गोरे सोल्जरों ने तो चीन की निःशस्त्र प्रजा तक पर घोर अत्याचार किया।" (एच० जी० वेल्स)। बलवा तोड़ देने पर चीन से भारी दंड मांगा गया और उस दंड की वसूली के बदले कुछ प्रदेश और बहुत से खास हक छीन लिये।

नं०—२ पृ० १६

ईसा के उपदेश का मुख्य सिद्धान्त है अप्रतिकार। ईसा ही वह पहला पुरुष था जिसने 'आंख के बदले में आंख और दांत के बदले दांत' वाले सिद्धान्त को मानने वाले यहूदियों और पशुबल को ही सर्वोपरि समझने वाले पगनों की दुनिया में, शरीर-बल के त्याग, दुश्मनों तक पर प्रेम करने तथा अत्याचारी को भी आशीर्वाद देने का सात्विक संदेश सुनाया था। पर इस शुभ संदेश को जिन लोगों में प्रकट किया गया, जिनमें इसका प्रचार हुआ, वे उसको ग्रहण करने के लिए तैयार नहीं थे, उनके रोम रोम में तो इसके विपरीत बातें भरी हुई थीं। इसलिए ईसाई धर्म के काफी प्रचार हो जाने पर भी यूरोप ने ईसा के शान्ति सन्देश को कभी दिल से नहीं स्वीकृत किया। प्रसिद्ध समाज-शास्त्री बेंजामिन किड इस विषय में लिखते हैं, "पश्चिम की सभ्यता का विकास शरीर-बल पर हुआ है। इस सभ्यता का प्रचार करने वाले मनुष्य ने युगों पहले, असंख्य युगों पहले, लड़-झगड़ कर ही अपना प्रचार किया था। इसने जितनी भी संस्थाओं की स्थापना की है, उन सब में अपनी

लड़ाकू वृत्ति तथा इस मान्यता को प्रतिष्ठित किया है कि संसार में शरीर-बल ही परम तत्त्व है। परन्तु इसको जिस धर्म की विरासत मिली है वह तो निरन्तर शरीर-बलका निषेध ही करता रहा है। यह धर्म इसके विकास में जहां तहां अपनी टांग अड़ा कर इसकी इस कल्पना का विरोध करता है कि शरीर-बल ही सर्वोपरि है और यह मनुष्य भी सदियों से अपनी इस असाधारण विरासत से झगड़ता रहा है। बल्कि अपने अंतस्तल में तो उसने कई बार इस धर्म के प्रति अपनी श्रद्धा तक को एक बारगी अंतिम विदा देने का प्रयत्न किया है। इस धर्म को बुद्धि के क्षेत्र में परास्त करने के लिए उसने अपने विज्ञान और फिलसुफी को आदेश दे रक्खा है। अश्रद्धा का, सांसारिक बुद्धि का अभेद्य किन्तु लचीला कवच पहन कर और हृदय में शरीर-बल के सिद्धान्त का मजबूत रीति से प्रतिष्ठित करके वह संसार में दिग्विजय करता गया। अपने राष्ट्रीय युद्धों में भी इसने 'जिसकी लाठी उसकी भैंस' वाले सिद्धान्त की ही पूजा की है। सामाजिक प्रश्नों को हल करते समय भी इसने इसी सिद्धान्त की दीक्षा ली है कि समाज के बल की रक्षा तो तभी होगी जब मुंह पसार कर संसार में विचरण करने वाली पाशविक सत्ता के फौलादी पंजे रंक तथा दीन दुखी जनों को एक बारगी पिस देंगे।"

"विश्वशांति की हिमायत करने वाले धर्म के सिद्धान्तों के नाम राष्ट्रों और जनता द्वारा चारों ओर मचाये गये भीषण नर-हत्या-काण्ड हैं आपके पश्चिम के इतिहास का मुख्य विषय! ऊपर से देखते हुए हमें इन झगड़ों में जो कुछ भी दिखाई दे, पर सच्ची बात तो यह है, कि स्वत्व, सत्य और न्याय का अन्तिम हिसाब तो लगभग पूर्ण रूप से शरीर-बल की विजय प[र] ही हुआ है। दोनों ओर के लड़ने वाले जाहिर करते हैं कि हम ईसाई ध[र्म] के सिद्धान्तों के लिए ही युद्ध कर रहे हैं। उसी प्रकार विजय मिलने पर भ[ी] वे खून से भीगे हुए अपने झण्डों को मंदिरों और प्रार्थना-भवनों में ले जा[ते] हैं। पगन लोग भी तो यही करते थे। वे तो कुछ ही खास खास स्थानों प[र] सत्य और न्याय का अर्थ शरीर-बल की विजय से करते थे, पर पश्चिम क[ी] सभ्यता ने तो अपने समस्त इतिहास में यही दावा किया है, कि वह ईसा[ई] धर्म की बुनियाद पर खड़ी की गई सभ्यता है; और फिर भी उसके प्रत्ये[क]

विकास और प्रगति की जड़ में आपको युद्ध ही दिखाई देगा, यह विकास या तो युद्ध की घुड़की दिखा कर किया गया है, या युद्ध इसके साथ ही साथ अथवा आगे पीछे हुए हैं।

( दि लायन्स ऑफ पॉवर, पृष्ठ ७ से ४; फिर पृष्ठ १५६ और १६० )

नं०—३ पृ० १६

कॉन्फ्यूशियस् । ई० न० पूर्व ५५० से ४७८ । भगवान् बुद्ध के समकालीन चीनी सन्त। कान्फ्यूशियन तो लेटिन उच्चारण है, चीनी उच्चार कुन-फुच है। कुनफुच अर्थात् फिल्उफत्-कुन दार्शनिक कुन्। चीन देश में लू नामक एक छोटी सी तहसील है, बस वही है इस महापुरुष की जन्मभूमि। जिस काल में इनका जन्म हुआ था, चीन अनेक छोटे छोटे राज्यों में बँटा हुआ था, कोई सर्वोपरि सत्ता नहीं थी। बस, चारों ओर अंधाधुंधी, जैसा कि इनके एक शिष्य ने कहा है, "धर्म का लोप हो चुका था, और संसार का विनाश नज़दीक था, चारों ओर ऊटपटांग उपदेश और जुल्म का साम्राज्य फैला हुआ था। मंत्री लोग राजा को, और लड़के अपने पिता को हत्या कर डालते थे। यह देख कान्फ्यूशियस् कांप गये और उन्होंने देशसुधार का काम अपने हाथों में ले लिया।" बाल्यावस्था में पिता की मृत्यु और दारिद्रय के कारण उनका चित्त पढ़ने में खूब लगा। उन्नीस वर्ष की अवस्था में उनका विवाह हो गया। विवाह के बाद उन्होंने राज्य में नौकरी कर ली और तीन वर्ष के बाद जिज्ञासुओं के लिए एक विद्यालय खोल कर उन्होंने अपना काम शुरू कर दिया। गरीब से गरीब लोगों को भी वे सदाचार का पाठ पढ़ाते और उनके जीवन की गुत्थियों को सुलझा देते। संगीत और चीन का इतिहास इनके प्रिय विषय थे। पर इस समय 'लू' में अंधाधुंधी शुरू हो गई और कान्फ्यूशियस् को वहां से चल देना पड़ा। इस समय इनका शिष्य-मंडल काफ़ी बढ़ गया था और उन्हें साथ में लेकर ही वे प्रवास करते थे। वे किसी ऐसे राजा की खोज में थे, जो उनके लिए ऐसी सहूलियतें कर देता, जिससे वे अपने पूर्वनिर्धारित सिद्धान्तों और जीवन-तत्त्वों को मूर्त स्वरूप दे सकते। पूरे पंद्रह वर्ष इस तरह प्रवास और एकांत में बीत गये।

जब वे बावन वर्ष के हुए, तब उन्हें शुंगटू शहर का न्यायाधीश बना दिया गया। यहां इन्होंने धर्म-राज्य की स्थापना की। "राजा को बलवान् बना कर उन्होंने सरदारों को दबा दिया। राज्यतंत्र में भारी परिवर्तन हो गये; असत्य और दुराचरण का लोप हुआ और लोग स्वामिनिष्ठ तथा विश्वसनीय बन गये। स्त्रियां चारित्र्यशील और आज्ञाधारक हो गईं, कुन-फुच प्रजा की ध्यान-मूर्ति बन गये, और उनका नाम प्रातःस्मरणीय हो गया।" यह स्थिति बहुत दिन तक न टिकी, कान के कच्चे राजा ने शीघ्र ही उन्हें हटा दिया। फिर कान्फ्यूशियस का भ्रमण शुरू हुआ। पुनः तेरह वर्ष तक वे अपने शिष्यों को लेकर घूमते रहे। अब तो इनके शिष्यों की संख्या तीन हजार तक पहुंच चुकी थी, जिनमें सत्तर-अस्सी तो असाधारण विद्वान थे। कान्फ्यूशियस की एक मात्र इच्छा यही थी कि कोई राजा उनके उपदेश को स्वीकार कर ले; पर उनके जीवन भर यह मुराद पूरी नहीं हुई। मृत्यु के तीन वर्ष पहले अर्थात् उन्सठ वर्ष में वे अपने घर पर लौटे। मृत्यु के पहले उन्हें अपने अंत की सूचना भी मिल गई थी। मेरा गुरु पद स्वीकार करने वाला कोई चतुर राजा नहीं दिखाई देता और "मेरा अंत काल तो आ पहुंचा।" ये थे उनके आखिरी शब्द। "उनकी मृत्यु की खबर बिजली की तरह सारे देश में फैल गई। जिस पुरुष की जीवितावस्था में सब ने उपेक्षा की थी, उसकी मृत्यु हो जाने पर प्रत्येक आदमी, सारा समाज़ अपनेको न्योछावर करने लगा। उस दिन जो बाढ़ आई थी, आज उसे तेईस सदियां हो गईं पर वह ज्यों की त्यों बनी हुई है।"

कान्फ्यूशियस एक तरह से प्रत्यक्षवादी थे। "ईश्वर परलोक जैसी परोक्ष वस्तुओं के पीछे समय खोने के बदले इसी लोक को सुधारें, जिस मानवता के बीच हम रहते हैं उसीकी दशा को अच्छी बनावें, अपने सदाचार से इस भूमि पर ही नन्दनवन बसा दें"; बस यही उनके जीवन के सूत्र थे, वे मानते थे कि मनुष्य ही मनुष्य का सेवा-पात्र इष्ट-दैवत है; उन्होंने देखा कि समाज में पांच सम्बन्ध मुख्य हैं, राजा-प्रजा, पति-पत्नी, पिता-पुत्र, ज्येष्ठ-कनिष्ठ-बन्धु, और मित्र। जब आदमी विकारवश होता है, तब ये सम्बन्ध बिगड़ जाते हैं, और समाज में अराजकता फैल जाती है। अर्थात् यदि मनुष्य

इन सम्बन्धों को ठीक कर लें, अपने कर्तव्यों का यथार्थ पालन करते जांय, तो समाज अपने आप सुखी होगा। यह है उनके उपदेश का निष्कर्ष, और उन्हें पूरी आशा थी कि समाज इस तरह बराबर सुखी किया जा सकता है, (तुलना कीजिए बुद्ध भगवान् के सिगाल सुत्त से, "गृहस्थों के कर्त्तव्य से बुद्धलीला-सार-संग्रह पृ० २४६)

संसार में रह कर ही वे सेवा करना चाहते थे। वासना-जय तथा मुक्ति उनके तत्वज्ञान का विषय नहीं था। एक बार जब संसार-त्याग के विषय में उन्हें प्रश्न किया गया, तब उन्होंने कहा था, "संसार का त्याग कर पशु-पक्षियों के साथ में कैसे रह सकता हूं? पशु-पक्षियों से हमारा समान भाव कैसे हो सकता है? दुःखित मनुष्यों को छोड़ कर मैं सहवास के लिए और किसे खोजता फिरूं? यहां मेरी जरूरत इसी लिए है कि यहां चारों ओर अव्य-वस्था है, यदि राष्ट्र में सब लोग धर्म का पालन करते होते तो मुझे उसकी स्थिति में कोई परिवर्त्तन करने की जरूरत नहीं होती।" कान्फ्यूशियस ने चीनी समाज के लिए, एक आचार-स्मृति तय्यार की है; जो आज भी वहां प्रचलित है। बौद्ध अथवा ताओ संप्रदाय के चीनी भले ही आज चाहे जिसका तत्वज्ञान मानें, पर अपने ऐहिक व्यवहार में तो वे कानफ्यूशियस की स्मृति का ही अनुसरण करते हैं।

## पत्र दूसरा

नं०—१ पृ० २२

गोरे राष्ट्रों का ख्याल है कि गोरों को छोड़ संसार की अन्य समस्त जंगली जातियों को सुधारने का काम परमात्मा ने इन्हींको सौंप रक्खा है। इसको 'गोरों का गुरुतर भार' (Whiteman's burden) कहते हैं। उनकी यह धारणा कितनी निःसार है यह बताते हुए एच० जी० वेल्स लिखते हैं—

"उन्नीसवीं सदी के आखिरी वर्षों में लोगों का यह ख्याल था कि समस्त संसार को यूरोप की अधीनता में आ जाना चाहिए, और यही स्वाभाविक और अनिवार्य भी है। यूरोप ने ऐसा स्वांग रचाया मानो वह इस

परमाथ का साधन करने के लिए बड़ी अनिच्छापूर्वक परोपकारी वृत्ति धारण कर रहा हो। मि० रडयार्ड किपलिङ्ग ने इसे 'गोरों का गुरुतर भार' कहा है। पर इसका सच्चा अर्थ तो है संसार की लूट और सत्ता। और इस काम में यूरोप के राष्ट्रों में ऐसी भारी प्रतिस्पर्धा शुरू हुई कि वे एक दूसरे को मात करने लगे। उस समय इनके घर का हाल क्या था? उनके देश की जनता अर्ध-शिक्षित अथवा निरक्षर थी; मुट्ठीभर मनुष्य—ज्यादह से ज्यादह कुछ हजार—वैज्ञानिक खोज में लगे हुए थे; आन्तरिक शासन-व्यवस्था में ऐसी खींचातानी मची हुई थी कि वे या तो विनाश के तौर पर खड़े हो गये थे या वहां इसी तरह की उथल-पुथल मची हुई थी। आर्थिक व्यवस्था का यंत्र बड़ी मुश्किल से शुरू किया गया था। पर वह भी चूं चूं बोल रहा था। धार्मिक संस्थाओं में बेहद गंदगी फैल गई है। पर फिर भी ये यूरोपीयन राष्ट्र सचमुच यही मानते थे कि पूर्व एशिया की समस्त प्रजाओं को वे ऐसे यूरोप की अधीनता में भी हमेशा के लिए रख सकेंगे।" (आउटलाइन्स आफ हिस्ट्री, पृ० ६५१)

एक तो घर की ऐसी हालत थी और दूसरे, हेतु भी दुष्ट था। इस हालत में यूरोप के राष्ट्रों ने—गोरों ने इस 'गुरुतर भार' को वहन किस तरह किया, यह तो संसार जानता ही है। यदि हेतु शुद्ध होता तो संसार की चाहे सेवा होती या न होता, किन्तु यूरोप की दशा तो जरूर सुधर जाती। कल्याण कर्म करते हुए कोई दुर्गति को नहीं पहुंच सकता। पर यूरोप ने तो संसार का भार अपने सिर पर लेके बाद में उसे अपनी जेब में रख कर उसे चट कर जाने का ही यत्न किया है। फल क्या हुआ? यूरोप की भौतिक उन्नति भले ही चाहे कितनी ही हो गई हो, उसकी योजना-शक्ति तथा कार्य-शक्ति भले ही कितनी ही विकसित हो गई हो, इसके विद्वान तथा मानव-हितैषी मुट्ठीभर सज्जनों ने भले ही सुन्दर २ मनोराज्यों की रचनाएं की हों, पर उसकी करतूतें प्रत्येक भोलेभाले देश में शाप रूप ही साबित हुई हैं। यूरोप का समाज-वृक्ष सड़ गया है। यही नहीं, बल्कि ये परोपकारी लोग जहां जहां पहुंचे हैं, वहां वहां सब दूर इन्होंने अपनी गन्दगी को भी फैला दिया है।

पर क्या जनहित के बहाने सारे संसार को हजम कर जानेका इनका स्वार्थ सिद्ध हो गया या हो भी सकता है? अपने पारस्परिक ईर्ष्या तथा

मत्सर के कारण ये लोग बाह्य दुनिया के साथ साथ अपना संहार भी कितनी अच्छी तरह कर सकते हैं,इसका भीषण नाटक हाल ही में इस विश्व की रंगभूमि पर खेला गया था। अब तो बालक बूढ़े किसी के भी दिल में इस विषय में कोई संदेह नहीं रह गया कि यूरोप के हेतु का क्या सच्चा अर्थ करना चाहिए।

नं०—२ पृ० ५२

सत्य अनेक विध है। किसी भी अपूर्ण मनुष्य को संपूर्ण सत्य का ज्ञान नहीं हो सकता। इस बात को जो शख्स महसूस करता है, उसमें सत्य के ज्ञान के साथ साथ अधूरेपन की नम्रता तथा दूसरे के प्रति सहिष्णुता भी बराबर होती है। इसीको दूसरे शब्दों में अहिंसा कहा जाता है। पर जहां इस बात का भान नहीं होता, वहां दुराग्रह और अंधभक्ति का होना स्वाभाविक है। वहीं पर हमसे भिन्न या विपरीत ख्याल रखने वाले पर जबर्दस्ती अपना मत लादने की वृत्ति भी प्रबल होती है। इसी कारण धर्म के नाम पर अत्याचार होते हैं। संसार में दो धर्मों के नाम पर अधिक से अधिक खून बहा है—इस्लाम और ईसाई धर्म। ईसाई लोगों का यह दृढ़ विश्वास था और आज भी है कि संसार में केवल ईसाई धर्म ही सच्चा धर्म है। केवल ईसा ही परमात्मा का एक मात्र बेटा है और उसका अनुगमन करने वाले ही परम पद को प्राप्त कर सकते हैं। शेष सब घोर अज्ञानी हैं और वे घोर नरक को प्राप्त करेंगे। प्रख्यात इतिहासकार लेकी ने विस्तृत रूप से उदाहरणों और दलीलों द्वारा यह बताया है कि किस तरह ईसाई धर्म के अनुयायियों ने अपने अन्दर तथा अन्य धर्मानुयायियों पर नाना प्रकार के क्रूर अत्याचार किये हैं। उनका मुख्य प्रेरक कारण यही मूढ़ धारणा थी। वह लिखता है—"अन्यत्र एक स्थान पर ईसाइयों द्वारा किये गये अत्याचारों के इतिहास को मैंने विस्तृत रूप से जांचा है और यह दिखाने का प्रयत्न किया है कि कई स्थानों पर तो वे अत्याचार उन सिद्धान्तों का स्वाभाविक, तर्क-शुद्ध और अनिवार्य परिणाम हैं, जिनको ईसाइयों ने अपना धर्मतत्त्व मान रक्खा है। वे सिद्धान्त ये हैं:—सच्ची धार्मिक मान्यता के बिना मुक्ति नहीं मिल सकती। यदि धार्मिक मान्यता में कहीं भ्रम रह जाय तो वह एक भारी अपराध है; ईसाई अत्या-

चारियों ने जितने अनाचार और जुल्म किए हैं, और मानवजाति की प्रगति में बाधायें खड़ी की हैं, लगभग उन सब की जड़ में ये दो मान्यतायें ही बताई जा सकती हैं। इसके अतिरिक्त ईसाई धर्मशास्त्री तो यह भी प्रतिपादित करते कि अश्रद्धालु मनुष्यों की मृत्यु के बाद जो दशा होती है उसका ख्याल भी बड़ा भयंकर और थर्रा देने वाला है। अतः ऐसे अज्ञानी मनुष्यों की गलती को धो डालने के लिए उन्हें यदि इसी जन्म में कष्ट दिया जाय, तो उससे किसी को घबड़ाना न चाहिए।" हिस्ट्री आफ यूरोपियन मॉरल्सः प्रकरण ३।

नं०—३ पृ० २३

इस पत्र में जिस आर्थिक असहायता का वर्णन किया है उसकी जड़ को जब हम ढूंढने लगते हैं, तब पता चलता है कि आज की इस स्थिति का कारण यंत्र-युग के आरम्भ में छिपा हुआ है। मनुष्य की अपेक्षा यंत्र थोड़े समय में अधिक काम करता है। इससे मनुष्य की मिहनत और परिश्रम बच जाते हैं। यह है यंत्र का लाभ। पर भाफ या बिजली से चलने वाले यंत्रों का प्रयोग सफल और लाभदायक करने के लिए अनेक यंत्रों को एक स्थान पर इकट्ठा करके बड़े पैमाने पर उद्यम चलाना अनिवार्य है। पुराने जमाने में लोग अपने अपने घर छोटे पैमाने पर काम करते थे; तहां इस जमाने में उसी काम को बड़े पैमाने पर करने के लिए मिलों और कारखानों की स्थापना की जाती है। फलतः भाफ और बिजली की सहायता से माल तेजी से, ढेरों से तैयार होता है। इतनी तादाद में जब माल पैदा होता है तब उसका उपयोग करने वालों को खोजना पड़ता है; अर्थात् एक ओर तो जीवन की आवश्यकताएं बढ़ाने का उद्योग किया जाता है, इसीमें मनुष्य-जीवन का उत्कर्ष बताया जाता है, तहां दूसरी ओर उन देशों को, जिनमें इतने बड़े पैमाने पर माल तैयार होने नहीं लगा है, तलवार और बंदूक के बल पर उस माल को खरीदने पर मजबूर किया जाता है। फलतः उस देश के उद्यम टूट जाते हैं और लोग बेकार हो जाते हैं। फिर भी माल तो आवश्यकता से अधिक ही पैदा होता रहता है। इसीलिए मनुष्य को इस माल को खपाने

के लिए नित्य नये बाजार और नित्य नये प्रदेश ढूंढने पड़ते हैं। अब यंत्रशक्ति को काम में लाने वाले तमाम राष्ट्रों में चढ़ा-ऊपरी होने लगती है। बलवान की विजय होती है। व्यापार-वृद्धि के लिए मुल्क जीते जाते हैं। यदि यह कहें कि विगत महायुद्ध का मुख्य कारण यही व्यापारी चढ़ा-ऊपरी थी, तो अत्युक्ति न होगी।

इस तरह माल के निकास के लिए बाजारों का बने रहना अत्यावश्यक है। यदि एक भी बाजार बन्द हो जाय, तो उस देश का माल जहां का तहां पड़ा रहे, कारखाने बन्द हो जायँ और बेकारी खूब बढ़ जाय। जर्मनी से इंगलैंड ने नुकसानी के बदले बहुत भारी दंड लिया। तब जर्मनी ने सस्ता माल पैदा करके इंगलैंड के माल को बाजारों में परास्त करना शुरू किया। इसका फल हुआ इंगलैंड की बेकारी। यही है वह असहायता। इसीका वर्णन इस पत्र में किया गया है।

बरट्रेंड रस्सेल ने जापान का उदाहरण देकर इस अनर्थ-परम्परा की विनाशकता का यों वर्णन किया है:—"जापान के सामने आज बड़ी विकट समस्या उपस्थित है। आबादी बढ़ती जा रही है। उसके पोषण के लिए उद्यमों का बढ़ाना जरूरी है। पर इसके लिए चीन के कच्चे माल को हथियाना बड़ा आवश्यक है। अब यदि वह चीन के कच्चे माल को हथियाने जाता है तो उसे अमेरिका और यूरोप के आर्थिक स्वार्थ में हस्तक्षेप करना पड़ता है, और यह काम क्या आसान है? इसको सफलतापूर्वक करने के लिए बहुत बड़ी जल-थल-सेना रखना अनिवार्य है। फलतः मजदूरों से करों का बढ़ना भी अनिवार्य है। और व्यापार तो बढ़ता रहे पर मजदूर कंगाल बने रहें, इस परिस्थिति का क्या परिणाम हो सकता है? उनमें असन्तोष बढ़ेगा, समाज-सत्ता-वाद बढ़ेगा, गरीबवर्ग में [illegible] तथा राजनिष्ठा शिथिल होगी और इसके फलस्वरूप जिस बुनियाद पर सारे राष्ट्र की इमारत खड़ी की गई है वही कमजोर होगी। बाहर से जापान अमेरिका के साथ होने वाले भावी युद्ध के डर से तथा चीन के पुनरुत्थान के भय से त्रस्त है, तो भीतर से उसे मजदूरों का [illegible] कम्पित कर रहा है।" दी प्राॅस्पेक्ट्स [illegible], पृ० ११२-३

इस पत्र में पश्चिमी संस्कृति की जो टीका की गई है, उसकी नीचे लिखे महात्मा गांधी तथा कविवर रवीन्द्रनाथ के मत के साथ जरा तुलना कीजिए।

"पश्चिमी संस्कृति के मानी हैं पश्चिम का वर्तमान आदर्श, और उसके आधार पर खड़ी की गई हलचलें; अर्थात् पशुबल का प्राधान्य, धन को ही ईश्वर समझना, ऐहिक सुखों की प्राप्ति में ही अपने काल का अधिकांश हिस्सा लगा देना, यान्त्रिक शक्ति को बढ़ाने के लिए मानसिक शक्ति का बेहद व्यय, विनाशक आविष्कारों की खोज में करोड़ों रुपयों को बहाना, और यूरोप के बाहर के राष्ट्रों को तुच्छ समझना। मैं इस संस्कृति को सर्वथा त्याज्य समझता हूं।"

—गांधीजी ('गांधीजी का नवजीवन; पृ० ७२५)

"जिस राजनैतिक सभ्यता ने यूरोप की भूमि में पैदा होकर शीघ्र फैल जाने वाली घास के समान सारे पृथ्वीतल को आक्रान्त कर लिया है उसकी जड़ में ही बहिष्कार-वृत्ति है। वह निरंतर जागृत रह कर दूसरे लोगों को परास्त करती है या उनको जड़ से उखाड़ देती है। उसकी वृत्ति मांसाहारी और नर-भक्षक है। अन्य राष्ट्रों की साधन-संपत्ति पर वह नाच रही है, और उनका सर्वस्व डकार जाने पर तुली हुई है। अन्य राष्ट्रों की कीर्ति अथवा उन्नति देख कर उसे भय होता है। और उसे वह 'संकट' का उपनाम दान देती है।

भक्तता को कभी अनुभव नहीं किया था। ऐसा कभी नहीं देखा गया कि एक राष्ट्र दूसरे राष्ट्र को पूरी तरह निगल जाय। पृथ्वी के बड़े बड़े हिस्सों को एक एक लज्जतदार कौर में सफाचट करने वाले यन्त्र भी नहीं देखे गये थे। संसार ने कभी मत्सर के ऐसे कराल रूप को भी नहीं देखा था जो एक दूसरे के मर्मस्थल को फाड़ने-ताड़ने के लिए अपनी भयङ्कर दंष्ट्राओं और पंजों को फैला कर मौके की ताक में तैयार बैठा हो। यह राजनैतिक सभ्यता या सुधार शास्त्र-शुद्ध है पर मानव-कल्याण-कारी नहीं है। जिस प्रकार एक लखपति अपनी आत्मा को बेच कर धन के ढेर कमा लेता है उसी प्रकार इसने भी उसी एक वस्तु पर अपनी समस्त शक्तियों को केन्द्रित कर दिया है। इसीलिए यह सार्वभौम हो रही है। वह ईश्वर और उसकी सृष्टि का द्रोह करती है। झूठ का माया-जाल फैलाने में इसे जरा भी लज्जा या संकोच नहीं होता। अपने मंदिरों में इसने लोभ की विशाल मूर्तियां खड़ी कर दी हैं। अपनी असीम खर्चीली पूजाविधियों में ही वह गौरव मानती है। और इस सब को वह देशाभिमान बताती है। पर मैं भविष्यवाणी करके कहता हूं कि यह अधिक समय तक नहीं चल सकती, क्योंकि संसार में नीति का साम्राज्य अटल है। उसकी नजर से न मानव व्यक्तियां और न संघ ही छूट सकते हैं। राष्ट्र के नाम पर इन नीति-नियमों को आप ठुकराते जाएं और फिर भी व्यक्तियों की हैसियत से उनसे लाभ भी उठाते रहें यह गाडा अधिक दिन तक नहीं चल सकता। नीति-नियमों की जड़ को आप जिस तरह उखाड़ते जा रहे हैं उसका प्रत्याघात समाज के प्रत्येक व्यक्ति पर हो रहा है। जहां आप इस प्रत्याघात को अपनी आंखों नहीं देख सकते वहां समाज की जड़ें भीतर ही भीतर खोखली हो रही हैं। मनुष्य में जितनी भलाइयां हैं उन सब के प्रति अविश्वास और संदेह उत्पन्न होते जा रहे हैं। और यही तो समाज के जरठ होने के लक्षण हैं। आप यह तो पूरी तरह समझ लें कि इस राजनैतिक सभ्यता की, इस राष्ट्राभिमान के धर्म की यह कसौटी बहुत लम्बी नहीं है। प्राचीन ग्रीस का प्रदीप जिस भूमि पर प्रज्वलित हुआ था वहीं पुनः वह विलीन भी हो गया। रोम की सत्ता भी मर कर अपने विशाल साम्राज्य के खंडहरों के नीचे दब गई। परन्तु जिन सभ्यताओं की जड़ समाज में और मनुष्य के आध्यात्मिक आदर्श

में है वे सभ्यतायें आज भी चीन और भारतवर्ष में अपने तेज से जगमगा रही हैं। आज के ज़माने में यंत्रबल के नाप से नापते हुए, ये सभ्यताएं भले ही दुबली-पतली दिखाई दें, परन्तु सूक्ष्म बीज की तरह इनमें अब भी चैतन्य भरा हुआ है। जब इनका समय आवेगा, आकाश से कृपा की वृष्टि होगी तब इनमें नवीन अंकुर प्रस्फुटित होंगे, नव-पल्लव-श्री से वे मंडित होंगी, अपनी शीतल शाखाएँ चारों तरफ फैलावेंगी और फूलेंगी, फलेंगी तथा संसार को समृद्धिमय बनावेंगी। परन्तु सत्ता की इन ऊंची इमारतों को और लोलुपता के इन टूटे-फूटे यंत्रों को तो ईश्वर की वृष्टि भी नवांकुरित नहीं कर सकती, क्योंकि ये जीवन-कोटि में थे ही नहीं, बल्कि ये तो समस्त जीवन के विरोधी थे। ये तो उसी तत्त्व के अवशेष हैं जो उस अनंत के सामने बगावत करके चूर-चूर हो गया।"

—रवीन्द्रनाथ (नेशनालिजम् पृ० ५९-६२)

## पत्र चौथा

नं०—१ पृ० ३६

जबतक मनुष्य का जीवन अन्न पर निर्भर रहेगा, तबतक खेती ही एक मात्र सामाजिक महत्वपूर्ण पेशा रहेगा। और खेती के कारण मनुष्यों को भी देहात में ही रहना होगा, और यही स्वाभाविक, इष्ट स्थिति भी है। अन्न-वस्त्रों के अतिरिक्त मनुष्य की दूसरी जरूरतों को पूर्ण करने के लिए तथा परस्परावलम्बी समाज को सुयंत्रित बनाने के लिए बाजार हाट तथा कुछ शहर भी जरूर ही उत्पन्न होंगे; जबतक मनुष्य चाहेगा कि वह आज की भांति राज्यतंत्र द्वारा नियंत्रित होता रहे तबतक राजधानियां और उनकी गंदगी भी अनिवार्य है, किन्तु मनुष्य-जाति का मुख्य केन्द्र तो देहात ही हैं, जिनका खेती से सजीव सम्बन्ध होता है।

कर जहां तहां शहर बस गये। देहात् का सार-सर्वस्व नाज, बुद्धि, देहात् का पुरुषार्थ, तथा वहां की मज़दूरी को भी वे अपनी ओर खींच कर ले आते हैं। शहर देहात् की आवश्यकताएं पूर्ण करने के बदले आज उन्हीं को आजीविका का साधन बनाये बैठे हैं. वे ग्रामों को इसीलिए जीने दे रहे हैं, कि उनको इनकी आवश्यकता है। इस कृत्रिम स्थिति के कारण मनुष्य का आरोग्य, उसकी आयु, चारित्र्य और उसके संतोष को भारी आघात पहुंचा है। हां, अन्य सब बातों में तो वह प्रगति करता जा रहा है!

नं०—२ पृ० ३७

"यदि बालक खूब खाले, लोभ करे, लड़े-झगड़े, तो उसे यह सब फब जाता है, क्योंकि उसमें मुग्धता होती है। वही बालक जब बड़ा होता है तब प्रकृति से उसका उतना गाढ़ा सम्बन्ध नहीं होता, अब उसे वह मुग्ध सौन्दर्य नहीं प्राप्त हो सकता। अब तो वह प्रयत्न-पूर्वक संस्कार, विवेक और कला को विकसित करे तभी कहीं काम चले। प्रकृति की दी हुई किसी चीज को एक बार गवां देने पर पुनः वह तपस्या द्वारा ही प्राप्त हो सकती है। तपोवन में अनायास प्राप्त शकुन्तला का अनादर करने वाले दुःष्यन्त को जब तक वह वर्षों तक पश्चात्ताप के आंसू नहीं बहायेगा, उसे शकुन्तला की पुनः प्राप्ति नहीं हो सकती। खोई हुई मुग्धता को न्यूनता को कला के संस्कार द्वारा ही पूरा किया जा सकता है।" —काका कालेलकर

नं०—३ पृ० ३६

"किसी बढ़िया कहानी को यदि कोई छंदोबद्ध कर दे, तो हम उसे जरूर बड़े चाव से पढ़ेंगे। परन्तु इस पद्यावलि को हम काव्य तो नहीं कह सकते। काव्य-गुण तो एक जुदी ही चीज़ होती है, हृत्तंत्री के तारों को एक अलौकिक रीति से छेड़ देने वाली दैवी शक्ति जिस कविता में हो, वही काव्य के नाम को प्राप्त कर सकती है। छंदोबद्ध वार्ता एक चीज़ है, और काव्य दूसरी। यही बात चित्र-कला के विषय में भी चरितार्थ होती है। चित्रकार यदि किन्हीं प्रसंगों को केवल चित्रों में अंकित कर दे, तो हम

उसे कलाकार नहीं कारीगर कहेंगे। किसी कहानी को सिर्फ छंदोबद्ध अथवा वर्णबद्ध कर देने भर से उस में प्रतिभा नहीं आ सकती। काव्य और कला आंतरिक वस्तुएं हैं। इनका सम्बन्ध हृदय से है, हुनर से नहीं।"

—काका कालेलकर

## पत्र पांचवां

### नं०—१ पृ० ४३

जिस वस्तु का संग्रह संसार में कम होता है और ज़रूरत ज्यादह, वह महंगी होती है। इसके विपरीत जिस वस्तु का संग्रह अधिक होता है, किन्तु ज़रूरत कम होती है, वह स्वभावतः सस्ती होती है। इस तरह उपज अधिक और मांग कम हो तो सस्ताई, और मांग अधिक, किन्तु उपज कम हो तो महंगाई, यही है मांग और उपज का नियम। यदि एक ही धंधे में अधिक चढ़ा-ऊपरी होने लगे, तो मांग की अपेक्षा माल अधिक पैदा होगा, और माल का भाव गिर जायगा। इस चढ़ा-ऊपरी के कारण बड़े बड़े कारखाने और कंपनियां बन जाती हैं। इसलिए देहात के मजदूरों को अपना गांव छोड़ कर शहरों में जाना पड़ता है। मजदूर एक ही जगह स्थिर बस कर रहने के बदले यदि इधर उधर घूमने लग जांय। जहां मांग ज्यादह हो वहां चले जांय तो उन्हें दाम भी ज्यादह मिलें और उद्योग में भी तरक्की हो सके। पर इस तरह घूमने में यदि मजदूरों को कुछ समय बेकार रहना पड़े, तो? हां ठीक है, किन्तु यह बहुत थोड़े समय के लिए होगा। मांग और उपज के नियम के अनुसार जहां इन मजदूरों की मांग होगी वे शीघ्र ही वहां चले जावेंगे। किसी को बेकार न रहना होगा। इससे लाभ यह होगा कि देश के छोटे छोटे उद्योगों के बदले बड़े बड़े उद्योग तरक्की करेंगे, माल खूब पैदा होगा, बहुत से मजदूरों को मजदूरी मिलेगी, अन्य देशों से संपत्ति खिंच कर यहां आवेगी, और अन्त में देश का भी सब तरह प्रगति हो जायगी। यह सब एकाएक न दिखाई देगा। प्रारम्भ में मालूम होगा कि कुछ ही लोगों को फायदा हो रहा है, पर आगे चल कर निःसंदेह

वह सब ठीक हो जायगा। अर्थशास्त्री इस तरह दलील करते हैं। इसी का विरोध इस पुस्तक के लेखक ने किया है।

नं० — २ पृ० ४७

विद्या का सेवन करने वाला और राज्यसंचालक एक जुदा वर्ग - अर्थात् समाज के ब्राह्मण और क्षत्रिय, "अर्थ के दासत्व से मुक्त रहें", इसका अर्थ यदि यह हो कि इनको अपनी आजीविका के लिए शारीरिक परिश्रम न करना पड़े तो यह सिद्धान्त विवादास्पद है; यदि इसके मानी यह हों कि दूसरों की बनिस्बत जीवन-कलह इन वर्गों के लिए कुछ सौम्य हो, तब तो बात कुछ समझ में आ सकती है। इस वर्ग की पृथक् रचना इस विनिमय के सिद्धान्त पर खड़ी की गई है, कि जन-साधारण को ज्ञान और रक्षा मिले और ज्ञान-दाता तथा रक्षक को शारीरिक मज़दूरी से कुछ हद तक मुक्त कर दिया जाय। परंतु इस भिन्न वर्ग ने तो ज्ञान को सेवा का साधन बनाने के बदले उसे विलास का क्षेत्र बना रक्खा है, और उसने जन-साधारण की मिहनत पर ही जीना शुरू कर दिया जिसकी उसे सेवा करनी चाहिए थी। यह श्रम-विभाग तो विपरीत है। मनुष्य को अपनी आजीविका के साधन पैदा करने के लिए शारीरिक परिश्रम करना ही चाहिए। यह तो उसका प्रथम कर्तव्य है, इस तत्व को संसार के सामने आग्रह के साथ पहले पहल पेश करने वाले पुरुष महात्मा टॉल-स्टॉय थे। देखिए वे क्या कहते हैं; "मनुष्य अपने को राज्य-संचालन के योग्य समझे अथवा प्रजा की रक्षा करने योग्य, वह अपने को धर्मोपदेश करने का अधिकारी माने या शिक्षाप्रचार में उपयोगी समझे, वह खुद को इस योग्य माने कि जीवन की सुख-सामग्रियों को बढ़ाने के आविष्कार करे, अथवा वह अपने को प्रकृति के नियमों को खोजने के योग्य समझे, चाहे वह अपने आप को सनातन सत्यों को कला द्वारा मूर्त रूप देने योग्य समझे, परन्तु प्रत्येक समझदार आदमी निर्विवाद रूप से अपना पहला कर्तव्य तो यही समझेगा कि कि वह अपने खुद के तथा दूसरों के निर्वाह के लिए प्रकृति से अन्न वस्त्र प्राप्त करने के साधनों में खुद भाग ले। यह सब से पहला कर्तव्य है। इसका मुख्य कारण तो यही है कि जीवनेच्छा मनुष्य की सब से बड़ी वासना है। यदि

मनुष्य जीवित हो तो आप उसकी रक्षा कर सकते हैं, उसे शिक्षा दे सकते हैं, और उसके जीवन को आनन्दमय बना सकते हैं; परन्तु इस कथन में तो सिवा हिंसा के और कुछ नहीं, कि प्रकृति से अपनी आजीविका प्राप्त करने में मैं किसी से हाथ न बटाऊंगा, बल्कि दूसरों के परिश्रम पर ही जीऊंगा।

(व्हाट शैल वी डु? उत्तरार्ध: पृ० २०३)

## पत्र छठा

नं०—१ पृ० ५०

हमारे यहां सरकार को इतना महत्त्व क्यों नहीं दिया गया था, और पश्चिम ही में उसे क्यों इतना महत्त्व दिया जा रहा है? इस प्रश्न का उत्तर रवीन्द्रनाथ के भाषण से लिये गये नीचे लिखे उदाहरण को पढ़ने से अधिक स्पष्ट रूप से ख्याल में आ सकता है, "जिस संस्था को अंगरेजी में 'स्टेट' कहते हैं वह हमारे देश में आधुनिक भाषा में सरकार के नाम से परिचित है। यही सरकार प्राचीन भारतवर्ष में राजशक्ति के रूप में विद्यमान थी। परन्तु अंगरेजी 'स्टेट' हमारी राजशक्ति से भिन्न है। वहां तो जन-कल्याण सम्बन्धी समस्त कामों का भार सरकार के हाथों में सौंप दिया जाता है। पर भारत में यह बहुत कम परिमाण में किया गया है। देश में जो गुरुस्थान पर विराजते थे वे बिना किसी प्रकार का वेतन लिये ही धर्म और विद्या की शिक्षा जनता को देते रहते थे। यह नहीं कि इनका पालन करना तथा इनके काम को आगे बढ़ाना राजा का कर्त्तव्य ही नहीं था। वह था तो जरूर, पर कुछ ही अंशों में। यथार्थतः तो यह काम प्रत्येक गृहस्थ का समझा जाता था। फलतः राजा यदि इस काम से अपना हाथ खींच लेता, अथवा देश में एकाएक अराजकता फैल जाती तो समाज की धार्मिक अथवा लौकिक शिक्षा का काम पूरी तरह बंद नहीं हो जाता था। निःसन्देह बाँध बनवाना भी राजा का काम था, पर वह भी इसी तरह बनवाता जिस तरह कि समाज के अन्य धन-सम्पन्न लोग। इससे यह होता कि राजा यदि लापरवाह हो जाता तो जनता को पानी की तकलीफ नहीं उठानी पड़ती थी।



९

इससे स्पष्ट रूप से ज्ञात होगा कि भिन्न भिन्न सभ्यता की प्राणशक्ति भिन्न भिन्न स्थानों पर प्रतिष्ठित होती है। जनसमाज के कल्याण का भार—जिम्मेदारी—जिस स्थान में होगा, वही देश का धर्मस्थान कहा जाता है। उस स्थान पर चोट पहुंचने से समस्त देश का आघात पहुंचता है। यदि इंगलैंड की राजशक्ति नष्ट हो जाय, तो समझना चाहिए कि देश का विनाश हो गया। और इसी लिए यूरोप में राजनीति का इतना जंजाल फैला हुआ है। इसके विपरीत, हमारे देश पर सभी आपत्ति गुजर सकती है जब यहां का समाज पशु हो जाय। इसीलिए राष्ट्रीय स्वातंत्र्य के लिए अपने प्राण देना हमने अभीतक नहीं सीखा है। पर सामाजिक स्वातंत्र्य की रक्षा तो हमने हर तरह से करने की कोशिश की है। भिखारियों को भीख देने से लेकर प्रजा को धार्मिक शिक्षा देने तक सारी बातें इंगलैंड में स्टेट के सिपुर्द हैं। हमारे देश में ये बातें सर्वसाधारण के धर्म व्यवहार अर्थात् आचार पर निर्भर रहती हैं। इसी लिए अंग्रेजों का जीवन स्टेट पर निर्भर है और हमारा जीवन धर्म-व्यवस्था पर।' समूह, पृ०-२-४।

नं०—२ पृ० ५३

इन शब्दों को लिखे शायद ही एक दशक हुआ होगा, कि इतने में चीन की वह सरकार उखड़ गई और चीन में प्रजातंत्र की स्थापना हो गई। लगभग तीन सौ वर्ष से उत्तर से आये हुए मांचू राजाओं की सत्ता चीन पर थी। सन् १९११ के अक्टूबर में इसके विरुद्ध एक भारी बलवा हुआ। बलवे का उद्देश था चीन को इन मांचू राजाओं की सत्ता से मुक्त करना। उस समय चीन का राजा नाबालिग था और उसकी माता शासन संचालन करती थी। दोनों ओर से चार वर्ष तक लड़ाई तथा नाना प्रकार की कोशिशें होती रहीं। अन्त में सन् १९१२ को फरवरी की १२ तारीख को राजा और राजमाता के सिंहासन-त्याग की घोषणा की गई और दूसरे ही दिन से स्वतंत्रता स्थापित हो गई। शिर पर लम्बी चोटियां रखने का रिवाज मांचू राजाओं ने चीन में प्रचलित किया था। चीन ने उसे छोड़ दिया। एक झपाटे में लाखों चोटियां काटी गई। चीन में दो सरकारें हो

गई। एक उत्तर—पेकिङ्ग में और दूसरी कैंटन—दक्षिण में। पेकिङ्ग की सरकार पुरानी सरकार के अधिकारियों की बनी और गोरों के पक्ष की थी। दक्षिण की सरकार राष्ट्रमान्य सरकार हो गई। इसके चालक प्रजा-पक्ष के आदमी थे। पेकिङ्ग में भिन्न सरकार का अस्तित्व चीन की स्वाधीनता की अपूर्णता को प्रकट कर रहा था। उसे दूर करने के लिए तथा चीन में एकमात्र प्रजासत्तक राज्य की स्थापना करने के लिए चीन का वर्तमान स्वातंत्र्य युद्ध शुरू किया गया है।

## पत्र सातवां

नं०—१ पृ० ५८

जिस प्रकार खानों में सोने के साथ साथ मिट्टी मिली हुई होती है उसी प्रकार धर्म में लोकभ्रम भी मिले हुए होते हैं। व्यापक अर्थ में तो धर्म के मानी होते हैं सनातन सम्बन्ध या नियम। जला देना अग्नि का धर्म है। भूख लगना प्राणिमात्र की देह का धर्म है। बालक पर प्रेम करना माता का धर्म है। बहुमति के वश हो जाना संघ का धर्म है। इन्द्रियों पर विजय प्राप्त करना आत्मा का धर्म है। स्वार्पण करना हृदय का धर्म है। इन समस्त विधानों में न्यूनाधिक परिमाण में धर्म का एक ही अर्थ समाविष्ट है। भौतिक, नैतिक तथा आध्यात्मिक सम्बन्धों के यथार्थ दर्शन पर धर्म की रचना की गई है। जब तक मनुष्य इन शाश्वत नियमों को नहीं जान लेता तब तक झूठे अनुमान करता रहता है और उन्हीं को धर्म समझ लेता है। महादेव को स्नान कराने से वर्षा होगी, यज्ञ करने से बच्चे होंगे, बकरे मुर्गे तथा अन्य प्राणियों के मारने से परमात्मा प्रसन्न होगा। ईश्वर की पूजा-विधि में जरा-जरा सी भी गलती होगी तो वह कोपायमान हो जायगा, इत्यादि कल्पनायें लोकभ्रम के उदाहरण हैं। मनुष्य के समान ईश्वर भी विकाराधीन होगा, यह ख्याल करके उसकी तरह तरह से खुशामद करना, उसे रिश्वत देना, इत्यादि इत्यादि भ्रम मनुष्य के उपजाये हैं। अग्नि की

ज्वाला बुझ जाने पर उस में से जिस प्रकार धुआं निकलने लगता है उसी प्रकार मनुष्य-बुद्धि और मनुष्य-हृदय जब जड़ हो जाते हैं, जागृति मन्द हो जाती है तब ये भ्रम सूझते हैं। इन लोकभ्रमों को दूर करने का उपाय यह नहीं कि नास्तिकता का पानी डाल कर इस आग को हम बुझा दें, बल्कि सच्चा उपाय तो यही है कि ऐसे अवसरों पर जिज्ञासा और अनुभव की फूंक से धार्मिकता को सचेत करके धर्म की ज्योति को पुनः प्रकट कर देना। शिक्षा और गहरे चिन्तन ही से लोकभ्रमका नाश, और धर्म का उदय होता है। अज्ञान अथवा कुज्ञान,या भय तथा लालच धर्म के शत्रु हैं, इन्हीं में से लोकभ्रम पैदा होते हैं। ऋषि मुनि तथा धर्म-संस्थापक जहां तक अपनी श्रद्धा और अपने निजी अनुभव की बात करते हैं, वहां तक तो उसमें शुद्ध सत्य और सनातन धर्म होता है। पर वे अथवा उनके अनुयायी रूढ मान्यताओं अथवा अपनी कल्पनाओं को गफलत से या अज्ञान के कारण जितना ही धर्म में मिल जाने देते हैं उतनी ही अशुद्धि उस धर्म में आ जाती है। और जब धर्म के अन्धे अनुयायी इन्हीं पर जोर देने लगते हैं तब धर्म-सेवकों के हाथों ही धर्म का पराजय होता है।

नं०—२ पृ० ५८

**ताओ-सम्प्रदाय**—कान्फ्यूशियस के समय ही चीन में लुत्सु नामक एक तत्वज्ञ हो गये। उनके द्वारा प्रवर्तित दर्शनशास्त्र और सम्प्रदाय को ताओ-सम्प्रदाय कहा जाता है। यह तत्त्वज्ञान हमारे शांकर वेदान्त से इतना मिलता जुलता है, कि उसे उसकी उपमा भर देने से ही पाठकों को इस सम्प्रदाय के स्वरूप की कल्पना हो जायगी। ताओ के मानी हैं—ईश्वर अथवा ब्रह्म। ताओ एक है, अनादि है, अनन्त है, उपनिषदों में जो वर्णन ब्रह्म का पाया जाता है ठीक उसी प्रकार का वर्णन ताओ तत्त्वज्ञान में ताओ का पाया जाता है। शंकराचार्य के केवल-द्वैत तथा मायावाद के समान अद्वैत मत और मायावाद इसमें भी है।

नं०—३ पृ० ६३

ईसाई-धर्म की परलोक-परायणता के विषय में लेखक ने यहां पर से

टीका की है, उसके असंख्य उदाहरण स्वयं ईसा तथा ईसाई साधु-भक्तों के वचनों से चुन कर बताये जा सकते हैं। स्वयं ईसा ने कहा है—'मेरा धर्म-राज्य इहलौकिक नहीं, पारलौकिक है। परलोक में सुख प्राप्त करने की इच्छा से ही कितने ही ईसाइयों ने हंसते हंसते अपने प्राण अर्पण कर दिये हैं। इहलोक-विषयक यह उदासीनता तथा परलोक-विषयक यह परायणता प्रत्यक्षवादी डिकिन्सन को नहीं भाई। और इसीलिए उसने कान्फ्यूशियन धर्म की इतनी तारीफ की है, क्योंकि वह प्रत्यक्षवादी है।

नं०—४ पृ० ६५

मध्य-युग में ईसाई-धर्म के विषय में यहां पर जो मत दिया गया है उसके विपरीत मत देखने के लिए इस अवतरण को पढ़िए:—

"मध्ययुगीन यूरोप में, मनुष्यका जीवन सादा और स्वाभाविक था। मनुष्य के विकार और वासनाएं बड़ी प्रबल थीं। परन्तु इस काल में तो मनुष्य शरीर और आत्मा के विग्रह को शान्त करने के उपायों की खोज में लगा हुआ था। यूरोप उस समय जवान था। उसकी जवानी में जोश भी था। उसके इस उपद्रवों भरे शासनकाल में सांसारिक तथा धार्मिक शक्तियों ने भी यूरोप के स्वभाव पर अपना खूब प्रभाव फैलाया तथा उसे सम्पूर्णतया चारित्रशील बना देने के लिए जो ताड़ परिश्रम भी किया था। मनुष्यता के उत्कर्ष से जहांतक सम्बन्ध है, उसकी समस्त प्रगति इस तपस्या के युग की—हां, सम्पूर्णता को प्राप्त करने के लिए मनुष्य द्वारा की गई तपस्या के इस युग की ही आभारी है।"

रवीन्द्रनाथ पर्सनालिटी, पृ० ३३

नं०—५ पृ० ६६

रोम का प्रजा-सत्तक राज्य कोई पांच सौ वर्ष तक टिका रहा। एक छोटे से शहर से बढ़ते-बढ़ते रोम एक विशाल और संपन्न नगर बन गया, बल्कि एक महान् साम्राज्य की वह राजधानी बन गया। इन पांच सदियों के पूर्वार्ध में रोम सब तरह से प्रगति के ऊंचे से ऊंचे शिखर पर जा पहुंचा। बाद में शनैः शनैः कई तरफ से इस में गन्दगी भी घुलने लग गई। जीवन विलासी बन गया, बार बार भयंकर कत्लें हुईं। फल यह हुआ कि स्वातंत्र्य की भावना नष्ट हो गई और अन्त में रोम में पुनः राजा की सत्ता प्रस्थापित हो गई। तथापि 'राजा' शब्द तो लोगों में इतना अप्रिय था कि पहले राजा अपने आप को राजा नहीं, सीज़र कहलाते। जूलियस सीज़र राजा होने के पहले ही मारा गया। इसलिए पहला सीज़र तो ऑगस्टस् ही था। इसके सिंहासन पर बैठते ही संसार के इतिहास में नवीन युग का उदय हो गया। इसके पहले का युग प्रजासत्ता का युग था। ऑगस्टस् से राजशासन का आरम्भ हुआ जो लगभग १८ सदियों तक चलता रहा। इसके बाद फ्रांस की राज्य-क्रान्ति के समय से पुनः प्रजासत्ता का युग आया है।

नं०—६ पृ० ६६

टाइबीरियस (ई० स० १४—ई० स० ३७) ऑगस्टस् का अनुगामी। इसी के राज्यकाल में ई० स० ३० में ईसा को क्रूस पर चढ़ाया गया था।

नं०—७ पृ० ६६

वर्जिल (ई० स० पूर्व ७०—ई० स० पूर्व १९) रोम का महान् कवि। इसका बड़े से बड़ा काव्य ईनिड है। ट्रॉय के युद्ध से बचे हुए एक वीर के पराक्रम का वर्णन तथा रोम की स्थापना का वर्णन इसमें है।

नं०—८ पृ० ६६

लीवी (ई० स० पूर्व ५९—ई० स० १७) रोम का महान् इतिहासकार। इसने रोम की स्थापना से लेकर ई० स० पूर्व ९ तक का इतिहास लिखा है।

नं०—९ पृ० ६८

ईसा और उसके जीवन के विषय में एच्० जी० वेल्स ने अपने इति-

हास में कितने ही सुन्दर उद्गार लिखे हैं। इन में से एक अवतरण नीचे है।

"ईसा इतना महान् था कि उसके शिष्य उसे पहचान भी न सके। और उसने जो असंदिग्ध वचन कहे हैं उन्हें सुन कर श्रीमान् तथा समृद्ध लोग इन विचित्र वस्तुओं से त्रस्त हो गए। ईसा के उपदेशों में उन्हें अपना विनाश दिखाई देने लगा। पर इसमें कौन आश्चर्य की बात है ? सम्भव है, अनुयायियों की अपेक्षा धर्माधिकारी, राज्याधिकारी तथा धनिक लोग ही ईसा को अधिक अच्छी तरह समझ गये हों। समाज की सेवा करते हुए उन्होंने जो कुछ भी खानगी सम्पत्ति इकट्ठी की थी उसे वह विश्वप्रेमी धार्मिक जीवन के प्रकाश में बाहर घसीट कर ले आया। किसी भयंकर नैतिक शिकारी की तरह वह मनुष्यों को अपने अपने गरम गरम बिलों से ढूंढ-ढूंढ कर बाहर निकालता। उसके उस धर्मराज्य के उज्ज्वल प्रकाश में सम्पत्ति, विशेष अधिकार अहंकार या रूढ़ि किसी की गुज़र नहीं सकती थी। सिवा धर्म-प्रेम के और कोई प्रेरक बल या पारितोषिक उसके पास नहीं था। यह देख कर लोग तो चौंधिया गये, अन्धे बन गये। इस परिस्थिति में यदि वे घबड़ा कर इसकी जबान बन्द करने के लिये उठ खड़े हुए हों तो इसमें कौन आश्चर्य की बात है। जब अपने शिष्यों के सामने भी वह अपने पूरे तेज को प्रकट करता तब वे भी घबड़ा जाते। इस अवस्था में यदि धर्माधिकारियों को यह मालूम होने लगे तो क्या आश्चर्य कि अब तो तभी शांति नसीब हो सकती है जब या तो वह ईसा मर जाय या खुद वे ही उखड़ जांय। इस गगन-विहार को सैनिक तो कुछ भी नहीं समझते थे। वे तो यह देख कर दिङ्मूढ़ बन गये। उन्होंने देखा कि हमारी तमाम तालीम और तैयारियां मिट्टी में मिली जा रही है। इन सैनिकों ने ईसा के आन्दोलन की हंसी उड़ाई, उसके सिर पर कांटों का मुकुट पहनाया, जुलूस के लायक बनाये, और उसे नकली राजा बना कर यदि अपने दिल की ज्यों त्यों तसल्ली कर ली, तो इसमें भी कौन आश्चर्य की बात है ! क्योंकि उसका अनुसरण करना कोई हंसी खेल नहीं था। उसके उपदेशों पर अमल करने के मानी थे एक अपरिचित तथा भयंकर जीवन में प्रवेश करना, पुरानी आदतों को छोड़ देना,

अपने विकारों पर संयम रखना, और ऐसे सुख के लिए पुरुषार्थ करना जिस पर एकाएक मनुष्य को विश्वास भी न हो।

और यदि आजतक भी इस गॅलिलियन की महिमा को हमारे तुच्छ हृदय नहीं जान सके तो इसमें भी कोई आश्चर्य की बात नहीं है।"

(आउटलाइन्स ऑफ हिस्ट्री पृ० २६२)

## नं०—१० पृ० ७२

**सर रॉबर्ट हार्ट**—उन इनेगिने गोरों में से थे जो अपने राष्ट्र का कल्याण करते हुए अन्य निर्बल राष्ट्रों का भी भला चाहते हैं, तथा उनसे प्रेम करते हैं। ई० स० १८५४ में १९ वर्ष की अवस्था में वे चीन में गये। एक अत्यन्त छोटे पद से इन्होंने अपनी नोकरी शुरू की थी। इसी समय चीन में गोरों के विरुद्ध एक उपद्रव हुआ था, उसके परिणाम-स्वरूप चीन को दण्ड किया गया। और गोरों के पास जाने तथा वहां से आने वाले माल पर महसूल लेने का काम गोरों ने अपने हाथ में ले लिया और उसी में से अपने दण्ड की रकम वसूल करना उन्होंने शुरू कर दिया। ई०स०१८६३ में सर रार्बट हार्ट को इस महसूल-विभाग के इन्स्पेक्टर जनरल का स्थान दिया गया। उस समय चीन के चौदह बंदरगाहों का महसूल वे वसूल करते थे। धीरे-धीरे बंदरगाहों की संख्या बढ़ कर ३२ हो गई। तन-तोड़ मिहनत करके और कुशलता के साथ सर रॉबर्ट हार्ट ने अपनी सरकार की आयको लगभग चौगुना कर दिया। पर साथ ही उन्होंने चीनी अधिकारियों का भी पूर्ण विश्वास संपादन कर लिया। सर रॉबर्ट हार्ट जो पैसे इकट्ठे करते उसमें से चीन का बहुत सा कर्ज (दण्ड) अदा हो जाता। बरसों तक अंगरेजी तथा अन्य देशों के राजदूत भी हर कठिनाई के समय इनसे सलाह-मशविरा करते। ईस्वी सन् १८८५ में ब्रिटिश सरकार ने इन्हें अपना राजदूत बनने के लिए कहा। परन्तु उन्होंने यह पसंद नहीं किया कि (उस समय चीन और यूरोपके बीच उनका जो) मध्यस्थ का स्थान (था उसे) छोड़ कर एक पक्ष के ही गिने जायं। अतः राजदूत बनने से इन्कार कर दिया। व्यापार,धर्म,

अथवा राजनैतिक बात में जब कभी कोई विवाद होता तो चीन सहित अन्य सभी राष्ट्रों के सचिव भी बिला गफलत इनकी सलाह लेते। ई० स० १८६३ से १९०७ तक के लम्बे काल में वे सिर्फ तीन ही बार यूरोप को गये थे। चीन में इतने अधिक काल तक रह लेने के कारण वे कितनी ही बातों को चीनियों के दृष्टिकोण से देख सकते थे। चीन के प्रान्तों में डाकखाने को भी इन्होंने व्यवस्थित किया। सन् १९०८ में किसी मतभेद के कारण रा० हार्ट ने अपना इस्तीफा पेश कर दिया और इंग्लैंड चले गये। ब्रिटिश सरकार तो उनसे प्रसन्न थी ही, किन्तु चीन की सरकार ने भी इन्हें अपने देश की ऊंची से ऊंची पदवियां दी थीं। इस पुस्तक में जो अवतरण दिया गया है उसे हार्ट के "These from the Land of Sinim" नामक पुस्तक से लिया गया है।

नं०—११ पृ० ७३

तुलना कीजिए :—

अभिवादनशीलस्य नित्यं वृद्धोपसेविनः।
चत्वारि तस्य वर्धन्ते आयुर्विद्या यशो बलम् ॥

—मनुस्मृति अ० २, १२१

पत्र ८ वां

एक महत्त्वपूर्ण वस्तु थी। ई० स० १७६५ तक तो प्रतिवर्ष अफीम की सिर्फ २०० संदूकें ही जाती थीं और सो भी बतौर दवा के। धीरे-धीरे इसकी बिक्री और आयात भी बढ़ने लगी। अतः उससे डर कर ई० स० १७६५ में चीन की सरकार ने अफीम के प्रयोग को हमेशा के लिए बन्द कर दिया। परन्तु अंगरेजों ने किसी मुसीबत के समय चीन की सरकार की सहायता करके अफीम की आयात को पुनः शुरू करवा दिया और वह बढ़ते-बढ़ते इतनी बढ़ गई कि ई० स० १८२० में चार हजार संदूकों तक चली गई। चीन की सरकार चौंकी। दूसरे ही साल उसने उन जहाजों को अपने बंदरों से निकाल भगाया जो अफीम लेकर आये थे। ई० स० १८३४ में ईस्ट इण्डिया कम्पनी के परवाने की मियाद खतम हो गई। इसलिए अंगरेज सरकार ने व्यापार को अपने हाथों में ले लिया और अपने अधिकारी को वहां भेजा। चीनी अधिकारी बरसों से अफीम की आयात को रोकने के लिए झगड़ते थे, और उसे बन्द करने के लिए अटूट प्रयत्न कर रहे थे। अन्त में अंगरेज कॅप्टन ईलियट ने अंगरेज व्यापारियों से सब अफीम लेकर चीनियों को सौंप देना कुबूल किया। उसने उन अंगरेज व्यापारियों से यह भी शपथ लिवाई कि वे पुनः कभी अफीम का व्यापार नहीं करेंगे। ई० स० १८३६ में अफीम की २०२८३ पेटियां चीनियों को दी गईं और उन्होंने इस विनाशक वस्तु को समुद्र में ले जा कर डुबो दिया। इसकी कीमत तथा अन्य छोटी-मोटी बातों के कारण झगड़ा खड़ा हुआ और ई० स० १८४० में अंगरेजों ने चीन से युद्ध करने की घोषणा कर दी। अंगरेजों का कथन यह है कि चीनी सरकार ने उनके समस्त व्यापार को बंद कर दिया था इससे लड़ाई सुलगी। खैर, चीन की फौजें हार गईं। और चीन के सेनानायक ने अंगरेजों को हाँगकाँग का टापू तथा छः लाख डालर बतौर दंड के देना कुबूल किया। पर इस सुलह को चीनी सरकार ने पसंद नहीं किया। इसलिए उसने उस सेनापति को हटा दिया और पुनः युद्ध-घोषणा कर दी। अंगरेजी सेना ने कँटन शाँगहाई तथा अन्य छः स्थान सर कर लिये। चीनी सरकार फिर डर गई। फिर उसने सुलह की बातचीत शुरू की। इस बार अङ्गरेजों ने हाँगकाँग टापू के साथ साथ २१ लाख डॉलर ( लगभग ६५॥ लाख रुपये ) दंड-

रूप में वसूल किये और शांगहाई सहित अन्य चार बंदर अपने व्यापार के लिए खुले करवा लिये ।

चीन में अधिकांशतया तो भारत से ही अफीम जाती थी। यह अफीम की निर्यात कहीं बंद न होने पावे, इसीलिए तो चीन के साथ यह "अफीम-युद्ध" छेड़ा गया। इस अफीम के साथ साथ भारत की सेना भी अनेकों बार चीन में गई थी। १८५७ के टेइपिंग बलवे के समय वहां मद्रास की फौज गई थी और १९०० के बोक्सर बलवे में सिक्ख और बंगाल लॅन्सर्स चीनियों को दबाने के लिये गये थे। आज के स्वतंत्र्य युद्ध में भी भारत के विरोध करते हुए भी भारत की फौज चीन में भेजी गई है। हमारी अफीम और फौजें चीन को दबाने के लिए भेजी जांय और सो भी हमारी इच्छा के खिलाफ ! अपनी असहायता का इससे अधिक बड़ा सबूत और आप क्या चाहते हैं ?

पर सौभाग्यवश अब चीन में भारत की अफीम जाना तो बंद हो गया। अफीम-युद्ध के बाद चीन की सरकार ने अफीम को चीन से निकाल बाहर करने के अनेकों प्रयत्न किये। चीन में भी अफीम की पैदाइश को उसने बहुत घटा दिया। चीन की सरकार तो ब्रिटेन को भी कई बार चीन में अफीम न भेजने तथा अपने देश-सुधार में सहायता करने के लिए कहा करती थी। अन्त में ई० स० १९०७ में दोनों के बीच यह तय हुआ कि चीन में भारत से जो ६७००० पेटियां जाती थीं उनमें से हर साल अङ्गरेज सरकार ५,१०० पेटियां कम करती जाय। ई० स० १९११ में १५४४० और १९१२ में ६७०० पेटियां गई थीं। पर चीन की सरकार तो अफीम को एक दम अपनी सीमा से बाहर करने के लिए अधीर हो रही थी। उसने फिर ब्रिटेन से विनती की और अन्य राष्ट्रों की सिफारिश से भी काम लेकर १९१३ में भारत का चीन से जो अफीम का व्यापार चल रहा था, उसे हमेशा के लिए बंद कर दिया।

लाख रुपया की। ७६६० पेटी ) अफ़ीम दूसरे देशों को भेजी। उसका ब्यौरा यों है:—

| | | | |
|---|---|---|---|
| जावा | ३००० पेटी | स्याम | १७०० पेटी |
| भारतीय चीन | १२३० ,, | जापान | ७५० ,, |
| हांगकांग | ५३० | | |

इसके अतिरिक्त भारत-सरकार ३,१६७ पेटियां हांगकांग तथा स्ट्रेट्स सेटलमेन्ट में अबतक भेजती है। हांगकांग चीन का एक बंदर है जो अङ्गरेजों के अधीन है। भला अभीतक वहां इतनी अफ़ीम क्यों भेजी जाती है? कितने ही जन-हितैषी तो इस बात के प्रयत्न में हैं कि संसार से अफ़ीम की खेती ही उठा दी जाय। हाल ही में उसीलिए संसार के महाराष्ट्रों की परिषद् भी हुई थी। किन्तु अङ्गरेज सरकार ही एक ऐसी सरकार थी जिसने इसका अधिक से अधिक विरोध किया।

नं०—२ पृ० ८०

१९०७ की मनुष्य-गणना के अनुसार चीन में १० लाख रोमन कॅथॉलिक तथा ढाई लाख मनुष्य प्रॉटेस्टण्ट पन्थ के अनुगामी थे। अर्थात् १९०७ में कुल १२,५०,००० ईसाई चीन में थे। इन दोनों पंथ को मिशनें चीन के प्रत्येक प्रान्त में स्थापित हो गई हैं।

यह अमर श्रद्धा ही एक महान् तपस्या है। इसके बल पर भविष्य को भी मजबूर होकर बलात् कुशल स्वरूप धारण करना पड़ेगा।

मनुष्य-सृष्टि में एक असाधारण युग निकट चला आ रहा है। मानवता का चारित्र्यबल, ज्ञानबल और कर्मबल तीन संस्थाओं में एकत्र हो गया है—धर्म, संस्कृति और जाति। ये तीन चीजें मनुष्य-जाति की सब से बड़ी संस्थाएं हैं। मानव-समाज कभी जाति को प्रधानता देता है तो कभी धर्म को और कभी संस्कृति को। परन्तु यथार्थतः ये तीनों चीजें अलग-अलग नहीं हैं। मानवजीवन की ये तो भिन्न भिन्न बाजुएं हैं। घूम फिर कर एक-एक बाजू ऊपर आती जाती है और उस उस दिशा में मानव समाज को उन्नत बना कर अपना काम करती चली जाती है।

मनुष्य-जाति की आत्मा एक है, हृदय एक है, बुद्धि एक है, और खून भी उसकी नसों में वही दौड़ता है। पर फिर भी वह कई हिस्सों में बंट गई है, और इसका कारण आसानी से समझ में आ सकता है। परमात्मा की अतर्क्य योजना के अनुसार ये हिस्से कभी अलग अलग हो स्वतंत्र रूप से अपनी उन्नति करते हैं तो कभी नजदीक आकर, एक दूसरे पर अपना प्रभाव डालकर, एक दूसरे में नवीनता का संचार करते हैं। दोनों क्रियाएं इष्ट हैं, हितकर हैं। प्रत्येक समय इन दोनों में से किसी का न किसी का उत्कर्ष ही होता है।

दो जातियां, धर्म या संस्कृतियां जब एक दूसरे के नजदीक आती हैं तब वहां शांति नहीं रह सकती, एक संस्कृति चाहती है कि वह दूसरी को हटा दे; नष्ट कर दे या निगल जाय। यदि ऐसा न हुआ तो कभी कभी वे तेल और पानी की तरह अलग अलग रहना ही पसंद करती हैं, तो कभी कभी दूध और पानी की तरह एक जीव हो जाना चाहती हैं। परन्तु ऐसे उदाहरण बहुत कम हैं जिनमें दो संस्कृतियां एक दूसरे के साथ इस तरह एक रस होकर मिल गई हों। ऐसे समय अक्सर दोनों एक दूसरे पर अपना असर डालते हुए भी भिन्न रह कर एक नवीन रूप ही धारण कर लेती हैं; अथवा जिस प्रकार दो रासायनिक द्रव्यों के संयोग से एक तीसरा ही नवीन पदार्थ बन जाता है उसी प्रकार इन संस्कृतियों का भी हाल होता है।

संस्कृतियों का यह पारस्परिक सम्बन्ध एक वैवाहिक सम्बन्ध का सा है। हमारे धर्म-शास्त्रों में आठ प्रकार के विवाह-सम्बन्धों का वर्णन है। उनमें चार तो शिष्ट, संस्कारी और धर्म-प्रधान विवाह हैं और शेष चार अशिष्ट, कुसंस्कारी और स्वभाववादी। जहां तक संस्कृतियों के सम्बन्ध का सवाल है मनुष्य जाति अभीतक असंस्कारी है। इसलिए राक्षस-विवाह अथवा पिशाच-विवाह की प्रथा द्वारा ही संस्कृतियां एक दूसरे से सम्बद्ध होती हुई पाई जाती हैं।

राक्षसो युद्धहरणात् पैशाचः कन्यकाछलात्।

विजेता हमेशा मानते हैं कि हम अच्छे रहे। परन्तु युद्ध अथवा छल से मिली हुई संस्कृतियों में प्रत्येक के दोष दूसरी में घुसे बिना कभी रही नहीं सकते। इस सर्वसाधारण नियम से एक भी राष्ट्र छूट नहीं सकता। परन्तु विजितों के इस संतोष में कोई मजा नहीं है कि 'चलो विजेता भी हमारे संसर्ग से बिगड़ जायंगे और अन्त में उनका भी पतन हो जायगा।' मेरे साथ साथ तेरा भी विनाश होगा। इस विचार से सन्तोष पा लेना कापुरुष के स्वभाव को ही शोभा दे सकता है। मनुष्यता तो इसीमें है कि मनुष्य अपने आप को उन्नत बनावे।

अनुष्ठा होता है। बस, इसी के द्वारा जीवन के सच्चे उद्देश का साक्षात्कार मनुष्य को होता है और वह सफल भी होता है।

पहले प्रकार के जीवन में—जहां दूसरे को मार कर जीने का रिवाज़ होता है, वहां उस व्यक्ति में जिजीविषा—जीने की इच्छा—प्रबल होती है, जो दूसरे का शिकार होता है। इसीलिए वह हमारी दया के पात्र हैं। पर जीने की इच्छा किसे न होगी? जीने का प्रयत्न हमेशा आदर उत्पन्न करता है। अपनी जान बचाने के लिए लड़ने वाले का पक्ष हमेशा न्याय्य पक्ष ही होता है। यदि इस युद्ध में इसे विजय मिल जाय तो उसमें असाधारण शक्ति उत्पन्न हो जाती है। इस शक्ति को यदि अपने धर्म का ख्याल करके धर्महित के लिए खर्च किया जाय तो कितना अच्छा हो! पर अभी मनुष्य-जाति यहां तक नहीं पहुंची है। जो यही जीवन भर चाहते थे अब उन्हें दूसरों को जीतने की इच्छा होने लगी है। जिजीविषा से विजिगीषा पैदा होती है, और इसीमें अधःपात के बीज बोये जाते हैं।

लड़ाकू धर्मों में हम इसी क्रम को देखते हैं। प्रत्येक वर्ग की लौकिक लड़ाइयों में भी यही दोष पाया जाता है। समर्थ हुआ नहीं कि आदमी धर्म को भूला नहीं। **समर्थो धर्ममाचरेत्** इस वचन का मूलतः चाहे जो अर्थ रहा हो किन्तु आज तो हम उसका यह भी अर्थ घटा सकते हैं कि समर्थ होने पर मनुष्य को धर्म की रक्षा और भी अधिक करनी चाहिए। धर्म का नाश करने वाला स्वयं अपना ही नाश करता है। धर्म से यथाक्रम और यथामर्याद अर्थ और काम की भी प्राप्ति हो सकती है। किन्तु अन्धा काम और अधीर अर्थ धर्म की ही जान का गाहक होता है और अन्त में अपनी जान से भी हाथ धो बैठता है।

परन्तु 'अन्त में' के मानी क्या होते हैं? कब? भोग के साथ ही साथ रोग के बीज बो दिये जाते हैं। परन्तु उसका परिणाम हमें एक दम नहीं दिखाई देता। इसलिए लोग इस भ्रम में पड़ जाते हैं कि अधर्म से मनुष्य का नुकसान नहीं होता। इसके विपरीत उससे तो उलटी चैन की बन्सी बजती है। धर्म तो कायरों के लिए है।

इस भ्रम का कारण है अन्धा स्वार्थ और अज्ञान से पैदा होने वाली

संकुचितता। सुख किस तरह प्राप्त हो सकता है, प्रगति की खास पहचान क्या है, सत्ता का अन्तिम परिणाम क्या है ? इत्यादि विषयों में मनुष्य की कल्पना अभी जंगली दशा में ही है। इसीलिए तो वह कलह में प्रवृत्त हो जाता है।

आज की संस्कृति कौशल-प्रधान है। ज्ञान की मर्यादा को बढ़ा कर उसके द्वारा कौशल को प्राप्त करना, सत्ता को अपने अधीन करना, उसे बनाये रखना, बढ़ाना और अन्त में अनाम भोगों को भोगना यही है इसकी लालसा। पर जब ज्ञान खूब बढ़ेगा, उसके कारण हृदय का विकास होगा, कौशल परोपकारी होगा, सत्ता का उपयोग सेवा के लिए होगा, और सार्वत्रिक उत्कर्ष से ईर्ष्या के बदले सब प्रसन्नता को अनुभव करेंगे, तब नवीन संस्कृति फैलेगी। और कई लोग इसी दिशा में प्रयत्न कर भी रहे हैं। पर न विजिगीषु लोग इन्हें समझ सकते हैं, और दुःख है कि, न इन्हें जिगीषिषु ही समझ सकते हैं। इन दोनों की पकड़ छुड़ाने का यत्न करने वाले लोग दोनों को अप्रिय लगते हैं।

अपनी अपनी जीवन-रहस्य की कल्पना के अनुसार तीन मुख्य संस्कृतियां संसार में सत्ता का उपभोग कर रही हैं। आर्य-संस्कृति, जिसमें पारसी, हिन्दू, बौद्ध आदि सभी समाविष्ट हैं, इस्लामी संस्कृति और ईसाई संस्कृति। इन तीनों संस्कृतियों के शुद्ध स्वरूप को देखने से इनके बीच का भेद स्पष्ट रूप से हमारी आंखों के सामने खड़ा हो जाता है। पर इसका कोई कारण हमें ढूंढे नहीं मिलता कि इनमें विरोध क्यों है। मनुष्य जब तक यह कहता है कि "मेरी बात सच्ची है, अच्छी है" तब तक तो वह ठीक राह पर है। पर जब वह यह कहने लगता है कि "जो मुझसे सहमत नहीं हैं उनकी बात झूठ है, खराब है" तब वह द्रोह करने लग जाता है। अज्ञान में जितना अभिमान और कहां हो सकता है? संकुचित हृदय में जितनी कठोरता होती है उतनी और कहां मिल सकती है? स्वार्थ में जो आत्म-घातक लोभ होता है भला वह अन्यत्र कहीं मिल सकता है?

तो इस तमाम लड़ाई का निवारण कैसे हो? पहले महात्माओं की दृष्टि में परिवर्तन होना आवश्यक है। उनकी जीवन-विषयक कल्पना शुद्ध हो

जानी चाहिए। उनमें उस समवृत्ति की आवश्यकता है जिससे वे एक दूसरे को ठीक ठीक तरह से समझ सकें। उनमें उस द्विविध अभय का आजाना आवश्यक है जो न आप डरता है, न दूसरे को डराता है। मनुष्य को गिना के साथ साथ समवृत्ति और संतोषजन्य आनन्द का भी आस्वाद लेना चाहिए।

'सन्तोष' शब्द भले ही सौम्य दिखाई दे, भले ही इसमें किसीको पराक्रम न दिखाई दे, पर अन्ततो गत्वा इसीमें पुरुषार्थ और श्रेय भी है। सम्राट ययाति ने ठीक ही कहा है:—

यत् पृथिव्यां व्रीहियवं हिरण्यं पशवः स्त्रियः।
एकस्यापि न पर्याप्तं तस्मात् तृष्णां परित्यजेत्॥

मनुष्य-पिता मनु ने कहा है:—

अधर्मेणैधते तावत्ततो भद्राणि पश्यति।
ततः सपत्नात् जयति समूलस्तु विनश्यति॥

उन्मत्त मनुष्य तो ख्याल करता है कि ये सब कोमल-चित्त साधु पुरुषों की सदिच्छायें मात्र हैं। हम इनकी उपेक्षा कर सकते हैं। अच्छे-अच्छे सम्राटों ने यह करके देख लिया है और अब भी बड़े-बड़े सम्राट इस प्रयोग को करके देख लेंगे। पर—

दत्तात्रेय बालकृष्ण कालेलकर

एशिया में हूणों का बड़ा भयंकर उपद्रव था। वे अक्सर शहरों और बस्तियों पर आक्रमण करते और लूटपाट मचा कर चले जाते। चीन भी हूणों के उपद्रवों से बचा नहीं था। अकेला इनका सामना करना वू-टून के लिए मुश्किल था। इसलिए उसने अपने एक राजदूत को मध्यएशिया के अन्य देशों में भेजा, जिससे उन्हें मिला कर सब साथ-साथ हूणों से युद्ध ठान दें। इस दूत का नाम था चँग किंग। वह ठेठ 'ऑक्सस' नदी के प्रदेश तक हो आया, परन्तु कोई सहायक मित्र नहीं मिला, किन्तु उसे एक खास फायदा हुआ। उसके इस पर्यटन के कारण उसे अपने परिवर्ती देशों का खासा ज्ञान हो गया। राह में उसे कई व्यापारियों के संघ मिले जो भारत और मध्यएशिया के अन्य देशों से व्यापार करते हुए यहां वहां घूमते थे। उन से उसे पहले पहल भारत का परिचय प्राप्त हुआ। वह लौट कर अपने मालिक के पास गया और उसे अपने इस प्रवास का विवरण लिख कर दे दिया। इसमें वह 'सेनऊ' (भारत को—सिन्धु—सिनहू—सिनऊ—सेनऊ) को एक बड़ा ही उर्वर और समृद्ध देश बताता है और कहता है कि यह चीन के पड़ोस ही में है। बस इसी समय से इन दोनों देशों को, जोड़ने का प्रयत्न होने लगे।

परन्तु यह तो सरकारी प्रयत्न था। दन्तकथाओं से तो अनुमान होता है कि भारत का और चीन का सम्बन्ध इससे भी प्राचीन रहा होगा। सम्भव है इनमेंसे अधिकांश निराधार भी हों। पर बतौर मिसाल के यहां एक दो दन्तकथाओं का उल्लेख कर देना अनुचित न होगा।

कहा जाता है कि ई० पू० २१७ में अशोक ने अपने यहां से ७८ भिक्षुओं को धर्म-प्रचार के लिए भेजा था। वे ठेठ चीन की राजधानी को पहुंचे थे। दूसरे यह भी कहा जाता है कि चीन के प्रसिद्ध ताओ संप्रदाय के प्रवर्त्तक लाओ ट्सू के तत्त्वज्ञान पर भारत के तत्त्वज्ञान का प्रभाव पड़ा है। किन्तु इन प्रमाणों की प्रामाणिकता के विषय में विद्वानों में मतभेद है। पर यह तो निःसन्देह सत्य है कि चीन का वर्तमान नाम तो विदेशियों को भारत से ही प्राप्त हुआ। व्युत्पत्ति यों हुई होगी—ट्सिन-सिना-चीन। 'ललिता-विस्तार' नामक ग्रन्थ के चीनी अनुवाद में उस भाषा को--चीनी को ट्सिनी भाषा कहा

जाता है। इसके बाद बुद्धसाहित्य में भी उसे ह्विसन की भूमि कहा गया है।

कई दन्तकथाओं से पता चलता है कि ईसा के पहले ही चीन में बुद्धधर्म का प्रवेश हो चुका था। कहा जाता है कि ई० पू० १२१ में हो किय़ू हूणों को जीत लेने पर अपने साथ एक सोने का बना हुआ आदमी लाया था। ई० स० ६८ में कहा जाता है मिंगटीको ने स्वप्न में इसी सुवर्ण मनुष्य को देखा था। तब उसने अपने दो राजदूतों को बुद्ध भिक्षुओं को लाने के लिए भेजा। और राजा के आज्ञानुसार ये काश्यप, मातङ्ग और धर्मरत्न तीन भिक्षुओं को ले भी आये। इन्हीं भिक्षुओं ने पहले पहल धर्मपद आदि बुद्ध-ग्रन्थों का चीनी भाषा में अनुवाद किया। यह अनुवाद अब तक चीन के त्रिपिटक में रक्खा हुआ है। निःसंदेह यह है तो पुराना ही, परन्तु विद्वानों में अभी ठीक ठीक समय इसके अनुवाद का निश्चय नहीं हुआ।

कुछ विद्वानों का कथन है कि हिन्येन सिंग नामक चीन का एक राजम-राय भारतीय सिथियनों के दरबार से पहले पहल बुद्धधर्म के ग्रन्थ लाया था। चीन के दरबार में पहली सदी में सीथियनों के रहने का उल्लेख भी पाया जाता है। इन पहले पहल आये हुए भिक्षुओं के लिए जो मठ बनाया गया था, वह चीन की धार्मिक जागृति करने के काम में बहुत आया। इत्यादि प्रमाणों से पाया जाता है कि चीन और भारत का सम्बन्ध बहुत पुराना है।*

---

# चीन में सामाजिक और राजनैतिक जीवन

पूर्वोक्त पत्रों टिप्पणियों आदि से पाठकों को चीन के विषय में बहुत कुछ कल्पना हो गई होगी । निःसन्देह चीनी जंगली तो नहीं हैं जैसा कि अधिकांश पश्चिमी राष्ट्र समझते थे। इसके विपरीत वे संसार के सभ्य तम राष्ट्रों में से एक हैं। वे बुद्धिमान हैं, उत्तम निरीक्षक हैं, सीधे सच्चे हैं, उद्यमशील हैं, दयालु हैं, शिष्ट हैं, और अपनी प्रथाओंका पालन करते और उन्हें पकड़े रहने में भी बड़े पक्के हैं। ४००० वर्षों का उनका क्रम बद्ध इतिहास हमें प्राप्त होता है । शूकिंग नामक उनके एक इतिहास में एक ऐसा दस्तावेज पाया जाता है जिसमें ईसा के पूर्व २३ वीं सदी में राज्य में किये गये सर्वे (भू-मिति) का वर्णन है। होलकौम अपनी The Real Chinaman नामक पुस्तक में लिखता है कि "इतने दीर्घ इतिहास के किसी भी हिस्से में यह नहीं पाया जाता कि उन्होंने कहीं अपनी शासन-प्रणाली में उल्लेखनीय परिवर्तन किया हो।" ऐसा समय नहीं पाया जाता जब वे अपने वर्तमान प्रदेश में नहीं थे, जब उनमें राजा की संस्था नहीं थी, जब वे खेती नहीं करते थे, या जब वे स्वयंपूर्ण नहीं थे। उनके देश पर चढ़ाइयां भी हुईं। तार्तर, मन्चूरियन, मुसलमान, ईसाई, जापानी, डच, पुर्तगीज और अंगरेजों ने उनपर आक्रमण किये। परन्तु इन आक्रमणों

का उनपर ऐसा गहरा प्रभाव नहीं पड़ा, और न उनके शान्तिमय जीवन में कोई खलल पड़ी। विदेशी आक्रमणों द्वारा विजित होने के बदले वे इन आक्रमणों और आक्रमणकारियों को भी हजम कर गये।

मुद्रणकला का आविष्कार यूरोप-वासियों से ५०० वर्ष पहले चीनी लोगोंने कर लिया था। और बारूद का तो इनसे भी पहले। पर उन्होंने मनुष्यों को मारने के लिए उनका प्रयोग तब तक नहीं किया जब तक कि यूरोपियनों ने उन्हें नहीं सिखाया था। खगोल-शास्त्र में तो ईसा के २००० वर्ष पूर्व ही उन्होंने कितने ही महत्त्वपूर्ण आविष्कार कर लिये थे। कोई सात आठ सौ वर्ष पहले वे कागजी सिक्के को भी आजमा चुके हैं। सैनिक के पेशे को तो अभी अभी तक वे घृणा की दृष्टि से देखते आये हैं।

उन्हें इनकी कोई परवा ही न हो। इसका परिणाम यह हुआ कि अफीम-युद्ध के कुछ ही पहले जब १८३५ में चीन को आधुनिक सभ्यता का सामना करना पड़ा तो राजा से लेकर रंक तक सब एक अगाध आश्चर्य-सागर में डूब गये।

परन्तु जितना चीन हमारी हलचलों और सभ्यता आदि से अनजान रहा है प्रायः उतने ही हम भी उससे अनजान हैं। चीनी लोग प्रायः भूले जा रहे हैं कि हम उनके आध्यात्मिक मार्ग-दर्शक बुद्ध की भूमि के निवासी हैं। क्योंकि आजकल तो हमारे शासकों द्वारा भेजे हुए पंजाबी और गुरखा सैनिकों को देख कर ही उन्हें हमारे विषय में अपना मत कायम करना होता हैं। चीन का जन-समाज इस बात को बहुत कम जानता है कि देश के शासन-संचालन में हम कितने बेबस हैं। वे शायद ही जानते होंगे कि शासक हमारे विरोध की जरा भी परवा न करके हिन्दुस्तानी फौजों को अपनी साम्राज्य-लोलुपता को पूर्ण करने के लिए संसार में जहां चाहें भेज सकते हैं?

इसमें सन्देह नहीं कि चीन का सामाजिक जीवन बनिस्बत किसी पश्चिमी देश के, भारतीय आर्यों के आदर्श, रहन-सहन, और जीवन-शैली से बहुत अधिक मिलता-जुलता है। भारत के समान वर्ण-विभाग चीन में भी है। परन्तु यहां की भाँति लोहे के सांचे में ढला हुआ नहीं, वह तो गुण-कर्म-विभागशः है। ब्राह्मण, किसान, कारीगर और व्यापारी इस तरह वहां चार वर्ण हैं, परन्तु प्रत्येक चीनी इनमें से किसी भी वर्ण से ब्राह्मण वर्ण में शामिल हो सकता है। ब्राह्मण सर्वश्रेष्ठ समझे जाते हैं। और इसी वर्ग में से राज्य के अधिकतर अधिकारी चुने जाते हैं। परन्तु ब्राह्मण-वर्गका द्वार सब के लिए एकसा खुला है। उसके लिए आवश्यक तपस्या जो चाहे कर ले, और उसमें शामिल हो जाय। श्रीयुत यूजेन सायमन का कथन है कि आपको चीन में ऐसा एक भी परिवार नहीं मिलेगा, जिसका कोई न कोई निकटस्थ या दूरवर्ती रिश्तेदार इस ब्राह्मण-वर्ग में अपनी तपस्या के बल पर शामिल नहीं हो गया हो। और इस वर्ण-परिवर्तन के कारण चीन के सामाजिक जीवन में एक अजीब एकता की भावना फैल गई है। वर्ण केवल प्रयत्न

साध्य होने के कारण न तो वहां के ब्राह्मण वृथा अभिमानी हैं और न अन्य वर्ण के लोग हीन रहते हैं। चेस्टर हॉलकोम का कथन है कि सदियों तक सम्राट पद को छोड़कर राज्य का शासन ऐसे पुरुषों के हाथों में रहा है जो अज्ञात और गरीब माता-पिता के पुत्र थे।

वर्णाभिमान से शायद ही कोई देश अछूता हो। समस्त देशों में उच्च वर्ण के लोग अपने दिल में "आढ्योऽभिजनवानस्मि कोऽन्योऽस्ति सदृशो मया" कह कर निचली श्रेणियों के पुरुषों को तिरस्कार की दृष्टि से देखते हैं। किन्तु चीन में यह नहीं है। वहां सब से अधिक जोर शिष्टाचार पर दिया जाता है। एक भिखारी का भी सभ्य से सभ्य पुरुष के समान उचित सम्मान किया जाता है।

इस तरह इनके सामाजिक जीवन में समानता कूट कूट कर भरी हुई है। व्यापार और जमींदारी को वहां कभी सम्मान की दृष्टि से नहीं देखा जाता है। २५० एकड़ से अधिक जमीन का किसी आदमी के पास होना हीनता समझा जाता है। मुनाफे पर जमीन देना एक हेय बात समझी जाती है। देश में बड़ी बड़ी इस्टेट तथा बिना जमीन वाले आदमी न बढ़ जावें, इस ख्याल से वहां परती की जमीनों पर विशेष कर लगाया जाता है। सारा देश पांच-पांच सात-सात एकड़ के टुकड़ों में बटा हुआ है। बड़े से बड़े परिवार के पास भी ४० एकड़ से अधिक जमीन शायद ही आपको दिखाई देगी। किसान खूब मिहनत करके इन जमीनों को उपजाऊ बनाते रहते हैं। पाठक इन जमीनों और नहरों का सुन्दर वर्णन पिछले पत्रों में पढ़ ही चुके हैं। यूजेन सायमन चीनियों की कृषि-पद्धति का वर्णन करते हुए लिखते हैं कि वे साल में एक ही टुकड़े से पांच पांच छः छः फसलें लेते हैं।

यहां की नहरें देखने ही लायक हैं। सैकड़ों मीलों तक फैली हुई नहरों के प्रवाह हमें चान्दी की तरह चमकते हुए दिखाई देते हैं। हजारों वर्षों से इन नहरों की प्रथा चीन की सार्वजनिक सेवा का एक महत्त्वपूर्ण अङ्ग बन गई है और हर गांव पर सार्वजनिक या खानगी दानों की सहायता से लोग उन्हें बढ़ाते ही जा रहे हैं। यही वहां का खेती का सब से बड़ा साधन भी है। इन नहरों के बिना वहां की विशाल खेती टिक ही नहीं सकती। बड़ी बड़ी नहरों पर बिजलियां भी चलती हैं।

चीन में रेल आदि का प्रचार बहुत कम है, परन्तु फिर भी व्यापार तो बहुत बड़े पैमाने पर होता है। हर जगह से हर दूसरी जगह बराबर चीजें लाई ले जाई जाती हैं। पर यह होता है सब पुराने ढंग की सवारियों पर, जिनके कारण बेहद समय बरबाद होता है। सरायें हमेशा व्यापारियों से भरी रहती हैं। नदियां और नहरें माल की नावों से हमेशा भरी रहती हैं। सड़कें, रास्ते और पहाड़ों की घाटियां गाड़ीवानों और माल से लदे ऊंट, खच्चर, घोड़े और गधे वालों की चिल्लाहट तथा पुकारों से सदा गूंजते रहते हैं। देश के हरएक अच्छे कस्बे और शहर में बेंक वगैरह हैं जहां व्यापारी अपने पैसे रख या निकाल सकते हैं। सरकारी डाकखाने के अलावा खानगी डाकखाने भी देशी कम्पनियों ने खोल रक्खे हैं, जो चिठ्ठियां पार्सल आदि लेकर पहुंचाते रहते हैं।

परन्तु सबसे महत्त्वपूर्ण पेशा है खेती। प्रत्येक परिवार की यही कोशिश होती है कि उसको अपनी जमीन हो, एक छोटासा कब्रस्तान हो और हो पितृपूजा के लिए एक पवित्र स्थान। लोग शहरों में भी जाते तो हैं, किन्तु कुछ समय वहां रह कर जमीन खरीदने योग्य पैसा इकट्ठा करने भर के लिए। वह हुआ नहीं कि वे वहां से रवाना हुए नहीं। हरएक आदमी की सबसे भारी महत्त्वाकांक्षा यही होती है कि कुछ जमीन खरीद कर वह स्वाधीनता-पूर्वक जीवन व्यतीत करे।

चीन के समाज का दूसरा महत्त्वपूर्ण अंग है पारिवारिक जीवन। यह अधिकांश में है तो भारतीय अविभक्त-कौटुम्बिक-प्रथा का सा, किन्तु चीनियों ने अपनी इस संस्था में बहुत कुछ भव्यता और स्नेह को बनाये रक्खा है। गृहस्थ और उसकी धर्म-पत्नी के साथ साथ उनके लड़के, बहुएं, लड़कों के बच्चे, गृहस्थ के भाई, उनके लड़के-वाले आदि सब शामिल ही रहते हैं। जमीन जायदाद बड़े लड़के की पैतृक संपत्ति और विरासत होती है। छोटा लड़का विवाहोपरान्त अपने पिता के साथ रह सकता है। परन्तु ज्योंही वह खाने-कमाने योग्य हो जाता है, वह अपने लिए जमीन का एक टुकड़ा खरीद कर वहां परिवार की एक नवीन शाखा को स्थापित कर देता है।

पितृ-पूजा चीन की अपनी विशेषता है जो दूसरे किसी देश में उस रूप में नहीं पाई जाती। गंभीरता में वह कुछ-कुछ हमारे श्राद्धों से मिलती-जुलती है। किन्तु इससे कहीं अधिक संपूर्णता उसमें है। मृतात्माएं मानो हमारे आसपास निवास करती हैं, हमारे कार्यों को देखती रहती हैं, और हमपर तथा हमारे आसपास होने वाली घटनाओं पर अपना प्रभाव डालती रहती हैं। यही उनकी पितृपूजा का रहस्य है।

प्रत्येक चीनी गृहस्थ अपने पितरों की पूजा के लिए एक अलग कमरा रखता है। यदि वह बहुत गरीब है तो किसी कमरे के एक कोने को इसी-के लिए वह सुरक्षित रख छोड़ेगा। वहां एक पटिये पर प्रत्येक पितृ-देवता की स्मारक टिकिया रक्खी रहती है

परिवार के किसी व्यक्ति द्वारा कोई अपराध या लज्जास्पद बात हो गई हो तो उसपर यह अदालत विचार करके अपना निर्णय देती है। यह एक अत्यन्त महत्त्वपूर्ण कार्य है जिसका फायदा समस्त देश को होता है। अन्य देशों में जो काम पुलिस और मॅजिस्ट्रेट को करना पड़ता है, वही यहां पर इस घरेलू अदालत में बखूबी कर लिया जाता है। चीन में कुल का सम्मान सब से पवित्र वस्तु समझी जाती है। और इसी दृष्टि से उसकी रक्षा भी की जाती है। माता-पिता के साथ बुरी तरह पेश आना वहां एक महान् अपराध गिना जाता है। उनपर हाथ चलाने के लिए तो सिवा देहान्त शिक्षा के दूसरा प्रायश्चित्त ही नहीं। अन्य ऐसे अपराधों पर बड़ी सख्त सजायें हैं, जिनसे कुल की पवित्र कीर्ति पर कालिमा लगने की सम्भावना हो। इसलिए प्रत्येक परिवार अपने घर के लोगों पर कड़ी से कड़ी नजर रखता है। और यदि किसी बैठक में परिवार के किसी मनुष्य के खिलाफ चोरी, झगड़ा या अन्य प्रकार के ऐसे ही दुर्व्यवहार की शिकायत पेश हो तो उसकी बड़ी ही सावधानी और चिन्तापूर्वक जांच होती है। अभियुक्त यदि निर्दोष पाया गया तो उसे छोड़ दिया जाता है, किन्तु यदि वह अपराधी साबित हुआ तो घर के लोगों द्वारा ही वह सजा पाता है। (सजा, दण्ड, शारीरिक ताड़न, या घर से निर्वासन तक के रूप में दी जाती है) इस जांच-पड़ताल और अपना इतिहास लिखने के काम में प्रत्येक परिवार इतनी दक्षता और सचाई से काम लेता है कि किसी सरकारी अदालती मामले में सबूत की आवश्यकता पड़ने पर इन पारिवारिक इतिहासों को अंतिम प्रमाण के बतौर माना जाता है। किसी को स्वप्न में भी ख्याल नहीं हो सकता कि फलां गृहस्थ ने अपने पारिवारिक इतिहास में फलां बात को झूठ लिखा होगा।

इस घरेलू अदालत की बैठक शुरू होते ही सब से पहला प्रश्न यह होता है कि प्रत्येक मनुष्य ने राज्य के कर तो दे दिये? जरा ख्याल कीजिए, इस सब कार्यवाही का उन छोटे छोटे बच्चों पर कितना बढ़िया असर पड़ता होगा? इसी सुशिक्षा सुसंस्कार के कारण चीनी समाज का नैतिक लेवल इतना ऊंचा है। चीन के व्यापारी की साख इतनी भारी है। आज उसका शब्द ही अन्य देशके व्यापारियों के लिए दस्तैवज है।

इस तरह परिवार की इन सामयिक बैठकों में कितने ही मामूली मामलों का निपटारा आसानी से हो जाता है। पुलिस की आवश्यकता बहुत कम रह जाती है। अतः सरकारी अदालतों में तो वही मामले जाते हैं जो जटिल और बिगड़े हुए होते हैं। गृहनिर्वासित लोगों के मामले ही इनमें अधिक होते हैं। और चूंकि घरेलू अदालतों में इनकी सब पूर्ण तैयारी हो जाती है, इन मामलों का निर्णय देने में सरकारी अदालतों को कोई देर नहीं लगती। पश्चिमी न्याय का अभिनय वहां नहीं होता, यह सत्य है, परन्तु अपने निर्णयों में ये अदालतें पश्चिम की सुधरी हुई अदालतों की तुलना में जरूर अधिक खरी साबित हो सकती हैं।

संक्षेप में चीनी समाज में एकता की व्यापक भावना और व्यवहार है। वह जमीन पर—खेती पर अपना गुजर बसर करता है, वह पारिवारिक जीवन को विशेष महत्त्व देता है जिसमें घरेलू अदालतें, पितृ-पूजा आदि कई बातों का समावेश है।

फलतः उनका सामाजिक संगठन अत्यन्त सीधा-सादा और चिरस्थायी है। लोकसत्ता की भावना उनमें कूट कूट कर भरी है, और वे सर्वतन्त्र स्वतन्त्र हैं। उनमें न वकील होते न सिपाही। सिपाही का पेशा तो गत हजारों वर्ष तक तिरस्कार और घृणा की दृष्टि से देखा जाता था। गत बोक्सर के उपद्रव तक तो उसे पुनरुज्जीवित करने की उनकी कल्पना भी नहीं थी। परन्तु इसके मानी यह नहीं कि चीन में कोई बुराई है ही नहीं। वहां साम्यवाद की कुछ बुराइयां भी पैठ गई हैं। अधिकारियों में रिश्वतखोरी बहुत है। चीनी अधिकारियों की रिश्वतखोरी और अधःपतन का पता नीचे लिखी कहानी से ठीक-ठीक चल सकता है।

करने पर प्रत्येक अधिकारी अपने लिए कुछ रख करके फिर आगे भेजता है। फलतः सरकार गरीब रह जाती है।

इसके जवाब में चीनी लोगोंका कथन है कि सरकार से अधिकारियों को बहुत कम तनख्वाहें मिलती हैं। उदाहरणार्थ चीन के बड़े से बड़े वाइसराय की तनख्वाह १५००) सालाना है। और उसके सारे दफ्तर का खर्चा १५०००) वार्षिक। पर इससे तो कहीं अधिक खर्चा हो जाता। और इसके लिए उसे अन्य तरह से रुपया पैदा करना ही पड़ता।

इन सब कारणों से मध्यवर्ती सरकार बड़ी कमजोर बनी रही। उसमें न तो जनता पर शासन करने की शक्ति थी और न बाहर से आने वाले शत्रुओं का मुकाबला करने की। फल यही हुआ कि व्यापार और जमीन के लोभी विदेशियों ने सम्राट को गांठ लिया उससे मनमानी संधियां कर लीं और देश में जड़ जमा कर बैठ गये। पहले पहल तो चीनी लोग इन विदेशियों को उपेक्षा और तिरस्कार की दृष्टि से देखते रहे, किन्तु जब उन्होंने देखा कि ये तो अपने पैर बढ़ाते ही जा रहे हैं तब चीन में एक व्यापक जागृति फैल गई।

परन्तु ए० कार्पेन्टर का कथन है कि चीन की सब से अधिक आश्चर्य-जनक और मनोरंजक वस्तु तो उसकी हान् लिन एकेडेमी और उसका व्यापक प्रभाव है। इस देश में ज्ञान की बहुत भारी कद्र है। प्रतिवर्ष हजारों विद्यार्थी पेकिंग आदि अनेकों शहरों में ज्ञान की प्राप्ति और परीक्षाओं के लिए जाते हैं। इस संस्था की उपाधि प्राप्त कर लेने पर वे उस सर्वश्रेष्ठ वर्ग में शामिल हो जाते हैं जिसको हम विप्रवर्ग कह सकते हैं। गरीब से गरीब परिवार भी अपने बच्चे को शिक्षित करके इस वर्ग में शामिल करने के लिए कठोर परिश्रम और असीम प्रयत्न करते हैं। कहा जाता है कि सन् १९२० में ही इस संस्था से निकले हुए लगभग ७,००,००० ग्रेज्यूएट चीन में मौजूद थे।

इस हान् लिन कॉलेज या एकेडेमी की स्थापना ई० स० ७४० में अर्थात् लगभग १२०० वर्ष पूर्व 'हॅन' राजवंश के एक सम्राट द्वारा हुई थी। उसने एक सलाह-समिति के बतौर इसकी स्थापना की थी। इसका काम था

सरकार को सलाह देना और उसके कार्यों की समालोचना करना। आखिरी सम्राट के समय इसके २४० सभ्य थे। वह प्रत्येक महत्त्वपूर्ण बात का विचार करती और अपने निर्णयों को छपा कर जनता के प्रति प्रकट कर देती। चूंकि इसमें देश के आला दिमाग होते थे, इसके निर्णयों को बड़ा महत्व दिया जाता, लाखों करोड़ों की संख्या में वे छपाये जाते, और जनता में वितरित कर दिये जाते। यदि जनता उन्हें पसंद करती तो सरकार उन्हीं सूचनाओं के अनुसार कानून बना देती। चीन में शायद ही कोई ऐसा कानून हो जो इस तरह जनता द्वारा पहले स्वीकृत नहीं कर लिया गया हो।

पश्चिमी सभ्यता का सब से पहले परिचय तो चीन को तब हुआ जब उन्हें अफीम लेने के लिए मजबूर करने के लिए अंगरेजों के जंगी जहाजों ने कैंटन में अपनी मांगें पेश कीं। इस घटना ने दो बातों को चीनियों के सामने साफ तौर से रख दिया। (१) एक तो यह कि पश्चिम में ऐसे राष्ट्र हैं जो राक्षसों के समान शक्तिशाली और विनाशक शस्त्रधारी हैं और (२) दूसरे, अपना मतलब गांठने के लिये वे इन शक्तियों का उपयोग करने में किसी प्रकार भी विचार और विवेक से काम नहीं लेते।

में जबरदस्ती अपने दूतावास कायम कर दिये। पश्चिमी राष्ट्रों के पशुबल से पराजित हो चीनियों को उन्हें अपने देश में स्थान देना पड़ा। इसके बाद तो पश्चिम के जंगी जहाजों की संख्या और मांगें बराबर बढ़ती ही गई। अन्त में १८९४-९५ में जब चीन को जापान ने पराजित कर दिया तब तो ये राष्ट्र उस देश को आपस में बांटने तक का विचार करने लग गये।

पचास-साठ वर्ष तक इस तरह विदेशियों के साथ काम पड़ने पर अब कहीं विगत शताब्दि के अन्त में सारे राष्ट्र की नींद खुली। चीनी लोग जिन्हें जंगली और नीच समझ कर तिरस्कार और उपेक्षा की दृष्टि से देखते थे उनके यांत्रिक और वैज्ञानिक आविष्कारों को देख कर सारे चीनी आश्चर्य से चकित हो गये। बल्कि उन्हें वे और भी अधिक द्वेष की दृष्टि से देखने लग गये। जापान पहले ही संभल चुका था, पर चीन अभीतक नींद में ही था। उसने आंखें मसल कर देखा और परिस्थिति की गंभीरता उसके ख्याल में आ गई। बात की बात में बोक्सर नामक एक महान आन्दोलन खड़ा हो गया। इसमें कई खामियां थीं, पर उसमें यह निश्चय तो कूट कूट कर भरा हुआ था कि इन विदेशियों को निकाल बाहर कर दिया जाय। साथ ही हैंनलिन एकेडेमी ने भी देश की पढ़ी-लिखी जनता में प्रचार शुरु कर दिया।

बहुत गम्भीर विचार और विवाद के बाद उसने देश के प्रति एक अपील प्रकाशित की। यह अपील उसने चीन के बड़े से बड़े वाइसराय चँग-चिह-टुंग को दे दी। उसने सम्राट की सम्मति लेकर देश के कोने कोने में ट्रैक्ट के रूप में इसकी लाखों प्रतियां बंटवा दीं।

अपील काफी बड़ी है। परन्तु उसमें नीचे लिखी बातों पर खास तौर से जोर दिया गया था—

(१) आधुनिक शस्त्रास्त्रों और सैनिक व्यवस्था का अंगीकार करके चीन की फौज को मुस्तैद बना दिया जाय।
(२) पश्चिमी विज्ञान और शिक्षा-पद्धति को चीन की स्कूलों में दाखिल किया जाय।
(३) पश्चिमी देशों में प्रवास करके वहां के अच्छे-अच्छे ग्रन्थों का चीनी-भाषा में अनुवाद करके पश्चिमी ज्ञान का प्रचार किया जाय।

(४) पर साथ ही चीन के सामाजिक जीवन और उसकी प्राचीन धार्मिक संस्थाओं को न छोड़ा जाय।

(५) रेलवे बना कर देश के सुदूर प्रान्तों को जोड़ दिया जाय।

(६) यूरोप के राष्ट्रों में कभी विश्वास न किया जाय। इत्यादि इत्यादि।

इस कार्यक्रम पर तेजी से अमल किया जाने लगा है। हम देखते हैं कि जापान तो बहुत कुछ कर गुजरा, किन्तु चीन जापान की अपेक्षा कहीं अधिक वृद्ध और अनुभवी है। पहले पहल यद्यपि वह फूंक फूंक कर धीरे धीरे चलता रहा तथापि आज उसने अपनी गति इतनी तेज कर ली कि सारे संसार की आंखें उसकी ओर लग गईं। और शीघ्र ही उसकी शक्ति इतनी बढ़ जायगी कि उसको रोकना संसार के किसी भी राष्ट्र के लिए कठिन हो जायगा। चीन बुद्धिमान है। वैज्ञानिक और यांत्रिक प्रगति करने में उसे कोई देर नहीं लगेगी। आज चीन के हज़ारों विद्यार्थी विदेशों में भिन्न भिन्न विद्याओं में प्रवीण होकर अपने राष्ट्र के उद्धार में दत्त-चित्त हो गये हैं।

सन् १९११ में चीन में महान् शान्तिमय क्रान्ति हो गई और १९१२ में वहां के सम्राट को पदच्युत करके प्रजा-सत्ता की स्थापना भी हो गई। यद्यपि इन बीच के वर्षों में चीन के जनरलों में व्यक्तिगत सत्ता के लिए प्रतिस्पर्धा होती रही, तथापि जब से डॉ॰ सनयत सेन तथा उनके राष्ट्रीय दल ने अपना काम शुरू किया है चीन बराबर आगे ही बढ़ता जा रहा है। आज इस राष्ट्रीय दल की सत्ता समस्त दक्षिण चीन में यांगट्सी नदी तक फैली हुई है और उसका एकमात्र विरोधी जनरल चंग-त्सो-लिन रह गया है। संसार चीन के इस पवित्र यज्ञ की समाप्ति के दिन की उत्कण्ठापूर्वक राह देख रहा है।

---

# 'त्याग-भूमि'



(राजस्थान की, जीवन, जागृति, बल और बलिदान की एकमात्र
सचित्र, सस्ती एवं सुन्दर मासिक पत्रिका)

अर्थात्

मालवमयूर—का विकसित और उन्नत रूपान्तर



सम्पादक—श्री हरिभाऊ उपाध्याय
,, श्री क्षेमानन्द 'राहत'



पृष्ठ—संख्या ६४, मूल्य ३) वार्षिक

व्यवस्थापक—'त्यागभूमि'
सस्ता—साहित्य—मण्डल,
अजमेर

# हमारे ज़माने की गुलामी

( महात्मा टाल्स्टाय )



अनुवादक
'सत्येन्द्र'

वर्ष २ ]　　　　सस्ती-साहित्य-माला　　　　[ पुस्तक ४

# हमारे ज़माने की गुलामी

अर्थात्

[ महात्मा टाल्स्टाय "The Slavery of Our Times" का हिन्दी अनुवाद ]



# हमारे ज़माने की गुलामी

अर्थात्

[ महात्मा टाल्स्टाय "The Slavery of Our Times" का हिन्दी अनुवाद ]



वर्ष २ ] सस्ती-साहित्य-माला [ पुस्तक ४

# हमारे ज़माने की गुलामी

अर्थात्

[ महात्मा टाल्स्टाय "The Slavery of Our Times" का हिन्दी अनुवाद ]



प्रकाशक:—
जीतमल लूणिया, मन्त्री
सस्ता-साहित्य-प्रकाशक मंडल, अजमेर

## हिन्दी प्रेमियों से अनुरोध

इस सस्ता मंडल की पुस्तकों का विषय उनकी पृष्ठ-संख्या और मूल्य पर ज़रा विचार कीजिये। कितनी उत्तम और साथ ही कितनी सस्ती है। मंडल से निकली हुई पुस्तकों के नाम तथा स्थायी ग्राहक होने के नियम पुस्तक के अन्त में दिये हुए हैं, उन्हें एक वार आप अवश्य पढ़ लीजिये।

* ग्राहक नम्बर—

* यदि आप इस मंडल के ग्राहक हैं तो अपना नंबर यहाँ लिख रखिये ताकि आपको याद रहे। पत्र देते समय यह नंबर जरूर लिखा करें।

मुद्रक —
गङ्गाप्रसाद भोतीका,
एम० ए०, बी० एल०, काव्यतीर्थ
वणिक् प्रेस, नं० १, सरकार लेन,
कलकत्ता।

## दो शब्द

यह छोटी सी पुस्तक रूस के जगद्वन्द्य महात्मा टॉल्स्टॉय की एक अद्भुत कृति है। इसमें उस बीमारी का निदान और चिकित्सा है जो संसार में फैली हुई है, और जिसके लिए हमारे कितने ही भाई इस देश में भी लालायित हैं। सामाजिक विषमता और अनाचार से उत्पन्न होनेवाली बुराइयों पर इसमें इतनी स्पष्ट रीति

प्रकाशकः—

जीतमल लूणिया, मन्त्री

सस्ता-साहित्य-प्रकाशक मंडल, अजमेर

## हिन्दी प्रेमियों से अनुरोध

इस सस्ता-मंडल की पुस्तकों का विषय, उनकी पृष्ठ-संख्या और मूल्य पर ज़रा विचार कीजिये। कितनी उत्तम और साथ ही कितनी सस्ती है। मंडल से निकली हुई पुस्तकों के नाम तथा स्थायी ग्राहक होने के नियम पुस्तक के अन्त में दिये हुए हैं, उन्हें एक बार आप अवश्य पढ़ लीजिये।

* ग्राहक नम्बर—

* यदि आप इस मंडल के ग्राहक हैं तो अपना नंबर यहाँ लिख रखिये ताकि आपको याद रहे। पत्र देते समय यह नंबर ज़रूर लिखा करें।

मुद्रक—

गङ्गाप्रसाद भोतीका,

एम० ए०, बी० एल०, काव्यतीर्थ

वणिक् प्रेस, नं० १, सरकार लेन,

कलकत्ता।

# दो शब्द

यह छोटी सी पुस्तक रूस के जगद्वंद्य महात्मा टॉलस्टॉय की एक अद्भुत कृति है। इसमें उस बीमारी का निदान और चिकित्सा है जो संसार में फैली हुई है, और जिसके लिए हमारे कितने ही भाई इस देश में भी लालायित हैं। सामाजिक विषमता और सत्तावाद से उत्पन्न होनेवाली बुराइयों पर इसमें इतनी स्पष्ट रीति से विचार किया गया है कि जितना शायद ही अब तक किसी ने किया है। सरकारों का ऐसा नग्न, किन्तु यथार्थ चित्र खड़ा कर दिया है, कि जिसे हमने भी कभी नहीं देखा था। पर वे यहीं न ठहरे। इस विषमता और बुराई से समाज को मुक्त करने का एक अनुपम रास्ता भी उन्होंने इसीमें बता दिया है। रास्ता वही है जिस पर महात्माजी इस देश में अमल कर रहे हैं।

इन सब विशेषताओं को देखते हुए यह पुस्तक सार्वभौम और सार्वकालिक महत्त्व रखती है। स्पष्ट विचार, मौलिकता, ओज और गहरी भीगी हुई मानवहितेच्छा इत्यादि बातों में यह केवल अप्रतिम है। सात वर्ष के अपूर्व आन्दोलन के बाद भी जिन्होंने भारत की समस्या न समझी हो, जो उसकी दुर्दशा का पूरा पूरा ख्याल न कर सकते हों, महात्माजी के आन्दोलन का रहस्य और चरखे का मर्म न समझे हों, मुझे विश्वास है, यह किताब उनकी खूब सहायता करेगी।

इसका विषय इतना महत्त्वपूर्ण है, शैली इतनी हृदयंगम है, और प्रदेश ऐसा रमणीय है कि पाठकों को शायद ही इस बात का ख्याल हो पाएगा कि वे किस बेढंगी सवारी पर सवार हो इस दिव्य प्रदेश की यात्रा कर रहे हैं। किन्तु इतने पर भी यदि कोई शब्द, कोई गलत मुहावरा, कोई रचना-दोष या वाक्यप्रयोग उन्हें कहीं खटका भी तो, मैं आशा करता हूं, वे उदारतापूर्वक मुझे क्षमा करेंगे।

।

महात्मा टॉल्स्टॉय की इस अप्रतिम पुस्तक का अनुवाद करना सचमुच मेरे लिये है तो एक अनधिकार चेष्टा ही। परन्तु यहां तो युद्ध-काल है। माता की मुक्ति के लिए हम सब व्याकुल हैं। एक एक क्षण अनन्त गर्भ है। घड़ी घड़ी पर चालें बदली जा रही हैं, प्रतिदिन कोई न कोई किला या प्रदेश दोनों ओर से हारा या जीता जा रहा है। आग लगी है; उसकी लपलपाती हुई ज्वालायें यहां, वहां, नीचे, ऊपर दौड़ दौड़ कर हमारे भवन को भस्मसात करने को हैं। पर उसके अन्दर एक बीमार भी है, जिसकी बीमारी पल पल पर बढ़ती जा रही है। किसी न किसी नये और भीषण रोगके लक्षण प्रतिक्षण दृष्टिगोचर हो रहे हैं। ऐसे समय कोई सहृदय मनुष्य अधिकार अनधिकार चेष्टा का विचार करते हुए कैसे अलग खड़ा रह सकता है। उसका हृदय कहता है इस समय तुझसे जो कुछ भी बन पड़े करने लग जा। खड़ा न रह। सहृदय पाठकवृन्द, मेरी यह अनधिकार चेष्टा इसी आन्तरिक प्रेरणा का पालन है।

भगवती शारदा के मन्दिर को सुशोभित करना, उसके भव्य भवन को नाना रत्नों से जगमगा देना मेरा उद्देश नहीं है। उसके लिए तो देश में उस कला-कौशलमयी माता के कई पुजारी मौजूद ही हैं। मेरा यह प्रयास है उस युद्ध में कुछ सहायक होना उस भयंकर आग में अपनी शक्ति के अनुसार एक आध घड़ा पानी डाल देना। मेरा प्रयास है उस मरीज की थोड़ी-सी ही क्यों न हो, सेवा-शुश्रूषा करना। साहित्य-मंडन नहीं, देशप्रेम मुझे इस अनधिकार चेष्टा में प्रेरित कर रहा है। और आशा है कि पाठक साहसके लिए जरूर क्षमा करेंगे।

—'सत्येन्द्र'

# विषय-सूची ।




| विषय | | पृष्ठ |
|---|---|---|
| १—हमारे ज़माने की गुलामी | ... | ९ |
| २—वर्तमान पद्धति का विज्ञान द्वारा समर्थन | ... | १२ |
| ३—यंत्रालय | ... | १५ |
| ४—साम्यादर्श का दिवाला | ... | २५ |
| ५—सुधार अथवा स्वाधीनता | ... | ३२ |
| ६—गुलामी की जड़ हमारे भीतर है | ... | ३६ |
| ७—गुलामी क्या है ? | ... | ४२ |
| ८—ज़मीन जायदाद और कर सम्बन्धी कानून | ... | ४५ |
| ९—गुलामी की जड़—कानून | ... | ५४ |
| १०—सुसंगठित हिंसा कानूनों की जननी है | ... | ५९ |
| ११—सरकारें क्या हैं ? | ... | ६४ |
| १२—सरकारें कैसे उठाई जांय ? | ... | ७५ |
| १३ प्रत्येक मनुष्यका कर्त्तव्य | ... | ८८ |
| १४—अंतिम कथन | ... | ९८ |

## लागत का ब्योरा

| | | | |
|---|---|---|---|
| कागज़ | ... | ... | १२३) रु० |
| छपाई | ... | ... | ११५) " |
| बाइंडिंग | ... | ... | १२) " |
| लिखाई, व्यवस्था, विज्ञापन आदि खर्च | | | १३०) " |

कुल ३९०) रुपया

कुल प्रतियां २१००

लागत मूल्य प्रति कापी ≡)

---

## आदर्श पुस्तक-भंडार

खुद सत्तामद और विषयविलास तथा अनेक कु-विकारों के
गुलाम; परन्तु दूसरों को, जो कि नीति सदाचार और
धर्म-पालनमें शायद उनसे श्रेष्ठ हों, अपने गुलाम
बनाने की महत्वाकांक्षा रखने और उसको
अपना जन्मजात अधिकार समझनेवाले

**भूले हुए, दुराराध्य**
**धनी, मानी और सत्ताधारियों**

को

**बलात् समर्पण**

— अनुवादक

# हमारे ज़माने की गुलामी



अंगरेज लेखक अंकों का हिसाब लगा कर इस नतीजे पर पहुंचे हैं कि उच्च वर्गों के लोगों की औसत उम्र करीब पचपन वर्ष होती है; और अस्वास्थ्यकर पेशा करनेवाले मजदूरों की उम्र उन्तीस वर्ष। इस यथार्थ सत्य से हम अपनी आंखें नहीं मूंद सकते।

इस प्राणनाशक परिश्रम से हम प्रतिदिन लाभ उठाते रहते हैं। अतः यदि हम पशु नहीं हैं तो यह जान लेने पर हमें एक क्षण भर भी चैन न पड़नी चाहिए। पर बात ठीक इसके विपरीत है। हम सम्पन्न लोग उदारता और भूतदया के हिमायती—जो न केवल मनुष्य के दुःखों से बल्कि अन्य प्राणियों के दुःखों से भी दुःखी हो जाते हैं, इस परिश्रम का अविरत उपयोग करते रहते हैं और उत्तरोत्तर अधिकाधिक धन एकत्र करने की कोशिश करते हैं अर्थात् ऐसे कामोंसे अधिकाधिक लाभ उठाते हैं। और विशेषता यह कि इससे हमें जरा भी कष्ट नहीं होता। एक उदाहरण लीजिए। हमें ज्ञात होता है कि रेल में काम करने वाले कुछ मज़दूर सैंतीस सैंतीस घंटे काम करते हैं और गंदे स्थानों में रह रहे हैं। हम फौरन एक निरीक्षक को, जो काफी तनख्वाह पाता है, इसकी

तहकीकात करने के लिए भेजते हैं। हम उन्हें बारह घंटे से अधिक काम करने से मना कर देते हैं। और (उनकी आय के इस तरह एक तिहाई घट जाने पर भी) उन्हें खूब खाने पीने और अपना जीवन अच्छी तरह व्यतीत करने के लिए छोड़ देते हैं। साथ ही हम रेलवे कम्पनी को इन मजदूरों के रहने के लिए एक बड़ा सा सुविधा-जनक मकान बनाने के लिये भी मजबूर करते हैं। अब खूब निश्चिन्त हो मजे में हम पुनः उस रेल से माल भेजना और मंगाना शुरू कर देते हैं और अपनी तनख्वाहें, मुनाफा और जमीन तथा मकानों का किराया उसी तरह वसूल करने लग जाते हैं। पर जब हम सुनते हैं, बल्कि देखते भी हैं, कि स्त्रियां और लड़कियां अपने घरबार छोड़ छोड़ रेशम की मिलों में आकर काम करती हैं, और अपना तथा अपने बच्चों का जीवन नष्ट करती हैं; हम जानते हैं कि अधिकांश धोबनें जो हमारे कपड़ों को धो धो कर कलप चढ़ाती और इस्तरी करती हैं, क्षयी हो कर मर जाती हैं; हम यह भी जानते हैं कि दिनमें चन्द मिनिटों के लिये हमारा दिल बहलाने वाले अखबारों को कम्पोज करने और छापने वाले बेचारे कम्पोजीटर भी इसी भीषण रोग के शिकार हो हो कर असमय काल कवलित होते हैं, तब यह सब जान लेने पर भी हम मुंह बना कर केवल इतना ही कह कर रह जाते हैं कि ऐसा होना है तो बड़े दुःख की बात; किन्तु हमारे किये क्या हो सकता है। हमारे दिल पर उस का कुछ असर ही नहीं होता। हम उसी तरह उन मिलों के बने कपड़े खरीदते रहते हैं, उसी तरह इस्तरीदार धुले कपड़े पहनते रहते हैं और उसी प्रकार पहले की भांति अखबारों से अपना दिल भी बहलाया करते हैं। हमें इसकी बड़ी चिन्ता

होती है कि दूकानों पर काम करने वाले मुनीमों को कहीं अधिक समय तक काम तो नहीं करना पड़ता ! इससे भी अधिक चिन्ता होती है हमें अपने बच्चों को, जो देर-देर तक पाठशालाओं में पढ़ते रहते हैं। हम इक्के और गाड़ी वालों को अधिक सवारियां बैठालने से मना करते हैं जिससे घोड़े और बैलों को अधिक कष्ट न होने पावे। इतना ही नहीं, बल्कि इस गरज़ से कि वृच-ड़खानों में मारे जाने वाले प्राणियों को मरण-वेदनायें अधिक न होने पावें, उनकी हत्या करने के अच्छे से अच्छे और सुधरे हुए उपायों की खोज भी हम करते रहते हैं। पर ज्योंही उन गरीब मजदूरों का सवाल हमारे सामने आता है हम एकदम आश्चर्यजनक रीति से अन्धे हो जाते हैं। बेचारे मजदूर, अनेक यातनायें भोग कर, परिश्रम करके बरबाद होते रहते हैं और हम उस परिश्रम का फल अपने भोग-विलासों में लगाते हैं—आनन्द करते रहते हैं !

---

# वर्तमान पद्धति का विज्ञान द्वारा समर्थन

हम लोगों के इस आश्चर्यजनक अंधेपन की मीमांसा केवल एक ही प्रकार से की जा सकती है। जब लोग दुराचारी हो जाते हैं तब वे अपने दुराचार का समर्थन करने के लिए एक तत्त्व-ज्ञान का आविष्कार करते हैं। इसकी सहायता से वे सावित करते हैं कि उनका दुराचार वास्तव में दुराचार ही नहीं, बल्कि ऐसे नियमों का परिणाम है जिनको बदल देना हमारी शक्ति के बाहर है। यह बात प्राचीन काल से चली आई है। तब कहा जाता था कि परमात्मा की लीला अपरंपार है, अपरिवर्तनीय है। वह अपनी इच्छा के अनुसार किसीको राजा बना देता है और किसीको रंक; किसीके भाग्य में लिख देता है कि वह दरिद्र ही बना रहे, नित्य कठिन परिश्रम करके अपना पेट पालता रहे और किसीको वैभव के उच्चतम शिखर पर बैठा देता है।

इसी विषय पर ढेरों किताबें लिखी गईं और अगणित व्याख्यान तथा उपदेश भी दिये गये। यथा संभव प्रत्येक दृष्टि से इस विषय को विशद किया गया, बताया गया कि परमात्मा ने ही अमीर और गरीब—मालिक और गुलाम—भिन्न भिन्न प्रकार के लोग बनाये हैं। इनको अपनी अपनी परिस्थिति से सन्तुष्ट रहना चाहिए। यह भी कहा गया कि गुलामों को इसका बदला परलोक में मिल जायगा। लोगों को समझाया गया कि गुलाम गुलाम ही रहेंगे, और उन्हें गुलाम रहना भी

चाहिए, तथापि यदि मालिक उनके साथ दयापूर्ण व्यवहार करेंगे, तो उनकी दुर्दशा न रह जायगी। अंत में, जब कि गुलामों की प्रथा उठा दी गई, तो कहा गया कि परमात्मा ने कुछ लोगों को संपत्ति इस लिए दे रक्खी है कि वे उसके कुछ हिस्से को अच्छे कामों में लगाया करें, इस लिए यदि कुछ लोग धनी रहें और अन्य गरीब भी बने रहें, तो कोई अनिष्ट बात नहीं है।

बहुत समय तक ये दलीलें अमीर और गरीब दोनों ( खास कर अमीरों ) का समाधान करती रहीं। पर एक दिन अवश्य ही इनकी निःसारता सब पर प्रकट हो गई और गरीबों में असंतोष फिर बढ़ गया। वे अपनी परिस्थिति को जानने लग गये। अब पुनः नवीन मीमांसाओं की आवश्यकता उपस्थित हुई और ठीक समय पर वे पेश भी की गईं। अब की बार ये मीमांसायें विज्ञान और अर्थशास्त्र का रूप धारण करके आईं। अर्थशास्त्र ने श्रम-विभाग और मनुष्यों में परिश्रम के फल के बटवारे के नियमों को खोजा। उसने बताया कि श्रमविभाग और परिश्रम के फलोपभोग उपज और मांग, पूंजी, किराया, मजदूरी, क़ीमत और मुनाफा आदि पर निर्भर है। स्थूल दृष्टि से कहना चाहें तो वे ऐसे नियमों पर निर्भर हैं जिनमें मनुष्य कभी रद्दोबदल नहीं कर सकता और जो उसकी आर्थिक हलचलों का हमेशा नियमन करते हैं।

बड़े लंबे समय तक लोग इस दलील से संतुष्ट रहे कि यह परमात्मा की ही इच्छा है कि कुछ लोग दास बने रहें और कुछ उनके मालिक। पर इससे मालिकों की क्रूरता को उत्तेजन मिला। फलतः धीरे धीरे मालिकों की निर्दयता इतनी बढ़ गई कि गुलाम

उसके प्रतिकार का कोई उपाय ढूंढ़ने लगे और इस उपर्युक्त दलील की सच्चाई में संदेह उत्पन्न हो गया।

अर्थशास्त्र द्वारा पेश की गई इस नवीन दलील की भी यही हालत हुई। कुछ समय तक इसने बड़ी बड़ी आशायें दिखाईं। श्रमजीवियों से कहा गया कि आर्थिक उत्क्रान्ति बहुत तेजी से आगे बढ़ रही है। उसके नियम अटल हैं। कुछ लोगों को धन-संचय करके और दूसरों को जीवन भर अविरत परिश्रम करके, उस संपत्ति को बढ़ाने का यत्न करते रहना चाहिए। इस तरह उन्हें धीरे धीरे उस महान परिवर्तन के लिए अपने को तैयार करना चाहिए जब कि माल पैदा करने के तमाम साधनों पर राष्ट्र का अधिकार हो जायगा। पर ये सब आशायें व्यर्थ हुईं। यह सिद्धान्त तो कुछ लोगों को अपने भाइयों के प्रति पहले से भी अधिक निर्दय बनाने लगा। फलतः अब तो वह सर्व साधारण में भी, जिन्हें विज्ञान ने अन्धा नहीं बना दिया है, गहरे सन्देह उत्पन्न करने लग गया है।

---

# यंत्रालय

पर श्रमजीवियों की इस दुरवस्था का कारण यह नहीं कि माल को पैदा करने के तमाम साधनों को पूंजीपतियों ने अपने अधीन कर रक्खा है। सच्चा कारण तो वह है जो उन्हें अपने देहात से निकाल भगाता है। सबसे पहली बात वही है। दूसरे, विज्ञान इन्हें भले ही इस घृणित जीवन से उस दूरवर्ती भविष्य में मुक्त करने का आश्वासन देता रहे, पर उनकी मुक्ति न तो काम का समय घटाने से,न मजदूरी बढ़ाने से और न उत्पादक साधनों को राष्ट्र की सम्पत्ति बना देने से ही हो सकती है।

यह सब उनकी दशा को सुधार भी नहीं सकते। रेल, किसी कपड़े की मिल या कारखाने में काम करने वाले श्रमजीवी की दुर्दशा का प्रधान कारण कम या ज़्यादह समय तक काम करना नहीं है। किसान कभी कभी दिन में अठारह अठारह घंटे काम करते हैं, बल्कि यहां तक कि कभी कभी वे छत्तीस छत्तीस घंटे तक एकसा काम किया करते हैं और फिर भी वे अपने को सुखी समझते हैं। श्रमजीवियों की दुर्दशा का कारण यह भी नहीं कि वह रेलवे या मिल, ( जिनमें वे काम करते हैं, ) उनकी अपनी नहीं होती ; बल्कि सच्चा कारण तो यह है कि उन्हें मजबूर हो कर हानिकर, अस्वाभाविक और ऐसी जगहों और परिस्थितियों में काम करना पड़ता है जहां जान का खतरा होता है;

साथ ही शहरों में उन्हें खराब, तग और गंदे मकानों में रह कर ऐसा जीवन व्यतीत करना पड़ता है जिसमें कदम कदम पर प्रलोभन और पतन की सामग्री होती है। और इतने पर भी मजबूर होकर दूसरे की आज्ञा में रह उसके इच्छानुसार काम करना पड़ता है।

कुछ दिनों से परिश्रम का समय घटा दिया गया है और मजदूरों की तनख्वाहें बढ़ा दी गई हैं। पर यदि उनकी बढ़ी हुई विलासपूर्ण आदतों का ख्याल न करें तो इससे उनका सच्चा कल्याण नहीं हुआ है। यह ठीक है कि अब वे कलाइयों पर घड़ियां लगाने लगे हैं, बीड़ी-सिगरेट अधिक पीने लग गये हैं और शराबखोरी आदि भी बढ़ गई है। पर इससे उनका क्या कल्याण हुआ? उनकी स्वास्थ्य, चारित्र्य और स्वाधीनता कितनी बढ़ गई?

मजदूरों के काम का समय घट गया है और उनकी तनख्वाहें बढ़ गई हैं। पर आज जहां चाहें जाकर देखिए, देहात में काम करने वाले मजदूरों की अपेक्षा इन कारखानों में काम करने वाले मजदूरों का स्वास्थ्य, उनकी औसत उम्र आदि अत्यंत असंतोष-जनक दिखाई देंगी। आप उन्हें नीति और सदाचार में भी देहात के मजदूरों की अपेक्षा पतित देखेंगे। ग्रामीण जीवन अत्यंत स्वाभाविक अतएव नीतिवर्धक, स्वतंत्र, स्वास्थ्यकर और नवीनता से भरा हुआ होता है। पारिवारिक जीवन के लिए देहात बड़े ही अनुकूल होते हैं। किसान का पवित्र जीवन आत्मा के विकास के लिए स्वभावतः परमोपयोगी है। क्या ऐसे सुंदर स्वाभाविक जीवन से बिछुड़ने पर मनुष्य का पतन अनिवार्य नहीं?

कुछ अर्थशास्त्री कहते हैं—"परिश्रम का समय कम कर देने

पर, मजदूरों की तनख्वाहें वढ़ जाने पर, और कल-कारखानों में स्वास्थ्य-वर्धक सुधार कर देने के वाद पहले की अपेक्षा मिल-मजदूरों के स्वास्थ्य और चारित्र्य में काफी तरक्की हो जाती है। कदाचित् यह सत्य हो। शायद यह भी सत्य हो कि इधर इधर और कुछ स्थानों में देहात में रहने वाले श्रमजीवियों की अपेक्षा कल-कारखानों में काम करने वाले मजदूरों का जीवन, जहां तक वाहरी वातों से सम्बन्ध है, अधिक अच्छा दिखाई दे। पर यह तो कुछ ही स्थानों की वात है, सो भी उस हालत में, जव कि सरकार और समाज ने, विज्ञान के आदेशों से प्रभावान्वित हो, देहात की जनता के स्वत्वों को वलि चढ़ा कर भी. कारखानों में काम करने वाले मजदूरों को स्थिति सुधारने के लिए वह सव कुछ कर डाला जो कि वे कर सकते थे।

यदि मिल-मजदूरों की दशा ( ऊपर ऊपर देखते हुए ) कुछ स्थानों में देहात की जनता से अच्छी भी दिखाई दे तो इससे क्या सिद्ध होता है? यही न कि मनुष्य वाहरी दिखावे को अच्छे से अच्छा वनाये रख कर भी समस्त प्रकार के नियन्त्रणों द्वारा जीवन को संकटापन्न वना सकता है? दूसरे, वह यह न सिद्ध करता है कि आखिर संसार में इतना वुरा और अस्वाभाविक जीवन ही नहीं जिसके अन्दर पुश्तों तक रहने पर भी मनुष्य अपनेको उसके अनुकूल न वना सकता हो।

मिल-मजदूरों और आम तौर से शहर के मजदूरों की दुर्दशा का कारण यह नहीं कि उन्हें कम वेतन पर वहुत समय तक एकसा काम करना पड़ता है। उनकी दुरवस्था का सच्चा कारण तो यह है कि प्रकृति की गोद से स्वाभाविक जीवन से छुड़ा

कर वे शहर का नारकीय जीवन व्यतीत करने के लिए मजबूर किये जाते हैं, उनको स्वाधीनता नष्ट की जाती है, और वे दूसरे की अधीनता और आज्ञानुसार अनिवार्य और एकसा काम करने के लिए बाध्य किये जाते हैं।

अतः कारखाने के और शहर के मजदूर ऐसी दुरवस्था में क्यों हैं तथा उनकी दशा क्योंकर सुधर सकती है, आदि प्रश्नों का उत्तर यह नहीं हो सकता कि पूंजीपतियों ने उत्पादक साधनों को अपने अधीन कर रक्खा है। उनकी दशा काम का समय घटाने, वेतन बढ़ाने, या उत्पादक साधनों को समाज की सम्पत्ति बना देने से भी सुधर नहीं सकती।

इस लिए जब जब हमारे सामने यह सवाल खड़ा होता है कि मिल-मजदूर और शहर के श्रमजोवियों की दुरवस्था का कारण क्या है, और उनकी इस दुरवस्था को दूर करने के लिए क्या किया जा सकता है, तब हम उसके उत्तर में यह नहीं कह सकते कि पूंजीपतियों का उत्पादक साधनों को अपने अधीन कर लेना इस विषमावस्था का कारण है; न उसका उपाय बतलाते हुए यह भी कह सकते हैं कि काम का समय कम कर देने, मजदूरों की तनख्वाहें बढ़ा देने, तथा उत्पादक साधनों को तमाम राष्ट्र की सम्पत्ति बना देने से उनको वह दुरवस्था दूर हो सकती है।

इन प्रश्नों का उत्तर देते हुए हमें यह बता देना होगा कि वे क्यों अपने स्वाभाविक जीवन को विसार, प्रकृति की मनोहर गोद से बिछुड़, इन कारखानों के मोह-जाल में आ फंसे हैं! साथ ही यदि हमें उनके कल्याण की कामना है तो हमें ऐसे उपाय ढूंढ़ कर निकालने चाहिए जिससे उनको अपने स्वाधीन

ग्रामीण जीवन को छोड़ कारखानों में मर कर इस निघृ`ण गुलामी को अंगीकार करने की कोई आवश्यकता ही न रहे।

बेचारे श्रमजीवी शुरू से देहात में रहते आये हैं। उनके पूर्वपुरुष भी वहीं रह रहे थे। अब भी करोड़ों लोग वहीं रह रहे हैं। फिर वह क्या बात थी जिसने उनको उन कारखानों में दिन-दिन भर मरने के लिए देहात से भगाया और अपनी इच्छा के विरुद्ध अब भी भगा रही है? इस प्रश्न का उत्तर ही हमें शहर के मजदूरों की दुरवस्था का ठीक ठीक कारण बता सकता है।

हां, इंग्लैंड, बेलजियम, जर्मनी आदि देशों में ऐसे लाखों मजदूर हैं जो पुश्तों से कारखानों में काम करते आये हैं और अब भी वहीं काम करके वे अपनी जीवन-यात्रा तय कर रहे हैं। पर क्या वे अपनी इच्छा से वहां रह रहे हैं? हरगिज़ नहीं। वे तो एक तरह से मजबूर होकर वहां रहते हैं। अवश्य ही एक समय उनके पिता, दादा या परदादा अपने प्रिय कृषी-जीवन को छोड़ उसके बदले में शहर के कारखानों में कठिन परिश्रम का जीवन व्यतीत करने के लिए मजबूर किये गये थे।

कार्ल मार्क्स कहता है—'पहले इन किसानों से बलपूर्वक इनकी जमीनें और जायदाद छीन कर उनको राह का भिखारी बना दिया गया। फिर निर्दय कानूनों की रचना द्वारा उन्हें कैद कर, कोड़े मार-मार, अनेक प्रकार के कष्ट दे कर उन्हें किराये की मजदूरी करने के लिए मजबूर किया गया।' इसी लिए शहर के मजदूरों की दुर्दशा को दूर करने का सवाल स्वभावतः उन बुराइयों को हटाने के लिए भी हमें आकर्षित कर लेता है जो इन-

को अपने प्यारे ग्रामों को छोड़ शहर के खराब और गन्दे जीवन की ओर ढकेलने में कारणीभूत हुई और हो रही हैं।

अर्थशास्त्र यद्यपि सरसरी तौर पर हमें उनके इस निर्वासन का कारण तो बता देता है ; पर उनको दूर करने की चेष्टा नहीं करता। वह तो केवल वर्तमान कल-कारखानों में काम करने वालों की अवस्था को सुधारने का यत्न मात्र करता है। मानो वह मान लेता है कि मजूरों का वहां रहना एक अनिवार्य अटल बात है। यही नहीं, बल्कि वह तो मानो यह आवश्यक समझता है कि चाहे कुछ भी हो जाय कारखानों में काम करने वालों को यहीं बने रहना चाहिए। हां, और जिन्होंने अभी देहात और अपनी खेती को छोड़ा नहीं है वे भी ऐसा ही करें और उनमें आकर शामिल हो जायं।

अर्थशास्त्र को यह निश्चय है कि सभी किसानों को एक न एक दिन कारखानों के मजदूर बनना होगा। संसार के समस्त ऋषि और कवियों ने मानवजाति के सुख के आदर्श को हमेशा सरल और प्राकृतिक कृषीजीवन में हो देखा है। संसार के समस्त श्रमजीवियों ने भी जिनकी आदतें अभी बिगड़ी नहीं हैं अन्यान्य प्रकार की मजदूरी की अपेक्षा कृषीसम्बन्धी मजदूरी को ही हमेशा पसन्द किया है, और अब भी कर रहे हैं। समस्त संसार जानता है कि कारखानों में काम करना हर हालत में स्वास्थ्य के लिए हानिकर और एक ही प्रकार का होता है तथा कृषी-कार्य अत्यन्त स्वास्थ्यकर और विविध। अरे, खेती तो स्वाभाविक है, स्वतन्त्र है—किसान मज़े में अपने इच्छानुसार काम और विश्रान्ति ले सकता है। इसी लिए कहा है—'उत्तम खेती, मध्यम

वान। कारखाने का काम तो यन्त्राधीन है, अस्वाभाविक है, भले हो वह यन्त्र खुद अपना ही क्यों न हो। खेती तो आद्य और मूलभूत है और कल-कारखाने उसके अनुगामी। विना खेती के उनका अस्तित्व ही असम्भव है। पर फिर भी अर्थशास्त्र (हमारी आंखों में धूल झोंक कर) जोरों से प्रतिपादन करता है कि किसानों को इस ग्राम-निर्वासन के कारण जरा भी कष्ट नहीं होता; वल्कि वे तो इसे चाहते और इसके लिए प्रयत्न करते हैं।

---

( २ )

साम्यवादी तो सबसे अधिक आगे बढे हुए अर्थशास्त्री माने जाते हैं न, जो तमाम उत्पादक साधनों पर समाज का प्रभुत्व स्थापन कर देना चाहते हैं? पर वे भी वर्तमान श्रमविभाग के सिद्धान्त के अनुसार ही काम करना चाहते हैं और अपने कारखानों से भी उन्हीं और उतनी ही वस्तुओं को पैदा करना चाहते हैं जो कि अभी की जा रही हैं।

उनका ख्याल है कि आज और उस नवीन युग में, फर्क सिर्फ यही होगा कि आज जिन वस्तुओं का उपयोग केवल हम कर रहे हैं, भविष्य में वे सब को मिलने लग जावेंगी। वे तो उस अनागत युग का अस्फुट चित्र अपनी आंखों के सामने खड़ा करते हैं और देखते हैं कि उत्पादक साधन समाज की अधीनता में आते ही ये—विज्ञानवेत्ता और शासक वर्ग के लोग—भी किसी न किसी काम में लग जायँगे। कोई मैनेजर, कोइ डिजाइनर, [नमूने बना कर देने वाले] कोई विज्ञानशास्त्री और कोई चित्रकार

शिल्पकार के काम को करेंगे। पर जब उनसे पूछा जाता है कि मुंह पर कपड़ा बांध शीशे को भट्टी में कौन डालेगा, हथौड़े को हाथ में लेकर उसे पीटेगा कौन, खानों से कोयला या कच्ची धातु को कौन निकालेगा; गटरें, पाखाने आदि कौन साफ करेगा? तब वे या तो चुप हो जाते हैं या भविष्यवाणी करते हुए कहते हैं—'उँह, तब तक तो गटरें साफ करने और पृथ्वी के गर्भ में घुस कर नाना प्रकार के द्रव्यों को निकालने की कला में हम इतनी प्रगति कर लेंगे कि इन कामों को करते हुए भी मनुष्य को प्रत्यक्ष आनन्द होगा।' यह है उनकी भावी आर्थिक प्रगति का चित्र जो हम बेलमी और विज्ञान के ग्रन्थों में देखते हैं।

उनकी योजना इस प्रकार है—तमाम श्रमजीवी अपनी संयुक्त संस्थायें बना लेंगे, और उनके द्वारा तथा हड़ताल और प्रातिनिधिक सभाओं में भाग ले ले कर अपने अंदर अपूर्व संगठन उत्पन्न कर लेंगे। फिर वे ज़मीन और कारखानों को अपने अधीन कर लेंगे। तब उनके जीवन में अपूर्व परिवर्तन हो जायगा। उनके चेहरे सतेज होंगे और शरीर बलवान। कीमती कपड़ों से वे अपने शरीरों को सजावेंगे और त्यौहारों के दिन इस तरह आनन्द के साथ बितावेंगे कि ग्रामीण जीवन की उन्हें याद तक न आवेगी। ईंट और पत्थर की बड़ी बड़ी इमारतें उनको उन दरिद्र झोंपड़ों की अपेक्षा अधिक पसंद होंगी। पेड़-पौधे, बेलें और मूक पशुओं के साथ जीवन बिताने की अपेक्षा वे इन धुंआं उगलने वाली ऊंची ऊंची चिमनियों वाले, अद्भुत यन्त्रों से सजे हुए कारखानों में काम करना अधिक पसंद करेंगे और खेतों के विविध, स्वास्थ्य-

यह है वह भीतरी कारण, जो विज्ञानवेत्ताओं को—बुद्धिमान और शिक्षित परन्तु संस्कारहीन पुरुषों को—एक सरासर झूठ को जोरों के साथ और दृढ़ता के साथ प्रतिपादन करने पर मजबूर करता है। इसी मोहजाल में फंस कर वे कहते फिरते हैं कि मजदूरों का, किसानों का अपने ही फायदे के लिए सहज सुन्दर प्राकृतिक कृषी-जीवन छोड़ कर अपने शरीर और आत्मा का घोर अधःपात करने के लिए मिलों और कारखानों में जाना चाहिए।

——:०:——

# साम्यादर्श का दिवाला



क्षण भर के लिए हम साम्यवादियों के कथन को मान लेते हैं। ( यद्यपि वह खुल्लम-खुल्ला निराधार और मनुष्य-स्वभाव के विपरीत है)। हम फर्ज करते हैं कि देहातियों के लिए अपने गांवों में रह कर गृहोद्योगों के द्वारा जीवन-निर्वाह करने की अपेक्षा शहरों में बस कर कारखानोंमें गुलाम की तरह मजदूरी करना ही अधिक अच्छा है। पर फिर भी स्वयं उनके आदर्श ही में, जहां कि इन अर्थशास्त्रियों के कथनानुसार उनकी आर्थिक उत्क्रान्ति संसार को ले जा रही है एक ऐसी बात रह जाती है जो उस आदर्श ही का खण्डन करती है और जिसको सुलझाना बिल्कुल असम्भव है। आदर्श यह है कि उत्पादक साधनों का प्रभुत्व प्राप्त कर लेने पर श्रमजीवियों को भी वही सुविधायें और सुख-सामग्रियां मिलेंगी जो कि आज केवल धनवानों को ही मिल रही हैं। सभी अच्छा खावेंगे, अच्छा पहनेंगे, अच्छे-अच्छे मकानों में रहेंगे, नाच-गान सुनेंगे, नाटक देखेंगे, अखबार और किताबें पढ़ेंगे, मोटरों में घूमेंगे इत्यादि इत्यादि। पर चूंकि अब प्रत्येक मनुष्य को ये चीजें मिलेंगी उनकी पैदायश का भार भी सब पर बंट जाना उचित है। फलतः यह भी निश्चित हो जाना जरूरी है कि प्रत्येक मनुष्य कितने घंटे काम करे।

## पर यह हो कैसे ?

अंकों के द्वारा हम यह जान सकते हैं ( पर पूरी तरह कदापि नहीं ) कि पूंजी, स्पर्धा और आवश्यकताओं से जकड़े हुए समाज के मनुष्यों को किन किन और कितनी चीजों की आवश्यकता होती है। पर यह कौन बता सकता है कि उत्पादक साधनों को राष्ट्र की सम्पत्ति बना डालने वाले स्वतंत्र समाज के मनुष्यों को आवश्यकताओं को पूर्ण करने के लिए किन-किन और कितनी चीजों की आवश्यकता होगी ?

ऐसे समाज की आवश्यकतायें और मांग निश्चित नहीं की जा सकती। ये बेहद बढ़ जायंगी। आज जो चीजें धनी-से-धनी आदमी ही के पास मिल सकती हैं उन्हें कल प्रत्येक आदमी प्राप्त करने की इच्छा करेगा। अतः ऐसे समाज की आवश्यकताओं का अंदाजा लगाना बिल्कुल असम्भव है।

फिर एक दूसरा यह सवाल खड़ा होता है कि लोगों को हम उन चीजों को बनाने के लिए कैसे तैयार करेंगे जिन्हें कुछ लोग आवश्यक समझते हैं और कुछ न केवल अनावश्यक बल्कि हानिकर भी।

मान लीजिए कि समाज की जरूरतों को पूरा करने के लिए यह आवश्यक जान पड़े कि हर एक आदमी दिन में छः घंटे काम करे। पर एक स्वतंत्र समाज में एक मनुष्य को उन छः घंटों तक काम करने के लिए कौन मजबूर कर सकता है, जब कि वह जानता है कि उसका वह समय अनावश्यक और हानिकर चीजों को बनाने में बरबाद होगा ?

इस बात से कोई इन्कार नहीं कर सकता कि आजकल यंत्रों की सहायता द्वारा थोड़े से थोड़े परिश्रम में ज्यादह से ज्यादह चीजें तैयार की जा सकती हैं। सचमुच, इस दृष्टि से यंत्र-सामग्री द्वारा हमारा बहुत उपकार हुआ है। पर हम इससे भी अधिक उपकृत हैं उस श्रम-विभाग के सिद्धान्त के, जो सुन्दरता और पूर्णता की चरम सीमाको पहुंच गया है। हम यह भी स्वीकार करते हैं कि कारखाने वाले इन चीजों की बदौलत खूब फायदा उठाते हैं और हमें भी उन के उपयोग से आनंद और सुख होता है। पर इससे यह सिद्ध नहीं होता कि स्वाधीन लोग बिना बल-प्रयोग के आगे भी इन चीजों को इसी प्रकार उत्पन्न करते रहेंगे। निःसन्देह वर्तमान श्रमविभाग की सहायता से ही 'क्रप' आश्चर्यजनक तोपें जल्दी से जल्दी और कुशलता के साथ बना सकता है। एक दूसरा शख्स उसी कौशल के साथ रेशम के कपड़े तेजी से बना सकता है। क, ख, और ग इतर, केशवर्धक तेल और ताश की सुंदर जोड़ियां बनाते हैं। 'म' बढ़िया खूशबूदार शराब बनाता है। निःसन्देह ये चीजें उन्हें पैदा करने वाले कारखाने वाले और इनके उपयोग करने वाले दोनों के लिए बड़ी लाभदायक हैं। पर तोपें, शराब और तेल तो उन लोगों के लिए उपयोगी हैं जो चीन के बाजार को अपने हाथ में लेना चाहते हैं, या जिन्हें शराब में अंधाधुंध हो पड़े रहना है या जिन्हें अपने बालों की चिन्ता है। पर आपको ऐसे भी कई पुरुष मिलेंगे जो इन चीजों को बनाना हानिकर समझते हैं। अब इन्हें उन चीजों को बनाने के लिए आप किस तरह मजबूर कीजिएगा ?

पर यह भी जाने दीजिए। हम क्षण भर के लिए यह भी मान

## पर यह हो कैसे ?

अंकों के द्वारा हम यह जान सकते हैं ( पर पूरी तरह कदापि नहीं ) कि पूंजी, स्पर्धा और आवश्यकताओं से जकड़े हुए समाज के मनुष्यों को किन किन और कितनी चीजों की आवश्यकता होती है। पर यह कौन बता सकता है कि उत्पादक साधनों को राष्ट्र की सम्पत्ति बना डालने वाले स्वतंत्र समाज के मनुष्यों की आवश्यकताओं को पूर्ण करने के लिए किन-किन और कितनी चीजों की आवश्यकता होगी ?

ऐसे समाज की आवश्यकतायें और मांग निश्चित नहीं की जा सकती। ये बेहद बढ़ जायंगी। आज जो चीजें धनी-से-धनी आदमी ही के पास मिल सकती हैं उन्हें कल प्रत्येक आदमी प्राप्त करने की इच्छा करेगा। अतः ऐसे समाज की आवश्यकताओं का अंदाजा लगाना बिल्कुल असम्भव है।

फिर एक दूसरा यह सवाल खड़ा होता है कि लोगों को हम उन चीजों को बनाने के लिए कैसे तैयार करेंगे जिन्हें कुछ लोग आवश्यक समझते हैं और कुछ न केवल अनावश्यक बल्कि हानिकर भी।

मान लीजिए कि समाज की जरूरतों को पूरा करने के लिए यह आवश्यक जान पड़े कि हर एक आदमी दिन में छः घंटे काम करे। पर एक स्वतंत्र समाज में एक मनुष्य को उन छः घंटों तक काम करने के लिए कौन मजबूर कर सकता है, जब कि वह जानता है कि उसका वह समय अनावश्यक और हानिकर चीजों को बनाने में बरबाद होगा ?

इस बात से कोई इन्कार नहीं कर सकता कि आजकल यंत्रों की सहायता द्वारा थोड़े से थोड़े परिश्रम में ज्यादह से ज्यादह चीजें तैयार की जा सकती हैं। सचमुच, इस दृष्टि से यंत्र-सामग्री द्वारा हमारा बहुत उपकार हुआ है। पर हम इससे भी अधिक उपकृत हैं उस श्रम-विभाग के सिद्धान्त के, जो सुन्दरता और पूर्णता की चरम सीमाको पहुंच गया है। हम यह भी स्वीकार करते हैं कि कारखाने वाले इन चीजों की बदौलत खूब फायदा उठाते हैं और हमें भी उन के उपयोग से आनंद और सुख होता है। पर इससे यह सिद्ध नहीं होता कि स्वाधीन लोग बिना बल-प्रयोग के आगे भी इन चीजों को इसी प्रकार उत्पन्न करते रहेंगे। निःसन्देह वर्तमान श्रमविभाग की सहायता से ही 'क्रप' आश्चर्यजनक तोपें जल्दी से जल्दी और कुशलता के साथ बना सकता है। एक दूसरा शख्स उसी कौशल के साथ रेशम के कपड़े तेजी से बना सकता है। क, ख, और ग इतर, केशवर्धक तेल और ताश की सुंदर जोड़ियां बनाते हैं। 'म' बढ़िया खूशबूदार शराब बनाता है। निःसन्देह ये चीजें उन्हें पैदा करने वाले कारखाने वाले और इनके उपयोग करने वाले दोनों के लिए बड़ी लाभदायक हैं। पर तोपें, शराब और तेल तो उन लोगों के लिए उपयोगी हैं जो चीन के बाजार को अपने हाथ में लेना चाहते हैं, या जिन्हें शराब में अंधाधुंध ही पड़े रहना है या जिन्हें अपने बालों की चिन्ता है। पर आपको ऐसे भी कई पुरुष मिलेंगे जो इन चीजों को बनाना हानिकर समझते हैं। अब इन्हें उन चीजों को बनाने के लिए आप किस तरह मजबूर कीजिएगा ?

पर यह भी जाने दीजिए। हम क्षण भर के लिए यह भी मान

लेते हैं कि कुछ चीजों के बनाने में योग देने के लिए उनको भी सहमत करने का कोई उपाय मिल जाता है ( यद्यपि सिवा बल-प्रयोग न तो कोई दूसरा उपाय है और न हो सकता है )। अब आगे यह सवाल खड़ा होता है कि इस स्वाधीन समाज में जहां न तो स्पर्धा है और न मांग-पूर्ति के नियम, यह कौन निश्चित करेगा कि अमुक वस्तु पहले बनाई जाय और अमुक बाद में ? कारखाने तो अब किसी एक पूंजीपति के नहीं राष्ट्र की संपत्ति होंगे। इस प्रश्न का निपटारा कौन करेगा कि पहले हमें सैबेरिया का रेल-मार्ग और पोर्ट आर्थर की किलेबंदी करनी चाहिए और बाद में देहात की सड़कें, या इसके उलटे। पहले क्या हो ? पहले बिजली की बत्तियां लगाई जायँ खेती के लिए या नहरें खोदी जायँ ? यह प्रश्न हल हो नहीं पाता कि एक दूसरी समस्या हमारे सामने आ खड़ी हो जाती है। कौन आदमी किस काम को करे ? स्पष्ट ही आसान और हलके काम की तरफ ही सब झुकेंगे। बड़े बड़े हथौड़ों से लोहा पीटना और टट्टी-गटरों का साफ करना तो कोई भी स्वीकार न करेगा। काम बांटते समय लोगों को अपना अपना काम करने के लिए किस तरह ललचाया जायगा ?

संसार का श्रेष्ठ से श्रेष्ठ गणितज्ञ भी हमें इन प्रश्नों का उत्तर नहीं दे सकता। अगर किसी ने उत्तर बताया भी तो वह अमली नहीं, कोरा सैद्धान्तिक होगा। ज्यादह से ज्यादह यही कहा जा सकता है कि ऐसे अधिकारी नियुक्त किये जायँगे जो इन बातों का यथावत् नियमन करते रहेंगे। कुछ लोग इन प्रश्नों का निर्णय करेंगे और अन्य सब उनका पालन।

अतः कल-कारखानों के राष्ट्र की सम्पत्ति हो

जाने पर भी ये तीन कठिनाइयां तो बनी ही रहेंगी — काम का बटवारा, उत्पादन का परिमाण और तीसरी है काम का चुनाव। साम्यवाद के सिद्धान्तों के अनुसार सुसंगठित समाज में एक चौथी और भी अधिक महत्वपूर्ण कठिनाई उपस्थित होगी। और वह है श्रम-विभाग का तरीका। समाज में आज जो श्रम-विभाग का तरीका प्रचलित है वह तो श्रमजीवियों की आवश्यकताओं पर ही निर्भर है। एक मजदूर आज अपने जीवन भर पृथ्वी के अन्दर खानों में काम करना या किसी वस्तु का केवल शतांश हिस्सा बनाते रहना अथवा यंत्रों के कोलाहल के बीच अपने हाथों को नीचे ऊपर करते रहना इसलिए पसंद करता है कि बिना उसके वह अपना निर्वाह नहीं कर सकता। पर भविष्य में, जब कि आदमी के पास उत्पादक साधन अपने ही होंगे, जब कि उसे किसी खास चीजोंकी आवश्यकता ही न होगी, तब बिना बल-प्रयोग के उसे आत्मा और शरीर का नाश करने वाली आज के जैसी मजदूरी करने के लिए मजबूर करना असंभव होगा। इसमें शक नहीं कि श्रम-विभाग जनता के लिए लाभदायक और स्वाभाविक भी है। पर स्वाधीन समाज में श्रम-विभाग एक निश्चित – बहुत थोड़ी—हद तक ही संभवनीय होगा। और आज तो हमने उस हदको बहुत पीछे छोड़ दिया है।

यदि एक आदमी केवल जूते ही बनाता रहे, उसकी स्त्री बुनती रहे, एक दूसरा आदमी खेती करता रहे; और तीसरा लुहारी का काम करे और ये सब अपने काम में कुशलता प्राप्त करने पर अपने परिश्रम के फल का आपस में विनिमय—लेन देन—करते रहें तो यह श्रम-विभाग निःसन्देह सब के लिए लाभदायक

बदला और गुस्से को छोड़ कर बल का प्रयोग तभी किया जा सकता है जब हम किसी से कोई काम उसकी इच्छा के खिलाफ कराना चाहते हैं। पर अपनी इच्छा के प्रतिकूल दूसरे की मनमानी करने की अनिवार्य अवस्था ही का नाम गुलामी है। अतः जब तक मनुष्य की इच्छा के खिलाफ उससे काम लेने के लिए हिंसा का प्रयोग होता रहेगा, गुलामी भी अवश्य ही बनी रहेगी।

हिंसा द्वारा गुलामी को नष्ट करने का उद्योग मानो आग से आग बुझाने का, पानी से पानी रोकने का या एक गड्डे को भरने के लिए दूसरा गडढा खोदने का यत्न करना है।

अतः यदि संसार से हमें गुलामी नष्ट करना है तो इसका उपाय हमें नवीन प्रकार की हिंसा की स्थापना में नहीं मिल सकता। इसके लिए तो उन कारणों को हमें सब से पहले नष्ट करना चाहिए जो सरकारी हिंसा के लिए अनुकूलतायें उत्पन्न कर देते हैं। सरकारें जो हिंसा कर सकती हैं अथवा अन्य अल्पसंख्यक लोग भी जो अधिक लोगों पर हिंसा अथवा बल का प्रयोग कर सकते हैं उसका कारण यही है कि वे अल्प (संख्यक) लोग पूरी तरह सशस्त्र हैं और ये बहुसंख्यक लोग या तो बिलकुल निःशस्त्र हैं या उनके पास बहुत थोड़े शस्त्र हैं।

संसार में जितने देशों की स्वाधीनता का हरण हुआ है सब इसी तरह। यूनानी और रोम के विजेताओं ने इसी तरह दूसरे देशों को पादाक्रान्त किया था। इसी तरह इंग्लैंड के विजेता पहले विलियम ने भी किया था। पिजारो को भी इसी कारण विजय

मिली और आज आफ्रिका और एशिया के निवासियों की स्वाधीनता भी इसी तरह हरण की जा रही है। शान्ति के समय भी सभी सरकारें इसी प्रकार अपने अधीनस्थ लोगों को दबाये रखती हैं।

पहले की तरह अब भी एक जाति दूसरी जाति पर इसी लिए राज्य कर सकती है कि एक सशस्त्र है और दूसरी निःशस्त्र।

पुराने जमाने में क्या होता था ? अपने अगुआओं की सरदारी में लड़ाका लोग निहत्थे अरक्षित देश-निवासियों पर टूट पड़ते थे, उनको दीन बना देते और उन्हें लूट लेते थे। लूट का माल सब अपने अपने साहस और निर्दयता के हिसाब से आपस में बांट लेते थे। प्रत्येक लड़ाका जानता था कि वह हिस्सा उसके लिए फायदेमन्द है। अब क्या हो रहा है ? श्रमजीवियों में से कुछ लोगों को चुन कर शस्त्र और तनख्वाहें दी जाती हैं। ये अरक्षित लोगों पर हमला करते हैं, हड़तालियों पर गोलियां चलाते हैं, बलवाखोरों पर तोपें चलाते हैं, दूसरे देश के निवासियों पर चढ़ाइयां कर उन्हें जीतते हैं और लूटते हैं और अपने परिश्रम का फल देने के लिए उन्हें मजबूर करते हैं। और यह सब करते किस लिए हैं ! अपने खुद के लिए नहीं, बल्कि उन लोगों के लिए जो केवल दूर से यह सब तमाशा देखते रहते हैं, जो अपनी जान को जरा भी जोखिम में नहीं डालते।

विजेता और सरकारों के बीच फर्क सिर्फ इतना ही है कि विजेता अपने सिपाहियों को साथ ले कर स्वयं अरक्षित लोगों पर हमला करते थे। यदि ये कुछ प्रतिकार करते या किसी प्रकार उनके अधीन होने से इन्कार करते तो वे अपनी धमकियों को

सत्ता कर उन्हें नाना प्रकार की यंत्रणाओं में डालते, उन्हें तलवार के धार उतारते या फांसी पर लटका देते थे। सरकारें यह सब खुद नहीं करतीं। जब कोई इनके अधीन होने से इन्कार करते हैं, तब उन स्वाधीनता-प्रिय निःशस्त्र लोगों को ये सरकारें स्वयं नहीं मारतीं, या फांसी पर लटकातीं। वे यह काम दूसरों से करवाती हैं, जिनको धोखा दे कर वे खास कर इसी काम के लिए पशुवत् बनाये रखती हैं और जिनको वे विशेष कर उन्हीं लोगों में से चुनती हैं जिनपर कि वे अत्याचार करना चाहती हैं। इस प्रकार हम देखते हैं कि पहले हिंसा का प्रयोग व्यक्तिगत प्रयत्न था, विजेताओं के साहस, निर्दयता, चपलता के द्वारा होता था। पर अब वह कपट-व्यवहार के द्वारा होता है।

अतः पुराने जमाने की हिंसा के प्रतिकार के लिए यह आवश्यक था कि शस्त्र-बल का प्रतिकार शस्त्र-बल के द्वारा ही किया जाय। पर अब वह बात नहीं रही। देश और जातियां प्रत्यक्ष हिंसा द्वारा नहीं, कपट-व्यवहार से जीती जा रही हैं इस लिए अब इस हिंसा को रोकने के लिए हमें उस कपट की ही कलई खोल देनी चाहिए जो थोड़े से सशस्त्र लोगों को अधिकांश लोगों पर हिंसा का आतंक जमाये रखने में सहायता करता है।

इस कपट-व्यवहार का मूल यह है—वे अल्पसंख्यक लोग जो अपने पूर्वज विजेताओं से परम्परा द्वारा विरासत में सत्ता प्राप्त करते हैं, बहुसंख्यक लोगों से कहते हैं आप लोग संख्या में हैं बहुत ज्यादह, पर आप मूर्ख और अशिक्षित हैं। आप न तो अपना शासन कर सकते हैं और न कोई समाजोपयोगी कार्य ही करने की योग्यता रखते हैं। इसलिए इन सब चिन्ताओं का भार

हम लोग अपने सिर पर ले लेते हैं। हम आपको विदेशी शत्रुओं से भी बचावेंगे और देश की भीतरी शासन-व्यवस्था भी संभाल लेंगे। न्याय के लिए अदालतें खोल देंगे, उनका आपकी तरफ से काम-काज भी हमीं चला लेंगे। आपकी सार्वजनिक संस्थायें पाठशालायें, सड़कें और डाक वगैरह की देख-भाल भी हमीं कर लेंगे। आपके फायदे की जितनी भी चीजें हैं हम उन सब का संचालन आपके लिए करते रहेंगे। इसके बदले में आपको केवल हमारी कुछ छोटी-छोटी मांगें पूरी करनी होंगी। एक तो आपको अपनी आय का एक छोटा सा हिस्सा इन सब बातों के खर्च के लिये पूर्णतया हमारे अधिकार में दे देना होगा और दूसरे आपमें से कुछेक लोगों को सेना में काम करना होगा जो आपकी अपनी रक्षा के लिए अत्यन्त आवश्यक हैं। और अधिकांश लोग इसे स्वीकार कर लेते हैं। इसके लाभ-हानि का पूरा विचार करके नहीं—इसका तो उन्हें कभी पूरा मौका ही नहीं मिलता—बल्कि महज इसी लिए कि वे जन्मतः ही अपने आपको इस परिस्थिति में पाते हैं।

कहीं कभी किसी के दिल में इसके विषय में संदेह उत्पन्न भी होता है तो वह केवल अपने ही विषय में विचार करके रह जाता है। और सोचता है कि यदि इन बातों से मैं इनकार करूंगा तो मुझे बहुत हानि उठानी पड़ेगी। प्रत्येक आदमी इन शर्तों का अपने फायदे के लिए उपयोग करने की आशा रखता है। वह सोचता है कि सरकार को अपनी आय का एक छोटा सा हिस्सा दे देने और सेना में नौकरी करना स्वीकार कर लेने से मेरी बहुत भारी हानि नहीं होगी।

पर सरकारों के हाथों में पैसा और सिपाही आए नहीं और वे अपने वचनों को भूला नहीं। प्रजा-जनों की रक्षा और कल्याण का विचार छोड़ वे पड़ोसी राष्ट्रों को सताने का मौका ढूंढ़ कर कोई लड़ाई सुलगाने की ताकमें बैठी रहती हैं। प्रजा के सच्चे कल्याण की बात तो दूर रही, पर वे उसे उल्टा बरबाद और पतित करती हैं।

आरब्योपन्यास ( Arabian Night ) में एक मजेदार कहानी है। एक बटोही था। दुर्भाग्यवश वह एक निर्जन द्वीप में छोड़ दिया गया। वहां उसे एक झरने के पास एक बूढ़ा मनुष्य बैठा हुआ दिखाई दिया। बूढ़े के पैर बहुत दुबले-पतले और कमजोर दिखाई देते थे। बूढ़े ने बटोही से प्रार्थना की कि भाई! जरा मुझे अपने कंधे पर बिठा कर इस नाले के उस पार ले चलो तो आपका बड़ा कल्याण होगा। पथिक ने उसकी प्रार्थना स्वीकार कर उसे अपने कंधे पर ले लिया। ज्योंही बूढ़े ने देखा कि मैं पथिक के कंधे पर अच्छी तरह बैठ गया हूं उसने अपने पैरों के बीच पथिक की गर्दन को जोर से धर दबाया। बूढ़ा उसे किसी प्रकार छोड़ना नहीं चाहता था। अब वह ऊपर बैठे बैठे उस पथिक को मनमाना इधर-उधर अपने घोड़े की तरह हांकने लगा। पेड़ों से पके पके फल तोड़ तोड़ कर पथिक को बिना दिये ही आप खाने लगा। और उस बेचारे को तरह तरह की गालियां देने लगा।

धन (कर) और जन ( सिपाही ) के द्वारा सरकारों की सहायता करने वालों की भी ठीक यही हालत है। इस धन से सरकारें तोपें खरीदतीं—बनवाती हैं और किराये के सिपाही, जो

केवल पशु होते हैं, तैयार करती हैं, हृदयहीन, गुलामवृत्तिवाले सेनानायक निर्माण करती हैं। और ये सेनानायक वरसों, युगों तक उन सिपाहियों को पशु-जीवन की तालीम दे दे कर उनकी ऊंची और कोमल भावनाओं को नष्ट कर डालते हैं। जब इस तरह वे सब तैयार हो जाते हैं तब कहा जाता है कि सेना उत्तम प्रकार की तालीम पाकर तैयार हो गई। इस तालीम के मानी मनुष्य को पशु बनाना है—जो लोग इस तालीम को कुछ समय तक प्राप्त करते हैं और उसकी अधीनता में रहते हैं वे मानव-जीवन में जो कुछ भी श्रेष्टता है उससे हाथ धो वैठते हैं और अपनी स्वतन्त्र विवेचन-शक्ति को खो वैठते हैं तथा मनुष्यों को मारने वाले यन्त्रों की भांति अपने अफसरों के इशारे पर प्रत्येक काम विना विचारे करने लग जाते हैं। आधुनिक सरकारों की इस धोखेबाज़ी का किला यही तालीमयाफ्ता फौजें हैं जिनके द्वारा वे दूसरे देशों की स्वाधीनता को हरण करती हैं। इन फौजों की अपनी इच्छाशक्ति तो होती ही नहीं। अतः अब उनके हाथों में हिंसा और हत्या का यह भीषण शस्त्र होता है, तब पशु-वल द्वारा देश को वे फौरन् अपनी अधीनता में कर लेती हैं। और एक वार किसी देश या जाति की स्वाधीनता का अपहरण कर लेने पर फिर ये सरकारें उसे छोड़ने भी क्यों चलीं ? तब तो ये उन्हें अपना शिकारगाह सा बना लेती हैं। धर्म और स्वदेश-प्रेम की झूठी शिक्षा दे दे कर उनकी वुद्धि को भ्रष्ट करती हैं। और ये सरकारें जो लोगों को गुलाम बना कर उन्हें नाना प्रकार की यन्त्रणाओं में डालती हैं, अपने प्रति स्वामिभक्ति की शिक्षा दे उन वेचारे विजितों को और भी खराबी करती हैं।

समझती हैं, वह एक बड़ा से बड़ा जुर्म है जो कि मनुष्य-प्राणी कर सकता है। सरकारों के दुष्ट हेतु का वह यथार्थ परिचय देता है।

इस फौजी तालीम के मानी हैं मानव-बुद्धि और स्वाधीनता का गला घोंटना। वह आदमी को पशु से भी गयाबीता बना देती है। फौजी तालीम में बढ़ा आदमी ऐसे ऐसे बुरे काम कर डालता है जो मामूली आदमी कभी नहीं कर सकता। वह तो राष्ट्रीय और रक्षात्मक युद्धके लिए भी अनावश्यक है। बोअरों ने इस बात को अभी अभी सिद्ध करके दिखा दिया है। उसकी आवश्यकता तो केवल उन भीषण हत्याकांडों के लिए ही होती है जो अपने भाई-बन्दों और देश भाइयों को मारने के लिए होते हैं, जैसा कि दूसरे विलियम ने बता दिया है।

ये सरकारें उस पथिक के कन्धे पर बैठने वाले भयंकर बूढ़ेके जैसा ही बरताव कर रही हैं। बूढ़े ने उस पथिक का उपहास किया, अपमान किया, क्योंकि वह जानता था कि जब तक मैं इसके कन्धे पर सवार हूं यह मेरे ही अधीन है।

सरकारें भी ठीक यही जघन्य व्यवहार कर रही हैं। नालायक आदमियों के ये छोटे छोटे दल जिनका नाम 'सरकारें' हैं और जो राष्ट्रों और जातियों पर अपना आतंक फैलाये हुए हैं, ये जनता को महज लूट लूट कर अधिक गरीब ही नहीं बनाते बल्कि एक और भी सब से बड़ा पाप करते हैं। बचपन से देश की सन्तति की बुद्धि में कुसंस्कार डाल डाल कर उनकी मति को ही पलट देते हैं। इन सरकारों को और उनसे उत्पन्न होने वाली गुलामी को नष्ट करने के लिए यह नितान्त आवश्यक है कि इनकी इस मक्कारी को हम सब पर जाहिर कर दें।

यूजेन स्कमिट नामक किसी जर्मन लेखक ने बुडापेस्ट के एक 'ओन स्टाट' नामक अखबार में एक लेख लिखा था, जिसके भाव और भाषा दोनों सत्य और साहसपूर्ण थे। अपने अधीनस्थ लोगों को सुरक्षितता का आश्वासन देने वाली सरकारों की तुलना उसने काला ब्रियन नामक एक डाकूराज से की थी। काला ब्रियन उसके प्रदेश में से प्रवास करने वाले पथिकों से कहता, "यदि कुशलपूर्वक प्रवास करना चाहते हो तो इतने रुपये यहां रख दो। स्कमिट पर उस लेख के लिए मुकदमा चलाया गया था; पर ज्यूरी ने उसे दोष-मुक्त कर छोड़ दिया।

इन सरकारों ने हमारी बुद्धि को इस तरह चक्कर में डाल रक्खा है कि यह तुलना भी हमें एक अतिशयोक्ति, एक पहेली, एक मज़ाक सी मालूम होती है। पर यथार्थ में यह पहेली या मजाक नहीं है। अगर इस तुलना में कोई दोष है तो वह यही है कि इन सरकारों की करतूतें उस काला ब्रियन डाकूराज की करतूतों से कई गुनी अधिक अमानुष और हानिकर हैं। वह डाकू तो अक्सर धनिकों को ही लूटता था पर ये सरकारें अक्सर गरीबों को ही लूटती हैं, और धनवानों में भी उन्हीं की रक्षा करती है जो इन अपराधों में उसकी सहायता करते हैं। डाकू यह सब करते हुए अपनी जान को जोखिम में डालता था, पर ये सरकारें तो तनिक भी जोखिम नहीं उठातीं, इनकी तमाम करतूतें धोखेबाज़ीसे भरी हुई हैं। डाकू किसी को अपने दल में शामिल होने के लिए मजबूर नहीं करता था, पर ये सरकारें तो लोगों को सिपाही बनने के लिए मजबूर भी करती हैं। डाकू को जो लोग कर देते थे, सब को एक सी सुरक्षितता का काम मिलता था; पर इन सर-

कारों के राज्य में तो जितना ही कोई उनकी इस सुसंगठित धोखेबाजी में सहायता करता है उतनी ही उसे केवल सुरक्षितता ही नहीं बल्कि इनाम इकराम भी मिलते हैं। सब से बड़ी बात तो यह है कि बादशाह, राजा, और राष्ट्रपति आदि की (मय उनके शरीर-रक्षकों के) रक्षा की जाती है। और वे ही उस धन का सब से बड़ा हिस्सा खर्च कर सकते हैं जो करों के रूप में लोगों से इकट्ठा किया जाता है। सरकारों के इन अपराधों में शरीक होने वाले इनसे दूसरे नम्बर में हैं—सेनानायक, मन्त्री, पुलिस विभाग के प्रधान कर्मचारी, और गवर्नर से लेकर पुलिस के मामूली से मामूली सिपाही तक जो सब से कम सुरक्षित और सब से कम तनख्वाह पाते हैं। इधर जो सरकारों के अत्याचारों और अपराधों में उनका साथ नहीं देते, उनकी नौकरी करने, कर देने, अदालतों में जाने, आदि से इनकार करते हैं, उनपर हिंसा का प्रयोग किया जाता है, जैसा कि डाकू लोग करते हैं। डाकू जान बूझ कर लोगों में दुर्गुणों का प्रचार नहीं करते, पर सरकारें अपना मतलब साधने के लिए बचपन से लेकर बड़े होने तक लोगों में झूठे धार्मिक और मूर्खतापूर्ण स्वदेश-प्रेम के संस्कारों को भर भर कर बिगाड़ती रहती हैं। पर यह तो कुछ नहीं के बराबर है। निर्दय से निर्दय डाकू—स्टेंका रजीन और कार्टूक की भी इन दुष्ट सरकारों की दुष्टता, निर्दयता, और यन्त्रणायें देने के नवीन नवीन तरीके ढूंढ़ने की शक्ति के साथ तुलना नहीं की जा सकती। उस भयंकर जॉन, ग्यारहवें लुई, और एलिजाबेथ के जमाने के महादुष्ट राजाओं की तो मैं बात ही नहीं करता हूं। मैं तो हमारी इन सुधरी हुई सुव्यवस्थित 'उदार' चेता सरकारों की बात कह

उपेक्षायोग्य नहीं हैं। इनके मानी हैं सरकारों के द्वारा अविरत होने वाले और तालीमयाफ्ता फौजों की सहायता से आगे किये जाने वाले पापों में प्रत्यक्ष सहायता करना—स्वयं अपने भाइयों और बहनों के विनाश में सहायक होना।

भले ही सरकारें अपनी स्थिति को मजबूत बनाये रखने के लिए लोगों की बुद्धि में भ्रम डालती रहें, अब उनकी भक्ति और आदर का ज़माना तेजी से बीत रहा है। लोगों को अब यह जान लेने का समय आ गया कि सरकारें न केवल अनावश्यक हैं बल्कि हानिकर और अत्यन्त अनीतियुक्त संस्थायें हैं, जिनकी करतूतों में एक प्रमाणिक और स्वाभिमानी मनुष्य कभी भाग नहीं ले सकता और न उसे लेना ही चाहिए। वह न कभी उनसे होने वाले फायदों का लाभ ही उठा सकता है और न उठाना ही चाहिए।

ज्यों ही लोग इस कथन की यथार्थता को समझ लेंगे त्यों ही वे स्वभावतः ऐसे कार्यों में भाग लेना अर्थात् सरकारों को सिपाही और धन द्वारा सहायता करना, बंद कर देंगे। और जनता के अधिकांश हिस्से ने उन्हें सहायता देना बद किया नहीं कि वह धोखेबाजी, जो लोगों को गुलाम बनाये हुए है, नष्ट हुई नहीं।

लोगों को गुलामी से मुक्त करने का यही एकमात्र उपाय है।

———————

समर्थन कर प्रतिष्ठित कर देना चाहते हैं। यही बुराई है। बस यही उन्हें बन्द कर देना चाहिए।

श्रमजीवी लोगों की बुद्धि भी इस गुलामी से ऐसी भ्रष्ट हो गई है कि यदि उनको अपनी स्थिति खराब मालूम होती है तो वे सोचते हैं कि यह तो उनके मालिकों का दोष है जो उन्हें बहुत कम वेतन देते हैं और उत्पादक साधन अपने हाथों में रखते हैं। उन्हें कभी यह नहीं सूझता कि उनकी दुर्दशा का कारण स्वयं वेही हैं, न उन्हें यही सूझता है कि यदि वे अपना, अपने भाइयों का भला चाहते हैं तो केवल उन्हें अच्छे से अच्छे काम करने चाहिए बल्कि पहले स्वयं ही इस बुरे काम को छोड़ देना चाहिए जिससे उनकी इतनी दुर्दशा हो रही है। कैसा आश्चर्य है कि वे उन्हीं बातों के द्वारा अपनी आर्थिक अवस्था सुधारना चाहते हैं कि जिसके कारण वे इस गुलामी में फंस गये हैं। श्रमजीवी अपनी बुरी आदतों से लाचार हो अपनी मनुष्यता और स्वाधीनता को तिलांजलि देकर, नीच अनीतियुक्त नौकरियां करते फिरते हैं। अथवा अनावश्यक और हानिकर चीजें बनाते फिरते हैं। सब से बुरी बात यह है कि कर वगैरा दे कर या प्रत्यक्ष नौकरी करके वे सरकारों को चलाते हैं और अपनी स्वाधीनता को भी खोकर गुलाम बनते हैं।

यदि हम अपनी दशा सुधारना चाहते हैं तो श्रमजीवी तथा संपन्न वर्ग को भी यह जान लेना चाहिए कि केवल अपने अपने स्वार्थ पर दृष्टि रखने ही से काम न चलेगा। सेवा त्याग पर निर्भर है। अतः लोग यदि सचमुच केवल अपना ही नहीं वरन् अपने भाइयों का भी कल्याण चाहते हैं तो उन्हें वह जीवनशैली

छोड़ देनी चाहिए जिसके कि वे अबतक आदी बने हुए हैं। इतना ही नहीं बल्कि अब तक उन्हें जो लाभ हो रहे थे उनको भी तिलांजलि देने को उद्यत हो जाना चाहिए। उन्हें तैयार हो जाना चाहिए एक भीषण युद्ध के लिए - सरकारों के खिलाफ नहीं, अपने और अपने प्रियजनों की कमजोरियों की अपूर्णताओं के खिलाफ और सरकार की आज्ञाओं की अवज्ञा के पुरस्कार में जो जो भी कठिनाइयां आवें उनका सामना करने के लिए।

इसलिए इस प्रश्न का उत्तर कि हमें क्या करना चाहिए? अजहद सरल और निश्चित है। इतना ही नहीं, बल्कि प्रत्येक मनुष्य के लिए अधिक से अधिक योग्य और व्यवहार्य है। पर स्मरण रहे कि वह ठीक वैसा नहीं जैसा कि संपन्न वर्ग और श्रमजीवी अपेक्षा करते हैं। सम्पन्न लोग समझते हैं कि हम तो दूसरों की गलतियां सुधारने के लिए ही नियुक्त हुए हैं, ( अपनी नहीं, क्योंकि अपने को तो वे पहले ही से सर्वगुणसम्पन्न मान लेते हैं)। उधर श्रमजीवी सोचते हैं, नहीं उनको यकीन है कि उनकी इस दुरवस्था का कारण स्वयं वे नहीं ( बल्कि पूंजीपति ) हैं। वे सोचते हैं कि हमारी हालत तो तभी अच्छी हो सकती है जब हम पूंजीपतियों से वे सब वस्तुयें ले लें जिनका उपयोग वे कर रहे हैं और किसी प्रकार ऐसा नियम कर दें जिससे आज जो सुविधायें केवल धनिकों को ही नसीब होती हैं सब को मिलने लग जायं। यह ख्याल भ्रमपूर्ण है। मैं जो सूचित करना चाहता हूं वह इससे बिलकुल भिन्न है और सब के लिए एकसा उपयोगी और व्यवहार्य है, क्योंकि वह सूचना केवल उसी व्यक्ति से काम लेने को कहती है जिसपर हम में से प्रत्येक का उचित

और पूर्ण अधिकार है। यह व्यक्ति है स्वयं उसका शरीर। सूचना यही है कि यदि मनुष्य केवल अपनी नहीं वरन् अपने भाइयों की भी दशा सुधारना चाहता है तो उसे वे बातें नहीं करनी चाहिए जो उसे या उसके भाइयों को गुलाम बनानेवाली हों। इसलिए स्वयं उसे तथा उसके भाइयों को दुर्दशा में डालने वाले कार्यों से बचने के लिए मनुष्य को न स्वेच्छा से और न मजबूर करने पर भी सरकार के किसी काम में भाग लेना चाहिए। वह न तो सिपाही न फील्ड मार्शल और न राज्यका प्रधान मंत्री भी बने। वह सरकार का कभी कर इकट्ठा न करे, न गवाह बने और न उसका न्यायाधीश पंच, गवर्नर, पार्लियामेण्ट का सदस्य अथवा हिंसा से संबन्ध रखने वाला कोई पद धारण करे। यह हुई एक बात।

**दूसरे,** वह मनुष्य प्रत्यक्ष वा अप्रत्यक्ष रूप से कभी सरकार को स्वेच्छा से कर न दे; न सरकारी कर के रूप में इकट्ठे किये हुए धन का वह स्वयं ही उपयोग करे, फिर वह उसे तनख्वाह के रूप में मिलता हो या पेन्शन या इनाम के रूप में; वह कभी सरकारी संस्थाओं का भी उपयोग न करे क्योंकि वे भी तो जनता पर जुल्म करके इकट्ठा किये गये धन की सहायता से ही चलाई जाती हैं। यह हुई दूसरी बात।

**तीसरे,** यदि मनुष्य केवल अपना नहीं बल्कि सर्वसाधारण का कल्याण चाहता है तो उसे अपनी जमीन जायदाद तथा अपने तथा अपने प्रियजनों की रक्षा के लिये सरकार को अपील नहीं करनी चाहिए। वह केवल उतनी ही जमीन और अपने तथा दूसरों के परिश्रम से उत्पन्न की हुई चीजें रखे जिनके लिए दूसरे लोग किसी प्रकार उससे दावा न करते हों।

यह सुन कर लोग कहेंगे "यह तो असम्भव है, सरकार के सभी कामों में भाग लेने से इन्कार करना मानो जीने से इन्कार

करना है। यदि आदमी सिपाही बनने से इन्कार करेगा फौरन जेल में ठूस दिया जायगा, यदि मनुष्य कर देने में आनाकानी करेगा उसे सजा होगी, और उसकी जायदाद से कर वसूल कर लिया जायगा। जिस मनुष्य की आजीविका का कोई दूसरा साधन नहीं है वह यदि सरकारी नौकरी करने से भी इन्कार कर दे तो वह बाल-बच्चों सहित भूखों मर जायगा। वही हालत उस आदमी की भी होगी जो सरकार से मिलने वाली सुरक्षितता को अस्वीकार करेगा। सरकारी संस्थाओं का तथा उन वस्तुओं का जिनपर सरकार के द्वारा कर लगाया गया है उपयोग करने से इन्कार करना भी असंभव है क्योंकि अक्सर तमाम आवश्यक वस्तुओं पर सरकार ने कर लगा ही तो रक्खा है। उसी प्रकार सड़कें, डांक आदि सरकारी संस्थाओं का उपयोग करने से आदमी कैसे इन्कार कर सकता है?

निःसन्देह यह सत्य है कि इस ज़माने में सरकार की हिंसा में भाग लेने से इन्कार करना मनुष्य के लिये बहुत कठिन है। यह ठीक है कि प्रत्येक मनुष्य अपना जीवन इस तरह नहीं निबाह सकता कि वह सर्वांश में सरकारी हिंसा से अछूता रहे। पर इसके मानी यह तो कदापि नहीं कि वह ऐसा शनैः शनैः भी नहीं कर सकता। मैं मानता हूं कि प्रत्येक मनुष्य में इतनी शक्ति नहीं होती कि वह अनिवार्यतः सेना में भरती होने की आज्ञा से इन्कार करदे (यद्यपि ऐसे आदमी हैं और आगे भी होंगे) तथापि प्रत्येक मनुष्य स्वेच्छापूर्वक सेना, पुलिसदल, न्याय, और मुल्की नौकरी में भरती होने से तो जरूर इन्कार कर सकता है। ऊंची तनख्वाह वाली सरकारी नौकरी के बजाय कम तनख्वाह वाली किसी

खानगी नौकरी को तो वह जरूर पसंद कर सकता है। मैं मानता हूं कि प्रत्येक आदमी अपनी जमीनों को तो नहीं छोड़ सकता ( यद्यपि संसार में ऐसे भी त्यागी पुरुष हैं ) पर ऐसी जायदाद की अन्याय्यता और अनौचित्य को स्वीकार करते हुए वह उसको यथा सम्भव कम तो अवश्य कर सकता है। मैं यह भी मानता हूं कि प्रत्येक आदमी न तो अपनी सम्पत्ति का और न अपनी उपयोगी चीजों का एकाएक त्याग कर सकता है (यद्यपि संसार में ऐसे लोग भी हैं ) तथापि अपनी आवश्यकताओं को घटा कर लोगों के हृदय में ईर्ष्या और लोलुपता उत्पन्न करने वाली चीजों के संग्रह को यथा सम्भव कम तो जरूर कर सकता है। यह भी सत्य है कि प्रत्येक पदाधिकारी सरकारी नौकरी का त्याग भी नहीं कर सकता (यद्यपि ऐसे कितने ही पुरुष हैं जो अप्रामाणिक सरकारी नौकरी करने के बजाय भूखों रहना पसंद करते हैं ) पर हिंसा के उत्तरदायित्व से यथासम्भव बचने के लिए वह अधिक तनख्वाह वाली नौकरी को छोड़कर कम तनख्वाह पर काम करना तो अवश्य स्वीकार कर सकता है। प्रत्येक मनुष्य सरकारी पाठशाला का उपयोग करने से भी इनकार नहीं कर सकता ( यद्यपि ऐसे लोग हैं ) पर सरकारी स्कूलों के बजाय प्रत्येक मनुष्य यथासम्भव खानगी पाठशालाओं का उपयोग भी अवश्य कर सकता है। इसी प्रकार प्रत्येक मनुष्य अपनी आवश्यकताओं को घटा कर साथ ही साथ परिग्रह को भी कम कर सकता है और सरकारी संस्थाओं से भी यथाशक्ति दूर रह सकता है।

दो जुदी जुदी स्थितियां है। एक तो पशुबल पर प्रस्थापित वर्तमान अवस्था और दूसरा ज्ञानयुक्त और आचार द्वारा प्रस्थापित

करना है। यदि आदमी सिपाही बनने से इन्कार करेगा फौरन जेल में ठूस दिया जायगा, यदि मनुष्य कर देने में आनाकानी करेगा उसे सजा होगी, और उसकी जायदाद से कर वसूल कर लिया जायगा। जिस मनुष्य की आजीविका का कोई दूसरा साधन नहीं है वह यदि सरकारी नौकरी करने से भी इन्कार कर दे तो वह बाल-बच्चों सहित भूखों मर जायगा। वही हालत उस आदमी की भी होगी जो सरकार से मिलने वाली सुरक्षितता को अस्वीकार करेगा। सरकारी संस्थाओं का तथा उन वस्तुओं का जिनपर सरकार के द्वारा कर लगाया गया है उपयोग करने से इन्कार करना भी असंभव है क्योंकि अक्सर तमाम आवश्यक वस्तुओं पर सरकार ने कर लगा ही तो रक्खा है। उसी प्रकार सड़कें, डांक आदि सरकारी संस्थाओं का उपयोग करने से आदमी कैसे इन्कार कर सकता है ?

निःसन्देह यह सत्य है कि इस ज़माने में सरकार की हिंसा में भाग लेने से इन्कार करना मनुष्य के लिये बहुत कठिन है। यह ठीक है कि प्रत्येक मनुष्य अपना जीवन इस तरह नहीं निबाह सकता कि वह सर्वांश में सरकारी हिंसा से अछूता रहे। पर इसके मानी यह तो कदापि नहीं कि वह ऐसा शनैः शनैः भी नहीं कर सकता। मैं मानता हूं कि प्रत्येक मनुष्य में इतनी शक्ति नहीं होती कि वह अनिवार्यतः सेना में भरती होने की आज्ञा से इन्कार करदे ( यद्यपि ऐसे आदमी हैं और आगे भी होंगे ) तथापि प्रत्येक मनुष्य स्वेच्छापूर्वक सेना, पुलिसदल, न्याय, और मुल्की नौकरी में भरती होने से तो जरूर इन्कार कर सकता है। ऊंची तनख्वाह वाली सरकारी नौकरी के बजाय कम तनख्वाह वाली किसी

खानगी नौकरी को तो वह जरूर पसंद कर सकता है। मैं मानता हूं कि प्रत्येक आदमी अपनी जमीनों को तो नहीं छोड़ सकता (यद्यपि संसार में ऐसे भी त्यागी पुरुष हैं) पर ऐसी जायदाद की अन्याय्यता और अनौचित्य को स्वीकार करते हुए वह उसको यथा सम्भव कम तो अवश्य कर सकता है। मैं यह भी मानता हूं कि प्रत्येक आदमी न तो अपनी सम्पत्ति का और न अपनी उपयोगी चीजों का एकाएक त्याग कर सकता है (यद्यपि संसार में ऐसे लोग भी हैं) तथापि अपनी आवश्यकताओं को घटा कर लोगों के हृदय में ईर्ष्या और लोलुपता उत्पन्न करने वाली चीजों के संग्रह को यथा सम्भव कम तो जरूर कर सकता है। यह भी सत्य है कि प्रत्येक पदाधिकारी सरकारी नौकरी का त्याग भी नहीं कर सकता (यद्यपि ऐसे कितने ही पुरुष हैं जो अप्रामाणिक सरकारी नौकरी करने के बजाय भूखों रहना पसंद करते हैं) पर हिंसा के उत्तरदायित्व से यथासम्भव बचने के लिए वह अधिक तनख्वाह वाली नौकरी को छोड़कर कम तनख्वाह पर काम करना तो अवश्य स्वीकार कर सकता है। प्रत्येक मनुष्य सरकारी पाठशाला का उपयोग करने से भी इनकार नहीं कर सकता (यद्यपि ऐसे लोग हैं) पर सरकारी स्कूलों के बजाय प्रत्येक मनुष्य यथासम्भव खानगी पाठशालाओं का उपयोग भी अवश्य कर सकता है। इसी प्रकार प्रत्येक मनुष्य अपनी आवश्यकताओं को घटा कर साथ ही साथ परिग्रह को भी कम कर सकता है और सरकारी संस्थाओं से भी यथाशक्ति दूर रह सकता है।

दो जुदी जुदी स्थितियां है। एक तो पशुबल पर प्रस्थापित वर्तमान अवस्था और दूसरा ज्ञानयुक्त और आचार द्वारा प्रस्थापित

एकता वाले समाज का आदर्श। धीरे धीरे मानव समाज पहली स्थिति से दूसरी की ओर चढ़ रहा है। और इन दोनों के बीच में अनंत सीढ़ियां हैं। ज्यों ज्यों हम उस हिंसा में भाग लेने, उससे लाभ उठाने और उसके आदी बनने से अपने को बचाते रहेंगे त्यों त्यों और उसी परिभाषा में हम उस आदर्श की तरफ बढ़ते जावेंगे।

हम यह नहीं जानते और न उन झूठे वैज्ञानिकों के समान भविष्य कथन ही कर सकते हैं कि किस प्रकार ये सरकार कमजोर होंगी और किस तरह लोग स्वाधीन होंगे। न हम यही मानते हैं कि उस स्वाधीनता के मार्ग में चलते चलते मनुष्य-समाज किन किन अवस्थाओं में से गुजरेगा। पर हम यह जरूर मानते हैं कि जो शख्स सरकार की करतूतों की अपराध्यता तथा हानि-करता को पूर्णतः समझ कर उनका उपयोग करने या उनमें भाग लेने से इन्कार करने का प्रयत्न करेंगे उनका जीवन बिलकुल भिन्न होगा। वह वर्तमान जीवन की अपेक्षा जिसमें लोग सरकारी हिंसा में भाग लेते हुए, उसका लाभ उठाते हुए सरकारों के खिलाफ झगड़ने का बहाना करते हैं, और नई हिंसा के द्वारा पुरानी हिंसा को नष्ट कर देना चाहते हैं, जीवन के नियमों और सदसद् विवेक बुद्धि के कहीं अधिक अनुकूल होगा।

मुख्य बात यह है कि हमारा वर्तमान जीवन बहुत बुरा है। इसपर सभी सहमत हैं। वर्तमान दुर्दशा का और गुलामी का कारण है हिंसा जिसका उपयोग तमाम सरकारें करती हैं। इस हिंसा को नष्ट करने का एकमात्र उपाय है उसमें भाग लेने से इन्कार कर देना। अतः यह प्रश्न व्यर्थ है कि सरकारी हिंसामें भाग लेने से इन्कार करना सरल है या कठिन अथवा उसका फल हमें शीघ्र

मिलेगा या देर से; क्योंकि लोगों को गुलामी से मुक्त करने का केवल वही एक उपाय है, दूसरा हुई नहीं।

हिंसाका उन्मूलन कर मानव समाज अहिंसा और प्रेमधर्म को प्रत्येक जाति और देशभर में कब प्रतिष्ठित कर देगा? यह ठीक ठीक नहीं कहा जा सकता। लोग जितने अंशों में, जितनी ही अधिक संख्या में और जितनी ही अधिक शक्ति के साथ इस तत्व को समझेंगे उतनी ही उस आदर्श की तरफ हमारी गति तेज होगी। हम में से प्रत्येक आदमी अलग अलग हैं। प्रत्येक आदमी अपनी थोड़ी या अधिक जागृति के अनुसार थोड़े या अधिक परिमाण में इस मानवोपकारी आन्दोलन की प्रगति में सहायक या बाधक हो सकता है। प्रत्येक को दो में से एक रास्ता चुनना होगा। या तो वह परमात्मा की इच्छा के खिलाफ बालू पर अपने चार दिन के मायाधीन जीवन का नाशवान् घर बना ले या वह परमात्मा के आदेश के अनुसार सच्चे जीवन के अमर आन्दोलन में शरीक हो जाय।

पर शायद मैं गलती करता हूं। मानव-इतिहास का अवलोकन करने से शायद हम इस नतीजे पर नहीं पहुंचते। शायद मानवता गुलामी से आजादी की तरफ न भी बढ़ रही हो। शायद यह भी सिद्ध कर दिया जा सके कि हिंसा प्रगति का एक आवश्यक अङ्ग है। शायद यह भी सिद्ध हो जाय कि ये हिंसात्मक सरकारें भी मानव-समाज का एक आवश्यक अङ्ग हैं और यदि सरकारें नष्ट हो गईं तथा लोगों के जानोमाल की रक्षा का साधन नष्ट कर दिया गया तो मनुष्यजाति की बड़ी दुर्दशा होगी।

हम यह मान लेते हैं कि शायद यही बात सच हो और कहते हैं कि शायद हमारा अब तक का कथन भ्रमपूर्ण हो। पर मानव-

समाज के सर्वसाधारण विचार के अतिरिक्त मनुष्य को अपनी व्यक्तिगत भलाई-बुराई के प्रश्न का भी तो विचार करना पड़ता है न ? मानव-समाज के जीवनसम्बन्धी सर्वसाधारण नियम जो कुछ भी हो मनुष्य वह बात तो कदापि नहीं कर सकता जिसे वह केवल हानिकर ही नहीं, बल्कि अन्याय्य भी समझता है ।

बहुत सम्भव है कि यह विचारशैली इतिहास से सिद्ध हो सकती हो कि व्यक्तिगत और सरकारी हिंसा का विकास एक शासन-संस्था राज्य है और शायद वह सत्य भी हो, पर हमारे जमाने का प्रत्येक प्रामाणिक और शुद्ध हृदय वाला आदमी कहेगा — "इन सब तर्कों को मैं नहीं मानता । ये सच हों या झूठ । मैं तो यह अच्छी तरह जानता हूं कि खूनखराबी बुरी बात है और मुझे सेना में भरती होने के लिए कह कर फौज खड़ी करने और उसे तैयार करने अथवा तोपें खरीदने और जंगी जहाज बनाने के लिए मुझ से धन मांग कर आप मुझे उस खूनखच्चर में शरीक करना चाहते हैं । पर न तो मैं यह कर सकता हूं और न करूंगा ही । मैं उस धनका उपयोग करना भी नहीं चाहता जो आपने गरीब भूखे लोगों से खून करने की धमकियां दे दे कर एकत्र किया है और न आगे कभी उसका उपयोग करूंगा । आपके द्वारा सुरक्षित जमीन और जायदाद को भी मैं रखना नहीं चाहता; क्योंकि मैं जानता हूं कि आपकी यह रक्षा खून और हत्या पर निर्भर है ।

"ये सब बातें मैं तब तक कर सकता था जब तक कि मैं उनकी बुराई नहीं समझ पाया था । पर एक बार उस बुराई को देख लेने पर अब मैं न तो उनकी तरफ से अपनी आंखें मूंद सकता हूं और न इन बुराइयों में भाग ले सकता हूं ।

"मैं जानता हूं कि इस हत्यारी व्यवस्था द्वारा हम इस कदर जकड़ दिये गये हैं कि इससे पूरी तरह बच निकलना अत्यन्त कठिन है। पर फिर भी इसमें भाग न लेने के लिये मैं अपनी शक्ति भर कोशिश करूंगा। मैं इस हत्या में शरीक नहीं हो सकता और मैं इस बात का प्रयत्न करूंगा कि खून और हत्या की धमकियां दे दे कर जो भी कुछ प्राप्त किया जाता है और सुरक्षित रक्खा जाता है उसका कभी उपयोग न करूंगा। मेरे तो केवल एक ही जान है, फिर मैं अपनी इस संक्षिप्त – चार दिन की – जीवन-यात्रा में अपनी आत्मा की आवाज के खिलाफ कोई काम क्यों करूं और क्यों आपकी इन भयंकर करतूतों में शरीक होऊं? यह मैं नहीं कर सकता और न करना चाहता ही हूं।

"और इसका नतीजा क्या होगा? मैं नहीं जानता। मैं तो केवल इतना जानता हूं कि अपनी अंतरात्मा की आज्ञा के अनुसार काम करने से कोई अकल्याण और अमंगल नहीं होगा।"

इस तरह हमारे जमाने के प्रत्येक प्रामाणिक और शुद्ध हृदय वाले आदमी को उन तमाम दलीलों के जवाब में उत्तर देना चाहिए जो सरकारों की तथा हिंसा की आवश्यकता को सिद्ध करने का प्रयत्न करती हैं। उस भयंकर काम में शरीक होने के लिए जो आज्ञायें और निमन्त्रण दिये जायँ उनके उत्तर में भी उसे यही साफ साफ कह देना चाहिये।

इस तरह हम अपनी बुद्धि की सहायता से तर्क करते हुए जिस नतीजे पर पहुंचते हैं उसका समर्थन और पुष्टि प्रत्येक मनुष्य की अंतरात्मा भी करती है जो सर्वश्रेष्ठ और सर्वोपरि प्रामाण्य है।

---

# अंतिम कथन



उपर्युक्त कथन को पढ़ कर कितने ही लोग कहेंगे—"पर यह तो वही पुराना पुराण है। एक ओर तो आप वर्तमान व्यवस्था का विनाश करने का आग्रह कर रहे हैं पर उसके स्थान पर कोई दूसरी व्यवस्था नहीं बताते और दूसरी ओर अकर्मण्यता का उपदेश करते हैं। सरकार की करतूतें खराब हैं। वही हालत जमींदारों, पूंजीपतियों, साम्यवादियों और क्रान्तिकारी अराजक दलों की भी है। अर्थात् सभी व्यवहार्य कार्य खराब हैं। केवल एक प्रकार की नैतिक, आध्यात्मिक,अनिश्चित हलचल जिसका नतीजा घोर अव्यवस्था और अकर्मण्यता है, अच्छी है।" मैं जानता हूं कि अनेक गम्भीर और शुद्ध हृदय के लोग भी शायद यही सोचेंगे और कहेंगे।

अहिंसा से लोग चौंकते क्यों हैं। इसलिए कि अहिंसा के राज्य में उनकी सम्पत्ति अरक्षित रहेगी। प्रत्येक मनुष्य दूसरे से वह प्रत्येक वस्तु ले सकेगा जिसकी उसे आवश्यकता होगी अथवा जिसे वह महज़ पसन्द करेगा और उसको कोई सजा न होगी। हिंसा द्वारा जान और माल की रक्षा के जो लोग आदी हो गये वे सोचते हैं कि ऐसी रक्षा के अभाव में समाज में हमेशा अव्यवस्था और पारस्परिक संघर्ष का लीलास्थल बना रहेगा।

मैं पीछे समझा चुका हूं कि हिंसा के बल पर जानोमाल की जो रक्षा की जाती है उससे यह अव्यवस्था और संघर्ष घटता

नहीं, वल्कि उलटा बढ़ता ही है ; इस बात के समर्थन में अब मैं उन तमाम युक्तियों को नहीं दोहराऊंगा, पर मैं क्षण भर मान लेता हूं कि यदि अहिंसा-नीति के फलस्वरूप समाज में अव्यवस्था भी हो जाय तो उस हालत में उन लोगों को क्या करना चाहिए जो उन संकटों के मूल कारणों को समझ गये हैं ?

यदि हम जानते हैं कि शराबखोरी के कारण हम बीमार हो गये हैं तो हमें '( इस आशा से भी कि शराब की मात्रा घटा देने से हम अच्छे हो जावेंगे) शराब न पीते रहना चाहिए। न हमें अदूरदर्शी डाक्टरों की दवा लेकर ही शराब पीते रहना चाहिये।

यही बात हमारे सामाजिक रोग की भी है। हम जानते हैं कि हमारी सामाजिक दुरवस्था का कारण यही है कि कुछ लोग दूसरों के प्रति हिंसा का प्रयोग करते हैं। इसलिए सरकारी हिंसा का समर्थन कर अथवा उसके स्थान पर क्रान्तिकारी अराजक वा साम्यवादियों की हिंसा को प्रतिष्ठित करके हम समाज की दशा को सुधारने की आशा नहीं कर सकते। यह तब तक हो सकता था जब तक कि जनता की दुरवस्था के मूलभूत कारण को हमने स्पष्ट रूपसे नहीं देखा था। पर इस बात के निश्चित रूप से प्रत्यक्ष करने पर कि एक दल द्वारा दूसरे दल पर अत्याचार होने के कारण ही समाज की यह दुर्दशा हो रही है तब हमारे लिए यह असंभव है कि हम पुरानी हिंसा को कायम रखें या उसके स्थान पर दूसरी नवीन प्रकार की हिसा को प्रतिष्ठित कर दें। शराबखोरी से बीमारियों के शिकार बने आदमी के लिए उन बीमारियों से छूटने का केवल यही उपाय है कि वह बीमारियों के मूलभूत कारण—शराब—को छोड़ दे। उसी

प्रकार समाज को इस दुरवस्था से मुक्त करने का भी एकमात्र उपाय यही है कि हम हिंसा से जो कि इस बुराई और दुःखों का मूल कारण है बाज आवें, उसका प्रचार न करें और न उसका समर्थन करें।

अहिंसा क अवलम्बन करने का केवल यही कारण नहीं है कि वह हमारी तमाम सामाजिक बुराइयों का एकमात्र रामबाण उपाय है, बल्कि हमारे जमाने के प्रत्येक मनुष्य के नैतिक सिद्धान्त के वह पूरी तरह अनुकूल भी है। यदि इस जमाने का आदमी इस बात को एक बार समझ ले कि उसकी जान या जायदाद की रक्षा हत्या या हत्या के भय के आधार पर की जा रही है तो वह फिर कभी आत्मिक शान्तिपूर्वक उन चीजों का उपयोग न कर सकेगा जो हत्या या हत्या के भय-प्रदर्शन द्वारा उसे प्राप्त हुई हैं। फिर वह उन हत्याओं अथवा हत्या के भय-प्रदर्शन में भी क्यों भाग लेने चला? अतः जनसाधारण को दुःखों से मुक्त करने के लिए जिस तत्त्व (अहिंसा) की आवश्यकता है वही प्रत्येक मनुष्य को आत्मिक शान्ति के लिए भी परमावश्यक है। इसलिए इस बात में अब प्रत्येक मनुष्य को कभी सन्देह न होना चाहिए कि वह अपने तथा समाज के कल्याण का ख्याल कर कभी हिंसा में भाग न ले, उसका समर्थन न करे और न उसका उपयोग ही करे।

———

निकलती जावेंगी, वैसे वैसे वार्षिक ग्राहकों के पास मण्डल अपना पोस्टेज लगाकर पहुँचाता जायगा। जब १६०० या २२०० पृष्ठों की पुस्तकें ग्राहकों के पास पहुँच जावेंगी, तब उनका वार्षिक मूल्य समाप्त हो जायगा।

**(२) वार्षिक ग्राहकों को** उस वर्ष की-जिस वर्ष में वे ग्राहक बनें-सब पुस्तकें लेनी होती हैं। यदि उन्होंने उस वर्ष की कुछ पुस्तकें पहले से ले रखी हों तो अगले वर्ष की ग्राहक-श्रेणी का पूरा रुपया यानि ४) या ८) दे देने पर या कम से कम १) या २) जमा करा देने तथा अगला वर्ष शुरू होने पर शेष मूल्य भेज देने का वचन देने पर, पिछले वर्षों की पुस्तक जो वे चाहें, एक एक कापी लागत मूल्य पर ले सकते हैं।

**(३) दोनों मालाओं का वर्ष**—जनवरी मास से शुरू होकर दिसम्बर मास में समाप्त होता है। मालाओं की पुस्तकें हर तीसरे महीने इकट्ठी निकलती हैं और तब ग्राहकों के पास भेज दी जाती हैं।

**(४) जो ग्राहक जिस माला के ग्राहक बनते हैं,** उन्हें उसी माला की एक एक पुस्तक लागत मूल्य पर मिल सकती है। अन्य पुस्तकें मगाने के लिये उन्हें आर्डर भेजना चाहिये। जिनपर नियमानुसार कमीशन काट कर वी० पी० द्वारा पुस्तकें भेज दी जावेंगी। पत्र देते समय अपना ग्राहक नम्बर जरूर लिखना चाहिये।



**सस्ती-साहित्य-माला की पुस्तकें (प्रथम वर्ष)**

**दक्षिण अफ्रीका का सत्याग्रह**—प्रथम भाग (ले०—महात्मा गांधी)

(१) पृष्ठ सं० २७२, मूल्य स्थायी ग्राहकों से ।≈) सर्वसाधारण से ।।।)

**शिवाजी की योग्यता**—(ले० गोपाल दामोदर तामस्कर एम० टी०) पृष्ठ १२३, मूल्य ।≈) स्थायी ग्राहकों से केवल ।)

(३) **दिव्य जीवन**—संसार-प्रसिद्ध स्विट मार्सडन के The Miracles of Right Thought का हिन्दी अनुवाद। पृष्ठ-संख्या १३६, मूल्य स्थायी ग्राहकों से ।) सर्व साधारण से ।=) चौथी वार छपी है।

(४) **भारत के स्त्री-रत्न**—(पांच भाग) इस ग्रन्थ में वैदिक कालसे लगाकर आजतक की प्रायः सब धर्मों की आदर्श, पातिव्रत्य-परायण, विद्वान् और भक्त कोई ५०० स्त्रियों का जविन-वृत्तान्त होगा। प्रथम भाग पृष्ठ ४१० मूल्य स्थायी ग्राहकों से केवल ॥।) सर्वसाधारण से १) आगे के भाग शीघ्र छपेंगे।

(५) **व्यावहारिक सभ्यता**—यह पुस्तक बालक, युवा, पुरुष, स्त्री सभी को उपयोगी है। पृष्ट १०८, मूल्य स्थायी ग्राहकों से ≡) सर्वसाधारण से ।)॥ दूसरी वार छपी है।

(६) **आत्मोपदेश**—(यूनान के प्रसिद्ध तत्वज्ञानी महात्मा एपिक्टेटस के विचार) पृष्ठ १०४, मूल्य स्थायी ग्राहकों से ≡) सर्वसाधारण से ।)

(७) **क्या करें?**—(ले०—महात्मा टाल्सटाय.) इसमें मनुष्य जाति के सामाजिक, आर्थिक और धार्मिक प्रश्नों पर वहुत ही सुंदर और मार्मिक विवेचन किया गया है। प्रथम भाग पृष्ठ २६६ मूल्य ॥=) स्थाई ग्राहकों से ।≡) दूसरा भाग छप रहा है।

(८) **कलवार की करतूत**—(टाल्सटाय) इस नाटक में कुव्यसनों के दुष्परिणाम दिखाये गये हैं। पृष्ठ ४० मूल्य -)॥। ग्राहकों से -)।

(९) **जीवन-साहित्य**—म० गांधी के सत्याग्रह आश्रम के प्रसिद्ध विचारक और लेखक काका कालेलकर के धार्मिक, सामाजिक और राजनैतिक विषयों पर मौलिक और माननीय लेख—प्रथम भाग पृष्ट २१६ मूल्य ॥) ग्राहकों से ।=) इसकी भूमिका बाबू राजेन्द्रप्रसादजी ने लिखी है।

उपरोक्त नौ पुस्तकें १६६८ पृष्ठों की इस माला के प्रथम वर्ष में प्रकाशित हुई हैं। दूसरे वर्ष की पुस्तकें कवर पृष्ठ पर देखें।

<u>सस्ती-प्रकीर्ण-माला की पुस्तकें (प्रथम वर्ष)</u>

(१) **कर्मयोग**—(ले० अध्यात्म योगी अश्विनी कुमार दत्त) पृष्ठ सं० १५२, मूल्य केवल ।=) स्थायी ग्राहकों से ।)

(२) **सीताजी की अग्नि-परीक्षा**—(ले० [illegible]

विद्यासागर) सीताजी की 'अग्नि-परीक्षा' इतिहास से, विज्ञान से तथा अन्य उदाहरणों द्वारा सिद्ध की गई है। पृष्ठ १२४, मूल्य ।-) ग्राहकों से ≈)॥

(३) कन्या-शिक्षा—सास,ससुर आदि के साथ किस प्रकार का व्यवहार करना चाहिये, घर की व्यवस्था कैसी करनी चाहिये आदि बातें, कथारूप में बतलाई गई है। पृष्ठ सं० ८४, मूल्य केवल ।) स्थायी ग्राहकों से ≈)

(४) यथार्थ आदर्श जीवन —हमारा प्राचीन जीवन कैसा उच्च था पर अब पाश्चात्य आडम्बरमय जीवनकी नकल कर हमारी अवस्था कैसी शोचनीय हो गई है। अब हम फिर किस प्रकार उच्च बन सकते हैं-आदि बातें इस पुस्तक में बताई गई हैं। पृष्ठ २६४, मूल्य ॥-) ग्राहकोंसे ।≈)॥

(५) स्वाधीनता के सिद्धान्त—प्रसिद्ध आयरिश वीर टेरेंस मेकस-विनीकी Principles of Freedom का अनुवाद—प्रत्येक स्वतंत्रता प्रेमी इसे अवश्य पढ़े। पृष्ठ सं० २०८ मूल्य ॥), स्थायी ग्राहकों से ।-)॥

(६) तरंगित हृदय—( ले०प० देवशर्मा विद्यालंकार ) भू०ले० पद्म-सिंहजी शर्मा—इसमें अनेक ग्रन्थों को मनन करके एकांत हृदयके सामाजिक, आध्यात्मिक और राजनैतिक विषयों पर बड़े ही सुन्दर, हृदयस्पर्शी मौलिक विचार लिखे गये हैं। पृष्ठ सं० १७६, मूल्य ।≈) ग्राहकों से ।-)

(७) गंगा गोविन्दसिंह—( ले० बंगालके प्रसिद्ध लेखक श्रीचण्डीचरण सेन) इस उपन्यास में ईष्ट इंडिया कम्पनी के शासन-काल में भारत के लोगों पर अँग्रेजों ने कैसे कैसे भीषण अत्याचार किये और यहां का व्यापार नष्ट किया उसका रोमांचकारी वर्णन तथा कुछ देश-भक्तों ने किस प्रकार मुसीबतें सहकर इनका मुकाबला किया उसका गौरव-पूर्ण इतिहास वर्णित है। पृष्ठ २८० मूल्य केवल ॥≈) स्थायी ग्राहकों से ।≈)॥

(८) स्वामीजी ( श्रद्धानन्दजी ) का बलिदान और हमारा कर्तव्य(ले०पं०हरिभाऊ उपाध्याय) पृष्ठ१२८मूल्य ।-) स्थाई ग्राहकोंसे ।)

(९) युरोप का इतिहास—( प्रथम भाग ) पृष्ठ ३६० से ऊपर। मूल्य ॥।≈) स्थाई ग्राहकों से ॥-)दूसरे तीसरे भाग क़रीब इतने ही पृष्ठों के होंगे। मूल्य लगभग बारह बारह आना रहेगा। इसमें सम्पूर्ण योरोपका आजतकका इतिहास आगया है। जुलाई सन् २७ तक सब भाग छप जावेंगे।

इस प्रकार उपरोक्त नौ पुस्तकें लगभग १७८० पृष्ठों की इस माला के [illegible] में निकली हैं। दूसरे वर्ष की पुस्तकें कवर के चौथे पृष्ठ पर देखें।

विद्यासागर) सीताजी की 'अग्नि-परीक्षा' इतिहास से, विज्ञान से तथा अन्य उदाहरणों द्वारा सिद्ध की गई है। पृष्ठ १२४, मूल्य ।-) ग्राहकों से ≡)॥

(३)कन्या-शिक्षा—सास,ससुर आदि के साथ किस प्रकार का व्यवहार करना चाहिये, घर की व्यवस्था कैसी करनी चाहिये आदि बातें, कथारूप में बतलाई गई है। पृष्ठ सं० ६४, मूल्य केवल ।) स्थायी ग्राहकों से ≡)

(४) यथार्थ आदर्श जीवन—हमारा प्राचीन जीवन कैसा उच्च था पर अब पाश्चात्य आडम्बरमय जीवनकी नकल कर हमारी अवस्था कैसी शोचनीय हो गई है। अब हम फिर किस प्रकार उच्च बन सकते हैं-आदि बातें इस पुस्तक में बताई गई है। पृष्ठ २६४, मूल्य ॥-) ग्राहकोंसे ।≈)॥

(५)स्वाधीनता के सिद्धान्त—प्रसिद्ध आयरिश वीर टेरेंस मेक्सविनीकी Principles of Freedom का अनुवाद—प्रत्येक स्वतंत्रता प्रेमी इसे अवश्य पढ़ें। पृष्ठ सं० २०८ मूल्य ॥), स्थायी ग्राहकों से ।-)॥

(६) तरंगित हृदय—( ले०प० देवशर्मा विद्यालंकार ) भू०ले० पद्मसिंहजी शर्मा—इसमें अनेक ग्रन्थों को मनन करके एकांत हृदयके सामाजिक, आध्यात्मिक और राजनैतिक विषयों पर बड़े ही सुन्दर, हृदयस्पर्शी मौलिक विचार लिखे गये हैं। पृष्ठ सं० १७६, मूल्य ।≡) ग्राहकों से ।-)

(७) गंगा गोविन्दसिंह—( ले० बंगालके प्रसिद्ध लेखक श्रीचण्डीचरण सेन) इस उपन्यास में ईष्ट इंडिया कम्पनी के शासन-काल में भारत के लोगों पर अँग्रेजों ने कैसे कैसे भीषण अत्याचार किये और यहां का व्यापार नष्ट किया उसका रोमांचकारी वर्णन तथा कुछ देश-भक्तों ने किस प्रकार मुसीबतें सहकर इनका मुकाबला किया उसका गौरव-पूर्ण इतिहास वर्णित है। पृष्ठ २८० मूल्य केवल ॥≈) स्थायी ग्राहकों से।≥)॥

(८) स्वामीजी ( श्रद्धानन्दजी ) का बलिदान और हमारा कर्तव्य(ले०पं०हरिभाऊ उपाध्याय) पृष्ठ१२८मूल्य ।-) स्थाई ग्राहकोंसे।)

(९) युरोप का इतिहास—( प्रथम भाग ) पृष्ठ ३६० से ऊपर। मूल्य ॥।≈) स्थाई ग्राहकों से ॥-)दूसरे तीसरे भाग करीब इतने ही पृष्ठों के होंगे। मूल्य लगभग बारह बारह आना रहेगा। इसमें सम्पूर्ण योरोपका आजतकका इतिहास आगया है। जुलाई सन् २७ तक सब भाग छप जावेंगे।

इस प्रकार उपरोक्त नौ पुस्तकें लगभग १७८० पृष्ठों की इस माला के प्रथम वर्ष में निकली हैं। दूसरे वर्ष की पुस्तकें कवर के चौथे पृष्ठ पर देखें।

# सस्ती-साहित्य-माला में नीचे लिखी पुस्तकें

## दूसरे वर्ष में छप गई हैं

(१) तामिल वेद—(१५०० वर्ष पूर्व लिखित कुरल नामक प्रसिद्ध तामिल ग्रन्थ का अनुवाद) इस ग्रन्थ का वेदों के समान उस प्रांत में आदर है। धर्म और अर्थ पर पूर्ण विवेचन है। पृष्ठ २४८ मूल्य ॥≈) स्थाई ग्राहकों से ।≡)॥

(२) स्त्री और पुरुष—(महात्मा टाल्स्टाय) पृष्ठ १५६ मूल्य ।≈) ग्राहकों से ।)

(३) हाथ की कताई बुनाई—(अनु० बा० रामदास गौड़ एम० ए०) यह वही निबन्ध है जिस पर म० गांधी ने लेखकों को १०००) इनाम दिया है।

(४) हमारे ज़माने की गुलामी—यह पुस्तक आपके हाथ ही में है।

## सस्ती-प्रकीर्णमाला (दूसरा वर्ष)

(१) ब्रह्मचर्य विज्ञान— ब्रह्मचर्य विषय पर सर्वोत्कृष्ट पुस्तक। कोई बात छूटने नहीं पाई है। पृष्ठ ३७४ प्रचार के लिये मूल्य केवल ।।।-) ग्राहकों से ॥-)॥। प्रत्येक घर में इसकी एक एक कापी अवश्य रखना चाहिये।

(२) युरोप का इतिहास दूसरा व तीसरा भाग—प्रथम भाग पहले वर्ष में छपा था। यह दोनों भाग जिसमें ग्रन्थ समाप्त होता है जुलाई सन् २७ तक छप जावेंगे।

**दोनों मालाओं के ८) भेजकर वार्षिक ग्राहक बन जाइये।**

वर्ष भर में अठारह बीस पुस्तकें मिलेंगी—नियम पुस्तक के अन्त में दिये हुए हैं।

## नीचे लिखी पुस्तकें दोनों मालाओं में छपेंगी

(१) आत्मचरित्र (म० गांधी लिखित) पृष्ठ लगभग ५००
(२) चीन की आवाज—बहुत ही अनूठी पुस्तक-पृष्ठ लगभग १२०
(३) गोरों का प्रभुत्व—(बा० रामचन्द्र वर्मा) पृ० २५०
(४) श्रीकृष्णचरित्र—श्रीरामचरित्र (सी० वी० वैद्य)

इसके अलावा बीसियों ग्रन्थ तैयार हो रहे हैं।

पता—सस्ता-साहित्य-मण्डल, अजमेर

वर्ष १ ]

सस्ती विविध पुस्तकमाला
( सस्ती प्रकीर्णक पुस्तकमाला )

[ पुस्तक ५

# स्वाधीनताके सिद्धान्त



लेखक—
टेरेन्स मैक्स्विनी



## हिन्दी-प्रेमियोंसे अनुरोध

इस मण्डलके स्थायी ग्राहक होनेके नियम पुस्तकके अन्तमें दिये हुए हैं। आप उन्हें एक बार अवश्य पढ़ लें और अपनी रुचिके अनुसार स्थायी ग्राहक होकर व अपने मित्रों-को बनाकर इस मण्डलकी पुस्तकोंके प्रचारमें सहायता पहुंचावें।

वर्ष १ ] सस्ती विविध पुस्तकमाला [ पुस्तक ५

( सस्ती प्रकीर्णक पुस्तकमाला )

# स्वाधीनताके सिद्धान्त



मूल लेखक

आयर्लैंडके प्रसिद्ध आत्मत्यागी वीर

टेरेन्स मैक्स्विनी



अनुवादक

पं० हेमचंद्र जोशी बी० ए०




प्रकाशक

सस्ता-साहित्य-प्रकाशक मण्डल

अजमेर

प्रकाशक—

जीतमल लूणिया, मंत्री

सस्ता-साहित्य-प्रकाशक मण्डल,

अजमेर

लागत का ब्योरा

| | |
|---|---|
| कागज | १६८) |
| छपाई | २२७) |
| बाइंडिंग | २५) |
| लिखाई, व्यवस्था, विज्ञापन आदि खर्च | २५३) |
| कुल जोड़ | ७०३) |

प्रतियां २०००

एक प्रति का मूल्य ।-)॥

मुद्रक—

रामकुमार भुवालका

"हनुमान प्रेस"

३, माधो सेठ लेन, कलकत्ता।



सब देशोंके

स्वतन्त्रताके सैनिकोंको

समर्पित।

# विषय-सूची


| सं० | विषय | पृष्ठ |
|---|---|---|
| १ | टेरेन्स मैक्स्विनीकी संक्षिप्त जीवनी | (१—२५) |
| २ | स्वाधीनताका मूल | १ |
| ३ | सम्बन्ध-विच्छेद | १० |
| ४ | नैतिक बल | २४ |
| ५ | शत्रु और मित्र | ४० |
| ६ | शक्तिका रहस्य | ५४ |
| ७ | आचार-व्यवहारमें सिद्धान्त | ७३ |
| ८ | दृढ़ भक्ति | ६८ |
| ९ | नारी-धर्म | ११५ |
| १० | साम्राज्यवाद | १२६ |
| ११ | सशस्त्र प्रतिरोध | १४२ |
| १२ | कानूनका सच्चा अर्थ | १४६ |
| १३ | सशस्त्र प्रतिरोध—कुछ आपत्तियां | १६१ |
| १४ | अन्तिम शब्द | १७० |

# टेरेन्स मैक्स्विनीकी संक्षिप्त जीवनी



## १—बाल्य काल

कार्कके लार्ड मेयर टेरेन्स मैक्स्विनी संसारके उन थोड़े महात्माओंमेंसे हैं जो मरी हुई जातिको अपना प्राण देकर नया जीवन दे जाते हैं। जिस देशमें मैक्स्विनी पैदा हुए वह भारतके समान आत्मसम्मानरहित तथा चरित्रभ्रष्ट देश नहीं है। आयर्लैण्डमें प्रायः ३०० सालसे स्वाधीनताका युद्ध चल रहा है। इस अवधिमें वहां कई वीर ऐसे पैदा हुए हैं जिन्हें पाकर कोई भी जाति गर्व कर सकती है। टोन, उल्फ, मिचल, माइकेल डेविट आदि स्वाधीनताके उपासक जिस भूमिमें जन्मे हैं वह धन्य है। जिस जातिके लिये इमन डे वेलेरा, काउन्टेस मार्केविग्ज, ओकेनल सरीखे नेता लड़े और लड़ रहे हैं वह गुलाम नहीं रह सकती। किन्तु जिस राष्ट्रने एक टेरेन्स मैक्स्विनीको जन्म दिया है वह संसार भरको स्वतन्त्रताका पथ दिखानेका दम भर सकता है।

टेरेन्स मैक्स्विनी १८७६ ई०की २८ वीं मार्चको कार्कनगरमें पैदा हुए। छोटेपनमें ही उनके पिता मर गये। इससे सारे परि-

बालके पालन पोषणका भार उनकी माताके सर पड़ा। इस वीर महिलाने अपना धर्म निबाहा। मैक्स्विनीको बचपनसे ही राष्ट्रीय शिक्षा मिली। आयर्लैण्डमें उन दिनों रेडमण्डके दलका प्रभुत्व होनेके कारण यद्यपि देशमें मनुष्यता कम रह गयी थी तौभी इधर उधर कई लोग स्वतंत्रताके भावोंको हृदयके अन्दर ढककर हिफाजतके साथ बचाये हुए थे। कार्क नगरमें ऐसे लोग बहुत बसते थे। उन दिनों वहां यह एक रिवाज सा पड़ गया था कि छोटे बच्चे सप्ताह भरमें कोई न कोई कविता याद करते थे और रविवारको अपने माता पिताको सुनाया करते थे। कविता राष्ट्रीय होती थी। इसमें विद्रोहके भाव जितने अधिक होते थे उतनी ही अधिक वह पसन्द की जाती थी। मैक्स्विनीके पिता कट्टर देश भक्त थे। मैक्स्विनीने उनसे राष्ट्रीयताकी शिक्षा ली। मैक्स्विनीने अपनी मातासे कई गुण सीखे। उनकी आध्यात्मिकता, भगवानपर अटल विश्वास और धर्ममें दृढ़ भक्ति—ये गुण उन्हें अपनी मातासे मिले थे।

उन्हें स्कूली शिक्षा भी अच्छी मिली थी। उस समय आयलैंण्डमें हजारों राष्ट्रीय स्कूल थे। उनका एक बोर्ड भी था किन्तु इनकी हालत वर्तमान समयके भारतके राष्ट्रीय स्कूलोंसे कुछ ही अच्छी थी। राष्ट्रीय विद्यालयोंकी यह दुर्दशा देखकर जातिके कई शिक्षाप्रेमी हितैषियोंने अपने स्कूल अलग खोल रखे थे। कार्कमें कुछ रोमन कैथलिक पादरियोंने ऐसे कई स्कूल स्थापित कर रखे थे। यह उन राष्ट्रीय स्कूलोंसे कई दर्जा अच्छे थे

जो चन्दा वसूल करना और लड़कोंको बिगाड़ना अपना धर्म समझते हैं। मैक्स्विनीने इन देशके दुखसे दुखी पादरियोंके स्कूलमें शिक्षा पायी। ये देशप्रेमी धर्मात्मा अपनी स्वतन्त्र पुस्तकें पढ़ाते थे किन्तु इण्टरमिडियट दर्जेमें बोर्डद्वारा निर्धारित इतिहासकी कुछ रद्दी किताबें पढ़ानी पड़ती थीं। ये लाचार होकर उन्हें पढ़ाते थे किन्तु अगर मगरके साथ ये बताते थे कि इन इतिहासोंमें जाति के विरुद्ध कौन कौनसी झूठी बात लिखी गयी हैं, इन झूठी बातोंके लिखनेसे लेखकको क्या लाभ हुआ है, छात्रोंकी क्या हानि होगी, आदि। ऐसे स्कूलमें मैक्स्विनीकी राष्ट्रीयताका बढ़ना स्वाभाविक था। मैक्स्विनी उन दिनों ध्यानमें मग्न रहता था और यह ध्यान सदा देशका होता था। वह स्कीमें बनाया करता था और ये स्कीमें देशोद्धारकी होती थीं। उसके विषयमें यह कहा जा सकता है कि जन्मसे ही उसे मातृभूमिकी लगन थी। एक बार उसके घरमें राकफेलरकी अतुल सम्पत्तिकी चर्चा छिड़ी। सबसे पूछा गया यदि तुम्हारे पास इतना धन होता तो तुम क्या करते? जब मैक्स्विनीकी बारी आई उसने गम्भीरतासे उत्तर दिया "मैं आयर्लैंडको स्वाधीन करता।" दर्जेमें जब आयरिश इतिहासपर वादविवाद होता था तो मैक्स्विनीमें देशप्रेमका यह भाव बहुधा स्पष्ट रूपसे दिखायी देता था।

मैक्स्विनीने १५ सालकी उम्रमें स्कूल छोड़ दिया और कार्क-की डायर एण्ड कम्पनीके यहां नौकरी कर ली। वह सदा प्रसन्नचित्त और कार्यमें व्यस्त रहता था। मैक्स्विनी ही व्यापा-

रिक जीवन पसन्द नहीं था किन्तु उसकी सदा यह आदत रही कि जो काम हाथमें लेता उसे पूरा कर छोड़ता। इसलिये वह थोड़े ही दिनोंमें एकाउण्टेण्ट हो गया और सन् १६११ ई० तक यही काम करता रहा। १६११ में वह व्यापारका अध्यापक हुआ। उसे पढ़नेकी धुन थी, इस बातकी प्रबल इच्छा थी कि मैं बी० ए० पास कर लूं। इसलिये वह पढ़ने लिखनेमें सदा व्यस्त रहता था। दिन भर आफिसमें काम करता, रातको आठ बजे सो जाता और दो बजे रातको उठकर अध्ययन करता। इस प्रकार बड़ी चेष्टा करके सन् १६०७ ई० में उसने बी० ए० डिग्री प्राप्त कर ली।

## २—राष्ट्रीयताका उदय

मैक्स्विनी स्कूल छोड़नेके समयसे ही विचार कर रहा था कि कौन दल देशका उद्धार कर सकता है। उस समय फीनियन दल ध्वंसावशेष था। यह दल आयर्लैण्डको स्वाधीन न कर सका था किन्तु इसके सदस्योंको विश्वास था कि इस पीढ़ीमें नहीं, दूसरी पीढ़ीमें नहीं, किन्तु कभी न कभी तो आयर्लैण्ड प्रजा तन्त्रवादी स्वतन्त्र राष्ट्र बनेगा ही। मैक्स्विनी यद्यपि विश्वास करता था कि राष्ट्रको स्वाधीन करनेका काम शीघ्र आरम्भ करना चाहिये तौभी वह कुछ कुछ इसी दलमें मिला। १८६६में इन्होंने 'यंग आयर्लैंड सोसाइटी' खोली। यह नवयुवक-दल-रचनात्मक कार्य, देशी भाषाका प्रचार, आयरिश उद्योग धन्धोंका पोषण और

ब्रिटिश फौजमें आयरिश सिपाहियोंको भरती न होने देनेका उद्योग करना चाहता था। इस बीच सिनफिन आन्दोलनका जन्म हो रहा था। १८६६ में आर्थर ग्रिफिथने 'यूनाइटेड आयरिशमन' नामक पत्र निकाला। इस पत्रके द्वारा वह सब समितियां संघबद्ध कर ली गयीं जो इङ्गलैण्डसे अलग होना और खुले आम आयरिश स्वतन्त्रताका प्रचार करना चाहती थीं इस प्रकार सिनफिनका बीज बोया गया और नीति निर्धारित की गयी।

मैक्स्विनीको यह विश्वास हो गया था कि जबतक आयरिश भाषा देश भरमें नहीं फैलेगी तबतक देशका कुछ काम नहीं हो सकता। 'गेलिक लीग' नामक संस्था उन दिनों आयरिश भाषाका प्रचार कर रही थी। मैक्स्विनी इसमें भरती हो गया। उसने बड़े कड़े परिश्रमसे आयरिश भाषा सीखी और देहातमें रहकर उसका प्रयोग समझा। १६१० में 'आयरिश फ्रीडम' नामक पत्र निकाला गया। इसने सिनफिन दलकी नीति भली भांति स्पष्ट कर दी। इसमें साफ २ लिखा गया कि हमलोग उस विचार परम्पराको लेकर खड़े हुए हैं जिसे हमारे पहले नेता हमें दे गये हैं। हम इङ्गलैण्ड और आयर्लैंडका पूर्ण विच्छेद चाहते हैं, हम आयरिश प्रजातन्त्रके पक्षपाती हैं। इस पत्रके निकलते ही सब नवयुवक इसकी तरफ हो गये और कहना चाहिये कि सारा आयर्लैंड उसी तरफ गया। मैक्स्विनी भी इसमें था। मैक्स्विनीकी पुस्तक 'स्वाधीनताके सिद्धान्त' इसीमें क्रमशः छपी थी। इस समय लोग आश्चर्य करते हैं कि मैक्स्विनीको किस प्रकार

आयलैंडकी भावी दशाका ज्ञान पहले ही हो चुका था। किन्तु यह पुस्तक एककालीन या एकदेशीय नहीं है। इसके सिद्धान्त सदा सर्वत्र लागू होंगे।

## ३—आयरिश स्वयंसेवक

आयलैंडके लिये वह समय बड़े सौभाग्यका था जब ब्रिटिश सरकारने अल्स्टरवालोंको स्वयंसेवक-दलमें भरती होनेका अधिकार दिया। यह रियायत इसलिये की गयी थी कि अल्स्टर अंगरेजी साम्राज्यकी छत्रछायामें रहना चाहता था। किन्तु इङ्गलैण्डके बड़े बड़े राजनीतिज्ञ ऐसी चूक कर गये कि इसके लिये वे अबतक पछता रहे हैं। आयलैंडके नवयुवकोंने इस आज्ञाका स्वागत किया। वे ताड़ गये कि आयलैंडका अब मौका आगया है। जब अल्स्टरमें स्वयंसेवक भरती हो सकते थे तो और जगह उन्हें कौन रोक सकता था। बस, धूम मच गयी। जो नवयुवक रात दिन सोचा करते थे कि आयलैंडकी पल्टनें किस प्रकार खड़ी की जा सकती हैं वे हर्षसे नाचने लगे। सारे आयलैंडमें स्वयंसेवकोंकी भरती होने लगी। थोड़े ही दिनोंमें ३० हजार स्वयंसेवक भरती हो गये। इसमें सन्देह नहीं कि उनके पास हथियार बहुत थोड़े थे किन्तु उनमें उत्साह था, वे शिक्षा प्राप्त कर रहे थे और उन्हें विश्वास था कि समयपर हथियार भी मिल जायंगे। यह उत्साह देखिये, कई बूढ़े भी इसमें भरती हो गये।

मैक्विस्नीके लिये भरतीका यह आन्दोलन ईश्वरकी महान्

रूपा थी। भगवानने उसे स्वभावसे ही सैनिक पैदा किया था। वह जी जानसे इस आन्दोलनमें कूद पड़ा। सप्ताहमें एक बार ड्रिल होती थी किन्तु वह सारे सप्ताह रणनीतिका अध्ययन करता था। उसे पूरा भरोसा था कि आयर्लैण्डका उद्धार ये स्वयंसेवक ही करेंगे जो समय आनेपर नियमित रूपसे सेनामें भरती किये जाते हैं। मैकिस्वनीको अपनी विजयपर पूरा विश्वास था। उसे कभी यह सन्देह नहीं होता था कि आयर्लैण्ड स्वतन्त्रताके युद्धमें हारेगा। उसने अपना उत्साह, उमङ्ग और आशा स्वयंसेवकोंमें भर दी। आयर्लैंडमें धड़ाधड़ स्वयंसेवक भरती होने लगे किन्तु नरमदलवालोंने अपना सारा जोर इस आन्दोलनके विरुद्ध लगाया। किन्तु जिस जातिमें स्वतन्त्रताके भाव पैदा हो जाते हैं वहां कुछ इने गिने स्वार्थी लोगोंको छोड़कर सभी मातृ-भूमिके सैनिक हैं। उन्हें भरती होनेसे कौन रोक सकता है। नरमदलवाले कुछ न कर सके। अन्तमें उन्हें स्वयं भी भरतीमें भाग लेना पड़ा। कुछ दिनों बाद इङ्गलैण्डकी जर्मनीसे लड़ाई छिड़ गयी। मैकिस्वनी आदि प्रजातन्त्रवादियोंने समझा कि अब मौका आ गया। इस वक्त यदि इङ्गलैण्ड दबाया जाय तो उसे भागनेमें देर न लगेगी। किन्तु रेडमण्डने इन स्वयंसेवकोंका प्रयोग इङ्गलैण्डकी सहायता करनेके लिये करना उचित समझा। बस सब स्वयंसेवक इङ्गलैण्डकी तरफ होने लगे। मैकिस्वनी घबराया और उसने इङ्गलैण्डके विरुद्ध आन्दोलन शुरू किया। स्वयंसेवकोंमें दो दल हो गये। २॥ लाख

स्वयंसेवकोंमेंसे कुल ८००० प्रजातन्त्रवादियोंकी तरफ रहे। कार्ककी स्थिति और भी खराब थी। किन्तु मैक्स्विनीने बड़ी शान्तिसे काम लिया। वह जितने स्वयंसेवक मिले उन्हें लेकर गांव गांव फिरा और नये स्वयंसेवक भरती करनेकी चेष्टा की। यह उत्साह देखकर अन्य स्थानोंके और स्वयंसेवकोंने भी रङ्गरूट भरती किये।

१६१४ की १६ वीं सितम्बरसे कार्कसे 'फायनाफेले' नामक साप्ताहिक पत्र निकला। इसका सारा भार मैक्स्विनीपर था। इसके लेखोंसे आयरिश जातिमें नया उत्साह पैदा हुआ। जो पीछे हट गये थे वे आगे बढ़े। इसके पहले अङ्कमें मैक्स्विनीने लिखा कि "वर्तमान संकटके कारण यह पत्र निकाला जा रहा है। यह समाचारोंका नहीं, सिद्धान्तोंका प्रचार करेगा। हम आयर्लैण्डके लिये कमसे कम यह चाहते हैं कि वर्तमान अवसरसे आयर्लैण्डके लिये वह राजशक्ति प्राप्त कर लें जिससे यह बाहर भीतरका अपना इन्तजाम निज ही करे।" एक दूसरे अङ्कमें उसने लिखा, "हम आयर्लैंडमें आग लगा देना चाहते हैं। हमारा विचार है कि हमारा व्यक्तिगत बलिदान इस कार्यके लिये बहुत कम है। जरा बलिदानका अर्थ तो समझिये। आयर्लैण्डमें शत्रुका रक्त बहाया जा सकता है किन्तु पहले उसका खून नहीं बहाया जाना चाहिये क्योंकि इससे प्रतिहिंसावृत्ति जागृत हो सकती है। किन्तु आयरिश भूमिमें पहले आयरिश रक्त बहाना चाहिये। फिर आप देखेंगे, स्वाधीनताका

उद्धार करनेके लिये ऐसा जहाद आरम्भ होगा जिसे शैतानकी सारी शक्तियां नहीं हरा सकतीं। हमें मिचलके वे शब्द याद रखने चाहिये जो उसने फांसीपर चढ़ते समय वीर गर्जनके साथ लार्ड क्लारेण्डनसे कहे थे, 'माइ लार्ड! मैं जानता था मुझे फांसीपर लटकना पड़ेगा; किन्तु मैं यह भी भली भांति जानता था कि विजय मेरे साथ रहेगी और मेरे साथ है।' हम इस विजयका महत्व नहीं समझे हैं किन्तु अब शीघ्र समझ जायंगे। हमें समझना चाहिये विजय दो प्रकारकी होती है और मिचलकी जैसी विजय सांसारिक विजयकी सीढ़ी है। हमारे स्वयंसेवक अभी तत्पर नहीं हैं, उन्हें पूरी शिक्षा नहीं मिली न उनकी परीक्षा ही हुई है। आवश्यकता है कि मिचलके उक्त सिद्धांतका प्रचार हो जिससे वे कार्यसाधन या मरणके लिये सदा तैयार रहें। एक शुद्ध बलिदान यह काम कर सकता है। यह उनकी आत्मामें नयी रूह फूंकेगा और दैवी ज्योति जलावेगा और आयलैंडका भाग्य उनके हाथोंमें सुरक्षित रहेगा।" इस पत्रका अन्तिम अङ्क उसी सालकी पांचवीं दिसम्बरको निकला। उसके बाद सम्बन्धविच्छेदी पत्र आयलैंडमें बन्द कर दिये गये। इस पत्रके लिये मैक्स्विनीको अपना प्यारा पुस्तकालय बेंच देना पड़ा। शायद ही कभी वह इन पुस्तकोंको बेचता किन्तु देशके नामपर उसने यह बलिदान किया। पत्रके कुल ११ अङ्क निकले पर वह अपना काम कर चुका था।

१९१५ में आयरिश जातिकी आंखें खुलीं। उसने देखा कि

साम्राज्यके लिये स्वयंसेवक बनना चाहता है। इस बीच मैक्स्विनीने पूरी चेष्टा की कि उसके दलमें स्वयंसेवक भरती हों। अबतक वह फुरसत निकालकर स्वयंसेवक भरती करता था किन्तु उसने अब नौकरी छोड़ दी और सारा समय इसी काममें लगाया। वह अपनी बाइसिकलपर कार्कके जिले भरमें दौरा करता था और जहां जाता था वहीं आग भड़का देता था। १९१५ के आरम्भमें ही उसने कार्क जिलेको उत्तम रूपसे सङ्गठित कर दिया। उसका उन दिनोंका परिश्रम देखकर मुंहसे यही शब्द निकलते हैं—'यदि स्वाधीनताका उपासक हो तो ऐसा हो।'

## ४—पहली गिरफ्तारी।

गवर्नमेण्ट फौरन ताड़ गयी कि मैक्स्विनीने आयर्लैंडमें राजविद्रोहकी आग फैलायी है। बस, १३ जनवरी १९१६ को मैक्स्विनी अपने घरपर गिरफ्तार कर लिये गये। मकानकी तलाशी ली गयी कि कहीं हथियार छिपे हुए न हों। माल बरामद नहीं हुआ किन्तु पुलिस कागज-पत्र उठा ले गयी। मैक्स्विनीके ऊपर यह अभियोग लगाया गया कि तुमने दूसरी जनवरीको बालिनोमें राजद्रोही भाषण दिया। मैक्स्विनी महीनों हवालातमें सड़ते रहे। पार्लामेण्टमें सवाल पूछा गया। उत्तर मिला कि मैक्स्विनीका अपराध बहुत बड़ा है किन्तु धीरे धीरे रहस्य खुला कि मैक्स्विनीके पास उनके छोटे भाई जानकी चिट्ठियां थीं जो उस

समय बर्लिनमें था। सन्देह यह हुआ कि आयरिश स्वयंसेवक जर्मनीसे मिले हुए हैं और उनके कोषमें जर्मनीका रुपया है। खुफिया पुलिसके बड़े बड़े दिग्गजोंने माथा लड़ाया कि इन पत्रोंमें शब्दोंका इन अर्थोंमें प्रयोग हुआ है। जान मैक्स्विनी गिरफ्तार कर लिया गया। उसके कागज-पत्रोंकी तलाशी हुई। किन्तु कहीं भी इस जर्मन षड्यंत्रका पता न चला। यह बर्लिन जर्मनीकी राजधानी नहीं किन्तु एक अन्य स्थानका नाम था। मामला शुरू हुआ। बड़े दाव पेंच खेले गये। किन्तु मजिस्ट्रेट राष्ट्रीय दलके थे। उन्होंने हंसी मजाककी तौरपर मैक्स्विनीको एक शिलिंग जुर्माना किया। इस निर्णयसे आयरिश स्वयंसेवक भरती करनेमें बड़ी सहायता मिली। उधर जनतामें इङ्गलेण्डकी ओरसे लड़नेका उत्साह धीमा पड़ गया।

आयरिश रिपब्लिकन ब्रदरहुड यथाशीघ्र बलवा करनेकी तैयारी करने लगा गवर्नमेण्ट यह देखकर घबरायी कि आयर्लैण्डमें ब्रिटिश सेनाके लिये रङ्गरूट तो भरती नहीं हो रहे हैं और आयरिश स्वयंसेवकोंका दल बढ़ रहा है। २३ अप्रेल सन् १९१६ ई० का दिन सारे देशमें एक साथ गदर करनेका नियत किया गया। मैक्स्विनी बगावतका पूरा पक्षपाती था। जब दिन निकट आने लगा उसकी नींद और भूख हराम हो गयी। वह दिनभर दौड़ धूप मचाता था और रातको सोचता था कि किस प्रकार सफलता प्राप्त होगी। उसके भाग्यसे वह दिन आ गया था जिसके स्वप्न वह छोटेपनसे देखा करता था। सब तैयारियां हो चुकी थीं,

स्वयंसेवक आशा लगाये हुए थे अब कलको देश उठ खड़ा होगा। किन्तु २२ अप्रेलके पत्रोंमें स्टाफके मुखिया प्रोफेसर मैकनीलकी सूचना छपी कि "किसी बड़े संकटके कारण वह आज्ञा रद्द की जाती है जो आयरिश स्वयंसेवकोंको कलके लिये दी गयी थी।" इस आज्ञासे २३ तारीखका बलवा रुक गया। आयरिश रिपब्लिकन ब्रदरहुडने आज्ञा निकाली कि २४ तारीखको बलवा किया जाय। इस गड़बड़ीसे कहीं बलवा हुआ, कहीं नहीं हुआ। कार्कमें कुछभी नहीं हुआ। कार्कके लार्डमेयर वहांके स्वयंसेवकोंसे सन्धि करने आये और उनसे हथियार सौंप देनेको कहा। शर्त यह थी कि स्वयंसेवकोंको दण्ड न मिलेगा किन्तु वचन तोड़ा गया और तीसरी मईको मैक्स्विनी गिरफ्तार कर कार्कके जेलमें बन्द कर दिये गये। हफ्ते भर बाद वे डब्लिन भेजे गये और वहांसे वेकफिल्ड जेलमें पहुंचाये गये और अन्तमें उत्तरी वेल्सकी फ्रनगाक छावनीमें नजरबन्द किये गये। सारे देशमें सनसनी फैल गयी और यही बात बलवाई चाहते थे। वे खूब जानते थे कि बलवा वर्त्तमान बलहीन स्थितिमें सफल नहीं हो सकता। किन्तु जब कई बड़े बड़े देशभक्त स्वतंत्रताके इस युद्धमें अपने प्राणोंकी आहुति देंगे तो उन मूर्दोंमें भी जान आ जायगी जो जातिद्रोही और कायर हैं। फल यही हुआ देशकी चेतनतामें बिजुली दौड़ गयी। आयरिश लोकमत बलवेके पक्षमें हो गया। अगस्त महीनेमें गवर्नमेण्टने समझा कि इन नेताओंको लोगोंकी पहुंचसे बाहर रखना चाहिये। इसलिये ये लोग रीडिंग

जेलमें रखे गये। दिसम्बरकी २४ तारीखको ये सब छोड़ दिये गये। इङ्गलैण्डके प्रधानमंत्रीने कहा कि हम इस कार्यद्वारा आयर्लैण्डमें ऐसी स्थिति पैदा करना चाहते हैं कि वहांका लोकमत सन्धिके अनुकूल हो जाय। छुटे हुए नेताओंने फिर वही काम हाथमें लिया जिसे वे छोड़कर गये थे। फल यह हुआ कि २२वीं फरवरी सन् १९१७ ई०को मैक्स्विनी फिर गिरफ्तार कर लिये गये और इङ्गलैण्डके ब्रामयार्ड स्थानको भेजे गये। वहां वे नजरबन्दीमें रखे गये। जूनके अन्तमें यह आज्ञा रद्द की गयी और मैक्स्विनी कार्कको लौट आये। उनकी रफ्तार वही रही जो पहले थी। अक्तूबरमें वे फिर गिरफ्तार किये गये। ६ माहकी जेलकी सजा मिली। उन्होंने जेलके अन्दर भोजन छोड़ दिया और नवम्बरमें वे बरी कर दिये गये। १९१८ के मार्च महीनेमें वे फिर गिरफ्तार कर लिये गये। उनसे कहा गया अपनी ६ महीनेकी सजा पूरी करो। चौथी सितम्बरको उनके ६ महीने पूरे हुए और वे जेलके फाटकपर पहुंचते ही गिरफ्तार कर लिये गये और इंगलैण्डकी लिङ्कन जेलमें भेज दिये गये। इस जेलमें डे वेलेरा आदि नेता भी रखे गये थे। अभियोग यह था कि ये लोग जर्मनीसे मिलकर षड्यन्त्र रच रहे हैं। इन सब बातोंसे आयर्लैण्डमें प्रजातन्त्रकी लहर बढ़ती गयी।

## ५---आयरिश प्रजातन्त्र

जिन दिनों सिनफिनमें कम आदमी थे उन दिनों उसकी

-नीति पार्लामेण्टको अस्वीकार करके आयरिश प्रतिनिधियोंको हटानेकी थी। किन्तु अब जबकि इसका ज़ोर बढ़ गया तो इसने अपने मेम्बर खड़ेकर आयरिश शासन-सभा बनानेकी सोची। इसका अर्थ यह था कि जब देशका बहुमत प्रजातंत्रवादियोंको अपने प्रतिनिधि चुनकर इङ्गलैण्डका राज्य नहीं चाहता है तो उनसे जबरदस्ती मनवाना असम्भव है। इस प्रकार 'डेल इरान' अर्थात् आयरिश शासन-सभाकी उत्पत्ति हुई। दिसम्बर १६१८ के चुनावसे मालूम हुआ कि १०५ मेम्बरोंमेंसे ७३ मेम्बर प्रजा-तन्त्रवादी चुने गये हैं और अधिकांश वे हैं जो नजरबन्द हैं। इनमें मैक्स्विनी भी चुना गया था। १६१६ के मई महीनेमें सब नजरबन्द छोड़ दिये गये। आयरिश शासन-सभाने अपनी अदालतें, अपनी पंचायतें तथा बोर्ड स्थापन किये। आयरिश स्वयंसेवक प्रजातन्त्रकी सेनामें परिणत हो गये। अब इंगलैण्ड-के साथ नियमित रूपसे युद्ध आरम्भ हो गया।

कार्कके चुनावमें टामस कर्टिन लार्ड मेयर चुना गया। किन्तु कुछ छद्मवेशी गुंडोंने उसे गोलीसे मार दिया। आयलैंडवाले कहते हैं ये गुंडे पुलिसवाले थे। जूरीने लायड जार्जको अपराधी बताया। इस स्थानकी पूर्तिके लिये मैक्स्विनी चुने गये। मैक्स्विनी पदका भूखा नहीं था; किन्तु वह समय संकटका आगया था और लोग घबरा रहे थे। पहले लार्ड मेयर टामस कर्टिनकी हत्यासे यह आशंका हो रही थी कि लार्ड मेयरका पद या तो खाली रह जायगा या इसपर अंगरेज सरकारका

कोई पक्षपाती रखा जायगा। ऐसी स्थितिमें मैक्स्विनीने जनताको ढाढ़स बंधानेके लिये यह पद स्वीकार किया। इस अवसरपर मैक्स्विनीने जो भाषण दिया उसमें उसने कहा था—"मैं एक सैनिकके रूपमें यह पद स्वीकार कर रहा हूं। पहला लार्ड मेयर मारा गया है उसकी खाली जगह भरनेके लिये मैं आया हूं। यह समय साधारण नहीं है। पहले लार्ड मेयरकी हत्यासे यह मालूम पड़ता है कि हमें भयभीत करनेका प्रयत्न किया जा रहा है। इस धमकीका उत्तर देना हमारा पहला कर्तव्य है। इसका उचित उत्तर यही है कि हम निर्भय, शान्तचित्त और अपने उद्देश्यमें डटे रहें। यही बात दिखलानेके लिये मैं यह पद स्वीकार कर रहा हूं। ×+×× हमारा यह संग्राम प्रतिहिंसावृत्तिको चरितार्थ करनेके लिये नहीं है। यह तो सहिष्णुताका युद्ध है। इसमें उनकी विजय नहीं होगी जो शत्रुको अधिक यन्त्रणा पहुंचायंगे किन्तु उनकी जो अधिक यन्त्रणा सह सकेंगे। साथ ही साथ हम अपना वह अधिकार भी नहीं छोड़ेंगे जिससे दुष्टों और हत्यारोंको अपने अपराधका दण्ड दिया जाता है। ××× कभी २ अपने वर्तमान दुःखसे छटपटाकर हम बिना विचारे मूर्खतासे चिल्ला उठते हैं कि हम बहुत बड़ा बलिदान कर रहे हैं। किन्तु इसका कारण यह है कि जातिके शूरवीर और सबसे श्रेष्ठ रत्नोंको ही जीवनदान करना पड़ता है। इससे छोटा बलिदान इसका उद्धार नहीं कर सकता। इस कारण ही हमारा संग्राम धर्मयुद्ध है। इसे देशके लिये मरे हुए इन वीरोंके रक्तने

पवित्र कर दिया है और यह शहीद हमारी विजयको पक्की कर गये हैं। जो काम उन्होंने अधूरा छोड़ा है वह हम उठा रहे हैं; निभाना भगवानके हाथ है। हम तो अपनी बारीमें अपना बलिदान चढ़ानेको आये हैं। हम निरपराधका रक्त बहाने नहीं आये; हम तो अपना खून बहायंगे और यह सब अपने देशके उद्धारके लिये। शत्रुसे हम साफ साफ कहेंगे हमको दया नहीं चाहिये और न हम आपसे कोई समझौता करेंगे। किन्तु दयामय भगवानसे हम हाथ जोड़ प्रार्थना करेंगे 'हे भगवन्! हमें शक्ति दीजिये जिससे धैर्यके साथ काम कर सकें, चाहे कितने ही कष्ट क्यों न पायं देशको विजयी बना दें,।" पाठक इससे मालूम करेंगे कि किस भयानक समयमें मैक्स्विनीने लार्ड मेयरका संकटपूर्ण पद स्वीकार किया था।

मैक्स्विनीने जी जानसे प्रयत्न किया कि कार्क नगरमें सुप्रबन्ध रहे। सुबह दस बजे वह आफिस जाता था और रात दस बजे वापिस आता था। उसे दिखाना था कि प्रजातन्त्र-वादी आयर्लैण्डमें स्वराज्य ही नहीं किन्तु सुराज्य भी रख सकते हैं। इस पदके साथ साथ मैक्स्विनी उन दिनों कार्क ब्रिगेडका कमांडिंग अफसर भी था। जहां कहीं प्रजातन्त्रवा-दियोंने म्युनिसिपलिटियों तथा अन्य बोर्डोंको अपने हाथमें लिया वहीं ईमानदारी, कमखर्ची और अपने अच्छे इन्तजामसे जनताको अपने वशमें कर लिया। यह देखकर ब्रिटिश गवर्नमेण्ट घबरायी। उसने उनकी अदालतें बन्द कर दीं, म्युनि-

सिपलिटीके बड़े बड़े पदाधिकारियोंको गिरफ्तार कर लिया और प्रजातन्त्रवादियोंको दबानेकी प्रबल चेष्टा की। १२ वीं अगस्तको रातके ८ बजे कार्कके सिटी हालको भी सेनाने घेर लिया। मैक्स्विनी और उसके दस साथी गिरफ्तार कर लिये गये। इनपर न कोई अभियोग लगाया गया न तलाशीमें कोई संदेहजनक वस्तु वहां मिली। रातको १२ बजे सिटी हालपर फिर दूसरा धावा हुआ और मैक्स्विनीकी चिट्ठियोंका निजू दराज खोला गया जिसमें कुछ कागजपत्र मिले। इन कागजोंके आधारपर ४ अभियोग लगाये गये। कोर्ट मार्शलमें इनका मामला किया गया। इस मामलेकी रिपोर्ट 'कार्क इग्जमिनर' नामक स्थानिक पत्रके १७ वीं अगस्तके अङ्कमें इस प्रकार छपी थी:—

"लार्ड मेयर राइट ओनरेबल टेरेन्स मैक्स्विनीने गिरफ्तारीके बाद भोजन नहीं किया था। उनमें दुर्बलताके चिह्न प्रकट हो रहे थे। एक आराम कुर्सीपर वह बिठलाये गये। दोनों तरफ बन्दूकधारी दो सिपाही खड़े थे। इनके कई मित्र और साथी वहां उपस्थित थे। जो आदमी अदालतमें आता था उसका नाम धाम पूछकर रजिस्टरमें लिखा जाता था और उसकी तलाशी ली जाती थी। जब लार्ड मेयरसे पूछा गया "क्या तुम्हारा कोई वकील भी है?" तो उन्होंने उत्तर दिया "मैं तुम्हारी कार्रवाईके बारेमें एक बात कहना चाहता हूं। तुम्हारा और मेरा सम्बन्ध यह है कि मैं कार्कका लार्ड मेयर हूं, इस

नगरका सबसे बड़ा मजिस्ट्रेट हूं और मैं घोषणा करता हूं कि तुम्हारी अदालत गैरकानूनी है। आयरिश प्रजातन्त्रके कानूनोंके अनुसार इसमें भाग लेनेवाले गिरफतार किये जा सकते हैं।"

इसके बाद सरकारी वकीलका बयान हुआ और कई लोगोंकी गवाहियां हुईं। अन्तमें मजिस्ट्रेटने मेक्स्विनीसे पूछा कि "आपको कुछ कहना है?" मेक्स्विनी कुर्सीसे उठने लगा। किन्तु मजिस्ट्रेटने कहा—"नहीं, आप कमजोर हैं, बैठे रहिये।" लार्ड मेयरने उत्तर दिया—"आपकी कार्रवाई समाप्त होनेतक मैं खड़ा रह सकता हूं। उसके बाद मैं जीऊं या मरूं एक बात है। मैं कह चुका हूं कि आपकी कार्रवाई गैरकानूनी है। मैं जो कुछ कहना चाहता हूं वह अपने बचावके लिये नहीं। आप लोग समझेंगे और बहुत शीघ्र समझेंगे कि आयरिश प्रजातन्त्र वास्तवमें विद्यमान है। मैं आपको स्मरण दिलाना चाहता हूं कि जो अपराध किसी राष्ट्रके प्रधानके प्रति किया जाता है वह सबसे बड़ा है और उसकी अवैधता और भी बढ़ जाती है जब कि ऐसे पुरुषको गिरफतार करनेके साथ साथ उसका मकान और कमरा जबरदस्ती खोला जाता है और वहांसे उसके कागज-पत्र उठा लिये जाते हैं। महाशयो! मैं थोड़ी देरके लिये स्थिति उलट कर आपको कटघरेमें रखना चाहता हूं। मेरी तलाशीमें एक कागज ऐसा मिला है जिसमें जूरीने मेरे भूतपूर्व पदाधिकारीकी हत्याके विषयमें ब्रिटिश गवर्नमेण्ट और उसकी पुलिसको एकमत होकर खूनका अपराधी बताया था। अब आप

स्पष्ट रूपसे समझ सकते हैं कि आज इस गैरकानूनी अदालतमें भी पहले इस बातका फैसला होता; किन्तु वह कागज छिपा दिया गया है। ऐसा करना उन खूनियोंका अपराध सिद्ध करना है। इससे आप समझ सकते हैं कि मेरी स्थिति संकटपूर्ण है क्योंकि मैं किसी समय मारा जा सकता हूं। आप शायद पहले कागजको छिपाकर किसी दूसरे आदमीपर अभियोग खड़ा करना चाहते हैं; किन्तु मैं कहूंगा कि इन सबका जिम्मेवार मैं हूं। आप लोगोंने एक मजेकी बात और की है। मैंने एक चिट्ठी पोपको लिखी थी। वह ओलिवर प्लंकेटको दीक्षा देनेके समय लिखी गयी थी। वह पोपके पास पहुंच चुकी होगी। जब वह यह सुनेंगे कि यह पत्र भी मेरे पास रहनेसे राजविद्रोही गिना गया है तो क्या ही हंसेंगे।"

इसपर सरकारी वकीलने कहा--"इस पत्रके कारण आपपर कोई अभियोग नहीं लगाया गया है। यह पत्र आपको लौटा दिया जायगा। "यह सुनकर लार्ड मेयर बोले"—अब इतने दिनों बाद इस भूलसुधारसे कोई लाभ नहीं। हां, मेरी एक और चिट्ठी पुलिस ले गयी है। पैरिसकी म्युनिसिपल काउन्सिलके अध्यक्षने यह पत्र मेरे पास भेजा था जिसमें कार्कके बंदरगाहके विषयमें कई बातें पूछी गयी थीं। मैंने इसका उत्तर दिया और जवाबकी एक नकल अपने पास रख ली। अब फ्रेञ्च सरकार यह सुनकर खूब हंसेगी कि पैरिसकी म्युनिसिपलिटीके अध्यक्षके लिये यह अपराध है कि वह मुझसे पत्रव्यवहार करे और मेरी

जेवमें रहनेसे यह पत्र राजविद्रोही हो गया है। और लीजिये; कई विदेशीपत्र-संपादकोंके विजिटिंग कार्डस् तलाशीमें मिले और वे भी राजविद्रोही गिने गये। मुझे इन वातोंकी कुछ परवा नहीं है। किन्तु यह अनुचित है कि दूसरोंको फंसानेके लिये एक स्थानपर मिले हुए कागज दूसरे स्थानपर मिले हुए बतलाये जायं। इस विषयमें सैनिकों और अफसरोंने विश्वासघात किया है। मैं साफ साफ कहूंगा कि मुझे यह देखकर बड़ा दुःख हुआ क्योंकि मैं आयरिश प्रजातन्त्रका सैनिक हूं और प्रत्येक सैनिकका आदर करना चाहता हूं। मैं फिर उन राजविद्रोही शब्दोंकी याद दिलाता हूं जो मैंने अपने निर्वाचनके समय कहे थे। मैंने कहा था "मैं किसीसे दयाकी भिक्षा नहीं मांगता हूं और न समझौता ही करना चाहता हूं। मैं यही सिद्धान्त मानता हूं; मैं कोई दया नहीं चाहता।"

लार्ड मेयरको कैदकी सजा दी गयी। उन्होंने कहा—"मैं यह कह देना चाहता हूं कि आप मनचाही सजा दीजिये किन्तु मैं शीघ्र ही इसका अन्त कर दूंगा। मैंने वृहस्पतिवारसे कुछ नहीं खाया है इसलिये मैं महीने भरमें ही मुक्त हो जाऊंगा।" इसपर मजिष्ट्रेट बोला—"क्या कैदकी सजा मिलनेपर आप भोजन करना छोड़ देंगे?" लार्ड मेयरने उत्तर दिया—"मैं सिर्फ इतना ही कहना चाहता हूं कि मैंने अपनी पराधीनताका समय निश्चित कर लिया है। अब आपकी सरकार चाहे जो करे। जिन्दा रहूं या मर जाऊं किन्तु महीने भर के भीतर स्वाधीन हो जाऊंगा।"

उनको दो सालकी सजा हुई। दूसरे रोज सुबह तीन और चार बजेके बीच जहाजपर सवार कराकर वे वेल्सके पेम्ब्रोक डकपर पहुंचाये गये और लण्डन भेज दिये गये। १८ अगस्तकी सुबहको ४ बजे वे ब्रिक्सटन जेलके गवर्नरको सौंप दिये गये। अब उस यन्त्रणाका आरम्भ हुआ जो संसारमें उथल पुथल मचा गयी।

## ६—महात्माका अनशन व्रत

ब्रिक्सटन जेलमें जो वीरता मैक्स्विनीने दिखलायी वह उसे ही नहीं सारे आयर्लैंडको अमर कर गयी है। मैक्स्विनीने प्रण किया था कि महीने भरमें स्वाधीन हो जाऊंगा। पतितोंके उद्धारक भगवानने कहा—"तुम सदा स्वाधीन हो, किन्तु उन गिरे हुए लोगोंको अपने अपूर्व त्याग और सहिष्णुताके उदाहरणसे उठा जाओ जो गुलामीको गलेका हार समझ कर उससे चिपटे हुए हैं।" इसलिये महात्मा मैक्स्विनीने तिल तिल करके अपना मांस और अपनी हड्डी उन देवताओंको खिला दी जो बिना इतने बड़े क्रूर बलिदानके पराधीन देशको जगानेको तैयार नहीं रहते।

इस विषयपर लार्ड मेयरके पादरी फादर डोमिनिकने अपनी आंखों देखी जो बातें लिखी हैं हम यहां उनमेंसे कुछ देंगे। पाठक ध्यानसे पढ़ें और मनन करें कि देशका कार्य उन लोगोंसे नहीं होता जो जेलमें जाकर चोरीसे भी पूरी कचौड़ी खाते हैं, माल-पुवे उड़ाते हैं और इतना साहस नहीं करते कि कमसे कम

सिग्रेट, तमाखू आदि दुर्गुण तो छोड़ दें जिनका व्यवहार करनेसे साधारणसे साधारण नौकरशाहीके कर्मचारी—जेल दारोगाके सामने उनकी त्यागी महान् आत्मा झुक जाती है। सुनिये, फादर डोमिनिक क्या कहते हैं—"मैं बीसवीं तारीखको लेडी मेयरके साथ लण्डनके लिये रवाना हुआ। दूसरी सुबह वहां पहुंचा। लार्ड मेयरको देखते ही मालूम हुआ कि इनकी हालत बहुत खराब है। चेहरा पीला पड़ गया था, मुंह सूख गया था और कमजोरी अपना राज्य जमा चुकी थी। किन्तु बुद्धि बिलकुल स्पष्ट थी और वह दृढ़प्रतिज्ञ थे कि भले ही उनकी जान चली जाय किन्तु वे जेलके बाहर निकल कर रहेंगे। वह अस्पतालके उस कमरेमें थे जहां आयर्लैण्डका सिंह रोजर केसमेण्ट बन्दी था। कई अंगरेजी पत्रोंने छापा था कि लार्ड मेयरने भोजन शुरू कर दिया है या उठनेके योग्य हो गये हैं, आदि। यह सब बातें सरासर झूठ थीं। लार्ड मेयरने गिरफ्तारीके बाद भोजन किया ही नहीं। लार्ड मेयर मैक्स्विनी ब्रिक्सटन जेलमें सदा शान्त होकर पलंगपर लेटे रहते थे। कारण यह था कि वह अपनी जीवनी शक्तिको सुरक्षित रखना चाहते थे। देशके लिये मरनेको तैयार रहते हुए वह यह देखनेको बड़े इच्छुक थे कि आयरिश झंडेको संसारकी जातियां सलामी दें।"

"कलम दम नहीं रखती कि उनकी दारुण यन्त्रणाओंका वर्णन करे। सोचिये और अनुभव करनेकी चेष्टा कीजिये कि तुम्हारे कन्धेमें, पीठमें, घुटनोंमें तथा बदनके प्रत्येक जोड़में कितना दर्द

होगा यदि एक दिन भी लेटे रहना पड़े। ऐसी स्थितिमें घुटनों-को हिलाने डुलानेसे कितना आराम मालूम पड़ता है किन्तु इस वीर सैनिकको यह आराम भी न मिला। उसके घुटनोंका मांस सूख गया था और उसमें इतनी ताकत भी न थी कि वह अपने बदनके कपड़ोंका भार ही उठा सके। एक दिन नहीं सत्तर दिन तक लगातार इस वीरने यह यातना सही। इस कष्ट और यन्त्र-णाके साथ साथ अनशन व्रतकी तकलीफ थी। मुझसे कहा गया था कि कुछ दिन भूखे रहनेके बाद फिर खानेकी इच्छा ही नहीं रहती। मैंने लार्ड मेयरसे इस विषयपर प्रश्न किया। उन्हें बेहोश होनेके दिनतक भोजन करनेकी इच्छा थी। एक बार तो उन्होंने कहा कि मैं एक प्याला चायके लिये इस भूखकी हालत-में एक हजार पाउण्ड भी दे देता। ज्यों ज्यों भोजन न मिलनेसे खून कम होता गया उनको स्नायविक दुर्बलताने घेर लिया। उनको हृद्रोग हो गया, सिरमें सूई चुभनेके समान दर्द होने लगा, आंखें अन्धी होने लगीं और कान बहरे होने लगे। उस समयकी मानसिक व्यथाका विचार कीजिये जब वह अपनी पत्नी, बहन और भाइयोंको देखते थे। इनके उपस्थित रहनेसे उन्हें आराम भी था, किन्तु इनसे अलग होनेका दुःख और यह विचार कि मेरा दुःख देखकर इन लोगोंके हृदयमें क्या भाव उठते होंगे उन्हें घोर कष्ट दे रहा था। इसपर भी वह न कभी गिड़गिड़ाये और न नाममात्रको डगमगाये। उन्होंने ईश्वरको धन्यवाद दिया कि उसने उन्हें वह मौत दी है जो संसारमें कम लोगोंके भाग्य-

में होती है। डाक्टरों और दाइयोंने अच्छी सेवा की किन्तु अन-शन व्रतके कारण यह लोग भी उनसे नाराज थे। वे इसे बेव-कूफी समझते थे। लार्ड मेयरको समझाने बुझानेकी चेष्टा करके, उनके परिवारकी याद दिलाकर और यह कह कर कि यदि आप जीते रहते तो आयर्लैण्डके लिये कितना काम कर सकते थे उन्होंने इनको बड़ा दुःख दिया। अपनी यन्त्रणा भूलकर लार्ड मेयरको उन साथियोंको याद आती थी जो कार्ककी जेलमें कैद थे। वे नितप्रति उनका समाचार पूछते थे और उनके लिये प्रार्थना करते थे। उन वीरोंके विषयमें वह कहते थे कि जबतक हमारे पास ऐसे नवयुवक और ऐसे पुरुष हैं आयरिश प्रजातन्त्रको कोई भय नहीं। इनकी तुलना अंगरेजोंसे कीजिये, शिक्षित अंगरेजोंसे कीजिये, इन डाक्टरोंसे कीजिये जो हमारे पास हैं तो आपको मालुम हो जायगा कि वे कितने श्रेष्ठ हैं। वे नितप्रति ईश्वरकी वन्दना करते थे और कहते थे कि मुझे इससे शक्ति मिल रही है। धन्य है टेरेन्स मैक्स्विनी ! धन्य है आयरिश प्रजातन्त्रकी सेनाका कार्क ब्रिगेडका कमांडिंग अफसर !! धन्य है कार्कका लार्ड मेयर !!!"

अनशन व्रतके चौहत्तरवें दिन लार्ड मेयर मैक्स्विनी परलोक सिधारे। उनके मित्र ओ हेगार्टी कहते हैं कि यदि डाक्टर उन्हें बेहोशीकी हालतमें कुछ दिन पहले भोजन न कराते तो वह दिन और जीवित रहते। इस वीरने अपना वचन

रख और जेलका दरवाजा तोड़ डाला। लण्डनके टाइम्सने ठीक ही कहा था "इस वीरने मौतको वरण करके अपना साहस और दृढ निश्चय संसारको दिखला दिया।" ब्रिटिश गवर्नमेण्टने उनके मरनेके कुछ दिन पहले उनकी दो वहनोंको वलात्कार जेलसे वाहर कर दिया। जव वे मर गये तो उनकी लाश उनकी स्त्रीको देनेमें आनाकानी की। जव लाश मिली भी तो रास्तेमें रोक ली गयी। कार्कमें जव यह लाश पहुंची तो अजीव हालत थी। सिटी हालमें जहां यह रखी गयी थी दर्शकों-का मेला लग गया। ३१वीं अक्तूवर सन् १९२० ई० को अपने ४१ वें वर्षमें मैक्स्विनी स्वर्गस्थ हुए। इनकी कब्रपर आयर्लैण्डके राष्ट्रपतिने कहा था कि "जोन आफ आर्क स्वर्गमें अपने इस सहयोद्धाका स्वागत कर रही होगी।" इनसे उपयुक्त शब्द और कहां मिलेंगे।

---

# स्वाधीनताके सिद्धान्त

## प्रथम परिच्छेद

### स्वाधीनताका मूल

( १ )

हमें स्वाधीनताके लिये संग्राम क्यों करना चाहिये ? क्योंकि स्वाधीनताके इस संग्रामका वास्तविक अर्थ और इसकी ओर प्रवृत्त करनेवाली असली शक्तिको बहुत कम लोग समझते हैं और इस कम समझनेका विचित्र फल देखनेमें आ रहा है। एक ही पक्षके लोग अपने आदर्श और कार्यक्रमके विषयमें महान् व गम्भीर भेदोंके कारण बिछुड़ गये हैं।

( २ )

मैं अपनी मातृभूमिमें देख रहा हूं कि कार्यके परिणामसे उसके साधनोंको भला या बुरा बतानेका सिद्धान्त सर्वत्र काममें लाया जा रहा है। निन्दनीय कूटनीतिको काममें लानेके लिये एक पक्ष दूसरेको दोष देता है किन्तु ऐसे उपायोंको काममें लानेसे यदि उसे गर्हित विजय प्राप्त हो तो उसे कुछ भी संकोच नहीं होता इसलिये आवश्यक है कि साफ बात कही जाय। वह युद्ध जिसमें

शुद्ध साधनोंसे काम नहीं लिया जाता विजयको पराजयसे भी अधिक कलंकित कर देता है। मैं यह बात स्पष्टरूपसे कह रहा हूं, क्योंकि हम ब्रिटिश राज्यसे अलग होनेके पक्षमें हैं और मैं यह दलील भी सुन रहा हूं यदि हो सके तो अंग्रेजोंकी शक्तिको चकनाचूर कर देनेके लिये हमें किसी विदेशी राष्ट्रसे सन्धि कर लेनी चाहिये। भले ही वह राष्ट्र किसी दूसरे देशकी स्वाधीनता-को नष्ट भ्रष्ट करनेमें लगा हुआ हो। यदि देश प्रत्यक्ष अथवा अप्रत्यक्ष रूपसे दूसरी जातिकी स्वाधीनताका हरण करके स्वतंत्र बने, तो उसके सिरपर वही शाप पड़ेंगे जो वह युगोंसे स्वयं अत्याचारके ऊपर बरसाता आ रहा है।

मैं समझने लगा हूं कि हमारे लिये यह सम्भव है कि नीच उपायोंसे स्वाधीनता पा लें। इसलिये यह और भी आवश्यक है कि हम अपनी नीतिकी घोषणा करें और समझें कि हम कहां खड़े हैं। मैं तो इस सिद्धान्तको पकड़कर खड़ा हूं कि आत्मिक पराजयका मूल्य बड़ीसे बड़ी सांसारिक विजय भी नहीं चुका सकती। जो पक्ष इसके विरुद्ध है वह पक्ष मेरा नहीं हो सकता।

( ३ )

हमारी स्वाधीनताका दावा किस बुनियादपर है? बालकोंके स्वाभाविक उत्साह और वृद्धोंके अनुभवपर। प्रथम जब कि लड़के स्कूलोंसे ताजे बाहर निकलते हैं, उनकी आयु बीसके नीचे होती है, वे प्रत्येक मनुष्य और प्रत्येक वस्तुके विरुद्ध आक्रमण

करनेको तैयार रहते हैं, तो वो बातें कहनेमें आनन्द लेते और स्वाधीनताके विषयमें छाती खोलकर खूब बातें करते हैं किन्तु इतनेहीमें संतुष्ट हो जाते हैं कि हम बड़ी निर्भीकता पूर्वक बातें छांट रहे हैं। इसके बाद बचपन चला जाता है, स्थितिकी भलीभांति परीक्षा करनेके लिये हम मैदानमें आते हैं और संसारमें अपना निश्चित कार्य ग्रहण करते हैं। कई वर्षतक संसारका अनुभव प्राप्त करते हैं, जीवनके कठोर संग्राममें पड़ते हैं और घोर संकटोंके बाद हममें स्थिरता आ जाती है। हमारा हृदय गहरी बातोंमें पैठनेके लिये उत्सुक होता है। तब इतना ही यथेष्ट नहीं समझा जाता कि हम पराक्रमकी बातें करें। हमारी बातोंसे सत्यकी ध्वनि निकलनी चाहिये। ये दो कारण न होते तो शायद ही कोई मनुष्य प्यारी मातृभूमिपर बलि जानेके लिये तत्पर होता।

## ( ४ )

परिस्थिति मिल जाती है। पराधीन राष्ट्रमें ठीक उसका उलटा होता है। जब एक देश दूसरे देशको अपने अधीन रखता है तो दास देशका साम्पत्तिक और नैतिक नाश होता है और लूट खसोटका शिकार बननेके कारण उसकी सम्पत्ति घटती है। विजयी जाति अपनी प्रभुता जमानेके लिये जिन दूषित आचरणोंका व्यवहार करती है उनसे विजित जातिका नैतिक पतन होता है। इस नैतिक नाशसे राष्ट्रको बचानेके लिये गुलामीसे लड़ना पड़ता है। दास देशमें दोष फलते और फूलते हैं। जो आदमी यह बात भलीभांति हृदयङ्गम कर लेता है उसके लिये इसके विरुद्ध लड़नेके सिवा और चारा ही नहीं रहता। दासताके साथ हम सन्धि नहीं कर सकते। राज्यमें शासनकर्त्ताओंका कर्त्तव्य होता है कि वह प्रजाके उत्तमसे उत्तम गुणोंका उत्कर्ष करें। विदेशी शासन घृणितसे घृणित दोषोंको बढ़ानेमें सहायता करता है। हमारे इतिहासमें इसके कई उदाहरण मिलते हैं। जब राजघरानेके लोग यहां पधारते हैं तब अपने शासनको जड़ मजबूत करनेवालोंपर रिआयतों और उपाधियोंकी बौछार करते हैं। कृपा उनपर की जाती है जो राष्ट्रीय हितका घात करते हैं। जरा सोचिये तो सही! जिन मनुष्योंका सम्मान किया जाना चाहिये था वे ऐसे लोगोंकी तुलनामें कुछ नहीं समझे जाते जो निन्दाके पात्र हैं। दुराचारी राजनीतिज्ञके भीतर भी कुछ सद्गुण छिपे रहते हैं। स्वतंत्र राष्ट्र इन्हें जगाकर इनका उत्कर्ष करता है पर विदेशी सरकार नीच वृत्तियां काममें लानेके लिये उसे उपाधि

परिस्थिति मिल जाती है। पराधीन राष्ट्रमें ठीक उसका उलटा होता है। जब एक देश दूसरे देशको अपने अधीन रखता है तो दास देशका साम्पत्तिक और नैतिक नाश होता है और लूट खसोटका शिकार बननेके कारण उसकी सम्पत्ति घटती है। विजयी जाति अपनी प्रभुता जमानेके लिये जिन दूषित आचरणोंका व्यवहार करती है उनसे विजित जातिका नैतिक पतन होता है। इस नैतिक नाशसे राष्ट्रको बचानेके लिये गुलामीसे लड़ना पड़ता है। दास देशमें दोष फलते और फूलते हैं। जो आदमी यह बात भलीभांति हृदयङ्गम कर लेता है उसके लिये इसके विरुद्ध लड़नेके सिवा और चारा ही नहीं रहता। दासताके साथ हम सन्धि नहीं कर सकते। राज्यमें शासनकर्त्ताओंका कर्त्तव्य होता है कि वह प्रजाके उत्तमसे उत्तम गुणोंका उत्कर्ष करें। विदेशी शासन घृणितसे घृणित दोषोंको बढ़ानेमें सहायता करता है। हमारे इतिहासमें इसके कई उदाहरण मिलते हैं। जब राजघरानेके लोग यहां पधारते हैं तब अपने शासनकी जड़ मजबूत करनेवालोंपर रिआयतों और उपाधियोंकी बौछार करते हैं। कृपा उनपर की जाती है जो राष्ट्रीय हितका घात करते हैं। जरा सोचिये तो सही! जिन मनुष्योंका सम्मान किया जाना चाहिये था वे ऐसे लोगोंकी तुलनामें कुछ नहीं समझे जाते जो निन्दाके पात्र हैं। दुराचारी राजनीतिज्ञके भीतर भी कुछ सद्गुण छिपे रहते हैं। स्वतंत्र राष्ट्र इन्हें जगाकर इनका उत्कर्ष करता है पर विदेशी सरकार नीच वृत्तियां काममें लानेके लिये उसे उपाधि

देती है। ऐसे प्रलोभनसे अवश्य ही दुर्नीति बढ़ती है। मनुष्य देवता नहीं है और उत्तमसे उत्तम परिस्थितिमें भी उसे उचित कार्य करना कठिन मालूम पड़ता है। जब बुरा काम करनेके लिये चारों तरफसे प्रलोभन मिलता है तो उसमें स्वतः नीच भाव प्रकट होने लगते हैं। देशके सौभाग्यसे हममेंसे अधिकांश इस बुरे प्रभावके वश नहीं होते। किन्तु हमारा विश्वास अपने ऊंचे आदर्शसे हट जाता है। हम आदर्शकी अवहेलना करने लगते हैं। हमारे भीतर सद्वृत्तियां रहती हैं किन्तु हम उन्हें विकसित नहीं होने देते। प्रत्येक मनुष्यका हृदय महान् और सुन्दर आदर्शके लिये उत्सुक रहना चाहिये किन्तु जो भूमि सर्वत्र उजड़ी हुई है और बरबाद हो गयी है वहां इस बातकी आशा करना निराशाके गड्ढेमें गिरना है। स्वतंत्रताके शब्दका गूढ़ अर्थ यह है कि बल-प्रयोगसे हमारी आत्माका हनन कोई नहीं कर सकता।

सफल हो जायंगे तो हमारे बाद सबसे अधिक लाभ इङ्गलैंडका ही होगा। यह बातअद्भुत सी जान पड़ती है किंतु सत्य यही है। इसकी सत्यतामें इसलिये बाधा नहीं पड़ती कि अंग्रेज लोग इस समय शायद ही इसे समझते अथवा इसका मूल्य जानते हैं। हमारे मुल्ककी सैनिक शक्ति इस समय हास्यप्रद है। स्वाधीन आयलैंड इसे ठीक करेगा—शत्रुके आक्रमणोंके विरुद्ध अपना सैन्यबल बढ़ायेगा। इससे इङ्गलैंड आयलैंडकी ओरसे होनेवाले शत्रुके आक्रमणसे बच जायगा। मेरी समझमें इतना बड़ा मूर्ख कोई न होगा जो यह विचार करे कि स्वतंत्र आय-लैंड बिना किसी मतलब दूसरोंसे झगड़ा करेगा। हम निष्पक्ष रहेंगे। हमारी सहज बुद्धि हमें निष्पक्ष बनाये रखेगी और हमारा सत्यप्रेम भी हमें झगड़ेसे अलग रखेगा।

स्वाधीन राष्ट्रके ऊपर यह जिम्मेदारी होती है कि वह दूसरे राष्ट्रकी स्वाधीनताका शत्रु न बना रहे। सर्वजातीय स्वाधी-नता सार्वभौमिक रक्षाका पथ साफ करती है। यद्यपि यह सत्य है कि जबतक संसारमें जालिम सरकारें हैं एक राष्ट्र चाहे वह कितना ही भला क्यों न हो संसारकी दशा नहीं सुधार सकता तौ भी उसका कर्तव्य है कि अपना राजकाज इस ढंगसे चलावे कि वह सार्वभौमिक स्वतंत्रता और भ्रातृत्वके अनुकूल हो। आश्चर्यजनक होनेपर भी ठीक बात यह है कि इङ्गलैंडसे सम्बन्ध टूट जानेपर ही हमारी उससे टिकाऊ मित्रता हो सकती है क्योंकि आयलैंडका कोई भी निवासी इतना मूर्ख

नहीं है जो चिरकालके लिये इंगलैंडसे लड़ते रहना चाहे। यह बात बुद्धिके बाहर है। हमारी स्वाधीनताके संग्रामके स्वच्छ अभिप्रायका प्रमाण यह है कि हमारी स्वतंत्रता शत्रुको हानि पहुंचानेके बदले उसका उपकार करनेके लिये होगी। यदि हम शत्रुको क्षति पहुंचाना चाहते हैं तो हमें आज कलकी ही हालतमें अर्थात् उसके लिये भयका हौआ बनकर रहना चाहिये। ऐसे अवसर मिलते रहेंगे किन्तु वे हमें शायद ही दुखी बनावें। यथार्थमें विचार किया जाय तो कुछ देशोंको स्वतंत्र कर देनेसे ही स्वाधीनताका कार्य पूरा नहीं होता। स्वाधीनताके द्वारा नाना जातियोंमें भ्रातृत्व और संसारमें सच्चा बंधुत्व स्थापित होना चाहिये।

( ६ )

मैंने बहुत सोच विचार कर लिखा है जिससे कोई इस प्रबंधका अर्थ समझनेमें भूल न करे। मेरा प्रयोजन स्पष्ट है।

हमारी अंतरात्मा हमें बतला रही है

संख्यामें कम होनेपर भी युद्धक्षेत्रमें डटे रहना चाहिये। वह मनुष्यत्वके जन्मसिद्ध अधिकारके लिये लड़ रहे हैं। बहुसंख्यक लोगोंको न तो इस स्वत्वको मेटनेका कोई अधिकार है और न इसे नाश करनेकी ही ताकत है। अत्याचारी लोग सत्यके इन सैनिकोंको तंग कर सकते हैं, देश-निकाला दे सकते हैं, फांसी पर लटका सकते हैं पर स्वतंत्रताका नाश नहीं कर सकते। आवश्यकता नहीं है कि पलटनें स्वाधीनताकी रक्षा करें और महात्मा इसकी घोषणा करें। हां कवियोंने सदा इसकी महिमा गायी है और असंख्य जनता अन्तमें इसे स्वीकार करेगी। केवल एक व्यक्ति स्वतंत्रताकी रक्षा करके सिद्ध कर सकता है कि मनुष्यसे इसे कोई जुदा नहीं कर सकता। और चूंकि ऐसे अकेले आदमीकी हार कभी नहीं होती इसलिये स्वाधीनता तथा सत्य सदैव अमर रहे हैं।

आयर्लैंडकी ऐसी दशा कभी नहीं हुई कि सारे देशमें केवल एक ही आदमी स्वतंत्रताका भक्त रहा हो। उसकी ऐसी दशा कभी हो भी नहीं सकती। हम सदियोंसे इसलिए जीवित नहीं हैं कि हमपर किसी दूसरेका आधिपत्य हो। प्रस्तुत संग्रामका वास्तविक अर्थ, इसकी आध्यात्मिकता तथा यह ज्ञान कि उचित साधनोंसे स्वतंत्रता प्राप्त करना. मनुष्य जातिमें भ्रातृभाव फैलानेके लिये उद्योग करना है, प्रत्येक देशवासीका यह कर्त्तव्य बना देता है कि वह अधिकांश लोगोंकी उपेक्षा करके सत्यका अवलंबन करे। जिसपर बहुमतके विरोध करनेका

कठिन अवसर आता है उसे बहुत बड़ा भार वहन करना पड़ता है किन्तु वह यह जानते हुए डटा रहता है कि उसकी विजय अधिकांश लोगोंको उस प्रिय आदर्शकी ओर ले जायगी जिसका उन्हें पता भी न था। वह अपने आदर्शके लिये गुप्तरूपसे तिरस्कृत होकर, प्रकटमें भ्रमपूर्ण सिद्धांत फैलानेका दोषी समझा जाकर, आपत्कालमें अटल रहकर और कभी न हारकर, कभी हताश न होकर तथा अपने थोड़ेसे सहयोद्धाओंको आनेवाले शुभ दिनके लिये उत्साहित करते हुए उनको अपनी सचाईको सिद्ध करते हुए, लड़ता रहेगा। यदि वे थोड़ेसे स्वतन्त्रताके सैनिक खेत रह जायं तो प्राण देते समय अपने आदर्शकी उच्चताको संसारके सामने उज्ज्वल करके रख जाते हैं। उनके बलिदानसे देश उनके आदर्शके प्रति चौकन्ना हो जाता है और जिसने देशको जगाया तथा आदर्शकी रक्षाकी उनकी सत्यता सिद्ध हो जाती है। सत्यता सिद्ध होती है उसी सारी जातिकी आवाजके विरुद्ध जिसके विरुद्ध वह एक समय अकेला खड़ा हुआ था। जिस समय वह मैदानमें अपने प्राणकी आहुति देता है उसी समय वह सारी जातिका नायक बन जाता है।



# द्वितीय परिच्छेद



## सम्बन्ध-विच्छेद

### ( १ )

जब हम ब्रिटिश साम्राज्यसे अलग होनेके लिये यह दलील पेश करते हैं कि सम्बन्ध टूटनेपर ही हमारा देश पूरी उन्नति कर सकेगा और इसीके द्वारा इंगलैण्डके साथ हमारी पक्की सन्धि हो सकेगी तो हमारे शत्रुओंमें नाना प्रकारके भाव देखनेमें आते हैं। कुछ लोग इसपर सरसरी तौरपर और जोशमें आकर विचार करते हैं और अपने दलका ध्यान रखते हुए समझते हैं कि यह नरम अथवा निष्पक्ष दलपर आक्षेप किया गया है। दूसरे लोग इसपर मोटा विचार करते हैं, किन्तु अपने दिलमें सोचते हैं कि हम वैज्ञानिक रूपसे इसकी आलोचना कर रहे हैं और मुस्कुराकर इस प्रश्नको वेहूदा समझ अपने दिलसे बाहर कर देते हैं। अपने ही देशके नरम तथा निष्पक्ष दलसे वर्तमान समयमें इस विषयपर लड़ना ठीक नहीं है। किन्तु इन लोगोंके कारण हम लोगोंका दिल नहीं टूटना चाहिये क्योंकि यह लोग भी जनताके साथ खिंचे हुए चले आवेंगे। एक शुभ दिन आयगा जब एक महत्कार्य या एक वीरोचित बलिदानसे देशकी चेतनतामें बिजलीसी दौड़ जायगी और जनता

अपनी कुंभकर्णी निद्रा और दुराग्रहसे एकाएक सम्बन्ध तोड़ देगी और सत्य, वीर तथा साधु रूपसे स्वतन्त्रताकी जय मनाते हुए आगे बढ़ेगी। हमें उस शुभ मुहूर्तके लिये काम करना और तैयार रहना चाहिये।

( २ )

ब्रिटिश साम्राज्यसे बाहर हो जानेके प्रश्नपर बारीक आलोचना करनेवाले सज्जनके भावोंके लिये कुछ अंशमें हम भी दोषी हैं। क्योंकि हमने कभी यह समझानेकी चेष्टा नहीं की कि सम्बन्ध-विच्छेदकी नीति उत्तम और बुद्धिमानीकी है। हमने अबतक विच्छेदकी नीतिको अपना अधिकार समझकर छातीसे लगा रखा है। इसके लिये लड़ाई की है, आत्मत्याग किया है और प्रतिज्ञा की है

# द्वितीय परिच्छेद



## सम्बन्ध-विच्छेद

( १ )

जब हम ब्रिटिश साम्राज्यसे अलग होनेके लिये यह दलील पेश करते हैं कि सम्बन्ध टूटनेपर ही हमारा देश पूरी उन्नति कर सकेगा और इसीके द्वारा इंगलैण्डके साथ हमारी पक्की सन्धि हो सकेगी तो हमारे शत्रुओंमें नाना प्रकारके भाव देख-नेमें आते हैं। कुछ लोग इसपर सरसरी तौरपर और जोशमें आकर विचार करते हैं और अपने दलका ध्यान रखते हुए सम-झते हैं कि यह नरम अथवा निष्पक्ष दलपर आक्षेप किया गया है। दूसरे लोग इसपर मोटा विचार करते हैं, किन्तु अपने दिलमें सोचते हैं कि हम वैज्ञानिक रूपसे इसकी आलोचना कर रहे हैं और मुस्कुराकर इस प्रश्नको वेहूदा समझ अपने दिलसे बाहर कर देते हैं। अपने ही देशके नरम तथा निष्पक्ष दलसे वर्तमान समयमें इस विषयपर लड़ना ठीक नहीं है। किन्तु इन लोगोंके कारण हम लोगोंका दिल नहीं टूटना चाहिये क्यों-कि यह लोग भी जनताके साथ खिंचे हुए चले आवेंगे। एक शुभ दिन आयगा जब एक महत्कार्य या एक वीरोचित बलि-दानसे देशकी चेतनतामें बिजलीसी दौड़ जायगी और जनता

अपनी कुंभकर्णी निद्रा और दुराग्रहसे एकाएक सम्बन्ध तोड़ देगी और सत्य, वीर तथा साधु रूपसे स्वतन्त्रताकी जय मनाते हुए आगे बढ़ेगी। हमें उस शुभ मुहूर्तके लिये काम करना और तैयार रहना चाहिये।

( २ )

ब्रिटिश साम्राज्यसे बाहर हो जानेके प्रश्नपर बारीक आलोचना करनेवाले सज्जनके भावोंके लिये कुछ अंशमें हम भी दोषी हैं। क्योंकि हमने कभी यह समझानेकी चेष्टा नहीं की कि सम्बन्ध-विच्छेदकी नीति उत्तम और बुद्धिमानीकी है। हमने अबतक विच्छेदकी नीतिको अपना अधिकार समझकर छातीसे लगा रखा है। इसके लिये लड़ाई की है, आत्मत्याग किया है और प्रतिज्ञा की है कि प्राण जानेपर भी इसे प्राप्त करेंगे, किन्तु हमने जीवनविज्ञानमें इसका निर्दिष्ट स्थान नहीं समझा है। चाहे दार्शनिक विचारकने इसपर अधिक विचार न किया हो तौभी उसने एक त्रुटि सुझायी है। हमें इस प्रश्नपर तात्विक रूपसे भी अवश्य विचार करना चाहिये—प्रश्नके भीतर घुसकर न कि सरसरी तौरपर। दर्शन और विज्ञान इस सत्यकी घोषणा करते हैं कि सारा संसार अखण्ड और अविरोधी है और ज्ञानकी वृद्धिके साथ साथ ऐसे नियम आविष्कृत हो सकते हैं जिनसे विश्वकी व्यवस्था और एकताका और भी निरूपण हो जायेगा। इसलिये यदि हम विच्छेदवादियोंका पक्ष उचित सिद्ध करना चाहते हैं तो हमें दिखलाना चाहिये कि यह विच्छेद

हमारे राष्ट्रीय जीवनमें सामञ्जस्य, एकता तथा उन्नतिका प्रचार करेगा। यह संसारके अन्य राष्ट्रोंमें हमें उचित स्थान दिलायगा और हमें अपने उस राष्ट्रीय उद्देश्यको पूरा करनेमें सहायता देगा जिसे हम स्वाधीनताके संग्राममें सदा यह सोचते हुए सामने रखते आये हैं कि वह महान् आदर्श हमारे उद्योगकी प्रतीक्षा कर रहा है।

( ३ )

वह श्रेष्ठ सङ्कल्प जा हमारे जोवनका सर्वस्व है, जो हमारे सामने कठोर कर्तव्य निर्धारित करता है, जिसका अर्थ आत्मबलिदान, परमप्रयास, वर्षोंतक धैर्य और संभवतः उद्देश्य-सिद्धिसे पहिलेही मृत्युका आलिङ्गन करना है, इतना शक्तिशाली होना चाहिये कि इसकी सत्यता उन सिद्धान्तोंको स्पष्ट करनेसे प्रमाणित हो जाय जो उसके मूलमें हैं, तथा उसका औचित्य दिखाते हैं अन्यथा हम उसके लिये आत्मसमर्पण नहीं कर सकते। अब हम स्पष्ट करके बतलायंगे जिससे मालूम हो कि यह नीति देशवासियोंमें नयी जान डालनेवाली तथा उन्हें उत्तेजना देनेवाली है। किन्तु इसपर विचार करनेके पहिले हमें कई ऐसे दुराग्रहोंको छोड़नेके लिये तैयार रहना पड़ेगा जिन्होंने चिरकालसे हमारे दिलपर जड़ कर रखी है। यदि हम ऐसा करना नहीं चाहते तो सत्यको जलाञ्जलि देनी होगी।

इस कार्य्यमें आगे बढ़ते हुए हमारा उत्साह भी बढ़ता जायेगा और जब हम यह बात सदा ध्यानमें रखेंगे कि स्वत-

न्वताका ध्येय सब जातियोंके लिये सुख तथा मोक्ष प्राप्त करना है और देशको, न कि स्वार्थमें डूबे हुए इसके किसी छोटे टुकड़ेको मनुष्यके लिये अधिक मनोरम निवासस्थान बनाना है तो हम अन्तमें अवश्य विजयी होंगे।

इस विचारसे यह विषय सब विचारशील पुरुषोंके लिये महत्त्वपूर्ण तथा चित्ताकर्षक बन जाता है। हमारा जो आलोचक मुस्कुराकर इसे टाल देता वह अब उत्सुकतासे इसपर विचार करेगा तो भी उसका विश्वास इसपर जम नहीं सकता। वह उजाड़ की हुई जन्मभूमिकी ओर अंगुली उठाकर शत्रुके बलके साथ इसकी दुर्बलताकी तुलना करके यह प्रतिपादित कर सकता है कि तुम्हारे विचार अच्छे हैं, किन्तु वे स्वप्नमात्र हैं। इसके मानो हैं कि उसके दिलमें हमारी बात कुछ न कुछ जमी है। यह भी एक लाभ है।

( ४ )

हमारा वैज्ञानिक समालोचक देशकी उजड़ी हालत दिखाकर एक साधारण भूल करता है। वह विना हेतु मान लेता है कि देशभक्त मातृभूमिके भलेके लिये जो काम करता है उसका फल उसे अपने ही जीवनकालमें मिल जाना चाहिये। यह निस्सन्देह झूठ बात है क्योंकि मनुष्यजीवन वर्षोंसे गिना जाता है और जातिका जीवन सदियोंसे। और चूंकि राष्ट्रका कार्य भविष्यमें उसे पूर्णावस्थाको पहुंचानेके लिये हाथमें लिया जाता है देश-

भक्तको ऐसे ध्येयके लिये परिश्रम करनेको तैय्यार रहना चाहिये जिसकी प्राप्ति दूसरी पीढ़ीमें हो।

देखिये, व्यक्ति अपने जीवनका कार्यक्रम किस प्रकार निर्धारित करता है। बचपन तथा किशोर अवस्थामें वह तैयारी करता है जिससे उसका यौवन और प्रौढ़ावस्था जीवनका सर्वश्रेष्ठ युग हो सके। शरीर हृष्ट पुष्ट हो, मन सबल हो जिससे बुद्धि निर्मल बने; उद्देश्य महान् रहे और उच्चाकांक्षा हृदयमें वास करे तथा इन गुणोंकी सिद्धि एक निश्चित महान् कार्यकी सफलताद्वारा प्राप्त की जा सके। उसी मनुष्यकी प्रौढ़ावस्था उत्तम होती है जिसने जीवनका पहिला भाग भली प्रकार विताया हो और शक्ति संचय की हो। प्रारम्भिक अवस्थामें खेत तैयार किया जाता है और बीज बोया जाता है जो विभवके समय पूर्णावस्थामें पहुंचता है। यही बात जातिके लिये भी लागू है। हमें पूर्ण उन्नतिके लिये खेत तैयार करना और बीज बोना चाहिये। हमें यह बात ध्यानमें रखकर देशके कार्यमें उद्यत होना चाहिये कि जातिकी अभिलाषा एक पीढ़ीमें नहीं बल्कि कई पीढ़ियोंमें पूरी होगी। इसका आनन्द आनेवाली पीढ़ियां भोगेंगी। इसका यह अर्थ नहीं है कि हम ध्येयको अपनी दृष्टिसे परे समझ कर निरुत्साह तथा निरानन्दसे काम करें। हम अपनेही जीवनमें इस आशास्थलपर पहुंच सकते हैं यद्यपि हम इसके सब महान् चमत्कारोंका इस क्षुद्र जीवनमें पता नहीं लगा सकते। यह आनन्दके दिन कई युगोंमें आयेंगे। कई लोग हमारी उस महान् विजयका उत्सव मनानेके

लिये जो हमारी पूर्ण स्वतंत्रताको स्थापित करेगी जीवित नहीं रहेंगे तौभी वे विना पुरस्कार पाये न रहेंगे क्योंकि उन्हें भावी विजयकी मूर्तिके दर्शन प्राप्त होंगे। जब जान बूझकर ऐसे भविष्यके लिये परिश्रम किया जाता है तब आत्मा ऊंची उठती है। जब हम समझते हैं कि हमारे उद्देश्यको जनताने भलीभांति समझकर ग्रहण कर लिया है तो अत्याचार इस उद्देश्यका नाश नहीं कर सकता। हमारे देशका भाग्य बन गया और उसकी स्वाधीनता अटल रहेगी यह जानकर क्या आत्मा कम आनन्दित होती है? ऐसे एक नेताके विरुद्ध मनमाने आक्षेप करते जाइये किन्तु उसका हृदय आनन्दमें मग्न रहता है और यह उसे अदम्य उत्साह देता है और अन्तमें सिद्ध हो जाता है कि वही बुद्धिमान रहा। उसके विचार भूतकालके विषयमें स्पष्ट होते हैं। अपने समयके छिपे हुए सत्यका वह पता चला लेता है और जीवनके श्रेष्ठ अनुभवसे इस सत्यकी तुलना करके काममें जुटता है। इससे उसकी सत्यता प्रमाणित हो जाती है, क्योंकि अन्तमें उसका कार्य्य प्रकट होता है, परिपक्व होता है और सौगुना फलता है। यह थोड़े समयमें फल न दे किन्तु जब वह अपने प्राणोंकी आहुति देता है तुरन्त उसकी महिमा फैल जाती है। उसका जीवन आदर्श रहता है क्योंकि उसके प्राण धर्मयुद्धमें गये हैं। वह थोड़े ही समयका बलिदान करके अनंत कालकी सेवा कर चुका है: वह महात्माओंकी सङ्गति करने स्वर्ग चला गया है और उनके साथ उसका नाम सदा स्मरणीय बना रहेगा।

( ५ )

यह सब पढ़ चुकनेपर भी लोग आजकलकी भीषण दशाको देखेंगे और इसी बुरी स्थितिसे होश हवास खोकर कहेंगे "ब्रिटिश साम्राज्यकी ताकत देखिये और साथही अपनी बर्बाद हालतकी ओर निगाह कीजिये। तुम्हारी सब आशाएं निरर्थक हैं?" उनसे मैं कहूंगा, "इस शुद्ध सत्यको ध्यानमें रखो, जातियां जीवित रहती हैं और साम्राज्य नष्ट होते चले जाते हैं। प्राचीन कालके साम्राज्य आज कहां हैं? आजकलके साम्राज्योंके भीतरभी उनके नाशका बीज छिपा हुआ है। जिन जातियोंने प्राचीन साम्राज्योंको उठते हुए तथा राज्य करते हुए देखा है आज उनके वंशधर उनके प्रतिनिधि बनकर विद्यमान हैं। पर इन जातियोंका जिन अत्याचारी शासकोंसे पाला पड़ा था वे मरगये हैं और दफ़नाये जाचुके हैं। जातियां जीवित रह गयीं और साम्राज्य उजड गये। संसारकी वर्तमान जातियोंके वंशधर उस समय भी जिन्दा रहेंगे जब कि वे साम्राज्य जो इस समय प्रभुताके लिये लड़रहे हैं सब मिट्टीमें मिल जायेंगे। हमारा अस्तित्व बना रहेगा और हमारे कार्यकी सफलताका परिमाण तथा हमारे भावी पदका गौरव बतावेगा कि हममें मातृभूमिके प्रति कितनी भक्ति थी।"

( ६ )

क्या सब दलोंके विचारशील पुरुषोंकी यह अभिलाषा नहीं है कि हमारी इस लम्बी लड़ाईका अन्त हो जाय और प्रतिष्ठा-

पूर्वक स्थायी सन्धि होजाय ? इस सन्धिकी शान्तिमें देशका प्राण दम लेसकता है, उसमें नयी जान आ सकती है और वह अपनेको व्यक्त कर सकता है। इस शान्तिमें ही संगीत, कला और काव्य स्वतंत्रताके आह्लादको अनवरत आनन्दके साथ प्रवाहित कर सकते हैं। हमारे आजकलके दमनका साक्षीस्वरूप यह अगाध साहित्य ज्योति पाकर जगमगा सकता है। हम सब यही स्वप्न देख रहे हैं, क्योंकि जबतक हमारा ब्रिटिश साम्राज्यसे किसी प्रकारका सम्बन्ध रहेगा तबतक हम कुछ न कुछ पराधीन बने रहेंगे। इसका प्रतिवाद कोई नहीं कर सकता। ऐसा मूर्ख कौन है जो आशा करे कि जबतक ब्रिटिश साम्राज्यकी अधीनता जतलानेवाला सम्बन्ध है तबतक ब्रिटिश पारलामेन्टके साथ हमारी टक्कर न होगी। यदि कोई ऐसा है तो वह संसारके अनुभव तथा इतिहासके विरुद्ध जाता है। इस सम्बन्धके भीतर दो स्वार्थ छिपे रहेंगे। अङ्गरेज अपना स्वार्थ चाहेंगे और हम अपना, और ये दोनों एक दूसरेके विरुद्ध होंगे।

सोचिये, यूरोपके प्रत्येक राष्ट्रके भीतर संकीर्ण और उदार दलोंमें कैसा बखेड़ा होता है। एक दलकी आंखोंमें दूसरे दलके विचार सदाही छल कपटसे भरे हुए, शंकाजनक तथा उलटे जंचते हैं और ये दल किसी तरह सहमत नहीं होते। कभी २ तो ये एक दूसरेके ऊपर विश्वासघातका दोष मढ़ते हैं। इनमें सुलह कभी नहीं होती। दलबन्दीका यही नियम है। ऐसी स्थितिमें जबकि इस झगड़ेमें दो जातियोंका प्रश्न आपड़ता है,

जबकि जनता दलोंमें विभक्त नहीं,बल्कि जातियोंमें बंटी हुई होती है तब सन्धिकी आशा कहां ? यह निश्चयही निष्फल आशा है। यह बात ध्यानमें रखनी चाहिये कि हमारी जाति इसलिये भिन्न नहीं है कि हम 'गेलिक' वंशके हैं किन्तु हम इसलिये अलग हैं कि हमारे देश अलग अलग हैं और हम मानवजातिके भिन्न भिन्न परिवारोंसे बने हुए हैं। यदि हम सब अङ्गरेजोंके ही वंशज होते तो भी हममें भेद रहता। इसका ऐतिहासिक उदाहरण अमेरीकाका संयुक्त राज्य है। इससे मेरी बात सहजमें समझमें आसकती है।

जब किसी आदमीके लड़के बड़े हो जाते हैं वे अपना अलगर कुटुम्ब कर लेते हैं और स्वच्छन्द होकर रहते हैं। उनका अपने पूर्वजोंके प्रति सदा प्रेम रहता है। किन्तु यदि पिता अपने लड़केकी गृहस्थीमें हस्तक्षेप करना चाहे और उसके कार्यको अपनी मर्जीपर चलाना चाहे तो उसी वक्त टण्टा खड़ा हो जाता है। इस विषय-पर अधिक विचार करना आवश्यक प्रतीत नहीं होता। यदि आय-लैंडके सब लोग अंग्रेजोंके वंशज होते और इस रिश्तेसे इङ्गलैंड दावा करता कि उससे आयर्लैंडका सम्बन्ध बना रहे और उसका उसपर आधिपत्य रहे,तो फौरन झगड़ा शुरू हो जाता और इसका एकही परिणाम होता अर्थात् हमारा संबन्ध विच्छेद हो जाता।

हम चाहे किसी जातिके होते, इंगलैंडके साथ स्वभावतः पड़ोसी बनकर रहते। किन्तु अंग्रेजोंने हमें धोखा देना और तङ्ग करना पसन्द किया। और अब यह दशा हो गयी है कि कई

पीढ़ियों तक आपसमें सद्भाव रहनेपर इन बातोंकी स्मृति धुलेगी। मैं फिर फिरयही बात कहता हूं जिससे टिकाऊ सन्धिके विषयमें हमारे विचारोंमें अस्पष्टता न रहे। जबतक पराधीनताका दिखलावटी संबन्ध भी रहेगा, शान्ति नहीं रह सकती। इस सम्बन्धके प्रति रोष प्रकट करने तथा इसे ललकारनेके लिये हमारे मनुष्यत्वका तेज प्रदीप्त हो उठेगा। इंगलैंडसे संबन्ध-विच्छेद तथा समानता ही उससे मित्रताका संबन्ध फिर स्थापित कर सकती है और कोई बात शान्ति स्थापित नहीं कर सकती। क्योंकि मानव चरित्रका इतिहास यही शिक्षा देता है कि व्यक्तिगत उन्नतिसे ही सर्वसाधारणमें सद्भाव फैलता है।

हम भले पड़ोसी हो सकते हैं किन्तु साथही साथ भयंकर शत्रु भी हो सकते हैं। हमारा परम्पराका शत्रु अब और अधिक हमें अपनी बगलमें रखकर चैनसे नहीं रह सकता। वर्तमान समय हमारे लिये आशाप्रद है। हमारा भविष्य प्रगतिकी ओर जा रहा है। हम अभीष्टको प्राप्त करेंगे। हमें चेष्टा करनी चाहिये कि हम योग्य निकलें।

( ७ )

हमें यह बात स्मरण रखनी चाहिये कि हम अयोग्य न पाये जावें। सच बात यह है कि हमें इसी बातका बड़ा अन्देशा है। यदि अपनी स्वाधीनता प्राप्त करनेमें, देशको समृद्ध करनेमें, भविष्यको उन्नत करनेमें हम अन्य राष्ट्रोंकी भूलोंसे सबक न

सीखें और महाशक्तियोंकी अपेक्षा अपना जीवन अच्छा न बनावें तो हम एक उत्तम अवसरको हाथसे गंवा देंगे तथा इतिहासके पृष्ठोंमें हम असफल गिने जायंगे। आज तक बाह्यविचारकी दृष्टिसे हम असफल गिने गये हैं, यद्यपि सदियों तक स्वतन्त्रताके संग्रामको जारी रखनाही हमारी जाज्वल्यमान विजय है। मैदान मारने पर भी यदि हम जीतका दुरुपयोग करेंगे तो हमारी असल हार हो जायगी।

एक समय हम यूरोपके अग्रणी थे। स्वाधीनताको भली भांति उपलब्ध करके हम फिर एक बार इसे रास्ता दिखलायंगे। हमें उस भ्रमसे सतर्क रहना चाहिये जो सर्वत्र फैला हुआ है। याने आज कल जैसे इंगलैंड, फ्रांस तथा जर्मनीपर किसीका दबाव नहीं है उसी प्रकार हम भी दबावसे छूटना चाहते हैं और कुछ नहीं चाहते। हमें इस भ्रमसे भी बचा रहना चाहिये कि यदि हम किसी प्रकार स्वाधीनता तक पहुंच जायं तब हम मनुष्योचित जीवन व्यतीत करना आरम्भ कर सकते हैं। किन्तु इस बीच हम अपनी जीवनचर्याके विषयमें विशेष सावधान नहीं रह सकते। यह भ्रमकी विकट छाया हमारे पथको अन्धकारमय कर देती है और सुन्दर मनुष्य-जीवन तथा हमारे बीचमें पर्दा डाल देती है। यह भ्रम ही हमें उस भीषण जीवनकी ओर घसीट सकता है जिसने संसारमें आजदिन तबाही मचा रखी है। हमें सावधान रहना चाहिये। मैं यह नहीं कहता कि हमें धनी, निर्धन, मालिक, मजदूर, आदिके झगड़े

आजही तय कर देने चाहिये, किंतु मेरे मतमें प्रत्येक व्यक्तिको समझ लेना चाहिये कि उसका कर्त्तव्य उच्चविचारयुक्त तथा उदारचरित बनना है। हमें यह सोचना चाहिये कि हमारा साथी हमसे ठगे जानेके लिये नहीं, बल्कि भाईकी तरह हमारी सहानुभूति प्राप्त करनेके लिये तथा गिरी हुई दशासे उठाये जानेके लिये पैदा हुआ है।

न तो स्वराज्य, न साधारणतंत्र और न अराजकतंत्र ही हमारा उद्धार कर सकते हैं। हमारी स्वतन्त्रता हमें शुद्ध हृदय और महान् आदर्शके ही द्वारा प्राप्त हो सकेगी। यही तत्त्वज्ञान है जिसका प्रचार करना अत्यन्त आवश्यक है।

हमें इस समय इसकी अवहेलना नहीं करनी चाहिये क्योंकि हमारा आजका काम हमारे भविष्य जीवनका निर्णय करेगा। यदि स्वाधीनताके इस संग्राममें हम सतर्क न रहेंगे तो भविष्यमें निर्मल न रह सकेंगे। मैं ऐसे कई लोगोंको जानता हूं जो उदार चरित्रके प्रति उदासीन नहीं हैं किन्तु इस आशंकासे कि शुद्ध जीवन हमारे कार्यमें अड़चन डालेगा और सफलताको असम्भव बना देगा, निष्ठुर नैतिक जीवनसे डरते हैं। हमें यह विचारकर अपनी गलती सुधार लेनी चाहिये कि समय हमारे अनुकूल हो रहा है। हमारे देशकी ताक़त बढ़ रही है और शत्रुकी मुट्ठी ढीली पड़ रही है।

जनता किश्तोंसे अधिकार लेनेमें सन्तुष्ट नहीं है। उसकी शक्ति अपने स्वत्वोंको प्राप्त करनेके लिये अधिकाधिक बढ़ रही है और

वह इन्हें लेनेके लिये उपयुक्त हथियारोंसे सुसज्जित है। अपने ही समयमें हम बहुत आगे बढ़ गये हैं। एक घटना इसे स्पष्ट कर देती है। बीससे भी कम साल हुए कि देशी भाषा तिरस्कारकी दृष्टिसे देखी जाती थी। आज इसके उद्धार करनेका आन्दोलन इतना प्रबल हो गया है कि राष्ट्रीय विश्वविद्यालयमें इसे आवश्यक पाठ्य विषयोंमें रखना पड़ा है। इस शुभ चिह्नको देखकर क्या किसीको अब भी सन्देह हो सकता है कि समय स्वाधीनताका मार्ग नहीं बना रहा है और हम विजयकी ओर कूच नहीं कर रहे हैं?

इसमें मुझे नाममात्र भी सन्देह नहीं है कि हम स्वाधीनता लेंगे किन्तु इसका मुझे पूरा भरोसा नहीं है कि हम उसका सदुपयोग कर सकेंगे। क्योंकि जगतमें सर्वत्र देखा जाता है कि इसका कितना शोचनीय दुरुपयोग किया जा रहा है। यह हमारा सुनिश्चित विचार होना चाहिये और हमें इसका बीड़ा उठा लेना चाहिये कि हमारा भावी इतिहास किसी भी तत्कालीन राष्ट्रसे कम गौरवपूर्ण न हो। निस्सन्देह हम समृद्धि बढ़ानेकी चेष्टा करेंगे पर हमारी उत्कट इच्छा आदर्श बननेकी रहेगी।

हम अपनी शक्ति बढ़ायंगे—दूसरे देशोंको गुलाम बनानेके लिये नहीं बल्कि उनसे भ्रातृभावको बढ़ाने तथा संसारकी निर्बल जातियोंकी रक्षा करनेके लिये। हम अपनी संस्थाओंका गौरव बढ़ायंगे इस लिये नहीं कि उनसे राष्ट्रकी स्थिरताका निश्चय हो बल्कि नागरिकोंका सुख बढ़ानेके लिये। तभी हम प्राचीनकालके

समान यूरोपके पथप्रदर्शक बन सकेंगे। हम सारी दुनियांको अर्थलोलुपता, निष्ठुर शासन तथा ईर्ष्यापूर्ण और क्रूर राजनीतिके दुःस्वप्नसे जगा देंगे। संसार हमारी फिरसे जगी हुई आत्मा तथा एक नवीन और सुन्दर आदर्शको देखकर आश्चर्यमें मग्न हो जायगा और हम अपने राष्ट्रकी नींव वास्तविक स्वाधीनतापर रखेंगे जो सदा बनी रहेगी।



# तृतीय परिच्छेद

## नैतिक बल

### ( १ )

किसी महत्त्वपूर्ण प्रश्नपर विचार करनेमें सबसे बड़ी कठिनाई यह पड़ती है कि शब्दोंको तोड़ मरोड़कर उनका मौलिक तथा वास्तविक अर्थ बिगाड़ दिया जाता है। इसलिये यदि हम सफल विचार करना चाहते हैं तो हमें पहिले अपने शब्दोंका अर्थ निश्चित कर लेना चाहिये। हमारी दुर्बलतासे उत्पन्न प्रत्येक भूलको क्षमा करनेके लिये देशभक्तिका नाम बदनाम किया जाता है, किन्तु देशभक्तिके यदि कुछ माने हैं तो वह यह हैं कि वह मनुष्यको पूर्ण आत्मबलवाला तथा संकटके समय दृढ़प्रतिज्ञ बनावे। जहां आंशिक स्वराज्यकी जरा भी वृद्धि हुई लोग आयरिश जातिकी विजयघोषणा करने लगते हैं और होमरूलको पूर्ण स्वाधीनता समझकर उसकी महिमाके गीत गाते हैं। लेकिन जबतक हमारे ऊपर पड़ोसी राज्यका कुछ भी दबाव है और हम उसे अपनेसे बड़ा मानते हैं तबतक हम कुछ हदतक गुलाम ही हैं। इसलिये जो स्वाधीनताके लिये संग्राम कर रहे हैं वे इस सिद्धान्तको मानते हैं और पूरी आज़ादीके लिये डटे रहते हैं। आंशिक स्वाधीनता कोई वस्तु नहीं है। जब

हम स्वाधीनताको मुर्दादिल आदमियोंके हाथमें छोड़ देते हैं तो हम अपने कार्यको दूषित कर देते हैं तथा परिणाममें बाधा डाल देते हैं।

दूसरी ओर अटल सिद्धान्तवाला मनुष्य है। सर्वसाधारण उसे किस दृष्टिसे देखते हैं? जब उसके हाथमें स्वतंत्रताका काम आजाता है तब वह सदा ही समझौतेसे दूर रहनेवाला जंगली तथा उजड्ड आदमी समझा जाता है। हम बहुधा उसका नाम सुनकर ही नाक भौं सिकोड़ते हैं और उसकी वीरताकी प्रशंसा करनेके बदले यही समझते रहते हैं कि क्या कभी युक्तिपूर्वक बातें करनेपर उसकी समझमें हमारा सिद्धान्त आ सकता है। यह नहीं जानते कि सच्चा अनमेली आदमी सत्य-का निष्कपट उपासक है।

पराधीनताके विरुद्ध लड़नेवालोंमें कई लोग स्वतंत्रताके पक्षमें इस लिये कार्य करते हैं कि इङ्गलैण्ड, फ्रान्स और जर्मनी इसके द्वारा ऐश्वर्यशाली बन गये। किन्तु जब हम उन साधनोंपर विचार करते हैं जिनके द्वारा इन देशोंने शक्ति प्राप्त की है तो मालूम होता है कि हमारे यह मित्र सच्ची स्वाधीनता तथा स्वेच्छाचारी जीवनमें फर्क नहीं समझते। मेरी समझमें तो किसी विषयपर विचार करनेके पहिले हमें विशेष अर्थयुक्त शब्दोंकी परिभाषा ठीक कर लेनी चाहिये। एक ऐसे ही शब्दकी परिभाषा मैं यहां भलीभांति बता देना चाहता हूं। आजकल वादविवादमें जितने चिकने चुपड़े शब्द काममें लाये जाते हैं

उनमें सबसे अधिक गड़बड़ी "नैतिक बल" के अर्थके विषयमें फैली हुई है।

( २ )

आयर्लैण्डमें प्रायः सौ वर्षसे प्रत्येक ऐसे राजनीतिज्ञकी दुर्बलता छिपानेके लिये जो मातृभूमिकी पूरी स्वाधीनताके लिये लड़नेको अनिच्छुक अथवा भयभीत रहता है 'नैतिक बल' शब्दका निरन्तर दुरुपयोग किया जाता रहा है। वर्त्तमान समयमें ऐसे आदमी देखनेमें आते हैं जिनमें नैतिक साहसका अभाव होनेपर भी वे नैतिक बलके नामपर काम कर रहे हैं। दूसरी ओर ऐसे आदमी हैं जिनकी नस नसमें नैतिक बल भरा हुआ है पर वे पशुबलके उपासक बतलाये जाकर हंसीमें उड़ा दिये जाते हैं। इस गड़बड़ीको साफ करनेके लिये हमें नैतिक बल और नैतिक दुर्बलताका भेद समझ लेना चाहिये।

यह भेद महत्त्वका है। चाहे हम नैतिक साहस कहें, चरित्र-बल कहें या नैतिक शक्ति कहें सबका अर्थ एक ही है। यह मन और हृदयका वह श्रेष्ठ गुण है जो मनुष्यको पशुबलकी प्रत्येक शक्तिके सामने अजेय खड़ा रखता है। मैं इसका नाम नैतिक बल रखता हूं और इसकी परिभाषा यों करना चाहता हूं कि नैतिक-बली वह है जो किसी कामको उचित, आवश्यक तथा श्रद्धाके योग्य समझ फलकी परवा न कर सत्यके समान इसकी रक्षा करनेको डटा रहता है। वह चञ्चल सिड़ी नहीं है

जिसे अपने पागलपनके परिणामकी नाममात्र भी परवा न हो, जो एक बावलेपनकी आशा कर रहा हो और इससे जो तबाही फैलेगी उसके प्रति उदासीन हो। कदापि नहीं; उसका मुख्य सिद्धान्त यह है कि सच्ची बात ही अच्छी बात है और उचित रूपसे पालन की हुई इस भली बातका बुरा परिणाम नहीं हो सकता। ऐसा वीर अपने कार्यकी भली या बुरी गतिको शान्त-चित्तसे देखता है। किसी कड़ी परीक्षाके समय अपने साहसपर पूरा भरोसा न होनेके कारण चाहे वह घबड़ावे किन्तु अपने पक्षकी श्रेष्ठता और अपने कार्यके परिणामकी महत्तापर वह सदा शान्तिसे विश्वास रखता है। ऐसे बली पुरुषकी अपने साहसके प्रति घबड़ाहट शीघ्र दूर हो जाती है क्योंकि महान् कार्य महान् आत्माओंको पैदा करता है। ऐसे कई लोग जो डर डरकर काम हाथमें लेते हैं वीर गतिसे मरते हैं। यह बात महान् आदर्शोंकी रक्षाके लिये लड़नेवाले मनुष्योंकी आश्चर्यजनक तथा अपूर्व प्रसन्नचित्तताका रहस्य बतलाती है। दुर्बलप्रकृतिके लोग इस रहस्यको कम समझते हैं। स्वाधीनताका सैनिक समझता है कि सत्यके संग्राममें वह आगे बढ़ा हुआ है। वह जानता है कि उसकी विजय संसारको सुन्दर बनायगी। यह भी उसे मालूम है कि यदि उसे दूसरोंको कष्ट देना पड़े या स्वयं कष्ट भोगना पड़े तो वह पीड़ितोंके उद्धारके लिये, पराधीनताकी जंजीरसे जकड़े हुओंके बन्धनोंको तोड़नेके लिये, जो देशके लिये जान दे रहे हैं

उनका गौरव बढ़ानेके लिये, तथा देशकी भावी सन्तानको मुक्त तथा निश्चिन्त बनानेके लिये होगा। इस संग्रामके प्रत्येक पहलूमें जो शक्ति उसे सम्हाले हुए रखेगी उसके लिये सबसे पहले दृढ़ तथा धीरचित्तकी आवश्यकता है। सार यह है कि उसमें नैतिक बल अवश्य हो। उस पुरुषको जो सेनाके साथ आक्रमण करनेमें ही धीर रह सकता है जब अकेला खड़ा रहना पड़ेगा तब उसकी वीरता काफूर हो जायगी। सब देशबन्धुओंको यह बात भली भांति समझ लेनी चाहिये कि जबतक मातृभूमि अपनी निजकी पलटनें नहीं खड़ी कर सकती ऐसे आदमियोंकी बराबर आवश्यकता पड़ेगी जो अकेले खड़े होकर लड़नेकी परीक्षामें उत्तीर्ण हो सकें। यह सबसे विकट, सबसे श्रेष्ठ और वह परीक्षा है जो निश्चित तथा महान् विजय दिलाती है क्योंकि एक सशस्त्र पुरुष असंख्य जनताका सामना नहीं कर सकता और न एक सेना अगणित दलोंपर विजय प्राप्त कर सकती है। लेकिन संसारके सब साम्राज्योंकी सारी सेनाएं एक सच्चे आदमीकी आत्माको नहीं जीत सकती, यह अकेला आदमी बाजी मार ले जाता है।

( ३ )

प्रत्येक दास भावका विरोध करनेकी जिसे नैतिक बलके नामसे आश्रय मिलता है हमने इतनी बड़ी आवश्यकता समझी कि हममेंसे वे लोग जो अपनी मनुष्यताका प्रमाण देना चाहते

थे गला फाड़ फाड़कर चिल्लाने लगे कि साथ साथ शारीरिक बलकी भी परख होनी चाहिये। विपरीत समयकी नीचताले हम जितना अधिक जलने लगे उतना ही अधिक तथा बार बार हम शारीरिक बलकी परखके लिये पुकार मचाने लगे कि "फिर नया जीवन दान करनेवाला समय आ पहुंचा है और दूषित वायु शुद्ध की जानी चाहिये।" हमने अजेय आत्मावाले पुरुषकी सबसे कड़ी परीक्षाकी पक्की जांच वह रखली है जो अत्याचारीकी एक मात्र शक्ति है अर्थात् पशुबलका अवलम्बन। हमने युद्धक्षेत्रोंकी मारकाटके झूठे गीत गाये हैं। हमने शत्रुके रक्तसागरको तैरनेकी प्रशंसा की है मानो रक्तमय युद्धक्षेत्र अतीव सुन्दर है। हमने शान्तिके प्रति बड़ी घृणा दिखलायी है मानो प्रत्येक रण पुलकित करनेवाला है। किन्तु युद्धक्षेत्रमें एक प्रसिद्ध सेनापतिने कहा था कि समर रौरव है। यह भले ही अत्युक्ति हो किन्तु इस चेतावनीमें वह भीषण सत्य है जो सदा ध्यानमें रहना चाहिये। यदि हममेंसे कोई अब भी ऐसी बातको छोड़नेके लिये निवेदन किये जानेपर नाक भौं सिकोड़ता है जिसे वह प्रतिहिंसाके लिये परम आवश्यक समझता है तो उसे अपने हृदयके भीतर टटोलना चाहिये और विचार करना चाहिये कि किसी बदनाम विश्वासघाती अथवा दोषीकी मृत्युसे उसके हृदयपर कैसे भाव उत्पन्न होते हैं। ऐसे अवसरपर हृदयमें शान्ति प्राप्त नहीं होती, किन्तु भयका भाव प्रधान होता है। मृत्यु हम सबको

उधर बिखरे हुए वर्तमान थे। उनमें विश्वास बना हुआ था परन्तु उनमें संगठन नहीं था और वे गड़बड़में पड़े हुए थे। नेता पछाड़ दिये गये थे और उनकी जगहपर जीवनकी सुन्दरता, भूत कालकी महिमा और भावी आशाको धुंधला करने वाले, मौका मिलनेपर अपना मतलब गांठने वाले, खुशामदी, पाखण्डी तथा सार्वजनिक शीलता और सम्मानको बेचकर खानेवाले मातृ-भूमिपर अपना कलंकित अधिकार जमाने लगे। इतिहासके निरीक्षणसे यह चढ़ाव उतार देखनेमें आता है। एक पीढ़ी तेजसे चमकती है और दूसरी पीढ़ी निराशामें डूब जाती है। यह निर्णय करना हमारे हाथमें है क्योंकि हम ही इसका फैसला कर सकते हैं कि हम अपने समयको व्यर्थ खोयंगे अथवा अपनी जातिके उज्ज्वल इतिहासमें एक ज्योतिर्मय अध्याय और जोड़ जायंगे।

( ३ )

इनसे शिक्षा ग्रहण करनेके लिये हमें इन दो युगोंकी विशेषताओंको समझना चाहिये। पहले उस आदर्शपूर्ण समयको लीजिये जब देशमें स्वतन्त्रताका झंडा फिरसे फहरानेका उद्योग होता है। जब पहले पहल उत्साहसे मत्त सैनिक अपने हृदयकी जलती हुई आगको, फड़कती हुई आशाको और हृदयपर अंकित हो जानेवाले आदर्शको सर्वत्र फैलाता है, तो इसके साथ साथ देशमें ध्येयकी श्रेष्ठता, सार्वजनिक धर्म, अपना चरित्र अधिक अच्छा बनानेके लिये व्यक्तिगत उत्तरदायित्व, कार्यमें अधिक

स्थिरता और हृदयकी स्वच्छताके ज्ञानकी जागृति होती है। इससे क्रमशः हीनता, छल प्रपञ्च और विश्वासघात जाति तथा राष्ट्रके हृदयसे उखड़ जाते हैं। राष्ट्रकी स्वतंत्रताका उद्धार करनेका दृश्य हमारी आंखोंके सामने नाचने लगता है और इस प्रवल आकांक्षा और उत्साहके साथ साथ दृढ़ प्रतिज्ञा और दृढ़ बलका मेल रहता है। उत्तम भाव हमें महान् युद्धके लिये प्रेरित करते हैं। यह युद्ध किया जाता है और हमारा दुर्भाग्य होनेपर भी यह युद्ध महान् ही बताया जायगा। हमारे इस स्वप्नको चाहे जो घटना-समूह मलियामेट करदे और हमारी विजयमें कुछ कालके लिये बाधा डाल दे, तोभी यह उज्ज्वल कार्य हमारे आदर्शकी साक्षी देने,सैनिकोंकी न्याय्यता सिद्ध करने और अन्तिम सफलताकी आशा दिलानेके लिये मसालका काम दे रहे हैं।

( ४ )

अब हम स्वतन्त्रताके युद्धके बीच बीचमें मुर्दनी फैलाने-वाले जो साल आते हैं उनपर विचार करेंगे। ऐसा समय हम लोगोंमें अधिकांश लोगोंने स्वयं देख रखा है। इस विषयपर हम कुछ लिख भी चुके हैं और उन आचार भ्रष्ट करनेवाली बातोंका विस्तृत विवरण नहीं देना चाहते हैं जो हमें कलुषित और निराश करती हैं। हमें इस स्थानपर उन मनुष्योंके उद्योग या कहिये निरुद्योगका विचार करना है जिनका स्वतन्त्रतापर पक्का विश्वास है और जो समय समयपर इधर या उधर

काम करनेके लिये अपनेको बाध्यसा पाते हैं। उन्होंने युद्धकी हार देखी है और उस हारके परिणामस्वरूप वे सुन्नसे हो जाते हैं। ऐसे मनुष्य तत्कालीन अधिकारियोंको आत्म-समर्पण करना अस्वीकार करते हैं किन्तु उनमें उस समयका दृढ़ विश्वास और उत्साह नहीं है जब कि प्रत्येक बातपर ये अधिकारी ललकारे गये थे और उनका बनना व बिगड़ना इसीपर निर्भर था। यह आदमी बहुत समयतक उदासीन बने रहते हैं किन्तु जब विशेष नीचता या विश्वासघातका काम देखते हैं तो एकाएक उन्हें गुस्सा चढ़ आता है और सहसा वह काम करनेको दौड़ पड़ते हैं। फल कुछ नहीं होता और वे फिर अपनी निस्सहाय अवस्थामें पड़ जाते हैं। उनमें जोर शोरके आन्दोलनके समयके वे उच्च भाव नहीं हैं जो प्रति-क्षण उत्तेजित करते रहते हैं, निश्चित पथ बताते हैं और लड़ाईके लिये निरन्तर जोश उभाड़ते रहते हैं। ऐसे मुर्दादिल चुपचाप स्वीकार कर लेते हैं कि यह युग किसी कामका नहीं है, शत्रुकी तूती बोल रही है, वह अपने आसनसे उतारा नहीं जा सकता और यदि वे काम करते भी हैं तो अपना मत प्रकट करनेके लिये। वे दुश्मनके दिलमें यह बात जमाना नहीं चाहते कि लड़ाई फिर छिड़ गयी है, हम स्वतंत्रताकी ओर बढ़ रहे हैं और ऐतिहासिकको इस युद्धका वर्णन लिखना तथा इस समयकी महिमा कीर्तन करनी पड़ेगी। उनके कार्योंमें यह गौरवपूर्ण महत्व नहीं होता। जब शासकोंके हानियोंकी डींग इन्हें सुनाती

स्थिरता और हृदयकी स्वच्छताके ज्ञानकी जागृति होती है। इससे क्रमशः हीनता, छल प्रपञ्च और विश्वासघात जाति तथा राष्ट्रके हृदयसे उखड़ जाते हैं। राष्ट्रकी स्वतंत्रताका उद्धार करनेका दृश्य हमारी आंखोंके सामने नाचने लगता है और इस प्रवल आकांक्षा और उत्साहके साथ साथ दृढ़ प्रतिज्ञा और दृढ़ बलका मेल रहता है। उत्तम भाव हमें महान् युद्धके लिये प्रेरित करते हैं। यह युद्ध किया जाता है और हमारा दुर्भाग्य होनेपर भी यह युद्ध महान् ही बताया जायगा। हमारे इस स्वप्नको चाहे जो घटना-समूह मलियामेट करदे और हमारी विजयमें कुछ कालके लिये बाधा डाल दे, तोभी यह उज्ज्वल कार्य हमारे आदर्शकी साक्षी देने, सैनिकोंकी न्याय्यता सिद्ध करने और अन्तिम सफलताकी आशा दिलानेके लिये मसालका काम दे रहे हैं।

( ४ )

अब हम स्वतन्त्रताके युद्धके बीच बीचमें मुर्दनी फैलानेवाले जो साल आते हैं उनपर विचार करेंगे। ऐसा समय हम लोगोंमें अधिकांश लोगोंने स्वयं देख रखा है। इस विषयपर हम कुछ लिख भी चुके हैं और उन आचार भ्रष्ट करनेवाली बातोंका विस्तृत विवरण नहीं देना चाहते हैं जो हमें कलुषित और निराश करती हैं। हमें इस स्थानपर उन मनुष्योंके उद्योग या कहिये निरुद्योगका विचार करना है जिनका स्वतन्त्रतापर पक्का विश्वास है और जो समय समयपर इधर या उधर

काम करनेके लिये अपनेको बाध्यसा पाते हैं। उन्होंने युद्धकी हार देखी है और उस हारके परिणामस्वरूप वे सुन्नसे हो जाते हैं। ऐसे मनुष्य तत्कालीन अधिकारियोंको आत्मसमर्पण करना अस्वीकार करते हैं किन्तु उनमें उस समयका दृढ़ विश्वास और उत्साह नहीं है जब कि प्रत्येक बातपर ये अधिकारी ललकारे गये थे और उनका बनना व बिगड़ना इसीपर निर्भर था। यह आदमी बहुत समयतक उदासीन बने रहते हैं किन्तु जब विशेष नीचता या विश्वासघातका काम देखते हैं तो एकाएक उन्हें गुस्सा चढ़ आता है और सहसा वह काम करनेको दौड़ पड़ते हैं। फल कुछ नहीं होता और वे फिर अपनी निस्सहाय अवस्थामें पड़ जाते हैं। उनमें जोर शोरके आन्दोलनके समयके वे उच्च भाव नहीं हैं जो प्रतिक्षण उत्तेजित करते रहते हैं, निश्चित पथ बताते हैं और लड़ाईके लिये निरन्तर जोश उभाड़ते रहते हैं। ऐसे मुर्दादिल चुपचाप स्वीकार कर लेते हैं कि यह युग किसी कामका नहीं है, शत्रुकी तूती बोल रही है, वह अपने आसनसे उतारा नहीं जा सकता और यदि वे काम करते भी हैं तो अपना मत प्रकट करनेके लिये। वे दुश्मनके दिलमें यह बात जमाना नहीं चाहते कि लड़ाई फिर छिड गयी है, हम स्वतंत्रताकी ओर बढ़ रहे हैं और ऐतिहासिकको इस युद्धका वर्णन लिखना तथा इस समयकी महिमा कीर्तन करनी पड़ेगी। उनके कार्योंमें यह गौरवपूर्ण महत्व नहीं होता। जब शासकोंके हामियोंकी डींग इन्हें चुभती

है तब वे सहसा क्रोधसे पागल हो उठते हैं। उनकी क्षणिक उन्मत्त चेष्टा अपने हृदयको शान्त करनेके लिये ही होती है, वर्त्तमान अत्याचारका नाश करनेके लिये नहीं। हमको यह बात भली भांति समझ लेनी चाहिये और प्रत्येक काम-चलाऊ उपाय तथा शत्रुको तंग करने व फन्देमें डालनेकी असारता देखकर यह निरर्थक बातें त्याग देनी चाहियें और अपने समयका महत्व बढ़ानेके लिये महान् कार्य करना चाहिये।

( ५ )

हमें कई त्रुटियां दूर करनी हैं। पहली त्रुटि हमारी यह धारणा है कि हमें स्वतंत्रताके सिद्धान्त विशेष विशेष स्थानोंमें अंगीकार करने चाहियें और कुछ सभाओं और विशेष अवसरोंपर अर्थात् जीवनमें बहुत थोड़े कालके लिये हमें इन सिद्धान्तोंका पाबन्द रहना चाहिये। इन स्थानोंके अतिरिक्त जहां प्रकट या अप्रकट रूपसे दूसरे विचारोंका प्राधान्य होता है हम अपने सिद्धांतोंकी भक्ति छोड़ देते हैं। हमारे सिद्धान्तोंका मुख्य तत्व यह है कि हमें स्वतंत्रताकी पताका अपने साथ सर्वत्र लेजानी चाहिये और इस नियमका उल्लंघन कदापि न किया जाना चाहिये। जीवन स्वयं एक विस्तृत युद्धक्षेत्र है। किसी भी समय मनुष्यके स्वतंत्रताके सिद्धान्त ललकारे जा सकते हैं। उसे इनकी रक्षा तथा उपयोगिता सिद्ध करनेके लिये कटिबद्ध रहना चाहिये। जिन विचारोंको मनुष्य सत्य समझकर ग्रहण करता है वे केवल

वक्तृता और सभाओंमें गला फाड़कर चिल्लानेके लिये ही नहीं हैं। तुम्हारी आत्मा तुम्हें प्रेरित करेगी कि विपरीत स्थानोंमें तुम अपने सिद्धान्तोंके प्रचारक ऋषि बनो। यह सत्य सिद्धान्त तुम्हारी आत्माको निरन्तर अपनी याद दिलाता रहेगा। या तो तुम्हें इसका यश गाना होगा या इसे अस्वीकार करना होगा। और कोई चारा नहीं है; 'नान्यः पन्था विद्यतेऽयनाय'। मनुष्य-जीवन किसी उद्देश्यकी ओर जाय, दुराहा अवश्य मिलेगा और उसे इन सत्य और असत्यके दो रास्तोंमेंसे एक अवश्य चुनना पड़ेगा।

मनुष्यको सावधान रहना चाहिये कि कहीं सत्यका रास्ता छूट न जाय। तुम बिना किसी पक्षको ग्रहण किये रह नहीं सकते। घटना-समूह तुम्हें अवश्य एक न एक ओर कर देगा। तटस्थ रहना भी तो एक पक्ष ग्रहण करना है। पुरोहित, कवि, अध्यापक, सार्वजनिक नेता, व्यवसायी, कामकाजी, व्यापारी सबको जवाबदेही करनी पड़ेगी। जीवनके प्रत्येक मार्गमें सत्य विचारका असत्य विचारके साथ अवश्य संघर्ष होगा। बस, संघर्ष हुआ कि लड़ाई लड़नी ही पड़ेगी। इस युद्धमें हम तब हारते हैं जब खाली समयमें अपने दिलको समझानेके लिये बड़े बड़े ग्रन्थोंसे अपने पक्षके प्रमाण ढूंढ निकालना ही यथेष्ट समझते हैं। यह शास्त्रार्थोंके युगकीसी बात हो गयी। आदर्शकी पुकार असर नहीं करती क्योंकि तब सिद्धान्त शास्त्रार्थका विषय समझा जाता है। जो अपने

सिद्धान्तपर विश्वास करके उन मनुष्योंका साथ देते हैं जो इसके लिये लड़ते हैं वे सिद्धान्तके भीतर जान डाल देते हैं और उन लोगोंपर अपना सिक्का जमा देते हैं जिनके कट्टर दिलोंमें और किसी प्रकार असर नहीं हो सकता था। सिद्धान्तके लिये युद्ध करनेसे सबका ध्यान उसकी ओर खिंच जाता है, सब दिलचस्पी लेने लगते हैं और जनता शीघ्र गतिसे आगे बढ़ती है। जहां कहीं स्वतंत्रताकी पुकार हमें अपनी ओर बुलाती है शत्रुका फन्दा भी हमारे लिये लगा हुआ रहता है। × × × ×

हम जानते हैं कि जो पादरी राष्ट्रीय भावोंका प्रचार रोकनेकी चेष्टा करते हैं उन्हें औरोंसे अधिक पुरस्कार मिलता है। यदि अध्यापक राष्ट्रीय विचारोंको कोसते हैं तो उनका वेतन बढ़ाया जाता है और उन्हें उपाधियां मिलती हैं। जो सार्वजनिक नेता राष्ट्रीयताका भण्डा फोडते हैं उन्हें उच्च पद और उपाधियां दी जाती हैं। पेशेदार आदमीको बढ़ती की, व्यापारीको अधिक व्यापारकी और व्यवसायीको व्यवसायकी आशा दिलायी जाती है बशर्ते कि वह स्वतन्त्रका झंडा हाथसे गिरा देगा। सर्वत्र ही सुयोग्य नवयुवकोंके सामने मायावी प्रलोभन आवेंगे। यह प्रलोभन उनके कानमें कहेंगे "तुममें योग्यता है; सिद्धान्तको छोड़ो और प्रकाशमें आओ; सिद्धान्तके कारण तुम अन्धेरेमें पड़े हो। इस समय यह सिद्धान्त किस काम आ रहा है? आओ, कामकाजी बनो।" इस लालचमें पड़कर नवयुवक दुर्बल पड़ जायगा,

उसके वश हो जायगा और दुनियांकी तारीफ लूटनेके लिये प्रकाशमें आजायगा ; किन्तु पुराना सिद्धान्त उसके मर्ममें घाव कर देगा और अन्तमें उस सिद्धान्तका लोप हो जायगा। वह भले ही ऐश्वर्यकी अवस्थामें रहे किन्तु उसकी दुर्दशापूर्ण, आशातीत और पक्की हार हो गयी। जब वह अपने सिद्धान्तको पकड़कर खड़ा है, अधिकारियोंके हाथ सिद्धान्त बेचना अस्वीकार करता है और झंडा उठाये हुए हैं तो और लोग अपने पागलपनेमें उसे बेवक़ूफ और निकम्मा बतलाते हैं; किन्तु जो यह बकते हैं वे नहीं समझते कि इस नवयुवकने संसारके साम्राज्योंकी सब विजयोंसे बड़ी विजय प्राप्त की है। उसकी आत्मामें सच्ची ज्योति और चिरसुन्दरता विराजमान रहेगी। इस उत्साही नवयुवकके हृदयमें स्वतन्त्रताके संगीतका सुरीला स्वर सदा सुनायी देगा। उसके सामने स्वतन्त्रताकी झाँकी बनी रहेगी, इस झांकीने संसारकी सदियोंके संग्रामको स्थिर रखा है, व्यक्तिको उन्नत किया है, राष्ट्रको शक्तिशाली बनाया है और ख़ानाबदोश क़ौमको मरुभूमिसे अपनी आशाके शुभ तीर्थपर पहुंचाया है।

( ६ )

यदि वर्तमान समयमें हम अपनेको चरितार्थ करना चाहते हैं, तो अपना सिद्धान्त छोड़नेका नाम न लेना चाहिये। इस विषयपर कई सच्चरित्र पुरुष भी भूल करते हैं और जो भाव हमारी असफलताकी जड़ हैं उन्हें वे उचित समझते हैं। हमारी भूल जताना

तथा इसे समझना इतना आसान है कि यह देखकर आश्चर्य होता है कि इतने दिनोंतक हम सब लोगने इसे क्यों न समझा। जो मनुष्य एक स्थानपर अपने सिद्धान्तको स्वीकार करता है और जहां उसपर ललकार पडती है उसे त्याग देता है वह सिद्धान्त घाती है। वह हृदयमें उसपर विश्वास करता हो, सम्वादपत्रोंमें उसके पक्षमें गुमनाम लेख भी छपाता हो तथा फिर कहींपर इस सिद्धान्तके सामने सर झुकावे, किन्तु वह हर समय हर युद्धमें सिद्धान्तपर डटा नहीं रहेगा। ऐसा संकट आपड़नेपर जिसमें सब देशभक्त और कामकाजी आदमियोंके काम करनेकी जरूरत पड़े और जिसमें यह साफ फैसला करना पड़ता हो कि वह राष्ट्रके पक्षमें है या विरुद्ध, वह अपनी मान-मर्यादा देखकर मुखिया बनना स्वीकार न करेगा और सभा-समितियोंसे विना कुछ कहे सुने अनुपस्थित रहेगा। वह चन्दा देकर मेम्बर तो बना रहेगा परन्तु सभामें योग देनेमें वहाने करेगा। वह आपसमें सिद्धान्तपर विश्वास जताकर तथा रिक्त स्थानकी पूर्ति करनेवालोंको गुप्त रीतिसे उत्साह देकर संतोष कर लेता है। उसकी यह वातें भी इतनी दूरसे होती हैं कि दुनिया सुन नहीं सकती। उसका सबसे बड़ा दोष यह है कि वह सोचता है कि अधिक साहसी काम करनेसे उसका जीवन संशयमें पड़ जायगा इसलिये उसका मैदानसे दूर रहना न्यायसंगत है। इस विषयपर यही कहा जा सकता है कि उसका दूर रहना न्यायसंगत नहीं है। ऐसे अवसरपर जिसने

स्वयं अपनी जान खतरेमें डाल रखी है उसे दूसरोंको निर्दोष बतलानेका भार अपने ऊपर नहीं लेना चाहिये। यह तो कदापि न होना चाहिये कि डरपोक लोगोंको हृदयमें माने हुए सिद्धान्तकी ओर बढ़ानेके लिये खुले आम नरम सिद्धान्तका प्रचार किया जाय। वे जहां तक सिद्धान्तको मानते हैं उन्हें उसपर अमल करनेके लिये उत्तेजित कीजिये। अपने सिद्धान्त-में कमी न करनी चाहिये क्योंकि ऐसा आदमी बादको समझता है कि वह ऐसी बातें बक गया जिनको वह बिल्कुल नहीं मान सकता; और यदि तुम किसी मनुष्यसे वह करनेको कहोगे जिसे तुम स्वीकार नहीं कर सकते और ऐसी बातें दूसरोंसे कहते ही जाओगे तो यह तुम्हारे हृदयका बल क्षीण कर देगा और जिस बातको तुम पहले घोर घृणाकी दृष्टिसे देखते थे उसके प्रति धीरे धीरे उदासीन बन जाओगे। तुमको मालूम नहीं होगा किन्तु तुम बदल जाओगे। पुराने मित्र तुमपर रोप प्रकट करेंगे। यह देखकर तुम भी उनपर झुंझ-लाओगे, यह नहीं जानोगे कि तुम कैसे बदल गये हो। विश्वासी पुरुष जिन सिद्धान्तोंपर विश्वास करता है उन्हें कुछ समयके लिये छोड़ नहीं देता या अपने सिद्धान्तके विरुद्ध बात नहीं करता। यदि वह ऐसा करे तो कुछ दिनों बाद वह अपने सिद्धान्तको प्रकट करनेमें घबड़ायगा। दो प्रतिकूल बातोंका सामञ्जस्य करना प्रायः असम्भव है। हमें आधे दिलसे काम करनेकी नीति छोड़ देनी चाहिये।

हमारी नीति पूर्ण, स्वच्छ, अविरोधी तथा अशान्त और जिज्ञासु हृदयोंको सन्तुष्ट करनेवाली होनी चाहिये। जब हम इन अशान्त जिज्ञासुओंको अपनी ओर कर लेंगे तो अकर्मण्य लोग स्वयं उनके पीछे चले आवेंगे। यह बात भली भांति समझ लेनी चाहिये कि कोई भी मनुष्य अपनेको या अपने साथीको गुरु कर्तव्यसे वरी नहीं कर सकता। इसपर भी हमने कर्तव्य-भ्रष्टताको बुरा नहीं समझा है। इससे हम गड़वड़में पड़े हैं और हमने हानि उठायी है। इस मतिसे कि हम भविष्यमें वीर अग्रणी वनेंगे हम वर्तमान समयमें मनुष्य वननेसे भी वञ्चित रह जाते हैं। हम उस धुंधले भविष्यका दृश्य देखते हैं जब हम महान् कार्य्य करनेको प्रेरित किये जायंगे। हम यह नहीं देखते कि प्रेरणा इस समय भी वर्तमान है, युद्ध छिड़ गया है, हमें गुप्त स्थानसे पताका उठा लेनी चाहिये और वीरताके साथ इसे फहराना चाहिये। संग्रामकी इतनी समीपतासे हृदय दहल सकता है; किन्तु युद्ध छेड़नेके इस भयका अर्थ पराजयके सब बुरे परिणामोंको विना विरोध किये सहन करना है। यह पराजय ऐसी है जो विजयमें परिणत हो सकती थी। यदि हम वीरतापूर्ण भविष्यके लिये अपनेको योग्य वनाना चाहते हैं तो हमें वर्तमान समयमें ही उठ खड़ा होना और मनुष्य वनना चाहिये।

( ७ )

कभी कभी हमारा वास्ता निष्पक्ष लोगोंसे पड़ जाता है।

युद्धमें ऐसी आवश्यकता आ पड़ती है। हमारे दुर्भाग्यसे अपने बीच ऐसे भी लोग हैं जो आयर्लैण्डकी पुरानी स्वाधीनताको फिरसे स्थापित करनेपर विश्वास नहीं करते। किसी समय हम डिग न जायं इसलिये यह अच्छा है कि हम ऐसे आदमियोंके निकट भी रहें, क्योंकि इनका स्पष्ट सत्यप्रेम हमको ठीक रास्ते-पर लानेके काम आ सकता है। हमें इन निष्पक्षवादियोंको अपनेमें मिलानेकी चेष्टा करनी चाहिये। जबतक यह नहीं होता इन लोगोंसे हमें निष्पक्ष स्थानपर आपसमें समान प्रयोजनके लिये मिलना चाहिये। किन्तु स्वाधीनताका झंडा हमारे साथ साथ चलेगा। और यह बात सबसे मुख्य है। जब निरपेक्ष लोगोंसे मिलनेमें हम अपना झंडा साथ लिये चलते हैं तो क्या जिस स्थानमें विरोधी मतके लोग मिलते हैं वहां हमें अपनी ध्वजा गिरा देनी चाहिये? अपने साथ साथ सिद्धान्तरूपी झंडा ले चलनेका अभिप्राय यह नहीं है कि हम दूसरोंमें बलात्कारसे अपना मत ठूंसना चाहते हैं, बल्कि यह है कि हम अपने चित्तमें सदा इन सिद्धान्तोंको स्पष्ट-तया रखना चाहते हैं जिससे प्रतिकूल मत हमपर ज़बरदस्ती न लादा जा सके। इस बातका हमें ध्यान रखना चाहिये कि निष्प-क्षतामें कोई फर्क न आने पाये। हमें इस गढ़ेमें गिरनेसे भी सावधान रहना चाहिये कि ऐसे अवसरपर वह बात जिसे हम अपने सिद्धान्तके अनुसार नहीं मानते हमारे द्वारा स्वीकृत समझी जाती है क्योंकि उसका खण्डन करनेसे निष्पक्षता नहीं रह

जाती। निष्पक्षताका आशय यह नहीं है कि हम जिस बातका विरोध नहीं करते उसे मान लेते हैं। निष्पक्षता दो विरोधी पक्षोंमें समभावसे रहनेका नाम है। और चूंकि गम्भीर विषयोंपर हम विभक्त हो रहे हैं इसलिये यह हानिकर विचार हमें दिलसे निकाल डालना चाहिये कि इस मेलके स्थानपर एकत्र होनेसे हम निष्पक्षताके विरोधी सिद्धान्तोंको बुरा बतलाते हैं। दोनों पक्षके लोगोंके लिये जो अपने सिद्धान्तोंको जीवनका अंग बनाये हुए हैं यह प्रशंसाकी बात नहीं है कि वह अनायास ही सिद्धान्तोंको बगलमें दबा लें। नहीं, निष्पक्ष लोग अपने सिद्धान्त भूल जानेको नहीं कहते किन्तु एक दूसरेके सिद्धान्तोंका सम्मान करते हैं। निष्पक्षताका यह सिद्धान्त बहुत ऊंचा और गौरवशाली है। निष्पक्षपातियोंकी सभामें मनुष्यसे अपना सिद्धान्त छोड़नेको नहीं कहा जाता, बल्कि पक्षपातहीन मनुष्य और उसके सिद्धान्त पवित्र समझे जाते हैं।

( ८ )

जब हम समझ लेते हैं कि राष्ट्रीय भाव जीवनके प्रत्येक कार्य्यसे सम्बन्ध रखते हैं, तो हम मालूम करने लगते हैं कि इन भावोंकी रक्षा करनेके लिये बार बार हमपर अचानक भार आ पड़ता है। जो लोग राष्ट्रीय विचारोंका प्रसङ्ग छेड़ते हैं वे जानबूझकर इनका तिरस्कार करने के लिये ऐसा नहीं करते; उनमें संस्कार ही ऐसा पड़ जाता है कि वे अनजानमें यह बात

ठीक समझ लेते हैं कि वर्तमान या भविष्य कालमें हमारे प्रधान सिद्धान्तके लिये कहीं ठौर नहीं है और वे यह आशा करते हैं कि सब लोग उनसे सहमत हों। उनसे पहला और भीषण संघर्ष उनकी इस धारणापर ही हो जायगा कि वर्तमान दशा बदल नहीं सकती। हमें इससे उल्टी धारणा लेकर लड़नेके लिये शान्तिसे कटिबद्ध रहना चाहिये और अपने पुराने सिद्धान्तोंपर अटल रहकर उनकी न्याय्यता प्रमाणित करनी चाहिये। हमें इस बातका भी पक्का अनुभव कर लेना चाहिये कि हमारे विरुद्ध जिन लोगोंके विचार निश्चित, दृढ़ तथा सधे हुए हैं उनकी संख्या हमारी तुलनामें बहुत कम है। यह थोड़ी संख्या शक्तिशाली अङ्गरेज सरकारको छातीसे लगाती है, बिना हेतुके इसकी अज्ञायें शिरोधार्य करती है और जनसाधारणपर अपना प्रभाव डालनेकी कोशिश करती है। (जनसाधारणके विचार अनिश्चित होते हैं, जिस समय जो शासन करता है उसीके साथ बहते रहते हैं।) हमें इस जनताके भीतर ही सत्य-सिद्धान्तोंको फैलाना है जिससे उनमें अधिक स्थिरता, अधिक उत्साह, अधिक जात्य-भिमानका सञ्चार हो और वे अपनेको जातीयताके योग्य सिद्ध कर सकें। उनको स्वातन्त्र्यवादमें तभी पूर्ण विश्वास हो सकता है जब वे देखने लगेंगे कि हमारे पक्षकी रक्षा पग पगपर की जा रही है। हमारा एक मात्र कर्तव्य अपने सिद्धान्तकी रक्षा करना ही होना चाहिये। यह कर्तव्य हमें खोजना नहीं पड़ेगा; यह स्वयं उपस्थित होगा और इसके साथ हमारी परीक्षा हो जायगी।

इसका एक उदाहरण लीजिये। जब नाना मतके मनुष्य किसी कामके लिये एकत्र होते हैं और महत्वपूर्ण विषयोंकी चर्चा नहीं होती, अकस्मात् अनजानमें या आजमाइशी तौरपर एक आदमी ऐसा सवाल उठा देता है जिससे सभामें मतभेद हो जाय। मान लीजिये वह आयर्लैंडमें अंगरेजोंकी प्रभुता स्वीकार करता है और आर्थिक लाभकी मूर्खतापूर्ण आशासे हमारा स्वाधीनताका दावा छोड़ देता है। बस, इस विषयपर एकत्रित सभ्य बेहूदा बातें बक जाते हैं और कुहराम सा मच जाता है। ऐसी स्थितिमें बहुत सम्भव है कि अयर्लेण्डकी पूर्ण स्वाधीनतापर विश्वास करनेवाला मनुष्य अपने साथ ऐसे मनुष्योंको देखेगा जिन्हें उसका साथ देना चाहिये था किन्तु मातृभूमिके अधिकारोंके विषयमें उनके विचार अस्पष्ट रह गये हैं। ऐसा मनुष्य देखेगा कि दूसरे पक्षके विषयमें भी उनके विचार उतने ही अस्पष्ट हैं। वे किंकर्तव्यविमूढ़ हैं और जो जिधर घसीटता है उधर ही चले जाते हैं। इसलिये जब लड़ानेवाला मत पेश किया जाता है उस समय यदि वह चतुर और स्वच्छ बुद्धिवाला हो तो उस राजनीतिक दावपेंचकी कलई खोल सकता है और उन्हें हीन, निकम्मा और अपमानकारी सिद्ध कर सकता, इन बातोंसे है वह सभामें और सबोंका मन अपने ढांचेमें ढाल सकता है। सबसे बड़ी बात यह है कि उसे इसके लिये तैयार रहना चाहिये। यह बात हमें भली भांती समझ लेनी चाहिये कि वार्तालापमें बहुधा एक मार्केका शब्द किस प्रकार

ढंग पलट देता है और जिस मनुष्यके विचार जोशीले और साफ होते हैं उसका कैसा रोब जम जाता है। उधर दूसरे लोग उदासीन व अनिश्चित रहते हैं। सिद्धान्तका कट्टर मनुष्य एक भी अच्छा है। कोई नहीं कह सकता जीवनकी घटनायें उसे कहां डाल देंगी। उसके सिद्धान्त उसके मुंहपर ललकारे जा सकते हैं। उसे अपने मतका स्पष्टीकरण करना होगा। ऐसे अवसरपर लोग किसी प्रकार अपना पिण्ड छुड़ाना चाहते हैं। किन्तु हमें अपनी ओरसे आक्रमण न कर अपने सिद्धान्तोंपर डटे रहना चाहिये पर जब दूसरा पक्ष आक्रमण करता है तो उसके लिये तैयार रहना चाहिये। इससे भी कमजोर लोगोंके हृदयमें सिद्धान्तके प्रति विश्वास उत्पन्न होता है।

हमें दोषारोपण करनेकी आदतसे संक्रामक रोगकी तरह बचना चाहिये,किन्तु हम अपने पक्षकी बातें साफ साफ कहेंगे और शत्रु मित्रके साथ लड़नेके लिये तैयार रहेंगे। किसी समय ऐसा होता है कि ठीक उस जगह जहां इस बातकी सबसे कम आशा होती है इधर उधरसे भटकता हुआ एक मिथ्या सिद्धान्त चटकीले भड़कीले शब्दोंके भीतर छिपकर हमारी बातका खण्डन करनेके लिये आ पहुंचता है। तत्काल वायुमंडलको साफ करनेके लिये एक दो उज्ज्वल शब्द कह दिये जायं। इससे हमारे मित्रोंको ढाढस मिल जाता है और वे संभल जाते हैं। जब हम विरोधियोंके बीच अकेले रहते हैं और विरुद्ध सिद्धान्तवाले यह समझते हैं कि हम उनके साथ हैं और हमारे सहयोगकी आशा रखते हैं, तो हम उन्हें एक

शब्द कहकर रास्तेपर ला सकते हैं; यह शब्द उन्हें रोक देगा। वे समझ जायंगे कि हमारे क्या सिद्धान्त हैं जिनके लिये हम लड़नेको कटिबद्ध हैं। फल यह होगा कि सब हमारा सम्मान करने लगेंगे। चाहे लड़ाई लड़नी पड़े हम उक्त ढंगसे काम करनेपर अपनी स्थिति स्पष्ट कर देते हैं। इसे हम सरल शब्दों-में कह सकते हैं कि हम अपना झंडा फहरा रहे हैं।

( ६ )

जो मनुष्य अपने जीवनको वीरतापूर्ण भावोंसे भर देना चहता है उसका किस प्रकार विरोध किया जाता है यहांपर हम उसका थोड़ा उल्लेख करेंगे। उससे लोग कहेंगे कि तुम किस मायाजालमें पड़े हो; सपनेकी सी बातें कर रहे हो; या तो तुम्हारा दिमाग खराब है, नहीं तो तुम मूर्ख हो। ऐसे मौकेपर हमें यह देखना चाहिये कि हमारे समालोचक स्वयं मायाजालमें पड़कर अन्धे तो नहीं बन गये हैं और हमें अपनी मूर्खताका उनकी बुद्धिमत्ताके साथ मिलान करना चाहिये।

× × × ×

उस सम्पन्न पुरुषको लीजिये जो सुखप्राप्तिकी खोजमें इधर उधर भटकता फिरता है और दूसरे लोगोंसे कहता है—"मूर्ख मत बनो, मेरा उदाहरण ग्रहण करो।" थोड़ी देरके लिये उसे अपना पथ-प्रदर्शक मान लीजिये। कुछ समय तक उसके साथ रहनेसे आपको मालूम हो जायगा कि उसका अवकाश हुलड़बा-

जीमें ही कटता है, आनन्दसे नहीं। उसकी उस समयकी दशा देखनेसे जब कि वह बेखबर रहता है पता चल जायगा कि उसका जीवन ग्लानि और सुस्तीमें बीतता है। यह भोग-विलासका पुजारी जीवनके हीन या श्रेष्ठ जिस मार्गपर चले उसे वह भार प्रतीत होगा। श्रेष्ठ जीवन बितानेके लिये वह एक या दो बढ़िया क्लबोंका मेम्बर बनेगा, और भी अधिक विषयासक्त होगा, अधिक अवकाश और अधिक आनन्द ढूंढ़ेगा; किन्तु इस प्रकारके पुरुषका ढंग आप सर्वत्र एकसा ही पावेंगे। जीवन उसके लिये भारी बोझ सा बन जाता है, उसके हृदयमें किसी प्रकारका आनन्द नहीं रहता, कोई उत्तेजना नहीं रहती, शक्ति नहीं रहती और न उमंग हो रहती है। इस दशामें रहनेकी इच्छा कौन करेगा?

एक और मित्र आपकी पीठ ठोककर कहता है "ऐसे भोग विलासी मत बनो किन्तु कामकाजी बनो, भ्रममें मत पड़ो, अनहोनी बातोंमें मत फँसो—भविष्यकी बात कौन जानता है? हमें तो वर्तमान समयसे काम निकालना है। हमारे इस विश्वासी मित्रमें विचार-शक्तिका अभाव है। वह दूसरेको भविष्यसे सम्बन्ध तोड़नेकी शिक्षा देता है और स्वयं ऐसा प्रस्ताव कर रहा है जिसका परिणाम हम भविष्यमें ही जान सकेंगे। हमसे तो वह कहता है कि कौन जानता है कि भविष्यमें स्थिति हमारे अनुकूल होगी और अपने विषयमें भविष्यको अपने अनुकूल माने बैठा है। लेकिन हमारा तो यह दावा है कि भूत कालके समान

भविष्यमें भी हमारे सिद्धान्तोंकी प्रभुता रहेगी। भविष्यकी घटनाओंके लिये कोई कुछ नहीं कह सकता। जो पुरुष हमारे सिद्धान्तोंके लिये हमें स्वप्न देखनेवाला कहता है वह वर्तमान या भूत कालका ऐसा एक भी उदाहरण नहीं दे सकता जिससे सिद्ध हो कि उसके ढंगके लोगोंने कुछ कर दिखाया हो। संसारमें सभी स्वप्न देखते हैं। हां, कुछ लोग दुःस्वप्न देखते हैं और कुछ लोग स्वच्छ नक्षत्र खचित आकाशके नीचे संगीतमय सुन्दर संसारका दृश्य देखते हैं।

( १० )

नवीन उत्साहीको जिसने हालहीमें सिद्धान्तको ग्रहण किया है जानना चाहिये कि उसे ऐसे निराश करनेवाले अवसरोंका सामना करना पड़ेगा जिनका मुकावला सबसे उत्साही, सबसे साहसी और सबसे दृढ़चित्त मनुष्योंको भी करना पड़ा है। हमारा कार्य मनुष्योंका कार्य है और इसमें ऐसे परिवर्तन हुआ ही करेंगे जैसे मनुष्यके कार्यों में सदा हुआ करते हैं। इसलिये प्रत्येक ऐसे कार्यमें भाग लेनेवाले सैनिकको चाहिये कि वह सदा दारुण दुःख सहने और ऐसे समयका सामना करनेको तैयार रहे जिसमें उसे अपने चारों ओर अन्धकार ही अन्धकार दीख पड़े। ऐसे समय निराशा भयानक अंधेरे कुहरेकी तरह प्रत्येक सुन्दर वस्तुको और प्रत्येक आशाकी किरणको ढक देती है। इस निराशाके कई कारण हो सकते हैं। दुर्बल

मनुष्यके अधिक परिश्रम करने अथवा कई वर्षोंसे ऐसा प्रयत्न करनेसे जो निरर्थक सा दीखता हो या जिसे लोग भूलसे गये हों यह खिन्नता पैदा हो सकती है। यह म्लानता अपनी ओर ऐसे मनुष्योंको देखकर भी पैदा हो सकती है जिनका इस कार्य्यमें भाग लेना ही एक पहेली है, जिनका न तो चरित्र ही ठीक है, न वे सिद्धान्तका महत्व ही समझते हैं और जिनकी जघन्य, कुत्सित तथा कुटिल नीति तुम्हें निर्जीव बना देती है क्योंकि तुम समझते हो कि जिस मनुष्यके हाथमें हमारी जैसी निष्कलङ्क पताका हो उसे स्वभावतः धीर, वीर और गम्भीर होना चाहिये। यह मुर्दनी तुममें शत्रुके दिखाऊ अतुल बल और उन हजारों मनुष्योंकी लापरवाहीके कारण फैल जाती है जो गद्गद् होकर स्वतन्त्रताके गले तो चिपट जायंगे पर इस समय हताश होकर हाथपर हाथ रखे बैठे हैं। इनके अलावा अपनी बातोंमें मग्न रहनेवाले उस कामकाजी मनुष्यका विरोध भी हमें खिन्न कर देता है जो सदा प्रत्येक उच्च विचार और अटल सिद्धान्तोंकी आलोचना किया करता है।

यह सब कठिनाइयां स्वतन्त्रताके सैनिकको झेलनी होंगी। जो संग्रामसे थक गये हैं उन्हें समझ लेना चाहिये कि जिस समय सङ्कटकी घड़ी आती है उस समय अन्धकारपूर्ण आकाशमें एक चमकता हुआ तारा भी दिखलायी देता है। जहां एक या दो सैनिक हैं वहां वह व्यर्थ मालूम हो पर यदि वे दृढ़ रहें तो उनकी संख्यामें वृद्धि होगी। सत्यका प्रेम संसर्गसे फैलता

है। जिस समय उन्नतिके मार्गमें बाधा उपस्थित होती है उस समय इस बातपर विचार मत करो कि हमारी इस वक्त क्या स्थिति है, पर इस बातको सोचो कि हमने एक समय कैसे उच्चता प्राप्त कर ली थी। इस समय हमारे लिये क्या बचा है और हम आगेको कितना प्राप्त कर सकते हैं। यदि कुछ लोग शिथिल पड़ गये हों और समयके अनुकूल अपने सिद्धान्तोंको बदलने लगे हों तो अधिक दृढ़ होकर उनसे सहानुभूति दिखलाओ। मृत्युको आलिङ्गन करनेकी अपेक्षा सिद्धान्तोंको पूर्णतया पालन करते हुए जीवित रहना कठिन है। कई उदारचरित्र पुरुष कठिन अवसर आ पड़नेपर पूर्ण साहसके साथ उद्देश्यकी सिद्धिके लिये अपने प्राणोंकी आहुति दे देते हैं। पर जीवित मनुष्यको सिद्धान्तके लिये समय समयपर बिना चेतावनी मिले ही अग्नि-परीक्षाका भार वहन करना पड़ता है, और चूंकि सिद्धान्तके पालन करनेमें जीवनकी सारी शक्ति होम देनी पड़ती है सिद्धान्तकी मांगें इतनी जबर्दस्त होती हैं कि कई मनुष्य हिम्मत हार देते हैं।

हमें जनसाधारणके दिलमें यह जमा देना है कि जीवित रहना उतना ही साहसका काम है जितना कि जानपर खेलना। किन्तु वर्तमान समयमें हमें भ्रममें डालनेके लिये यह चिकनी चुपड़ी बात कही जाती है कि "तुमसे मातृभूमिके लिये प्राणोत्सर्ग करनेको कौन कहता है तुमसे तो प्रार्थना की जाती है कि उसके लिये जीवित रहो।" इसके साथ इस बातपर जोर नहीं दिया जाता

कि जीवनका उद्देश्य तेजस्वी तथा सत्य आदर्शके लिये प्राण धारण करना है। निरी क्षमा-प्रार्थनामेंही अस्तित्व गंवा देना जीवन नहीं है। यदि जीवनके विषयमें जनतामें ऐसे तुच्छ विचार फैल जायं तो हमें मातृभूमिमें मनुष्योंके स्थानपर ऐसे जीव दिखलायी देंगे जिन्हें भयसे कम्प छूट रही हो। ऐसे प्राणियोंमें न तो जीवित रह सकनेकी शक्ति रहेगी और न जान देनेका साहस ही रहेगा। वास्तवमें महान् संकट आ उपस्थित होगा। इन सब बातोंसे देशमें निराशा छा जायगी। इस उदासीनता और विश्वासघातको, साहसहीन मित्र और लड़ाके शत्रुओंको तथा अपने जीर्ण शरीर और चक्करमें पड़ी हुई बुद्धिको देखकर हममेंसे जो पुराने सिद्धान्तोंका प्रचार कर रहा है वह अपनी आवाजको अवश्य ही अरण्यरोदन समझ सकता है। जबतक खूनमें फिर गर्मी नहीं आजाती और विचारोंमें फिरसे तेजस्विता नहीं समा जाती तबतक इस अरण्यरोदनसे ही काम होता है। हजारों वर्ष पहिले जो बातें नक्कारखानेमें तूतीकी आवाज समझी जाती थीं उनमें इस समय बल और उत्तेजना दिखायी देती है किन्तु कामकाजी आदमीकी आवाज न पहले उत्तेजित कर सकती थी, न अब कर सकती है।

( ११ )

अब अन्तमें हम विचार करेंगे कि हमारा निश्चित मत क्या होना चाहिये। अपने विचारोंको आचारमें परिणत करना ही

हमारा मत है। जब हम ऐसा करते हैं हमारा स्वाधीनताका संग्राम गूढ़ तथा सार्थक रूपमें आरम्भ हो जाता है। हमें भविष्य-में अधिक सुगमता देखकर अपना कर्तव्य स्थगित न करना चाहिये। स्वाधीनता प्राप्त करनेके विषयकी बातचीत छेड़नेको बाध्य होना उतना ही सम्भव है जितना कि साधारणतया सैनिक संगठन कर युद्ध छेड़नेको मजबूर होना। हम जब लड़ाई छेड़ने-को मजबूर होनेका उल्लेख कर रहे हैं, कोई यह न समझे कि हम सन्धिकी बातचीतको भुला देनेकी भयानक भूलके अपराधी हैं।

× × × × ×

हम नहीं कह सकते कि भविष्यमें हमारे ऊपर अचानक कौनसी घटना टूट पड़े किन्तु जब हम सर्वदा यह ध्यानमें रखेंगे कि वर्तमान समय ही मार्मिक समय है तो हम हर घड़ी तत्पर रहेंगे। हमको वीरताके साथ अपना सिद्धान्त ठीक कर लेना चाहिये और अपने जीवनको उसके अनुसार चलाना चाहिये। प्रत्येक मनुष्यको अपनी सेनाके साथ बना रहना चाहिये और अपना झण्डा किसीके सामने न गिराना चाहिये। ऐसा करनेसे ही हम अपने चारों ओर अपनी जड़ फैला सकते हैं और इति-हासलेखक हमारे विषयमें लिखेगा कि हमारा काल तेजहीन नहीं बल्कि तेजपूर्ण था। मैं फिर कहूंगा कि युद्धके चढ़ाव उता-रके चक्करमें पड़कर हमें समय देख अपना स्वार्थ सिद्ध करनेवाले पुरुषकी हीनता और शत्रुके विश्वासघातसे व्याकुल न होना चाहिये। हमें शान्त तथा संयत रहना चाहिये और बहुतसे

लोग जो साफ नीयतसे या आनेवाले आकस्मिक भयके कारण हमारे दलमें नहीं हैं उन्हें अपने जीवनके ढंगसे अपने सिद्धान्तकी सुन्दरता, सत्यता तथा नित्य-व्यावहारिकता दिखा देनी चाहिये। इससे वे लोग हमारे पक्षमें आजायंगे जिनके दिलपर हमारी बातका असर हो सकता है और हमारा मतभेद यथासम्भव घट जायगा। इससे वे लोग भली भांति समझ लेंगे कि जो अविचलित हो महान् सिद्धान्तकी रक्षा करता है वह अवसरको ताकते रहनेवालेसे अधिक अच्छा काम कर सकता है। तब वे समझेंगे कि स्वप्नमें भी इन्होंने जिस बातको सोचनेका साहस नहीं किया था उससे कितना अधिक काम होना सम्भव है। वे ध्येयको आँखोंके सामने देखेंगे और इस दर्शनसे उनमें स्थायी उत्साह, स्वच्छ बुद्धि और आत्माकी दृढ़ता उत्पन्न होगी। जब इतना हो चुका तो देशका उद्धार दूरका स्वप्न नहीं रह जायगा, किन्तु यथार्थ रूपमें आरम्भ हो जायगा, सब हृदयोंमें फिरसे जीवन शक्तिका सञ्चार हो उठेगा और आयर्लैण्ड स्वतंत्रताके अन्तिम संग्राममें प्रवेश करके सफलतापूर्वक बाहर निकल आयगा तथा संसारके राष्ट्रोंमें अपना उचित स्थान फिरसे ग्रहण करेगा।



# सप्तम परिच्छेद

---※---

## दृढ़भक्ति

### ( १ )

मनुष्यकी प्रशंसामें सबसे बड़ी बात यह कही जा सकती है कि वह अपने सिद्धान्तका पक्का है। चूंकि हमारे सारे इतिहासमें मातृभूमिकी दृढ़भक्ति ही देशवासियोंका प्रधान गुण रहा है इसलिये इस बातको निर्णय करनेका उपयुक्त समय आ गया है कि कौन मातृद्रोही हैं और कौन दृढ़ देशभक्त। जब मन्दमति सरकारने भली भांति जान लिया कि हम पूरे राजभक्त हैं तो उसने हमारे वीर नेताओंको राजद्रोही बतलाकर न्यायसे वञ्चित करनेकी चेष्टा की। × × ×

जब मनुष्य ऐसी बुराईके विरुद्ध उठ खड़ा होता है जिसने देशमें घर कर लिया हो तो हम इस मनुष्यकी पददलित सत्यके प्रति जो दृढ़भक्ति है उसकी प्रशंसा करते हैं। हम ऐसे बागीकी सराहना नहीं करते जो सिर्फ बगावतके लिये ही राज उलटना चाहता है। हमें यह विषय भली भांति समझ लेना चाहिये, नहीं तो जब हम सदियोंकी चेष्टाके बाद स्वतन्त्रता फिरसे स्थापित करेंगे तो प्रत्येक दुर्जन और विश्वासघातीको हमारी स्वतन्त्रतापर दोष लगानेका अवसर मिलेगा और वह

शत्रुको फिरसे हमारे देशमें घुसानेका षड्यन्त्र रचेगा।

सिद्धान्तके प्रति दृढ़भक्ति साधुस्वभाव पुरुषका सद्गुण है।

आयर्लैण्डमें दृढ़भक्ति (Loyality)शब्दका दुरुपयोग हुआ है और इसको व्यर्थ ही बदनाम किया गया है। यह स्मरण करके कि हमारे सब कालके वीर पुरुषोंमें यह गुण वर्त्तमान रहा है हमें फिर इसे उचित सम्मानका पद देना चाहिये। इस दृष्टिसे विचार करनेपर हमें कई ऐसी मार्मिक स्थितियोंका उल्लेख करना पड़ेगा जिनके कारण हमें हैरान और परेशान होना पड़ा है। हमें सरकारके उपकरणोंका उपयोग करते हुए अपने उन स्वत्वोंका प्रतिपादन करना पड़ेगा जिन्हें वह इन्कार करती है। एक बातपर स्थिर रहनेका जो सबसे बड़ा प्रश्न आजकल उपस्थित है उसपर भी ध्यान देना होगा। एक ओर राजनीतिमें भाग्यपर खेलनेवालोंके प्रति और दूसरी ओर निरुत्साहसे काम करनेवाले सत्य-हृदय मनुष्यके प्रति अपने भावोंका विचार करना होगा। दृढ़भक्तिके अन्दर यह सब बातें समा जाती हैं और इससे यह भी मालूम होता है कि जो आदमी स्वतन्त्रता प्राप्त करनेके लिये बनावत करता है ठीक वैसा ही है जैसा स्वतन्त्रताकी रक्षा करनेके लिये प्राण देनेवाला। ऐसा आदमी बदलते हुए समयके साथ साथ अपने रंग ढंगको नहीं बदलता। वह सदा सिद्धान्तका कट्टर भक्त रहता है क्योंकि घोर अन्धकारके समय जब शासक उसे जङ्गली, दुष्ट और राजद्रोही बताकर कलंकित करते हैं तब भी वह पहिलेके समान

अपने पक्षका दृढ़भक्त बना रहता है और अन्ततक वैसा ही बना रहेगा। हां, देशके लिये मृत्युको आलिंगन करनेवाला वीर वास्तवमें राष्ट्रका दृढ़भक्त है और शत्रुका प्रत्येक सहायक और प्रोत्साहक आयर्लैण्डका और आयरिश जातिका द्रोही है।

( २ )

जब आप स्वार्थसाधक विरोधीसे अनुरोध करते हैं कि मूल तत्वोंके आधारपर इस विषयकी आलोचना करे तो वह फौरन अपनी दलीलोंकी कमजोरी मालूम कर लेता है और प्रसङ्ग बदलकर आपके आचार और विचारोंकी स्थिरतापर चोट करता है। इसलिये हमें पहले ही समझ लेना चाहिये कि किसी विषयकी व्याख्या करनेमें जो युक्तियां दी जाती हैं उनका सापेक्ष गौरव और महत्व कितना है। सिद्धा-न्तोंका सबसे अधिक महत्व इसलिये नहीं है कि उनके द्वारा किसी विषयमें प्रवीणतासे युक्तियां दी जा सकें किन्तु उनका महत्व इसलिये है कि उनके भीतर एक महान् तत्व छिपा रहता है जो सारे जीवनको उज्ज्वल बनाये रखता है और प्रत्येक छोटे बड़े कार्यको नियममें रखता है। सिद्धान्त व्यक्तिके मनपर प्रकाश डालता है। वह हृदयको उत्साहित करता है, निर्मल बनाता है और बल देता है। वह चित्तको एकाग्र करता है और जीवनकी सब घटनाओंको एक सीधमें लाकर आंखोंके सामने स्पष्ट कर देता है जिससे प्रत्येक मनुष्यको हर बातका

उचित स्थान और परस्पर सम्बन्ध मालूम हो जाता है। सिद्धान्त मनुष्यको उस दर्जेपर पहुंचा देता है जहाँ वह शास्त्रार्थ नहीं करता किन्तु विश्वास करने लगता है। अवतक वह इच्छा और उद्देश्यहीन होकर इधर उधर भटक रहा था, सब शास्त्रोंका रसास्वाद ले चुका हो पर फिर भी घोर निराशा-में डूबा हुआ रहता था। वह नहीं समझता था कि उसकी आत्मामें किस वस्तुका अभाव है। वह इस अभावरूपी व्याधिको दूर करनेके लिये संजीवनी बूटीकी इधर उधर खोज कर रहा था कि इतनेमें महान् ज्योतिका उसपर प्रकाश पड़ता है और बाहरसे बल प्राप्त करनेके बदले वह अपनी आत्माको पहचान लेता है। बस, अन्धेको दो आंखें मिल गयीं। हमारी तत्वबोधकी शक्ति अबतक भ्रमके बादलोंसे छिपी हुई थी। सत्य सिद्धान्तने इन बादलोंको छिन्न भिन्न कर दिया और इस दृष्टिको स्वच्छ, सुन्दर और नवजीवन दान करनेवाली बना दिया। जिसने यह दृष्टि पा ली तर्कका उसपर असर नहीं होता। इसका अर्थ यह नहीं है कि वह दलीलोंको मानता ही नहीं, बल्कि इसके विपरीत वह प्रमाणोंका पूरा पूरा उपयोग करता है। हां, उसकी आत्मामें ऐसा बोध हो जाता है जिसे निरा नैयायिक प्राप्त नहीं करा सकता और यह दुर्ज्ञेय पदार्थ ही उसके नवीन जीवनका रहस्य खोलता है। वह आजतक नास्तिक था, निर्बल था और उसका जीवन निष्फल था। अब वह आस्तिक, सिद्धान्तके लिये लड़नेवाला और विजयी बन गया

है। जो उसे केवल भावुक समझता है उसने उसका पूरा महत्व नहीं समझा। भावुक ऐसे विचारका प्रचार करता है जिसके अनुसार वह संसारको पलटना चाहता है, किन्तु सिद्धान्तका अनुयायी जीवनके एक ऐसे नियमको मानता है जिसके अनुसार उसे काम करना पड़ता है। उसकी आत्मा इतनी तेजीसे आगे बढ़ती है कि कोई भावुकता उसे रोक नहीं सकती। इसके अतिरिक्त उसके पास अपने सिद्धान्तके अनुकूल मौलिक और दिलमें जम जानेवाली दलीलें होती हैं और उसके खूनमें नवीन और चमत्कृत करदेनेवाली जीवन-शक्ति होती है। सिद्धान्तशून्य व्यक्ति अपनी निकम्मी युक्तियोंमें फंसा हुआ तबतक वाद-विवादमें पड़ा रहता है जबतक कि उसकी बुद्धि चकरा नहीं जाती। उसकी समझमें नहीं आता कि प्रत्युत्पन्नमतिवाला मनुष्य किसी भी साध्यको योग्यताके साथ सिद्ध कर सकता है और फौरन अपनी बात लौटाकर उतनी ही योग्यताके साथ दूसरा पक्ष भी सिद्ध कर देता है। हम रातदिन देखते हैं कि सभाओंमें विषय निर्धारित कर दिया जाता है और दोनों पक्षोंके समर्थकोंको नियुक्त करके वादविवाद हुआ करता है। यह वाक्चातुर्य है, बुद्धिका कौशल है, किन्तु तत्वज्ञान आत्माको उत्तेजना देनेवाला है। इसलिये सिद्धान्तकी सत्यता सिद्ध करनेके लिये वाक्चातुर्यकी आवश्यकता नहीं है। यह सत्यता सिद्धान्तके उस गुणमें वर्तमान रहती है जिससे उसपर विश्वास करनेवालेके लिये सारे जीवनका रहस्य

खुल जाता है, जिससे उसका हृदय फड़क उठता है और वह प्रफुल्लित, सुन्दर, बुद्धिमान और साहसी बन जाता है।

( ३ )

अब हम सिद्धान्तकी स्थिरताका जो प्रश्न उठाया जाता है उसपर विचार करेंगे। हमारे विरोधी कहते हैं "अच्छा महाशय! जब आप अंगरेजी राज्यको नहीं मानते तो उनके सिक्कों और स्टाम्पोंको व्यवहारमें क्यों लाते हैं? आप पारलामेंटको नहीं मानते तो फिर पारलामेंटके कानूनद्वारा स्थापित की हुई काउन्टी कौंसिलोंसे क्यों काम लेते हैं? स्थानिक शासनसे क्यों लाभ उठाते है?" इत्यादि। यह तर्क सुपरिचित हैं और इनका उत्तर भी कुछ कठिन नहीं है। यद्यपि इस समय तोपें नहीं गरज रही हैं तो भी आयलैंण्ड यथार्थमें युद्धकी दशामें है। हम स्वाधीनताको फिरसे प्राप्त करनेके लिये लड़ रहे हैं। संग्राममें संकटके समय शत्रुको ढीला पड़ना पड़ा है और स्थानिक शासन और अन्य कार्योंके मोर्चे लाचार होकर हमें सौंप देने पड़े हैं। हम इनको लड़ाईमें जीते हुए स्थानोंकी भांति समझते हैं और इनके द्वारा अपनी शक्ति बढ़ाने, अपने देशको जागृत करने व उठाने और शत्रु-सेनाकी अन्तिम चौकी छीन लेनेकी तैयारी करेंगे। यह सर्वथा उपयुक्त है। रणक्षेत्रमें उस सेनापतिकी सदा प्रशंसा की जाती है जो शत्रुके अड्डेपर कब्जा जमाकर उसका अन्तिम विजयके लिये प्रयोग करता है।

इससे विजयके शुभ चिन्ह मालूम होते हैं। दूरसे युद्धकी गति-का अन्दाजा लगानेवालेको इससे पता चलता है कि युद्ध कैसा हो रहा है और विजय किसकी होगी। यदि युद्धक्षेत्रसे यह खबर आ जाय कि हमारे सिपाही शत्रुसे मिल गये हैं और उन्होंने उसकी प्रभुता स्वीकार कर ली है तथा वे उसके झंडेके नीचे आ गये हैं तो और लोगोंमें आतङ्क छा जायगा। यही प्रश्न विचारणीय है। यदि शत्रु रियायती तौरपर हमें कोई स्थान देता हैं तो उसपर अधिकार जमानेका हमें कोई अधि-कार नहीं है। इन रियायतोंसे स्वार्थ-साधन करनेवाला और अपने सिद्धान्तोंको शत्रुके हाथ वेच देनेवाला अपनेही कर्मोंसे कलङ्कित हो जाता है।

× × × ×

जो हो, स्थानिक स्वराज्यकी मशीनके कलपुर्जे जनताके हाथमें हैं। यद्यपि तत्काल लाभ उठानेके लिये यह मशीन चलायी जा रही है तो भी इससे हम परम ध्येयकी ओर बढ़ रहे हैं। लोग यह बात भले ही न जानें, तो भी वे देशकी सर्वाङ्गसम्पन्न उन्नति करने और प्राचीन गौरव और प्रभाव फिरसे स्थापित करनेके लिये काम कर रहे हैं। जो इस बातका मर्म समझते हैं वे इस उन्नतिकी चालको तेज करनेके लिये प्रत्येक पदपर अपना अधिकार जमाते हैं और उन रियायतोंको काममें लाकर ध्येय-को हमारे सामने और भी स्पष्टरूपसे रख देते हैं। विदेशी सरकार जब अपने विरुद्ध किये जानेवाले आन्दोलनको कमजोर

करनेके लिये रियायतें बख्शती हैं और देशभक्त उसकी इच्छाके विपरीत उन को अपने अधिकार और भी बढ़ानेके काममें लाते हैं, तो वह सरकार लोकसम्मत शासनको पुराने ढर्रेके कुशासनकी ओर लानेकी चेष्टा करती है। इस समय हमारे देशमें इसी प्रकारका झगड़ा चल रहा है। बीच बीचमें शत्रु हमारे आन्दोलनको रोकनेका प्रयत्न करते हैं। फल यह होता है कि विशेष अधिकारोंको प्राप्त करनेके लिये आन्दोलन तीव्र रूप धारण करता है। हमारे समयमें आयर्लैण्डमें कृषकोंकी दशा सुधारनेके लिये घोर आन्दोलन हुआ, होमरूलकी लड़ाई छिड़ी, विश्वविद्यालयोंको जनताके अधिकारमें लानेका उद्योग हुआ, आयरिश भाषाको राष्ट्रभाषा बनानेका प्रयत्न हुआ। परिणाम यह हुआ कि लैण्ड एक्ट, लोकल गवर्नमेंट एक्ट, युनिवर्सिटी एक्ट पास किये गये और विश्वविद्यालयोंमें आयरिश भाषाको गौरवका स्थान मिला। इनमेंसे प्रत्येक अड्डेपर अधिकार जमानेसे हम एक एक कदम आगे बढ़ते गये। हम इसको इसी दृष्टिसे देखते हैं और इसीलिये इनका उपयोग करना उचित समझते हैं। जो पुरुष आयर्लैण्डकी स्वाधीनताको फिरसे स्थापित करनेके पूरे पूरे और गूढ़ अर्थको समझता है उससे यदि कहा जाय कि भाई! हमें स्थानिक शासन और व्यवसायका अधिकार छोड़ देना चाहिये क्योंकि यह सरकारी पक्षके हैं और शत्रु सेनासे सम्बद्ध हैं, तो ऐसी बातको वह ध्यान देने योग्य नहीं समझेगा। जो लोग हमपर आक्षेप करते हैं कि हम कहते कुछ हैं और

करते कुछ हैं, हमें उनको यह मुंहतोड़ जवाब देना चाहिये कि हम शत्रुके मोर्चों पर कब्जा कर रहे हैं।

( ४ )

सिद्धान्तकी स्थिरताकी मिथ्या धारणाका खण्डन कर चुकनेपर भी हमें एक ऐसी दूसरी धारणाका निरूपण करना है जिसे अभीतक सर्वसाधारणने नहीं समझा है। यदि हम स्वतन्त्रताकी सशक्त सेना तैयार करना चाहते हैं तो हमें ऐसे ही सैनिक भर्त्ती करने चाहियें जो उद्देश्यको भली भांति समझे हुए हों, जो लक्ष्यके लिये पूरे दिलसे सर्वस्व न्योछावर करनेको तैयार रहते हों और जो सदा यह प्रण किये रहते हों कि हम अपने झंडेकी प्रतिष्ठा बनाये रखनेके लिये युद्धसे कभी मुंह न मोड़ेंगे। इस बातकी महत्ता तभी मालूम हो सकती है जब हम संसारकी ऐसी घटनाओंपर विचार करते हैं। जबतक मनुष्यका स्वभाव नहीं बदलता प्रत्येक आन्दोलनको ऐसे राजनीतिक बहुरूपिये घेरे रहेंगे जो समयको देखकर अपना काम निकालनेके लिये एक दल छोड़कर दूसरेमें जा मिलते हैं। ऐसे लोगोंका एक ही सिद्धान्त होता है—जिस दलकी प्रभुता हो उसीका पक्ष समर्थन करना—और इस उद्देश्यको सिद्ध करनेके लिये वे किसी भी दलमें मिलने और किसी भी दलको धोखा देनेमें देर नहीं लगाते। ऐसे आदमीको सब लोग भली भांति जान जाते हैं। ऐसे निष्कपट पुरुषको जो आजतक उल्टे रास्तेपर चल रहा था और

अब सच्चे दिलसे सत्यकी खोज करनेके बाद हमारे झंडेके नीचे आजाता है, हम फौरन पहचान जाते हैं। किन्तु जिस उद्योगमें राजनीतिक बहुरूपिया अपने दलमें भर्ती कर लिया जाता है और उसको प्रभुता दी जाती है वह उद्योग अवश्य विफल होगा। यह बात कुछ विचित्र सी मालूम होगी कि ऐसे लोग भी बड़े बड़े आन्दोलनोंमें भर्त्ती किये जाते है। इसका यही कारण है कि नेता तत्काल लोगोंको अपने दलमें मिला लेना चाहते हैं और जो अभीतक अपने दलमें नहीं आये हैं उन्हें अपनी बढ़ती हुई संख्यासे विश्वास दिलाकर उनके दिलोंमें धाक जमाना चाहते हैं। हम अपने बढ़ते हुए बलकी भावी हानिका ख्याल नहीं करते क्योंकि जब राजनीतिक चालबाज सिद्धान्तकी दुहाई देता हुआ हमारे दलमें घुसता है तो वह बड़ा सुशील और सच्चा मालूम पड़ता है और हम उसे अनुभवी पुरुष समझकर उसका स्वागत करते हैं। अपने बलको बढ़ानेकी चिन्तामें हम उसे बिना भेद भावके मिला लेते हैं। किन्तु हमें अपने आदमी-पर पूरा विश्वास होना चाहिये। हमें स्मरण रखना चाहिये कि इस चालबाजसे शत्रुताकी अपेक्षा मित्रता अधिक हानिकर है। हमें यह भी ध्यानमें रखना चाहिये कि जनता—जिसका भ्रम दूर करके हम अपने सिद्धान्त की ओर लाना चाहते हैं--चुप चाप हमारी कार्रवाई देख रही है। सम्भव है हमारे सिद्धान्तोंसे जनता हमारी ओर खिंच रही है और हमारी जांच पड़ताल करने-के लिये हमारे पास आ रही है। जनता कुछ न जाने, पर वह

सिद्धान्तभ्रष्ट पुरुषको अवश्य पहचानती है। जब हमारे दल और सभाओंमें वह ऐसे पुरुषको पाती है तो वह हमारी दलीलें सुनने या हमसे प्रश्न करनेके लिये न ठहरेगी। वह हट जायगी और हमसे दूर रहेगी। किसी आदमीकी पहचान उसकी संगतिसे होती है। इस पुरानी कहावतकी व्यापकता जितनी हम समझते हैं उससे बहुत अधिक है। इसके अतिरिक्त उस राजनीतिक चालबाजको भर्त्ती करनेसे हमारे विचार व्यवहारके बीच कुछ अन्तर आ जाता है।

हम स्वतन्त्रताके लिये लड़ रहे हैं, न कि सांसारिक लाभ या सुखकी आशासे। हम इसलिये लड़ रहे हैं कि मनुष्यकी उदार वृत्तियां वाध्य करती हैं कि मनुष्य अपना स्वतन्त्रताका स्वत्व प्राप्त करे जिससे उसका जीवन सुन्दर और पराक्रमी बने। वास्तवमें इससे बढ़कर आश्चर्यकी बात कोई नहीं हो सकती कि ऐसे धर्मयुद्धमें पामर, कपटी और कोरे स्वार्थी मित्र हमारे दलमें हों। हमें सोलहों आने अपने सिद्धान्तका भक्त होना चाहिये और इस बातकी आशंका नहीं करनी चाहिये कि आरम्भमें हमारी संख्या वहुत कम है। उस जनसमूहकी अपेक्षा जिसकी दृढ़तापर हम निर्भर नहीं रह सकते सच्चे आदमियोंका छोटासा दल अधिक काम करनेवाला होता है। इस दलकी संख्या और शक्ति बढ़ती जायगी। अन्तमें इसके चारों ओर वह सेना एकत्रित हो जायगी जिसे कोई न हरा सकेगा।

( ५ )

विचार और व्यवहारकी एकताके यथार्थ ज्ञानके कारण हम राजनीतिक चालबाजसे जिस प्रकार बचे रहते हैं उसी प्रकार इससे यह भी स्पष्ट हो जाता है कि निरुत्साही किन्तु शुद्ध-हृदय मनुष्यसे कैसा व्यवहार होना चाहिये। निरुत्साही पुरुष कहता है कि इङ्गलैण्डसे अलग हो जाना इस समय सम्भव नहीं है और होमरुल या आयर्लैंण्डके लिये स्वतन्त्र पारलामेंट स्थापित करनेका प्रस्ताव करता है। साधारण दृष्टिसे यह बात उचित जंचती है और हमारी इच्छा इस आधारपर अपने देशके दूसरे दलवालोंसे सन्धि करनेकी होती है और सन्धि कर भी ली जाती है। फल यह होता है कि ऐसे लोग एक स्थानपर आकर जमा हो जाते हैं जिनमेंसे कुछ तो पूर्ण स्वतन्त्रतापर विश्वास करते हैं, कुछ आंशिक स्वतन्त्रताको पूर्ण स्वतन्त्रताकी पहली किश्त मान लेते हैं और कुछ केवल आंशिक स्वतन्त्रता को ही अपना ध्येय मान कर उससे सन्तुष्ट हो जाते हैं। थोड़े दिनोंमें ही यह सन्धि टूट जाती है और सब लोग मतभेदके कारण कामसे अपना हाथ खींच लेते हैं। दीर्घ दृष्टिवाला पुरुष जानता है कि प्रत्येक प्रस्तुत कार्य अन्तिम ध्येय और सिद्धान्तके अनुकूल होना चाहिये, इसीसे हमारे उद्देश्यकी सिद्धि हो सकती है। उसे यह भी मालूम रहता है कि इस समय हम जो काम कर रहे हैं उसके भीतर हमारा सिद्धान्त छिपा रहता है। ऐसे समय उसे अपने पक्षका कट्टर अनुयायी बना रहना चाहिये और

वह सिद्धान्त भी मानना चाहिये जिसे और लोग भलेही न मानें किन्तु वह अपने जीवनका व्रत समझता है। किन्तु उसके नये मित्र ऐसे सिद्धान्तसे बंधना अस्वीकार करते हैं जो उसके लिये कानूनके बराबर है पर औरोंके लिये जिसका कुछ मूल्य नहीं है। सारे झगड़ेकी जड़ यही है। जो मित्र किसी समान उद्देश्यको लेकर मिलकर काम करनेका विचार करते हैं वे देखते हैं कि उनके बीच ऐसे विषय छिड़ जाते हैं जो विवादास्पद हैं। वाद-विवाद आरम्भ हो जाता है और बहस गरम हो उठती है, आपसमें गाली गलौज होने लगती है, मनोमालिन्य पैदा हो जाता है और सभा भङ्ग हो जाती है।

अपना मन मारकर जो मित्रता की जाती है उससे मनोरथ तो सिद्ध नहीं होता बल्कि इसके द्वारा जो शुद्धहृदय मनुष्य एकत्र किये गये थे उनके बीच अविश्वास उत्पन्न हो जाता है। इस प्रस्तावको कार्यमें परिणत करनेसे कुछ लाभ नहीं हुआ। इससे यह निष्कर्ष निकलता है कि जिन लोगोंको अपनी पूर्ण मांगोंकी स्वच्छ धारणा है उन्हें सावधानी तथा दृढ़तासे अपना प्रोग्राम तैयार कर लेना चाहिये और अपने ही बलपर आगे बढ़ना चाहिये। इसपर कई लोग दुहाई देने लगते हैं—देखिये! फिर आपसमें फूट पड़ गयी, फिर वही बात आगयी, यह लोग आपसमें मिल ही नहीं सकते, इत्यादि। हम इन लोगोंकी बात सुनकर मुंह नहीं मोड़ेंगे। किन्तु ध्यान रहे कि काम पड़नेपर हमारा पूरा पूरा साथ न दे सकनेवाले शुद्धहृदय मनुष्योंसे

बिना सिद्धान्तोंकी हत्या किये भी मेल हो सकता है। ऐसा स्वतन्त्र मेल हमारा वह मनोरथ सिद्ध कर सकता है जिसे पूरा करनेके लिये हमने सब दलोंको मिलाया था और अन्तमें जिससे हमारा सारा काम चौपट हो गया था।

इस विषय पर सबसे मुख्य बात यह है कि उस सच्चे आदमीकी नीयत बुरी न बतानी चाहिये जो हमसे भिन्न मार्गपर जाना ठीक समझता है। जिस आदमीसे हमारा मतभेद होता है उसकी नीयतपर आक्षेप करना किसी प्रकार भला नहीं कहा जा सकता। बहुधा यह देखनेमें आता है कि वह उतना ही सच्चा है जितने हम। उसने हमसे अधिक समयतक और हमसे अच्छी सेवा की हैं और दूसरोंसे मेल मिलाप रखनेकी फिक्रमें उसने मित्रता-का ढङ्ग स्वीकार किया है। हम उसके ढंगको पसन्द नहीं कर सकते किन्तु उसपर बुरी नीयतका दोष लगाना सरासर अन्याय है और इसका परिणाम सदा ही भयंकर होता है।

कर्मशून्यताको दूर करनेके लिये कई बार हम आपसमें ही लड़ बैठते हैं। हमें ऐसा न करना चाहिये और सबके समान-शत्रुसे ही मतलब रखना चाहिये। हमें ध्यान रखना चाहिये कि यह बड़े पराक्रमका काम है, इसमें स्थिति स्वयं धीरे धीरे अधिकाधिक निश्चित होती जाती है और ऐसा मालूम होता है कि हमें अपनी सारी शक्ति इसके पीछे लगा देनी होगी। मान लीजिये कि एक इञ्जिनियर एक बड़ी इमारत तैयार कर रहा है। वह किसी जगह कुछ असावधान रहा या किसी कठिनतासे नजर बचा गया,

उसकी इस भूलसे सारी इमारत भद्दी हो जायगी और हो सकता है कि सारी इमारत गिर जाय। इसलिये हमें निधड़क हो सिद्धान्तपर डटे रहना चाहिये। जब उक्त सब बातें मिलकर एक अविरोधी पूर्ण सिद्धान्तमें परिणत हो जाती हैं तो देश भरमें ज्योति फैल जाती है और पुराना तेज़ फिर स्पष्ट हो जाता है, नीच मनुष्योंकी नीचता धुल जाती है, डरपोक लोगोंमें उच्च कोटि-की वीरता आ जाती है और निडर लोगोंका पक्ष सिद्ध हो जाता है। मातृभूमि जाग उठती है, उसमें सिद्धान्तके लिये लड़नेका जोश आ जाता है और वह विजयकी ओर प्रयाण करती है।

( ६ )

सिद्धान्तभक्तिका निस्सन्देह यही सुन्दर अर्थ है। हमें यह अपनी पताकाओंमें लिख लेना चाहिये और सारे संसारमें इसकी घोषणा कर देनी चाहिये। यह अर्थ दुविधाहीन, गौरवपूर्ण, भयशून्य और अपरिवर्त्तनीय है। इस परिच्छेदमें उत्साह, यथार्थता और सावधानीके साथ जो कुछ लिखा गया है उसके संशोधन और परिवर्धनकी कभी आवश्यकता न पड़ेगी, भले ही कुछ कालके लिये भाग्यके पलटनेसे हम अपराधी समझे जायं। यदि स्वतन्त्रताके संग्राममें शुद्ध हो जानेके बाद हम अन्तिम युद्धसे संसारको चौंधिया देनेवाली विजयको प्राप्त करके बाहर निकलेंगे तो हमारी यह दृढ़भक्ति फिर भी बनी रहेगी। यह मध्याह्नके सूर्यके समान चमकती है। इसमें वही रम्यता और स्थिरता

रहती है जिससे हमारे संग्रामके पद पदपर प्रकाश पड़ता गया था। पूर्ण विजय प्राप्त होनेके बाद भी सम्भव है कि यह दृढभक्ति राष्ट्रके विधिनियम बनानेके समय और राजाओं, राष्ट्रपतियों तथा राजनीतिज्ञोंके चक्करमें पड़े हुए इस संसारमें राष्ट्रोंका नया संगठन करनेमें हमें पथ दिखायगी। इसपर एक चलचित्त मनुष्य जिसके हृदयमें कुछ तो नयी ज्योति पड़ी हुई है और कुछ पुराना डर बना हुआ है कहता है "आप बड़ी भारी आशा किये हुए हैं। हम मनुष्य हैं देवता नहीं।" यह बिलकुल ठीक है कि हम देवता नहीं हैं। चूंकि हममें मनुष्यस्वभाव-सुलभ त्रुटियां हैं, हमारा मन भ्रान्त है, हमारा चित्तका वेग सहसा उबल पड़ता है; इसलिये हममेंसे सबसे अधिक आत्मविश्वासी पुरुष भी अपनेको किसी समय दुर्बलतासे सना हुआ पाता है। जब वह आचार तथा विचारमें डावांडोल दिखायी पड़ता है तो उसे कौन ठीक रख सकता है। वह असहाय, अपमानित तथा भ्रष्ट हो जाता है। ऐसे पुरुषको समझ लेना चाहिये कि हम इस घमंडसे एक उत्तम सिद्धान्त अपने सामने नहीं रख रहे हैं कि हम सुगमता-से उसका पालन कर सकेंगे, किन्तु भली भांति यह समझकर कि हमारे लिये इस सिद्धान्तसे दूर रहना सम्भव नहीं। अटल सत्य यही है। जब संसारमें दृढ़विश्वासी पुरुष पैदा होता है तो जन्मसे ही उसे हृदयबलका इतना सहारा है कि यह बल उसे कभी धोखा नहीं देता। उसका सिद्धान्त उसे पथ दिखलाता है और नये युद्धमें कूदनेके लिये तथा नयी दुनियाओंको जीतनेके

लिये उसकी शक्ति इतनी अधिक बढ़ा देता है कि जगद्विजयी सिकन्दरकी बुद्धिमें भी इस शक्तिका ध्यान न आया होगा। किसी मनुष्यको उसके हृदयका विश्वास और उसका सिद्धान्त योग्य बनाते हैं। यदि नीचसे नीच पुरुष भी सच्चा है और अच्छी सेवा कर रहा है तो वह बड़ेसे बड़े पुरुषके समान है। हमें निकम्मी बातें और क्षुद्र-हृदय मनुष्योंकी कुटिल नीति छोड़ देनी चाहिये और अपनेको मुक्त करनेकी आशासे दिव्य पताका तथा मनुष्य व देवताओंकी दृढ़ सत्यभक्तिका अवलम्बन करना चाहिये।



# अष्टम परिच्छेद



## नारी-धर्म

( १ )

भविष्यमें जो महान् युद्ध होगा उसका पहला मोरचा आज मार लेना है। यह बात स्त्रियोंको भी समझ लेनी चाहिये। संसारमें इतनी नीचता है कि कभी कभी मनुष्यको ऐसा सिद्धान्त पकड़ना पड़ता है जो ऊंचा नहीं है और कभी अपनी मनुष्यताका परिचय देनेके लिये लड़ना पड़ता है। ऐसे अवसरोंपर स्त्रीको उसका साथ देना चाहिये, नहीं तो वह उसे गिरा देगी। स्त्रीके यह बात समझनेपर उसका कर्त्तव्य महत्वपूर्ण बन जाता है और उसके सामने आ खड़ा होता है। मनुष्य बहुधा सन्मार्गके संकीर्ण किनारेपर आकर विचलित हो जाता है, उस समय स्त्री ही उसे निश्चयपर लाती है। यदि वह पतिसे शुद्धचरित्र है तो वह उसे अपने गुणोंसे अलंकृत करेगी और यदि वह उससे नीच होगी तो पतिको और नीचे गिरा देगी। जब दोनोंकी आत्माएं एक सी होती हैं और दोनों उच्च प्रकृतिके होते हैं तो संसारमें उनका ऐसा तेज छा जाता है कि हमें परमात्माके अस्तित्वपर पूरा विश्वास हो जाता है। इससे हमें यह भी—यदि

आजतक न हुआ हो तो—विश्वास हो जाता है कि उनका आश्चर्यमय जीवन अनादि कालसे अनन्त कालतक मंगलमय और सुन्दर है; इससे हमें पता लगता है कि पति और पत्नीके आश्चर्यपूर्ण सम्बन्धकी उत्पत्ति और भविष्य क्या है। एकका रहना दूसरेके लिये अत्यन्त आवश्यक है। यदि एक दूसरेसे अलग रहता है, यदि वे मेलके साथ नहीं रहते तो एक भी जीवनकी रमणीकता और उसकी ज्योतिकी पूर्णताका अनुभव नहीं कर सकता। प्रत्येक पुरुष और स्त्रीको यह बात भली भांति देख लेनी चाहिये, उन्हें यह भी जान लेना चाहिये कि न मालूम किस समय, सत्यताके बलपर नहीं किन्तु अपने कर्मचारियोंके बलपर शासन करनेवाला कोई छोटा मोटा अधिकारी उनमेंसे किसीको भी ललकार दे। हमारे ऊपर ऐसे ही शासकोंका राज्य है। हमारे कई भाई भोग विलासमें दिन व्यतीत करते हैं और शासकोंकी हां में हां मिलाते हैं। ऐसे आदमी मनुष्य बन कर तंग हालतमें नहीं रह सकते, वे तो बेकार रहकर मजा उड़ाना चाहते हैं। ऐसे मनुष्योंके लिये बरनार्डशाने क्या ही ठीक कहा है कि "उनकी आत्मा गुलाम है।" यदि हमें वीरतापूर्ण भविष्यके लिये तैयारी करनी है तो इस बुराईसे लड़ना पड़ेगा। यदि हम राष्ट्रकी दासताको भगाना चाहते हैं तो पहिले प्रत्येक व्यक्तिकी खुशामदखोरीकी आदत छुड़ानी होगी। भावी युद्धके लिये यही हमारा शिक्षाक्षेत्र है। हमारी ललनाओंको भी यह बात हृदयमें रख लेनी चाहिये। उन महिलाओंको तो अवश्य यह बात

हृदयंगम कर लेनी चाहिये जो आनन्दपूर्ण घृणित जीवनकी अपेक्षा आत्म-सम्मानके साथ भूखों मरना पसंद करती हैं। इसलिये हम सब कार्यकर्ताओंको राष्ट्रीय भावोंसे पूर्ण समझकर निवेदन करेंगे कि यदि तुम्हारे हाथमें स्त्रीशिक्षाका कार्य है तो उन्हें बताओ कि दासभावसे भरी हुई आत्मावाले मनुष्यका तिरस्कार करें और उस ऐश्वर्यसे हार्दिक घृणा करें जो ऐसी आत्माका मूल्य है।

( २ )

मैं अपनी वीर स्त्रियोंके विषयमें कुछ लिखना चाहता हूं। जब हम किसी महान् कार्यके लिये अपनेको या दूसरोंको उत्साहित करना चाहते हैं तो उन वीर स्त्रियों और पुरुषोंका उदाहरण देते हैं जिन्होंने इसी तरहकी कठिनाइयां झेली हैं, जो शूरताके साथ युद्धमें कूदे हैं और छाती दिखाते हुए लड़ाईके मैदानसे बाहर हो गये हैं। इन सूरमाओंने ही हमारे लिये जीवन धन्य करनेवाली बपौती छोड़ी है। यह हमारे लिये कम लज्जाका विषय नहीं है कि हम अपने वीर पुरुषोंका इतिहास कम जानते हैं इससे भी अधिक लज्जाका विषय यह है कि हम अपनी वीर स्त्रियोंके विषयमें कुछ भी नहीं जानते। और जब कभी हम किसीकी महिमा कीर्त्तन करते हैं तो हमारा चुनाव ठीक नहीं होता। ××× हमारे जीवनपर कविताने प्रभाव डाल रखा है। देशभक्तिके हितमें यह प्रभाव ठीक नहीं है। हम किसी प्रेयसीकी सर्वनाशकी

कथा सुनकर दयासे पिघल जाते हैं। हममें अपने लिये और सबके लिये सहानुभूति उमड़ पड़ती है। भावकी लहरोंमें बहकर हम अपनी नसें ढीली कर देते हैं। यह करुणा हमें दुर्बल कर देनेवाली है। इससे मालूम होता है कि खूनके अन्दर खौलती हुई गरमाहट नहीं है, जीवनपर हमारा पूर्ण अधिकार नहीं है और हममें दृढ़ निश्चय नहीं है कि झण्डेको पकड़कर एक स्थानपर डटे रहें और युद्धको समाप्त करें। अब समय आ गया है कि जिस पीढ़ीने सारा क्यूरानकी कीर्तिके गीत सर्वत्र सुने हैं वह अब उससे भी अधिक वीर तथा सुन्दर आदर्शवाली टोनकी धर्मपत्नीका गुणगान करे।

( ३ )

जब हम स्त्रियोंके विशेषता-प्रदर्शक गुणोंपर विचार करते हैं तो सौजन्य, कोमलता, सहानुभूति तथा करुणाके भाव ध्यानमें आते हैं। और जब किसी स्त्रीमें यह गुण अपना गाढ़ा रङ्ग जमाते हैं और उनके साथ सहनशीलता, साहस एवं वीरताके मनुष्योचित गुण रहते हैं, तो ऐसी स्त्री वीर समझी जाती है। आयरिश नेता टोनकी पत्नी ऐसी ही थी। हम उसकी प्रशंसा निर्भय होकर कर सकते हैं। उसकी हर तरहसे परख हो चुकी और वह हर तरहसे बिल्कुल सत्य उतरी। अपने पतिकी भक्ति कर और उसे देशके कार्यमें उत्साह प्रदानकर उसने जो काम किया उसकी महान् प्रशंसा की जानी चाहिये। यद्यपि

उसका पति मारा गया और वह पतिके प्रेम और उसके उत्साह-पूर्ण जीवनसे वंचित रखी गयी, तिसपर भी उसकी सत्यताने लोगोंको आश्चर्यमें डाल दिया।

प्रश्न उठ सकता है कि टोनकी जीवित अवस्थामें उसकी स्त्रीका पतिके प्रति प्रगाढ़ प्रेम था इसीलिये वह पतिव्रता रही। किन्तु नहीं, उसके इस प्रारम्भिक जीवनमें दयाभाव प्रधान था, लेकिन बादको जब उसके ऊपर दुःख पड़ा उसने ऐसे धैर्यका परिचय दिया कि उसकी वास्तविक महत्ता चमकने लगी। जिस प्रेममें वे दोनों बंधे हुए थे वह साधारण नहीं था। इन दोनोंकी जीवनी पढ़नेसे स्पष्ट और सुन्दर मालूम पड़ती है। टोन धीर, संगठनकर्ता, जबरदस्त लड़ाका, दूरदर्शी, सोचनेवाला, अदम्य उत्साही और जन्मस्नेही नेता था। प्रेममें मग्न बच्चेकी तरह वह प्रेमभरी सादगीसे अपनी स्त्रीको लिखता है "मुझे सदा तुम्हारा और बच्चोंकाही ध्यान रहता है।" इस पत्रका अन्त यों है "मेरी ओरसे बच्चोंका मुंह बार बार चूम लेना। ऐ जीवनधन और प्राणप्रिये! भगवान तुम्हें सदा सुखी रखे।" यह आश्चर्यकी बात नहीं है। जब अपने कार्यके आरम्भमें टोन अमेरिकासे प्रचार-कार्यके लिये फ्रांस जानेकी तैयारी कर रहा था, तो उस समय भी उसे अपने असहाय बाल बच्चोंकी याद आनेसे कष्ट हो रहा था। उसे ख्याल आता था कि इस संकटमें मेरी स्त्री क्या करेगी। क्या वह भेंट होनेपर मुझे छातीसे लगाकर रोवेगी और रोते हुए बाल बच्चोंकी हालत सुनायगी और मेरी प्रतिज्ञाकी बात छेड़ेगी

तथा मुझे प्रेमकी याद दिलाकर गिड़गिड़ायगी कि अब देशका काम भूल जाओ? सुनिये, इस संकटके समयमें अपनी स्त्रीकी धीरताके विषयमें टोन क्या लिखते हैं—"मेरी प्रतिष्ठा और हितके लिये मेरी स्त्रीका साहस और उत्साह नाममात्रको भी नहीं घटा था। उसने मुझसे निवेदन किया 'आप अपनी प्रतिज्ञा-पर डटे रहिये और देशके प्रति अपने धर्मको निभाइये। आपकी अनुपस्थितिमें घरका काम काज मैं संभालूंगी। देशके कामके समय बाल बच्चोंकी तथा मेरी तनिक भी चिन्ता न कीजिये। वह परमात्मा जिसने समय असमय आश्चर्यजनक रीतिसे हमारी रक्षा की है इस दुःखमें हमें न छोड़ेगा।' सच्ची स्त्रीकी यह अचूक वाणी है। जिस समय वह टोनको विदा करती है उसका शरीर कांपता है किन्तु आंखोंसे वह ज्योति निकलती है कि जिसके सामने मनुष्य भी लज्जित हो जाय। वह ज्योति उसके अद्वितीय पति टोनमें ही देखी गयी, किन्तु और कोई मनुष्य उसे पा नहीं सका। इस स्त्रीकी अटल धीरताकी अग्निपरीक्षा भीषण भविष्यमें ली गयी जब देशका काम नष्ट भ्रष्ट हो गया और टोनको अपने प्राण अर्पण करके प्रायश्चित्त करना पड़ा। जब उसका अन्तिम समय आया और उसके भाग्यका निर्णय हो चुका था उसने अपनी स्त्रीको पत्र लिखा। उसकी वीरताका इससे ओजस्वी प्रमाणपत्र और कोई नहीं हो सकता। टोनने लिखा "ऐ प्राण प्यारी! अब विदा दो। मेरे लिये यह पत्र

समाप्त करना असम्भव हो गया है। मेरी [ Mary ] को मेरा प्रेम जताना और सबसे अधिक यह बात स्मरण रखना कि बाल बच्चोंकी मां-बाप अब तुम्हीं हो। मेरे प्रति अपने प्रेमका पक्का प्रमाण तुम इन बाल बच्चोंकी शिक्षाके लिये अपनी रक्षा करके ही दे सकती हो। शक्तिमान ईश्वर तुम सबका भला करे।" क्या ही सुन्दर पत्र है! जो बात लिखी हुई है उससे अधिक जोर उस बातपर है जो नहीं कही गयी है। स्त्रीके लिये रोना नहीं; अपना नाममात्र दुःख नहीं। इस पत्रमें एक स्थलपर लिखा है—"तुम्हारे और बच्चोंके लिये हृदयमें जो भाव उठ रहे हैं शब्द उन्हें प्रकट नहीं कर सकते। इसलिये यह चेष्टा न करूंगा। किसी प्रकारके दुखड़ेका रोना तुम्हारी और मेरी वीरतामें बट्टा लगाता है।" इसीलिये तो टोनकी स्त्रीने अपने कष्टमय जीवनमें इस दारुण परीक्षाका शान्त चित्तसे सामना किया। टोनका अपनी स्त्रीके प्रति पूर्ण विश्वास बतलाता है कि यह वीर स्त्री पतिकी आज्ञाओंका किस प्रकार पूरा पूरा पालन करती थी। श्रीमती टोनका बादका जीवन पग पगपर साक्षी देता है कि उसने पतिकी अमानतमें खयानत नहीं की। टोनके लड़केने जो पिताके मरते समय निरा बच्चा था अपनी जवानीमें उसने अपनी स्मृतियां लिखीं। एक स्थानपर वह अपनी माताकी सीधी सादी प्रशंसा करता है। देखिये,इस सादगीमें कैसा ओज भरा हुआ है "मेरी बची हुई मांने मेरा पालन पोषण पिताके सब भावों और सिद्धान्तोंके अनुसार किया।" मांकी प्रशंसामें

यह शब्द यथेष्ट हैं। आगे सुनिये। उसने सन्तानकी सेवामें अपनेको मिटा दिया और गर्वके साथ अपनी तथा अपनी सन्ततिकी स्वतन्त्रताका पूरा ध्यान रखा। वह फ्रांसके एक सेनापतिकी स्त्री थी। उसने सहायता स्वीकार नहीं की। फ्रांसके सपूतोंने उसका सम्मान किया।

टोनकी मृत्युके सालभर बाद लूश्यां बोनापार्तेने फ्रांसकी राष्ट्रीय सभामें उसकी प्रशंसा करते हुए ओजस्वी भाषण दिया था कि "यदि टोनकी सेवा आपके भावोंको उत्तेजित करनेके लिये यथेष्ट नहीं है, तो मैं उस उच्च विचारवाली स्त्रीके स्वतन्त्र विचार तथा दृढ़ताका उल्लेख करूंगा जो अपने पति तथा अपने भाईकी कब्रपर आयर्लैण्डकी मुक्तिकी लालसा अपने आंसुओंके साथ बहा रही है। मैं चाहता हूं कि उसके चेहरेपर दुःखके भावोंके साथ २ आयरिश तेज किस प्रकार सना हुआ है यह मैं आपको बतला सकता। वह स्पार्टा (प्राचीन यूनानका एक प्रान्त) की उन रमणियोंकी याद दिलाती है जो अपने देश-भाइयोंके युद्धक्षेत्रसे लौटनेपर उत्सुकताभरी दृष्टिसे सेनाको देखनेके लिये दौड़ पड़ती थीं और जब देखती थीं कि उनके पति, पुत्र और भाई लापता हैं तो आनन्दसे कहती थीं 'उसने अपने देशके लिये प्राण दिये हैं; वह प्रजातन्त्रके लिये मरा है'। "जब फ्रांसमें प्रजातन्त्रका पतन हुआ, नेपोलियन सम्राट् बना और इस हलचलमें उसके स्वत्वोंपर ध्यान न दिया गया, तो वह स्वयं अपने पुत्रको लेकर नेपोलियनके पास गयी और टोनकी सेवाओंका स्मरण

दिलाते हुए उससे प्रार्थना की कि वह उसे पलटनमें भर्ती कर ले। सबको देखकर बड़ा आश्चर्य हुआ कि नेपोलियनने उसकी बात बड़े आदरसे सुनी और तत्काल उसे स्वीकार कर लिया। उसने यह प्रार्थना अपने एकमात्र बचे हुए पुत्रके लिये की थी। उसके दो बच्चे पहले ही मर चुके थे। लड़कीकी मृत्युका दृश्य बड़ा हृदयविदारक था। अब वह एक लड़केको लेकर खड़ी थी। किसी बच्चेका संरक्षण इतने अधिक अनुरागसे न किया गया होगा और न किसीको गर्वके साथ जीवन आरम्भ करनेका ऐसा पथ सुझाया गया होगा। इस तत्वको भली भांति समझनेके लिये इस बालकके स्मृतिपत्र पढ़ने चाहियें और स्थान स्थानमें इस बातपर विचार करना चाहिये कि इस रमणीने अपने पतिको कैसी वीरताके साथ वचन दिया था कि वह अपने बच्चोंका उत्तरदायित्व ग्रहण करती है और अपने घोर कष्टके दिनोंमें उसे अपने वचनोंका किस प्रकार अक्षरशः पालन करना पड़ा। वह सत्यपर दृढ़ रही। उसकी शक्ति और भक्तिकी उपमा नहीं मिलती। उसके दो बच्चे रोगसे कालके ग्रास बन गये थे और बचे हुए लड़केको उसने किस प्रकार रात दिनकी हिफाजतसे यमके घरसे लौटाया था। इस लड़केको उसने किस प्रकार शिक्षा दिलायी और किस प्रेमपूर्ण गर्वके साथ उसे सैनिक कार्यमें नियोजित किया।

एक बार किसी नीचहृदय पुरुषने इशारेसे कहा कि तुम रुपया मांगनेको हमारे पास आयी हो। उस समय उसके हृदयसे वीरो-

चित अभिमानके यह शब्द निकले कि मैंने इतने संकट झेले किन्तु दूसरेके आगे हाथ फैलाना कभी नहीं सीखा। अपने सब कष्टोंमें वह तेजस्वी, साहसी, शिष्टाचारी और अपने कर्तव्यके प्रति सदा सजग रहती थी। समय पड़ेपर वह कभी अपने कर्तव्यसे च्युत न हुई। उसने अपना धर्म पूरा पूरा निबाहा। वर्षों बाद फिर जब वह अपने लड़केको सेनामें भर्ती करनेको भेजती है, तो उसी प्रकार कांप कांपकर उसे विदा करती है जिस प्रकार कुछ साल पहिले उसने अपने पतिको आश्वासन देकर देशके प्रति धर्म निबाहने भेजा था। आज वह अपने इकलौते बेटेसे अलग हो रही है। उसका हृदय उसके शब्दोंमें ही देख लीजिये—"आजतक मैंने अपनेको यह सोचनेका अवसर भी नहीं दिया था कि मेरा विलियम मेरा है, मेरा इकलौता बेटा है। मैं यही सोचती रही कि टोनका लड़का मुझे सौंपा गया है, किन्तु विदाईके समय प्रकृतिने अपना जोर दिखाया। मैं एक खेतमें बैठ गयी। मेरे सामने सफेद और लम्बी सड़क थी। मैं सड़क भर बेटे ही बेटेको देखती थी। मेरी विचारशक्ति लुप्त हो गयी। उस समय ऐसा मालूम पड़ता था कि जीवन भरकी सब यन्त्रणाएं एक साथ मेरे ऊपर आ टूटी हैं और मुझे घेरे खड़ी हैं। मुझे उस वक्त एक जबरदस्त चाह हुई और वह चाह सदाके लिये आंखें बन्द कर देनेकी थी। मैं उसी हालतमें रही; मुझे यह नहीं सूझ रहा था कि घरको भी लौटना है। इतनेमें एक छोटी लवा मेरे पासकी झाड़ीसे उड़ी और मेरे सरके ऊपर

चक्कर काटने लगी। ओह! वह हवामें कैसा सुन्दर और प्रफु-ल्लित करनेवाला गान गा रही थी। उसकी ध्वनिने मुझे शान्ति दी और बेहोशीसे जगाया। मेरे हृदयने आवाज दी, यह टोनने तेरे पास भेजी है। मैं अपने निर्जन घरको वापस चली आयी।" यह दृश्य है जो हमारे दिलको मोम बना देता है। कैसी पति-व्रता स्त्री थी! धूपमें बिल्कुल अकेली सर झुकाये घासपर बैठी हुई है; लवाका गान सुनकर समझती है कि पतिने मीठा आश्वासन देनेके लिये इसे भेजा है। ऐसी स्त्रीको देखकर हममें कमजोरी पैदा करनेवाले भाव उत्पन्न नहीं होते। हमें मातृ-भूमि और उसके निवासियोंपर गर्व होता है; हमारे विचार दृढ़ और निश्चित बन जाते हैं; हमारा हृदय कार्यक्षेत्रमें अवतीर्ण होनेकी पुकार मचाता है; हम रोते गिड़गिड़ाते नहीं हैं किन्तु देशका हित करनेके लिये हमारा खून खौलने लगता है।

( ४ )

नारी-धर्मका यह वीरतापूर्ण उदाहरण हमारी स्त्रियोंहीके नहीं किन्तु हमारे पुरुषोंके सामने भी रखा जाना चाहिये। पाठकोंको इससे मालूम होगा कि देशभक्ति हृदयके कोमल भावोंका नाश नहीं करती बल्कि उल्टा उन्हें जगाती है और विस्तृत करती है। हमको ऐसा विचारनेका अभ्यास पड़ गया है कि सिपाहीमें प्रेम और करुणाका भाव नहीं रहता। हम समझते हैं कि यह गुण उसकी दृढ़ता नष्ट कर देंगे और उस-

का काम चौपट कर देंगे। किन्तु हमें ध्यान रहना चाहिये कि मनुष्योचित गुणोंका अभाव हमारे सब कार्य निरर्थक कर देता है। जबतक हम सयाने नहीं होते और हमारी नसोंमें कविताका रस नहीं बहता तबतक तो हम किसी भी सिद्धान्तके अनुसार काम करनेको तैयार रहते हैं; किन्तु जब प्रकृति हमारे ऊपर अपना राज्य जमाती है तो कट्टर सिद्धान्तवादी किसीको अपने वशमें रख नहीं सकता। हमें यह बात याद रखनी चाहिये और मनुष्य बनना चाहिये। हम शब्दोंमें नहीं तो कार्यतः कह रहे हैं—"आयर्लैंडके लिये कृपया घर गृहस्थीके जञ्जालमें मत फंसिये।" इस दृष्टिसे तो हम यह भी कह सकते हैं·"आयर्लैंडके लिये कृपया अपनी रगोंमें रक्तका प्रवाह रोक लीजिये।" ऐसा होना असम्भव है। यदि सम्भव भी होता तो यह घृणित बात होती। स्त्री और पुरुषको कन्धेसे कन्धा मिलाकर अपने जीवनमें महत्वपूर्ण और स्वच्छ धर्मका पालन करना होता है। इस धर्मके स्थानपर ऐसा प्रकृतिविरुद्ध जीवन व्यतीत करना जिसमें न तो तपोवनके एकान्त वासका ही आनन्द मिले और न संसारमें ही हम कुछ कर सकें विकट और बुरा है।

हमारा सौभाग्य है कि टोनकी स्त्री आयर्लैंडमें पैदा हुई। इस उदाहरणसे कोई भी स्त्री सीख सकती है कि बहादुरसे बहादुर आदमीकी टक्करका कैसे बना जाता है। मनुष्यको इस दृष्टान्तसे सबक लेना चाहिये कि स्त्री और पुत्र भले ही कष्ट पावें किन्तु उन्हें गुलाम और कायर बनाना पाप है। संसारमें

ऐसे निष्कपट-हृदय मनुष्य भी वर्त्तमान हैं जो स्वयं अपनी देहमें सब कष्ट सहनेको तैयार हैं, किन्तु वे अपने कुटुम्बियोंका कष्ट नहीं देख सकते। इनको परिवारका स्नेह जकड़ लेता है और पतनकी ओर घसीट ले जाता है। ऐसा कभी न होना चाहिये। यदि कर्तव्यको पालनेसे पुत्र और कलत्रपर आपत्ति आनेका अन्देशा हो और इसीलिये उसे ताकपर रख देना पड़े तो स्त्री, धर्मपत्नी नहीं, भार बन जाती है और सन्तान पतित जीव बन जाती है जो त्रिशंकुकी तरह अधर लटका हुआ है, जो सर ऊंचा नहीं उठा सकता और भगवान तथा मनुष्यके प्रति अपना कर्तव्य निवाहनेके अयोग्य है।

मनुष्यको घबराना न चाहिये कि उसके प्रेमियोंकी अग्नि-परीक्षा हो रही है। उसे शक्तिभर ऐसा बननेकी चेष्टा करनी चाहिये कि वे जांचमें पक्के उतर आयें। इसके बाद सत्यकी महिमा और सत्याग्रही स्वभावकी सत्यताके भरोसेपर अपने प्रेमियोंकी विजय छोड़ देनी चाहिये। परिणाममें ऐसे पुरुष तथा ऐसे प्रेमियोंको वह पुरस्कार मिलता है जिसका उन्हें स्वप्नमें भी ध्यान न था।

सुनिये, जिस युद्धमें इतनी परीक्षा ली जा रही है वह उनके जीवनमें उन नये और स्वच्छ भावोंको लायगा जिनका समाजके समागममें उसे आजतक पता न चला था। इससे उन्हें अधिक सहानुभूति, परदुःखानुभव, विनय और शक्ति प्राप्त होगी। इस परीक्षासे जीवनके नये पर्दे खुलेंगे और समाजके प्रति हृदय-

में उदार विचार पैदा होंगे। सारांश यह है कि इस यन्त्रणामय परीक्षा द्वारा ही जीवनमें ज्ञान, करुणा और वीरताके अपूर्व सम्मिश्रणका आनन्द मिलता है और ऐसा जीवन, चाहे इसमें कितने ही दोष, लड़ाइयां, झगड़े और यातनाएं क्यों न हों, सदा श्रेष्ठ और मनोहर है।





# नवम परिच्छेद



## साम्राज्यवाद

### ( १ )

आयर्लैंण्डको होमरूल देनेका वचन मिलते ही तुरन्त साम्राज्य-के कई नये पक्षपाती दिखायी देने लगे हैं। सम्भव है इससे भी भलाई निकल पड़े। इससे हमको साम्राज्यके पक्षपातियोंके साथ पहिलेकी अपेक्षा अधिक निकट जाकर टक्कर लेनेका मौका मिल जायगा। आजतक हमारा युद्ध अस्पष्ट सिद्धान्तोंके ऊपर रहा है। होमरूलके लिये लड़नेवाले साम्राज्यवादियोंने शब्दजाल-के भीतर यह बात छिपायी कि वह साम्राज्यके लिये लड़ रहे हैं। अब होमरूल प्राप्त होने हीको है। इससे हमें कमसे कम एक लाभ होगा। गन्दी हवा साफ हो जायगी। यह बात निश्चित रूप-से तय हो जायगी कि हम राष्ट्रके लिये लड़ें या साम्राज्यके लिये। राष्ट्रके पक्षमें हमें जो कुछ कहना है आगे कहेंगे, किन्तु इस समय हम साम्राज्यवादपर लिखेंगे, क्योंकि हम साम्राज्य-वादियोंकी तरफसे झूठी और पाखण्डपूर्ण बातें सुन रहे हैं। हम साम्राज्यवादकी जांच करेंगे और इसका अत्याचार, निठुरता और पाखण्ड दिखायेंगे। साथ साथ यह भी दिखायेंगे कि साम्राज्य-वादियोंको अपने ऊपर आक्रमण करनेका छोटेसे छोटा मौका

में उदार विचार पैदा होंगे। सारांश यह है कि इस यन्त्रणामय परीक्षा द्वारा ही जीवनमें ज्ञान, करुणा और वीरताके अपूर्व सम्मिश्रणका आनन्द मिलता है और ऐसा जीवन, चाहे इसमें कितने ही दोष, लड़ाइयां, झगड़े और यातनाएं क्यों न हों, सदा श्रेष्ठ और मनोहर है।





# नवम परिच्छेद



## साम्राज्यवाद

### ( १ )

आयर्लैंण्डको होमरूल देनेका वचन मिलते ही तुरन्त साम्राज्यके कई नये पक्षपाती दिखायी देने लगे हैं। सम्भव है इससे भी भलाई निकल पड़े। इससे हमको साम्राज्यके पक्षपातियोंके साथ पहिलेकी अपेक्षा अधिक निकट जाकर टक्कर लेनेका मौका मिल जायगा। आजतक हमारा युद्ध अस्पष्ट सिद्धान्तोंके ऊपर रहा है। होमरूलके लिये लड़नेवाले साम्राज्यवादियोंने शब्दजालके भीतर यह बात छिपायी कि वह साम्राज्यके लिये लड़ रहे हैं। अब होमरूल प्राप्त होने हीको है। इससे हमें कमसे कम एक लाभ होगा। गन्दी हवा साफ हो जायगी। यह बात निश्चित रूपसे तय हो जायगी कि हम राष्ट्रके लिये लड़ें या साम्राज्यके लिये। राष्ट्रके पक्षमें हमें जो कुछ कहना है आगे कहेंगे, किन्तु इस समय हम साम्राज्यवादपर लिखेंगे, क्योंकि हम साम्राज्यवादियोंकी तरफसे झूठी और पाखण्डपूर्ण बातें सुन रहे हैं। हम साम्राज्यवादकी जांच करेंगे और इसका अत्याचार, निठुरता और पाखण्ड दिखायेंगे। साथ साथ यह भी दिखायेंगे कि साम्राज्यवादियोंको अपने ऊपर आक्रमण करनेका छोटेसे छोटा मौका

देना कितना भयंकर है। साम्राज्यको हम जितना जानते हैं और उसके साथ सम्बन्ध रखनेसे हमें जो ज्ञान प्राप्त हुआ है उससे हम कह सकते हैं कि साम्राज्य बुरी चीज है और हमें स्वयं ही इससे मुक्त होना और आगेको इसके जालमें फंसनेसे बचना नहीं चाहिये, बल्कि संसारके हर किसी ऐसे राष्ट्रका उत्साह और आशा बढ़ानी चाहिये जो साम्राज्यके विरुद्ध लड़ रहा हो।

( २ )

माकियावेली एक स्पष्ट लेखक हुआ है। उसने साम्राज्य-वादपर एक पुस्तक लिखी है। इस पुस्तककी पड़ताल करनेसे साम्राज्यवादकी माया कट जायगी। हां, आंखें होते हुए जो न देखना चाहे उसे कोई नहीं दिखला सकता। साम्राज्यके कई पक्षपाती माकियावेलीकी दुष्टतापूर्ण बातोंको पढ़कर एकदम घबराये जाते हैं। इस घबराहटसे हमें भ्रममें न पड़ना चाहिये। जिन लोगोंने माकियावेलीको "राजकुमार" नामक पुस्तक नहीं पढ़ी है वे निम्नलिखित अवतरणोंको ध्यानसे पढ़ें और देखें कि ये बातें आयर्लैंडमें अंग्रेजोंके शासनपर किस प्रकार घट जाती हैं। इन बातोंको पढ़कर समझें कि साम्राज्य स्वयं ही बुरा है, हर तरहसे दुष्टतापूर्ण है, इसका पग २ पर विरोध किया जाना चाहिये, इससे निरन्तर युद्ध जारी रहना चाहिये और उत्साहके साथ तथा बिना हीले हवालेके उसका त्याग करना चाहिये।' हमसे शैतान, उसकी शान और उसके कामोंसे दूर रहनेके लिये

बचपनसे ही कहा जाता है। वही बात इसके लिये भी लागू है। पहले विदेशी शासकके आक्रमणकी बात सोचिये। माकियावेली कहता है—"आक्रमणकी साधारण रीति यह है। ज्योंही विदेशी राजा किसी प्रदेशपर आक्रमण करता है तो वहांके दुर्बल और कृतघ्न निवासी उसके साथ मिल जाते हैं। कारण यह है कि उनमें अपने वर्तमान प्रभुओंके प्रति ईर्ष्या और द्वेषका भाव रहता है। ऐसे छोटे छोटे रजवाड़ोंको अपनी ओर करनेके लिये कोई कष्ट उठा न रखना चाहिये। वशमें आते ही ये लोग तुरत मिलकर आक्रमणकारीके साथ एक हो जाते हैं। विजयी राजाको विशेष ध्यान इस बातका रखना चाहिये कि यह कभी शक्तिशाली न बन जायं। इनके हाथमें विशेष सत्ता भी न दी जानी चाहिये। ऐसा करनेसे विजयी राजा बड़ी आसानीके साथ अपने सैन्यबल और अपनी ओर किये हुए इन राजाओं और रजवाड़ोंकी सहायतासे अपने पड़ोसियों-की शक्ति कम कर सकता है और विजय किये हुए प्रदेशमें एकछत्र राज्य चला सकता है।" यह देशको फोड़कर उसपर शासन करनेकी पुरानी नीति है।

किसी देशमें अपना प्रवेश करनेके लिये कोई बहाना चाहिये। माकियावेलीने एक राजाकी प्रशंसा की है जो सदा धर्मका बहाना निकाला करता था। किसी देशपर अधिकार हो चुकनेपर उग्र नीतिसे काम लिया जाना चाहिये। माकियावेली कहता है—"जो पशुबलका प्रयोग करके किसी राष्ट्रका शासन अपने

हाथमें ले लेता है उसे वे सब निष्ठुरतायें काममें लानी चाहियें जो तुरत फलदायी हों।" यह लेखक आगे चलकर लिखता है—"यदि राजा क्रूरताकी सहायतासे प्रजाको वशमें रखता है तो उसे बदनामीकी परवा न करनी चाहिये, क्योंकि जो राजा एक स्वाधीन देशको जीतता है और उसे नष्ट भ्रष्ट नहीं करता वह बड़ी भारी भूल करता है और उसे अपने नाशकी प्रतीक्षा करनी चाहिये। कारण यह है कि जब वहांके निवासी बगावत करनेको तैयार होते हैं तो वे सदा स्वाधीनता और अपने पूर्वपुरुषोंद्वारा बनाये हुए कानूनोंका नाम लेते हैं। इस विप्लवको अधिक समयका शासन वा सदय व्यवहार शान्त नहीं कर सकता।" यदि राजा देशको भली भांति न उजाड़ सके तो, उसे राय दी गयी है कि, वह चापलूसी और रियायतोंसे काम ले। "या तो प्रजाकी चापलूसी की जाय, उसपर रियायतोंकी बौछार की जाय, नहीं तो वह भली भांति तबाह कर दी जाय।" इस वाक्यपर हमें घूस और उपाधियों (टाइटलों)का स्मरण हो आता है। और सुनिये, "जो प्रदेश प्राचीन कालसे स्वाधीन रहा हो उसे अधीन रखनेका सबसे सहज तरीका यह है कि वहींके नागरिक नौकर रखे जायं।" यह वाक्य देखकर हमें बड़े बड़े ओहदोंपर मरनेवालों, दरबारों और राजभक्तोंके अभिनन्दनपत्रोंकी याद आती है। विजयको स्थायी बनानेके लिये लेखक बतलाता है—"जब एक राजा नयी रियासत जीतता है और उसे अपने राज्यमें मिला लेता है तो उसके लिये यह आवश्यक है कि प्रजाको निरस्त्र कर

दे। केवल उन्हें हथियार रखने दे जो विजयके समय उसकी तरफ आगये थे। किन्तु धीरे धीरे उन्हें भी निकम्मा बना देना चाहिये और उनको आलस्य तथा क्लीवताकी उस हालतमें डाल देना चाहिये कि कुछ समय बाद उसकी सारी शक्ति अपनी फौजके भरोसे ही खड़ी रह सके।" यह बात हमें आर्मस एक्ट (हथियार न रखनेके कानून) और अपने निहत्थे लोगोंका स्मरण कराती है। किन्तु यह सम्मति देनेपर भी कि आधी प्रजा निरस्त्र कर दी जाय और आधी उपाधि, नौकरी आदिसे अपने वशमें कर ली जाय माकियावेली कहता है कि विजयी राजाको इन दोनोंमेंसे एकको भी अपना विश्वासपात्र नहीं बनाना चाहिये। उसके शब्द पढ़िये—"बुद्धिमान और नीतिज्ञ राजाको चाहिये कि वह अपना वचन पूरा करनेकी चिन्ता न करे जबकि ऐसा करनेसे उसका अहित होता हो और जिस कारणसे वचन दिया गया था वह दूर हो गया हो।" इस विषयमें कोई गलती न हो इसलिये उक्त लेखक अधिक स्पष्ट भाषामें लिखता है—"अपने भावोंको छिपाना और सफलतापूर्वक मनमें कुछ तथा बाहर कुछ दिखाना बड़े महत्वकी बात है।" इन वाक्योंसे तोड़ी हुई सन्धियां और असंख्य विश्वासघात आंखोंके सामने आ जाते हैं।

दुनियांकी नजरमें प्रतिष्ठित बना रहना अच्छा है किन्तु माकियावेली इस विषयपर भी राजाको सतर्क करता है—"सज्जन, दयालु, शिष्टाचारी, धार्मिक तथा निष्कपटसा बना रहना सम्मान प्राप्त करना है, किन्तु तुम्हारा मन इतना ठीक और अभ्यस्त रहना

चाहिये कि अवसर पड़नेपर उसके सोलहों आने विरुद्ध कार्य कर सके।" जो भद्रपुरुष इन बातोंको पढ़कर दुविधामें पड़ गया है वह ध्यानसे सुने—"यदि इन दोषोंके कारण उसका नाम बदनाम होता है तो उसे तनिक चिन्ता न करनी चाहिये क्योंकि ऐसा न करनेसे उसका राज्य सुरक्षित नहीं रह सकता।"

यहां तक हमने प्रसिद्ध राजनीतिक लेखक माकियावेलीके सिद्धान्त लिखे हैं। इन सिद्धान्तोंकी नीतिभ्रष्टता देखकर हमारे वे साम्राज्यवादी दंग रह जाते हैं जिन्होंने जंगली और अर्द्धसभ्य जातियोंको सभ्य बनानेका बीड़ा उठाया है। हम तो अब अपनी आंखें खोल रहे हैं और देख रहे हैं कि दोनों नीतिभ्रष्ट और दुरंगे हैं। हमें तो माकियावेलीकी पुस्तककी बातें ठीक ऐसी लगती हैं मानों किसी विवेचकने आयलैंडमें अंगरेजोंका शासन देखकर उसकी विशेषताओंका भली भांति निरीक्षण किया है और उनसे ये सिद्धान्त निकाले हैं। माकियावेलीने अपनी पुस्तकमें जो पोल खोली है उसके लिये हमें उसे धन्यवाद देना चाहिये। उसने राजाको जो सम्मति दी है वह उसके युगके डाकुओंकी कलई खोल देती है और हमें अपने समयके साम्राज्यकी बुराइयां दिखानेमें सहायता पहुंचाती है।

( ३ )

इस बातसे हमें शिक्षा लेनी चाहिये कि ४०० वर्ष पहले इटलीमें लिखा हुआ यह ग्रन्थ आज भी पूरी तरहसे लागू है।

साम्राज्यवादियोंका यह वास्तविक चित्र है, इसलिये हमें साम्राज्यसे कोई वास्ता न रखना चाहिये। यह कहा जायगा कि अब आगे हमपर पुराने हथकण्डे काममें न लाये जायंगे। साम्राज्यवादियोंको हम बता देना चाहते हैं कि वे इस नयी मित्रतासे बल पाकर दूसरे देशोंपर यह चालबाजियां चलेंगे। यह भी हमारे नामपर कलंक है। हम किसी देशको अपने अधीन नहीं रखना चाहते। हम उन्हें साम्राज्यका विरोध करनेके लिये उत्साहित करेंगे। यदि उसके लिये हमें भविष्यमें लड़ना पड़ेगा तो यह स्वयं यथेष्ट प्रोत्साहन है।

हमारा दमन नीचताके साथ होनेसे दूना कड़ुवा बन गया है। जबरदस्तके अत्याचारसे हमारा रोष प्रचण्ड हो उठता है, किन्तु नीचका अत्याचार असह्य हो जाता है। क्रोमवेलका अत्याचार आसानीसे भूला जा सकता है किन्तु मेकालेकी पाखण्डपूर्ण बातें नहीं। जब हम मेकालेकी कुछ पंक्तियां पढ़ते हैं तो बदनमें आगसी लग जाती है। और यह आग तभी बुझेगी जब हम विरोधको बिल्कुल मिटा देंगे। मिल्टनपर लेख लिखता हुआ मेकाले इङ्गलैण्डकी राज्यक्रान्तिपर बड़ी २ बातें छांट गया है और उसकी विशेषता बतलाता है कि "साम्राज्यका एक भाग ऐसी दुःखदायी स्थितिमें था कि उस समय हमें सुखी बनानेके लिये उसकी महान् यन्त्रणा आवश्यक थी और हमें अपनेको स्वाधीन बनानेके लिये उसे गुलाम बनाना आवश्यक था।" संसारमें शायद ही किसीने ऐसी बेशर्म बात कही हो।

भूलियेगा मत कि यह सिद्धान्त साम्राज्यके "बड़े साझीदार" का है। यदि मेकाले हमारा गला घोंटनेके लिये ईश्वरसे प्रार्थना करता और भगवानको धन्यवाद देते हुए क्रोमवेलके समान हमारा गला घोंट देता तो बादकी पीढ़ियां आग बबूला हो उठतीं, किन्तु मेकालेके भाव जहरमें कड़ुवापन हैं। लीजिये, और सुनिये! मेकाले माकियावेलीकी पुस्तक पढ़कर अवाक् रह गया था। माकियावेलीके विषयमें आप लिखते हैं "जिस पुरुषको इटलीके इतिहास और साहित्यसे परिचय न हो उसके लिये यह असम्भव बात है कि उस पुस्तकको जिसने माकियावेलीके नामपर कलंकका टीका लगाया है विना घोर घृणा और आश्चर्यके पढ़ सके। दुष्टताका बिल्कुल नग्न लेकिन निर्लज्ज चित्र है। ऐसी शांत, विचारपूर्ण और वैज्ञानिक निष्ठुर क्रूरताका वर्णन नीचसे नीच प्रकृतिका पुरुष भी नहीं कर सकता। मालूम पड़ता है कि यह किसी नर-पिशाचने लिखा है।" किन्तु यह प्रबन्ध साम्राज्यवादपर महत्वपूर्ण उज्ज्वल प्रकाश डालता है। मेकाले माकियावेलीके विषयमें लिखता है कि "उसका एकमात्र दोष यह था कि उसने उस समयके कुछ प्रचलित सिद्धान्तोंको स्वीकार कर उन्हें ज्वलन्त और अन्य लेखकोंसे अधिक ओजस्वी भाषामें लिखा।"

यहां सत्य बात स्वयं प्रकट होगयी, यद्यपि मेकालेका यह इरादा नहीं था। क्या मजेकी बात है! माकियावेलीका अपराध यह है कि उसने ज्वलन्त और ओजस्वी भाषामें उनका

निरूपण किया है। यह कोई दोष नहीं है कि उसने इन बुरे विचारोंको अपने हृदयमें स्थान दिया। बात यह है कि दिलमें चाहे कुछ सोचिये मगर ढोंग दूसरा रचिये।

मेकालेकी घोर घृणा और आश्चर्य देखिये और साथ साथ उसी प्रबन्धकी यह बात पढ़िये—"जिस पुरुषने संसारका अनुभव प्राप्त किया है वह जानता है कि साधारण सिद्धान्त बिल्कुल निकम्मी चीज है। यदि वह नीतिमूलक और बिल्कुल सत्य है तो अनाथ बालकोंको सिखलाने योग्य बात है, और कुछ नहीं।" पाठक समझे? नीतिमूलक और सत्य बातको अनाथालयमें शरण मिली। कई लोग कहेंगे, यह व्यंग है। हमें इसपर विश्वास नहीं। किन्तु यदि मान भी लिया जाय तो ऐसे व्यंगमें हृदय उतना ही स्पष्ट प्रतीत होता है जितना गम्भीर प्रलापके कई खंडके ग्रन्थको पढ़कर नहीं हो सकता। हमें तो यह बात अंगरेज शासनकी पहचान करानेवाली नीतिसी मालूम पड़ती है। अंगरेज जातिको इस बातका अभ्यास पड़ गया है, वह यह नीति काममें लाती है और इसके साथ उसका सम्बन्ध जुड़ा हुआ है। किन्तु आयरिश जातिको इस नीतिसे पाला नहीं पड़ा है, न पड़ता है और न पड़ेगा। हम इससे कदापि सम्बन्ध नहीं जोड़ सकते। पुराने अत्याचार ज्यों ज्यों अधिकाधिक पुराने होते जाते हैं हमारा क्रोध शान्त होता जाता है; किन्तु पुरानी कपटी बातोंको फिर २ दोहराना, इतना ही नहीं, किन्तु यह चेष्टा करना कि उनकी सत्यता हम स्वीकार करें, हमारी सारी देहमें

आग भड़का देता है। यह आग इतनी जबरदस्त होती जाती है कि अंगरेज जातिके साथ सम्बन्ध टूटनेपर ही यह भी बुझेगी।

( ४ )

मेकाले तो आयर्लैंडवालोंको धोखेमें नहीं डाल सकता, किन्तु हमें भय है मिल और बर्नार्डशा जैसे लेखकोंसे। बहुधा ऐसा होता है कि जब कभी हम किसी निष्कपटी आदमीकी बातोंसे घपलेमें पड़ जाते हैं और हमें उसकी प्रकृतिका परिचय नहीं मिलता तो हमारा विवेक हमें ढोंगसे बचा देता है और हृदयमें उसके प्रति घृणा पैदा हो जाती है। जब आक्रमणकारी देश आक्रमणका मौका खोजता है तो वह पहले कोई बहाना ढूंढता है। हमको खतरा इसमें है कि लोग आक्रमणकारी देशको बहानेका मौका दे देते हैं। मिलने जो यह वाक्य लिखा है वही काफी बहाना है। "स्वेच्छाचारी शासन असभ्य समाजोंके लिये उचित और न्यायसंगत है। हां, उद्देश्य यह होना चाहिये कि उनको उन्नत किया जाय।"

शासाहब अपनी एक पुस्तककी भूमिकामें लिखते हैं—"मैं तिब्बत निवासियोंको मशीनके भीतर दबाकर पीस डालूं यदि वे मुझे सर्वजातीय स्वत्व देनेसे इन्कार करें।" अपने राज्यके भीतर किसी स्वत्वको बलपूर्वक प्रचलित करना तो हमारे अधिकारमें हुआ, किन्तु "बर्बर" कहकर दूसरे लोगोंके ऊपर इसका प्रयोग करना सरासर दूसरी बात है।

बरनार्डशा मिश्रमें जो अत्याचार हुआ था उसकी पोल जीती जागती और चुभनेवाली भाषामें भले ही खोले; किन्तु जिन्हें दूसरे देशोंपर हमला करना है उनका 'तिब्बतको पीस डालने' वाले वाक्यांशसे काम सध जाता है। ऐसा स्वाधीनताका पक्षपाती और प्रसिद्ध लेखक जब लिखता है—"मैं मोरक्को, ट्रिपोली, साइबीरिया और अफ्रिकाके लोगोंको "सभ्य"बनानेके लिये फ्रांस, इटली, रूस, जर्मनी और इंगलैण्डके साथ सहयोग करनेको तैयार हूं" तो मिश्रके अत्याचारके ऊपर उसने जो गाली बरसायी है वह व्यर्थ हो जाती है। अत्याचार हो चुकनेपर वह भले ही रो लें किन्तु बिना क्रूरता किये वे लोग "सभ्य" नहीं बन सकते।

बरनार्डशाके इन वाक्योंको पढ़कर और साथ ही साम्राज्यके विरुद्ध उसके जो सच्चे उद्‌गार हैं उन्हें देखकर साम्राज्यके हिमायती मन ही मन हंसते होंगे। साम्राज्यको बुरा बतलाते हुए शा लिखते हैं—"यह नाम ऐसा है कि जिस आदमीके हृदयमें अपनी मातृभूमिके प्रति पवित्र भाव है और जो पुरुष दूसरोंके हृदयोंमें इन भावोंको पवित्र और अविच्छेद्य समझता है इस नामको सुनकर अत्यन्त घृणाके साथ इसपर लानत भेजेगा।" अपनी "प्रतिनिधि शासन" नामक पुस्तकमें जब मिल लिखता है कि "अंगरेज एक ऐसी जाति है जो स्वतंत्रताको समझती है। भले ही इसने भूतकालमें भूलें की हों, किन्तु अब इस जातिने विदेशियोंके साथ व्यवहार करनेमें अन्य जातियोंसे बहुत अधिक विवेक प्राप्त

कर लिया है और नैतिक उन्नति की है।" यह शब्द सुनकर अंगरेज भाई "वर्वर" जातिको सभ्य वनानेके लिये आगे वढ़ते हैं, किन्तु उनके भाव मेकालेकेसे रहते हैं। यह सब वातें पढ़ सुनकर हमें स्वभावतः क्रोध होआता है; साथ ही आश्चर्य होता है और हंसी भी आती है।

साम्राज्यके पक्षमें जो कुछ लिखा गया है उसे पढ़कर क्रोध आता है, घृणा पैदा होती है; किन्तु स्वाधीनताके लेखक मिलके ग्रन्थ रत्नोंमेंसे यह वाक्य देखकर जी खोलकर हंसे विना नहीं रहा जाता। मिल अपनी स्वाभाविक गम्भीरतासे कहते हैं—"दूसरे देशोंको हड़पना ऐसी अभिलाषा है जो जातीय दृष्टिसे देखनेपर अंगरेजोंके लिये अस्वाभाविक है।" जब निष्कपटहृदय अंगरेज ऐसी वात लिख सकता है तो हम सबको होश हवाश दुरुस्त रखना चाहिये; और जब आजकलकी तरह साम्राज्यके पक्षमें अहितकर, वेढंगी वातें चारों ओरसे वकी जा रही हैं हमें सोचना चाहिये, इन सब बातोंपर ध्यानसे विचार करना चाहिये और चौकन्ना रहना चाहिये।

( ५ )

अब इस परिच्छेदके अन्तमें हम होमरूल-दलवालोंपर अपनी सम्मति लिखेंगे। यह भविष्यवाणी सुनकर हंसी आती है कि होमरूल मिलनेपर आयर्लैण्ड साम्राज्यका भक्त रहेगा। हमें आश्चर्य है कि आयरिश लोग भी ऐसे वेवकूफ होते हैं; यद्यपि

इसमें कोई सन्देह नहीं है कि अंगरेज लोग ऐसे सीधे सादे होते हैं कि वे ऐसी बातोंपर झट विश्वास कर लेते हैं। इतिहास और अनुभव इन बातोंके विरुद्ध जाते हैं। सम्भवतः होमरूल दलके नेता समझते हैं कि दस बीस सालमें ही उनका काम पूरा होजायगा और इसी अवधिके भीतर होमरूल प्राप्त होजायगा। ये लोग शायद इसी कालके भीतरकी बात कहते हैं।

किन्तु इस अवधिके बाद हमारी सन्तान शक्तिशाली और लड़ाकी बन जायगी और यदि हम उस समय तक न सम्हले तो वह हमारे कामके लिये तैयार होजायगी। वर्तमान समयके लिये मैं तो यही कहूंगा कि बूढ़े कार्यकर्ताओंकी सीमा हमारे लिये बस नहीं है। जो कोई आगे बढ़नेसे हिचकता है उसे हमारा अर्वाचीन और प्राचीन इतिहास देखना चाहिये। दबाने और उजाड़नेकी पुरानी चेष्टा विफल होनेपर हमें पुचकारनेका नया प्रयत्न आरम्भ हुआ। पहले छोटी छोटी रियायतें बख्शी गयीं, फिर बड़ी। पहले यह समझा गया था कि कठोर शासनसे होमरूल दबोचा जायगा, फिर दयासे इसके प्राण लेनेकी ठहरी और हमें स्थानीय स्वराज्य दिया गया। स्थानीय स्वराज्यसे पूरा स्वराज्य प्राप्त करना अनिवार्य होगया और अब जबकि होमरूल प्रायः प्राप्त होगया है तो हम आगे बढ़ रहे हैं।

———

# दशम परिच्छेद

## सशस्त्र प्रतिरोध।

( १ )

स्वाधीनतापर विचार करनेसे अवश्य ही इसके लिये हथियार उठानेका प्रश्न उठता है। यदि जातिके स्वत्वोंकी सत्यता और न्याय्यता प्रमाणित करना यथेष्ट होता तो संसारमें अत्याचार वहुत कम रह जाता, किन्तु अत्याचारी सत्ता सत्यके प्रति अंधी हो जाती है, दलीलोंसे इसका दिल नहीं पसीजता, इसका सामना पशुवलसे करना पड़ता है। इसलिये हमें विद्रोहका नैतिक विचार करना आवश्यक है।

( २ )

चिड़चिड़े, नुक्ताचीन और नीम हकीम खतरे जानका मसला चरितार्थ करनेवाले सज्जन सर्वत्र मिलते हैं। ऐसे आदमी आपत्ति करेंगे—"आयर्लैण्डमें हथियार लेकर लड़नेका सवाल कैसे उठ सकता है? यदि कोई इस प्रकार युद्ध करना चाहे तो उसे मालूम होगा कि यह वात असम्भव है; और न कोई लड़ना ही चाहता है। यदि आपको आजमायश करनी हो तो खुद जाकर देख लीजिये।" ऐसी रूखी समालोचना विल्कुल व्याव-

हारिक नहीं हैं। ऐसी बातोंकी तो परवा भी न की जानी चाहिये, किन्तु इससे मालूम होता है कि बहुतसे लोग ऐसे हैं जो तुरत लड़कर हमारी लम्बी लड़ाईको तय कर देना चाहते हैं, पर वे समझते हैं कि यह सम्भव नहीं है। व्यावहारिक बातोंका विचार करनेके लिये हमें कुछ बातें ध्यानमें रखनी चाहियें। यद्यपि आयलैंड हारनेपर भी कई बार लड़ा है और फिर लड़नेको तैयार हो सकता है, किन्तु इस समय नीतिका सहारा लेकर प्रश्न उठाया जाता है कि निरस्त्र आयलैंण्ड दुर्जय इङ्गलैण्डका सामना किस प्रकार करेगा ? इङ्गलैण्डके लिये तो यह सबसे आसान लड़ाई होगी। हम जिस बातपर जोर देना चाहते हैं वह यह है—निष्क्रिय रहकर और बहावकी ओर बहते जानेसे हम उस स्थितिको जा रहे हैं जहां इङ्गलैंड लपेटमें आ ही जायगा। हमें या तो उसके लिये लड़ना पड़ेगा या उससे साफ अलग हो जाना पड़ेगा। उसके साथ सम्बन्ध रहनेसे हम किसी प्रकार निरपेक्ष होकर नहीं रह सकते। इसलिये सैनिक नीति बिलकुल व्यावहारिक है। इसके अतिरिक्त हमारे लिये यह अत्यन्त आवश्यक है। इङ्गलैण्डके संकटमें उसकी सहायता करना उतना ही हानिकर है जितना उससे सम्बन्ध तोड़नेका दुस्साहसपूर्ण कार्य। सबसे बड़ी बात तो यह है कि स्थिति आश्चर्यजनक रूपसे बदल गयी है। इङ्गलैण्ड भीतर और बाहर दोनों तरफसे संकटमें है। वहां हर तरहके मजूरोंके झगड़े मचे हुए हैं जिनका क्या परिणाम होगा कुछ ठिकाना नहीं। एक दूसरा झगड़ा इङ्ग-

लैण्डमें ऐसा मचा हुआ है जिसके कारण इंगलैण्डके प्रधान मन्त्री रूसके जारके समान सुरक्षित होकर बाहर निकलते हैं। * इङ्गलैण्डमें इस समय जो अशान्ति फैली हुई है इससे वहांके अधिकारियोंकी बुद्धि हरण होनेकी सम्भावना है। इस मुसीबतमें अकेला इङ्गलैण्ड ही नहीं है, सब महाशक्तियोंकी यही हालत है। कमसे कम यह तो बहुत सम्भव है कि घरेलू लड़ाईसे यह उसी प्रकार अवाक् हो सकते हैं जिस प्रकार बाहरी शक्तिसे लड़ाई करनेकी आवश्यकता पड़नेपर। इन बातोंका साफ शब्दोंमें निचोड़ यह है—हम इस बेचैनीसे दूर जाकर शान्तिसे बैठे रह नहीं सकते। हमें खड़ा होना पड़ेगा और अपने देशके लिये लड़ना पड़ेगा, नहीं तो दूसरोंकी सहायता करनी पड़ेगी। हमें तैयार हो जाना चाहिये और अधिकारोंके लिये डट जाना चाहिये। जो हो, यह बात कोई अस्वीकार नहीं कर सकता कि हमारे वर्तमान आन्दोलनके समय विद्रोहकी नैतिक स्थितिपर विचार करना व्यावहारिक तो अवश्य है।

## ( ३ )

हमें उस अल्पमतपर विश्वास है जो हमारी इन बातोंमें बुद्धिमत्ता देखता है। हमारा उद्देश्य यह होना चाहिये कि इस तर्कसे जनतापर कुछ प्रभाव पड़े। हमें धीर और दृढ़निश्चयी बनना चाहिये। हम शीघ्र धीरज खो देते हैं और जल्दबाजीमें

* यह स्त्रियोंके मताधिकारके आन्दोलनके विषयमें है। आजकल यह आन्दोलन धीमा पड़ गया है किन्तु इसका स्थान कम्युनिज़्मने ग्रहण कर लिया है—अनुवादक।

गाली गलौज करके उन लोगोंको अपने दलसे अलग कर देते हैं जो अभीतक कुछ निश्चय नहीं कर सके हैं और हमारे पक्षमें आ सकते हैं। बहुत सम्भव है किसी खटके या किसी निर्बलताके कारण यह भाई पिछड़ रहे हों और सत्यकी स्फूर्तिदायक समीर और स्वाभाविक संयमसे हमारे सच्चे, श्रेष्ठ सैनिक बन जायं। अमेरिकन गृहयुद्धके समय एमर्सनने युद्धमें हत सैनिकोंका स्मारक खोलते समय ऐसे वीरोंका हृदयग्राही उल्लेख किया था। उसने एक नवयुवकका जिक्र किया जिसे वह जानता था। इस नवयुवकको आशङ्का थी कि मैं डरपोक हूं। इसलिये उसने संकटमें रहनेका अभ्यास डाला। वह जबरदस्ती संकटके स्थानोंमें जाया करता था और उसका सामना करता था। एमर्सनने कहा है—"यह वीर न्यूयार्कमें भर्ती हुआ, युद्धक्षेत्रको गया और जाते ही खेत रह गया।" उसने इस घटनापर जो टिप्पणी की है वह हमारे लिये महत्वपूर्ण है। "इस भावपूर्ण हृदयसे ही बड़े २ वीर बने हैं।" हम देशभाइयोंको शरीरसे हृष्ट पुष्ट बनानेके लिये जो कष्ट उठा रहे हैं वही कष्ट हमें उनका चित्त दृढ़ बनानेके लिये भी उठाना चाहिये। हम शारीरिक शिक्षा, कवायद आदिका बड़ा ध्यान रखते हैं। यह उचित है, क्योंकि इससे हुल्लड़शाही सुसंगठित सेनाके रूपमें परिणत हो जाती है और स्वावलम्बनहीनता शक्तिमें बदल जाती है। हमें उन मनुष्योंके हृदयोंमे बड़ी सावधानीके साथ काम लेना चाहिये जिनकी अभी परीक्षा नहीं हुई है। यह दुर्बल हों, चिन्तित हों और विवेकके विषयमें

बारीक छानबीन करनेवाले हों, किन्तु एमर्सनके नवयुवकके समान वे लोग युद्धक्षेत्रकी सबसे आगे बढ़ी हुई पंक्तिमें पहुंच सकते हैं, किन्तु उनके साथ तर्क करनेमें हमें धीरजसे काम लेना चाहिये। उन्हें अपनी बात समझानेमें हमें अपना दिमाग ठण्डा रखना चाहिये और पूरी सहानुभूतिके साथ छोटी छोटी बातोंपर भी विचार करना चाहिये। इस बातकी आवश्यकता निस्संदेह स्पष्ट है कि हम शारीरिक बातोंपर जिस सावधानीसे विचार करते हैं मानसिक बातोंपर उससे अधिक सावधानी चाहिये।

( ४ )

सबसे पहले विद्रोह करनेका विरोध धार्मिक दृष्टिसे किया जायगा। इस तर्कमें सब शंकाएं और दुविधाएं आ जुटेंगी और यही टेढ़ी खीर भी है। प्रत्येक स्वतंत्र राष्ट्रको अधिकार है कि वह किसी दूसरेसे लड़े; किन्तु न्यायसंगत कारण होनेपर भी विद्रोह करनेका अधिकार किसी पराधीन जातिको नहीं मिला है। हम आयर्लैण्डवालोंको भी यह अधिकार नहीं मिला है और सदा यह अस्वीकार किया जाता है। इसलिये हमें अपने विरोधियोंको शब्द प्रतिशब्द उत्तर देना है और क्रमशः उस स्थानपर पहुंचा देना है जहां वे हमारे सिद्धान्तोंको मानने लग जायंगे। किन्तु कोई यह न समझे कि स्वाधीनता शास्त्रार्थका विषय है। यह उससे अधिक है। युद्धके विषयमें हम बहुधा अपनी प्रतिज्ञाओंका उल्लेख नहीं करेंगे किन्तु अपने निश्चय बता-

देंगे। इतना हम अवश्य करेंगे कि जहांतक हो सकेगा न्यायशास्त्रके अनुसार अपनी दलीलोंके लिये पुष्ट प्रमाण देंगे। तोभी सदा ध्यानमें रखियेगा कि स्वाधीनता प्राप्त करनेका हमारा कारण वाद्‌विवादसे बहुत ऊपर उठा हुआ है। कोरा तर्कशास्त्र ज्योतिकी उस रहस्यमय चिनगारीको धारण नहीं करता जो हमारा जीवन है। इसलिये हम अपने शत्रुओंसे वहस करते समय उतनी ही अच्छी, वल्कि उससे भी अच्छी, दलीलें देनेका वचन देते हैं जितनी अच्छी उनकी युक्तियां हैं। किन्तु हम अपने सिद्धान्तकी वाजी इन दलीलोंसे अधिक महत्व रखनेवाली वातोंपर लगाते हैं। इस आधारपर मैं युद्धकी न्याय्यतापर सामान्य वादविवाद नहीं करूंगा किन्तु किसी शासनके विरुद्ध विद्रोह करनेपर विशेष जोर दूंगा। इस विषयपर एक बड़ा ग्रंथ लिखा जा सकता है, किन्तु दिखाऊ दार्शनिक उलझनोंको छोड़कर हम उसी वातपर विचार करेंगे जिससे हमारा साक्षात् सम्बन्ध है। × × × ×

यह वात साफ है कि हमारी स्थिति बड़ी नाजुक और टेढ़ी है। इस विषयपर इन प्रारम्भिक शब्दोंको लिखते समय हमें एक वातपर विशेष जोर देना है। हमें किसी कठिनाईसे इसलिये नहीं मानना चाहिये कि वह नाजुक और खतरनाक है और न हमें उससे समझौता ही करना चाहिये। रणभूमिपर शारीरिक संग्राममें कूटनीति और रणनीतिका प्रयोग धर्मसंगत माना गया है, युद्धक्षेत्रमें आगे वढ़ना और पीछे हटना ठीक समझा जाता

है ; सम्मुख आक्रमण करना और दांव-घातसे काम लेना नीति-सम्मत समझा जाता है। किन्तु जहां सिद्धांतकी बात आती है वहां कूटनीतिका कोई काम नहीं; वहां तो सीधे रास्तेका अनुसरण करना पड़ता है और यह रास्ता ढूंढ़कर निकाला जाता है तथा अंत तक अटल रहकर निभाया जाता है।

---

# एकादश परिच्छेद



## कानूनका सच्चा अर्थ

### (१)

जब हम अवैधसत्ताका विरोध करते हैं तो हम वैधसत्ता-को क्यों मानते हैं और उसका क्या अर्थ समझते हैं यह बतला-कर हमें अपनी जड़ मजबूत कर लेनी चाहिये। इसलिये हमें कानून शब्दका अर्थ भली भांति समझना चाहिये। कानूनकी परिभाषा यों की जा सकती है कि कानून शुद्ध बुद्धिकी वह आज्ञा है जिसका उद्देश्य लोकहित है और जो शासक-शक्तिद्वारा प्रचा-रित की जाती है। इस सम्बन्धमे हम प्रामाणिक लेखकोंके कुछ वाक्य उद्धृत करेंगे। "आदमीके बनाये हुए कानूनपर कानूनकी छाप तभीतक रहती है जबतक कि वह शुद्ध बुद्धिके अनुसार हो। इस दृष्टिसे इसकी उत्पत्ति स्पष्टतया ईश्वरी नियमसे है।" [एक्वीनास एथिक्स प्रथम खण्ड पृ० २७६] सेण्ट टामसने ऐसे कानूनोंके विषयमें लिखते हुए जिनका उद्देश्य, प्रचार-कर्ता अथवा स्वरूप अधार्मिक है लिखा है—"ऐसी कार्रवाइयां कानून नहीं कही जा सकतीं, यह तो अत्याचारकी कृति हैं। क्योंकि सेण्ट आगस्टीनने लिखा है कि 'जो कानून धार्मिक नहीं है वह कानून

ही नहीं है'। [एक्वीनास एथिक्स प्रथम खण्ड पृ० २६२]

वालमेजने लिखा है कि "किसी भी कानूनमें मुख्य बात यह रहनी चाहिये कि वह शुद्ध बुद्धिसंगत हो, वह शुद्ध बुद्धिका ही प्रकाश हो अर्थात् वह समाजमें शुद्ध बुद्धिके प्रयोगका साधन हो।" (यूरोपियन सिविलिजेशन अ० ५३) इसी अध्यायमें वालमेजने सेण्ट टामसकी बातको पुष्ट करते हुए लिखा है कि "राज्य राजाके लिये नहीं होता बल्कि राजा राज्यके लिये होता है।" और उसने इसका स्वाभाविक परिणाम निकाला है कि "सब सरकारें समाजके हितके लिये स्थापित की गयी हैं। चाहे किसी तरहकी सरकार हो, जो उसका शासन चलाते हैं उन्हें इस बातको सदा अपना पथप्रदर्शक समझना चाहिये।" 'प्रतिनिधि-शासन' नामक अपनी पुस्तकमें मिलने लिखा है कि सरकारका एकमात्र उद्देश्य प्रजाका हित करना है। ईसा मसीहके पैदा होनेसे पहले प्लेटो भी ऐसी ही बात कह गया है। वह एक आदर्श नगर स्थापित करना चाहता था जिसमें सारी प्रजा अत्यन्त सुखी रहे। (रिपब्लिक खण्ड ४) केल्डरवुडने लिखा है कि "नीतिपूर्ण शासन तभी न्यायपूर्वक स्थापित किया जा सकता है जब मनुष्यके सहज कर्तव्य और अधिकार अविच्छेद्य समझे जायं।" (अर्वाचीन दर्शन-शास्त्र अध्याय ४)।*

---

* हमारे यहां भी ऐसे वाक्य स्थान २ पर मिलते हैं, यथा :—

प्रजानां विनयाधानात् रक्षणाद् भरणादपि।

इस विषयपर सभी मतके और सभी समयके लोगोंकी एक राय रही है। जबतक यह सब बातें हमारे देशमें पूरी पूरी नहीं हो जातीं हम युद्धकी दशामें हैं। जब स्वाधीन और वास्तविक आयरिश सरकार स्थापित हो जायगी तो हम उसका पूरा और हार्दिक अभिनन्दन करेंगे। उस समय कानूनको भी जनता सहर्ष मानेगी। हम इस समय राजसत्ताका खण्डन करनेके लिये यह सब नहीं लिख रहे हैं, किन्तु हम यह बतलाना चाहते हैं कि इस समय जो लोग हमारे ऊपर शासन कर रहे हैं वे अनधिकारी हैं और जो झंडा हमारे देशमें फहरा रहा है वह हमारा नहीं है।

( २ )

विद्यमान शासकोंका विरोध करनेके विषयमें वालमेज लिखता है कि "हमें उन सब दलीलोंको चकनाचूर कर देना

चाहिये जिन्हें जिस समय जो सरकार स्थापित हो उसीके अन्ध उपासक हमारे विरुद्ध पेश करते हैं।" ( यूरोपियन सिविलिजेशन अ० ५५) इस प्रसिद्ध स्पेनिश धर्मज्ञसे अधिक स्पष्ट बात हम नहीं लिख सकते। इन जीहुजूरोंकी दलीलोंके जवाबमें हम उसीका निम्नलिखित लम्बा और ओजस्वी वाक्य उद्धृत करते हैं-"न्यायविरुद्ध शासन कोई शासन नहीं है। जहां शक्तिके भाव होते हैं वहां अधिकारके भाव भी होने चाहियें। यदि ऐसा न होगा तो शारीरिक शक्ति पशुबलमें परिणत हो जायगी।" उसने फिर लिखा है कि "जिस शासकने सिर्फ तलवारके ही जोरसे किसी जातिको अपने अधीन कर रखा है उसे अपने इस कार्यसे यह अधिकार नहीं मिल जाता कि उस जातिपर उसका ही कब्जा रहे। वह सरकार, जिसने घोर अन्यायसे नागरिकोंकी सब श्रेणियोंको लूट खसोट लिया है, उनसे अनुचित कर वसूल किये हैं, न्याय्य अधिकार छीन लिये हैं, अपने कामोंको केवल इसी कारणसे न्यायपूर्ण नहीं बतला सकती कि उसे इन अत्याचारोंको कार्यमें परिणत करनेकी यथेष्ट शक्ति है।'' इस पुस्तकमें ऐसी ही स्पष्ट और निश्चित बातें बहुतसी हैं। हमारे विरोधी लोग जो ऊंचे ऊंचे अधिकारोंपर हैं, इस विषयमें जो बेहूदी बातें बकते हैं वह हम सब जानते ही हैं। बालमेजने इसी पुस्तक और अध्यायमें ऐसे अधिकारीका एक बड़ा अच्छा उदाहरण उसकी दलीलोंके उत्तरके साथ दिया है —"पालमायराके धर्माचार्य डोन फिलिक्स आमाटने अपने 'लड़ाका ईसाई सम्प्रदाय'

नामक ग्रन्थमें लिखा है कि ईसा मसीहने अपने सरल और भाव-व्यञ्जक शब्दोंमें कहा है कि राजाका हक राजाको दो। इससे उसने (ईसाने) भली भांति सिद्ध कर दिया है कि शासकका केवलमात्र अस्तित्व ही यथेष्ट है कि प्रजा जबरदस्ती उसकी आज्ञा माननेको बाध्य की जाय, यह पुस्तक भी रोममें जब्त कर ली गयी थी।" वालमेजके यह अन्तिम शब्द ही इसकी खुलासा टिप्पणी हैं। और वह आगे लिखता है कि "इस जब्तीका चाहे जो कारण हो, हम निस्संकोच कह सकते हैं कि ऐसे सिद्धान्तोंका प्रचार करनेवाली पुस्तकके अनुसार प्रत्येक मनुष्य जो अपने अधिकारोंकी रक्षा करना चाहता है पोपकी इस आज्ञासे सहमत होगा।" यह तो हुईं पशुबलपर स्थापित सरकारके विषयकी बातें। यह बलात्कारसे दूसरेके अधिकार छीनना है। इसकी जड़ जम जानेसे यह न्यायसंगत नहीं हो जाती। जब इसकी आज्ञाओंका उल्लंघन नहीं किया जाता तो कोई यह न समझे कि हम सिद्धान्तरूपसे उन्हें मानते हैं—हम तो दिखलानेके लिये भी उन आज्ञाओंको स्वीकार नहीं कर सकते, किन्तु यह समझना चाहिये कि अभी समय नहीं आया है कि इनका विरोध किया जाय। यह तो लड़ाईकी एक चाल है।

( ३ )

हम यह मानते हैं कि आयर्लैण्डमें अङ्गरेजोंका राज्य बलात्कारसे दूसरोंके स्वत्व छीनकर स्थापित किया गया है। अतः

हम उसकी सत्ता स्वीकार नहीं करते। किन्तु यदि कोई यह युक्ति उपस्थित करे कि बलात्कारसे स्थापित की हुई सत्ता यदि धीरे धीरे प्रजाद्वारा स्वीकृत हो जाती है तो वह एक प्रकारसे न्यायपूर्ण समझी जाती है। इसका मुंह-तोड़ उत्तर हमारे पास है। आयर्लैंडके विषयमें तो हम इस धारणाको निर्मूल बताते हैं। हमारा इस बातका साक्षी आयर्लैंडका इतिहास है जो यह बताता है कि पशुबलपर स्थापित ब्रिटिश अधिकारके सामने हमने कभी सर नहीं झुकाया। किन्तु जो हमारी इस निरी अस्वीकृतिको स्वीकार नहीं करते उनसे हम कह सकते हैं कि वह राजसत्ता जो आरम्भमें न्यायपर स्थापित की गयी थी, जब राष्ट्रका नाश करनेके लिये अपनी शक्तिका दुरुपयोग करती है तो उसका विरोध किया जाना चाहिये। हम अब भी यह बात मान रहे हैं कि अङ्गरेज सरकार प्रजामतके विरुद्ध पशुबलपर स्थापित है, किन्तु हम इससे भी बढ़ी चढ़ी हुई अन्यायकी बातें सिद्ध करके सब आपत्तियोंका निराकरण कर सकते हैं। इस विषयपर डाक्टर मरेने भली भांति विचार किया है। वह लिखता है-"सुप्रतिष्ठित और न्यायसंगत शासन जब अपनी शक्तिका दुरुपयोग करता है तो उसका विरोध किया जाना चाहिये या नहीं यह प्रश्न उठता है। हमारे धर्माचार्योंका बहुमत तो यह है कि ऐसे अवसरपर पशुबलके ही सहारेसे सामना करना धर्म-संगत है और यदि आवश्यकता पड़े तो यह भी उचित है कि स्वेच्छाचारी सम्राट् या राजाओंको सिंहासनसे उतार दिया

जाय।* किन्तु ऐसी स्थिति तब आती है जब अन्याय चरम सीमाको पहुंच जाता है। इस स्थितिके लिये निम्नलिखित बातें उपस्थित रहनी चाहियें:—

१—अत्याचारकी मात्रा अतितक पहुंच जानी चाहिये अर्थात् जब वह असह्य हो जाय।

२—अत्याचार खुल्लमखुल्ला हो; कमसे कम उनकी आंखोंमें जो सज्जन हों और जिनके विचार सच्चे हों।

३—अत्याचारीद्वारा किये हुए पाप उनसे बड़े हों जो उसका विरोध करने और उसे सिंहासनच्युत करनेसे पैदा होंगे।

४—जब अत्याचारसे छूटनेका इस चरम उपायकी शरण लेनेके अतिरिक्त और कोई मार्ग न रहे।

५—जब धर्मकी दृष्टिसे विजयका निश्चय हो।

६—यह क्रान्ति ऐसी होनी चाहिये कि सारी प्रजा मिलकर इसमें भाग ले या मदद दे। यदि एक छोटा दल जनताके समूहका साथ देना अस्वीकार करे तो इससे विद्रोह धर्मविरुद्ध नहीं हो जाता।

( 'धार्मिक निबन्धमाला'; रिकाबीकृत 'नीति दर्शन'का ८ वां परिच्छेद भी पढ़ने योग्य है। )

इनमेंसे कुछ बातें डाक्टर मरेने बड़े विस्तारके साथ लिखी हैं। मैंने उनका सारांश दे दिया है। साधारणसे साधारण

आदमी भी आसानीके साथ देख सकता है कि यह बातें आयर्लैण्डपर किस प्रकार पूरी पूरी घटती हैं। मुझे तो ऐसा मालूम पड़ता है कि यदि हमारे नेताओंसे कहा जाता कि क्रान्तिके लिये अपनी शर्तें बतलाइये तो वे इससे और भी अधिक कड़े नियम रखते। सच तो यह है कि उनके विषयमें यह कहा जा सकता है कि वे धर्मकी दृष्टिसे निश्चित विजयसे भी कुछ अधिक चाहते हैं। वे सब प्रकारसे पूर्ण निश्चय चाहते हैं। लड़ाईमें ऐसे पक्के निश्चयकी आशा कभी नहीं की जा सकती।

( ४ )

जब कोई राजसत्ता अपने अन्यायके कारण मिट जाती है तो हमें सत्य और न्यायके आधारपर नयी सरकार स्थापित करनेके लिये नागरिक सत्ताके मूलमें जाना चाहिये। अब यह बात कोई नहीं मानता है कि राजामें ईश्वरका अंश है, किन्तु इस विषयपर पुराने जमानेमें जो वादविवाद हुआ उससे शासनके सम्बन्धमें कुछ नयी बातें मालूम होती हैं। राजाकी शक्ति साक्षात् ईश्वरसे प्राप्त होती है इस विषयपर लिखते हुए "स्वारेजने बड़ी वीरताके साथ इस बातका विरोध किया कि स्वतः राजाको जन्मसे ही शासन करनेका अधिकार प्राप्त है। प्रजाकी सम्मतिसे ही सब प्रकारकी राजसत्ता उत्पन्न होती है। इसी तरहसे मेलंकथानके सर्वशक्तिसम्पन्न-राजसत्ताके सिद्धान्तका विरोध करते

हुए स्वारेजने परिणाम निकाला है कि जनताको ऐसे राजाको गद्दीसे उतारनेका अधिकार है जिसने अपनेको उस धरोहरको सम्हालकर रखनेके अयोग्य सिद्ध कर दिया है जो प्रजाने उसे सौंपी है।" (डिवुल्फकृत 'मध्यकालीन दर्शनका इतिहास,' तीसरा संस्करण, पृ० ४६५)

इस अंगरेजी सिद्धान्तका स्वारेजने जो खण्डन किया है उसे प्रसिद्ध लेखक हलमने स्पष्ट, संक्षिप्त और निष्पक्ष बतलाया है। इन युक्तियोंकी सर्वत्र धाक जम गयी है। अंगरेज धर्माचार्योंकी अयोग्यता सिद्ध करनेके लिये हलमने उसके वाक्य उद्धृत किये हैं। 'यूरोपका साहित्य' नामक अपनी पुस्तकमें उसने लिखा है- "अतः यह शक्ति स्वतः अपनी प्रकृतिसे एक मनुष्य नहीं किन्तु मनुष्य-समूहके अधिकारमें रहती है। यह निश्चित सिद्धान्त है। हमारे सब प्रामाण्य लेखक इसे पुष्ट कर गये हैं। सब इस बातपर सहमत हैं कि राजाको कानून बनानेकी वही शक्ति है जो जनताने उसे सौंपी है। इसका कारण स्पष्ट है; क्योंकि सब मनुष्य समान पैदा हुए हैं इसलिये किसीको भी किसी दूसरे आदमी या राज्यके ऊपर राजनीतिक अधिकार नहीं है। और न हम इस विषयकी वस्तुतासे ही कोई कारण दे सकते हैं कि क्यों एक मनुष्य दूसरेके ऊपर शासन करे। हां, इसके विरुद्ध कारण दे सकते हैं।" (हलमकृत 'यूरोपका साहित्य' खण्ड ३ अ० ४)।

डाक्टर मरेने अपनी पुस्तकमें सर जेम्स मेकिनटोसकी तारीफमें

कहा है कि अंगरेजी सिद्धान्तका खण्डन करनेवाले लेखकोंमें यह सबसे योग्य है, देखिये। मेकिनटोस क्या कहते हैं! वह बताते हैं कि पर-आज्ञापालनको बिना अपवादके धर्म बतला देना वेहूदगी है। डाक्टर मरेने अपने 'मुख्य शासन शक्तिका विरोध' शीर्षक प्रबन्धके अन्तमें मेकिनटोसका एक लम्बा चौड़ा अवतरण उद्धृत किया है और इसकी महत्ता तथा बुद्धिमत्ताकी बड़ी प्रशंसा की है। 'इस अवतरणके अधिकांशमें लिखा गया है कि विद्रोहको सफल करनेके लिये कितनी कठिनाइयोंका सामना करना पड़ता है और उन घोर बुराइयोंपर भी जोर दिया गया है जो असफलतासे पैदा होती हैं। यहां मैंने जो कुछ लिखा है उसमें मुझे अधिक कष्ट बुराइयोंको खोलनेमें हुआ है छिपानेमें नहीं। किन्तु जब विद्रोह अनिवार्य और आवश्यक हो जाता है तो सबको डाक्टर मरेके उद्धृत किये हुए इस वाक्यका अनुमोदन करना चाहिये। "वह विद्रोह, जो दमनके कारण आवश्यक हो जाता है और जिसके कारणोंपर विचार करनेसे अधिक सम्भावना यह हो जाती है कि उसका अन्त अच्छा होगा, एक सार्वजनिक पुण्यका काम है। उसको संकट चारों ओरसे इस प्रकार घेरे रहते हैं कि इसके संचालक प्रशंसाके योग्य समझे जाने चाहियें।" जब क्रान्ति सफल हो जाती है तो जनतापर यह भार पड़ता है और उसका यह अधिकार रहता है कि वह नयी सरकार स्थापित करे।

( ५ )

इन सबका निचोड़ यह निकला कि वही सरकार न्याय-संगत है जो न्यायपर स्थापित की गयी हो और सर्वसाधारण-के हितके लिये हो। पशुबलपर स्थापित शासनका विरोध किया ही नहीं जाता बल्कि किया जाना भी चाहिये। वह राजसत्ता जो आरम्भमें नियमानुकूल थी जब धीरे धीरे अत्याचारी बन जाती है तो उसका विरोध करना चाहिये और उसे उलट देना चाहिये। और अन्तिम बात यह है कि जब अपनी शक्तिके दुरुपयोग या अत्याचारके कारण एक विशेष शासनका अस्तित्व नहीं रहता तो हमें वास्तविक राजसत्ताका पुनरुद्धार करना चाहिये। कभी२ कुछ लोग बिना समझे बूझे कह देते हैं कि "स्वतंत्रता अराजक-तासे प्राप्त होती है।" किन्तु यह घोर हानिकर सिद्धान्त है। इससे अधिक सत्य तो यह है कि अराजकतासे निश्चय ही अ-त्याचारकी उत्पत्ति होती है। अराजकतामें जनताको दबानेके लिये कोई न कोई अत्याचारी शासक निकल आता है। किन्तु जब दृढ़प्रतिज्ञ और संयमी जनता स्वेच्छाचार और अराजकता नहीं पर स्वाधीनता प्राप्त करनेका निश्चय कर लेती है तो वह प्राकृतिक नियमके अनुसार काम करती है। सेण्ट टामसने यह सि-द्धान्त भली भांति समझा रखा है और टर्नरने अपनी पुस्तक 'दर्शनशास्त्रका इतिहास'में इसे उद्धृत किया है—"अत्याचारी शासककी प्रजा जो सुख-शान्ति चाहती है उसे प्राप्त करनेकी

चेष्टा किसी व्यक्तिविशेषको नहीं किन्तु जनताद्वारा संगठित और धर्मकेअनुसार काम करनेवाली अस्थायी राजसत्ताको करनी चाहिये।" जब कुछ मनहूस और बेवकूफ लोग पागलोंकी तरह बकते हैं कि हम राजसत्तामात्रको बुरा बता रहे हैं, तो हमें शान्तिपूर्वक बता देना चाहिये कि हम राजसत्ताकी जड़को भली भांति समझते हैं। इसके मूलमें सत्य है और हम इसके प्रधान भावका पूरा सम्मान करते हैं। यह मुख्य भाव स्वतंत्रता है।

# द्वादश परिच्छेद

## सशस्त्र प्रतिरोध।

### कुछ आपत्तियां।

( १ )

विद्रोहका पक्ष पाठकोंके सामने उपस्थित करनेके बाद यह अनुचित न होगा कि हम इस विषयकी आपत्तियोंपर विचार करें। कई जिज्ञासु सिद्धान्तकी इस स्पष्ट आलोचनासे प्रसन्न होंगे, किन्तु कुछ चालाक विरोधी नीतिकी दुहाई देते हुए अथवा क्रान्तिकारियोंका बेहूदा उल्लेख करते हुए उनकी हंसी उड़ावेंगे, सम्भवतः वे किसी बड़े आदमीके नामकी दुहाई दें या ऐतिहासिक घटनाओंका जबरदस्त आसरा लें। यह विचित्रसी बात है कि हम इस बातका तो ध्यान रखते हैं कि जब हम किसी व्यवहारसिद्ध सिद्धान्तसे लोगोंकी नजर बचाना चाहते हैं तो गूढ़ तत्वकी शरण लेते हैं, किन्तु यह बात अभीतक हमारे ध्यानमें कम आयी है कि जब हम किसी सिद्धान्तकी सत्यताको अस्वीकार करनेकी चेष्टा करते हैं तो हम असली बातोंका सहारा लेते हैं। ऐसे समय हमारी आंखोंमें प्रस्तुत और कष्ट-

प्रद संकट, चाहे वह क्षणिक ही हो, ऐतिहासिक घटनाओं अथवा आनेवाली विपत्तिसे बड़ा मालूम होता है। यह बात यदि हम समझ जायं तो उक्त भ्रममें पड़े हुए मनुष्यको हम इस बातमें सहायता देकर उसके दिलमें अपनी बात जमा सकते हैं कि स्थायी और अस्थायी हितमें क्या भेद है। इस प्रकार आपत्तियोंको हटाकर हम अपना पक्ष प्रबल कर सकते हैं।

( २ )

ऐसा देखनेमें आता है कि बिल्कुल लापरवा आदमी भी बहुधा सावधानोकी दुहाई देते हैं। ऐसे लोगोंको, जिनकी एकमात्र चेष्टा कठिनतासे पिण्ड छुड़ाना होता है, जो अपनी कमजोरी छिपानेके लिये धैर्यपर व्याख्यान देते हैं, इस बातपर भली भांति विचार करनेकी सलाह देनी चाहिये कि किस प्रकार उग्र, निष्कपटी पुरुष इन बहानेबाजियोंसे झुंझला धीरजको त्याज्य पदार्थ बतलाकर उसपर अपनी सारी घृणा बरसाते हैं। ऐसी युक्ति सफल नहीं होती, यह कुछ कालके लिये उनका बड़प्पन घटा देती है। धैर्य दुर्बलोंका नहीं किन्तु बलवान आत्माओंका गुण है।

प्रतिपक्षी कहता है—"आपकी बातें बहसमें तो ठीक हैं किन्तु देखिये, व्यवहारमें लोग किस प्रकार इनका दुरुपयोग कर रहे हैं।" यह दलील सुनकर इसका उचित उत्तर तुरत स्मरण हो आता है। डाक्टर मरेने एक स्थानपर लिखा है—"किसी नैतिक

सिद्धान्तका यह कहकर खण्डन नहीं किया जा सकता कि लापरवा लोग इसका दुरुपयोग करते हैं अथवा यह कहकर कि यदि अमुक सभामें या अमुक स्थितिमें इसका खुल्लमखुल्ला प्रचार किया जायगा तो हानिकी सम्भावना है।" यह वाक्य सर्वोत्तम है। सिवा दूसरोंके शब्द दुहरानेके विरोधी इसका कोई ठीक उत्तर नहीं दे सकता। हम वालमेजके शब्दोंमें उससे कहेंगे—"लोगोंसे नीतिज्ञ बननेको कहते हुए हमें झूठे सिद्धान्तोंकी आड़में छिपा नहीं रहना चाहिये। हमें सावधान रहना चाहिये कि जनताके दुर्भाग्यके रोषको शान्त करनेके लिये हम ऐसी भ्रमपूर्ण बातें न फैलायें जो सब सत्ता और समाजकी जड़ खोखली करनेवाली हों।" ('यूरोपियन सभ्यता' अ० ५५) ऐसे प्रश्नोंकी तहमें जानेसे जो घबराते हैं उनके बारेमें वालमेज लिखता है कि "मैं नम्रतासे कहूंगा कि ऐसे आदमियोंकी नीतिज्ञता बरबाद चली जाती है; उनकी दूरदर्शिता और सतर्कता किसी कामकी नहीं रहती। वे इन बातोंकी जांच करें या न करें उनकी जाँच हो चुकी, उनका मन क्षुब्ध है और वे उस मार्गपर जिस तरह जा रहे हैं उसका हमें बड़ा खेद है।" ('यूरोपियन सभ्यता' अ०५४)

फ्रान्सके पुराने राज्यमें जनताको जो २ कष्ट थे उनपर लिखता हुआ टर्नर नामक लेखक कहता है—"पुरोहितोंका धर्म यह था कि वे न्याय और सहनशीलताका प्रचार करते किन्तु जनता समझती थी कि वे भी उस राजासे मिल गये जिससे वह डरती थी और जिससे उसको बड़ी घृणा थी।" ('दर्शनशास्त्रका

इतिहास' अ० ५६) बात यह है कि जब अन्याय और पापका बोलबाला होता हो तो उसका स्थायी राज्य नहीं होना चाहिये; उस समय कोई ऐसी कमजोरी न रहनी चाहिये जो पुण्यका रूप धारण कर सके। हम जिस बातका फौरन सामना नहीं कर सकते उसका खण्डन तो सदैव कर सकते हैं। इन बातोंकी अवहेलना करना बुद्धिहीनताका सबसे बुरा स्वरूप है—यह ऐसी अदूरदर्शिता है जिसको हम इस अवसरपर कमसे कम अपनी ओरसे पूरे जोरके साथ अस्वीकार करते हैं।

( ३ )

क्रान्तिकारी शब्दका प्रयोग उसके अर्थको विना विचारे हुए किया जा रहा है। हमें सदा ध्यानमें रखना चाहिये कि यह शब्द परस्पर सापेक्ष अर्थ रखता है। यदि किसी जातिकी स्वाधीनता बलात्कार और विश्वासघातसे छिन ली गयी है और उसके भूत-कालमें समृद्धिशाली रहे हुए देशमें दमनकारी उपायोंसे काम लिया जा रहा है तो यह भी क्रान्ति है और बहुत बुरी क्रान्ति है। यदि अत्याचारसे शासित और दमनके भारसे उजड़ते हुए किसी देशके लोग उठ खड़े होते हैं और अपने स्वाभाविक साहस,उत्साह और धैर्यसे पुरानी स्वाधीनता प्राप्त करके न्यायपूर्ण शासन स्थापित करते हैं तो यह भी क्रान्ति है और अच्छी क्रान्ति है। क्रान्तिका-रीका विचार उसकी नीयत, उसके साधन और उसके उद्देश्यसे होना चाहिये और जब इन सबमें सत्य विद्यमान रहता है तो

उसका यह कार्य मेकिनटोसके शब्दोंमें 'सार्वजनिक पुण्यका कार्य' बन जाता है। इस कार्यसे सत्यको मनुष्य समाजमें उचित आदरका स्थान मिलता है।

( ४ )

बालमेजने बोसेके विषयमें कहा है कि उसने उन अधिकारों-को अस्वीकार किया है जिनका यहां प्रतिपादन किया गया है। इसलिये हम यहां बोसेके कुछ और वाक्य देंगे जो उसने किसी दूसरे प्रसंगपर कहे हैं किन्तु जो हमारे विषयमें लागू हो सकते हैं। साम्राज्यके विषयमें बोसे लिखता है—

"Les revolutions des empires sont reglees par la providence, et servent a humilier les princes."

अर्थात् साम्राज्यकी क्रान्तियां विधातासे निर्दिष्ट की जाती हैं और इनके द्वारा राजाओंका मिज़ाज ठंडा किया जाता है। इस वाक्यसे हम स्वाधीनताका युद्ध करनेसे रोके नहीं जा सकते। यदि हम और आगे बढ़ते हैं और वह बातें पढ़ते हैं जो उसने इसी शीर्षकमें लिखी हैं तो हम उस वीरता, स्वातन्त्र्य-प्रेम तथा देशभक्तिकी प्रशंसा ओजस्वी भाषामें देखते हैं जिसने प्राचीन यूनान और रोमका भेद बता रखा है। इसे पढ़कर कोई भी जाति स्वतन्त्रताके लिये उन्मत्त हो सकती है। स्वतन्त्र, अजेय और भ्रष्टताहीन यूनानके विषयमें बोसे लिखता है—

politique ferme et prevoyante, qui savait abandonner, hasarder et defendre, ce qu'il fallait; et ce qui est plus grand encore, un courage que l'amour de la liberte et celui de la patrie rendaient invincible."

अर्थात् यूनानमें सबसे बड़ी बात यह थी कि उसकी राजसत्ता दृढ़ और सुसज्जित थी। वह जानती थी कि कर्त्तव्यके लिये किस प्रकार त्याग किया जाता है, सर्वस्वकी बाज़ी लगायी जाती है और उसकी रक्षा की जाती है। इन सबसे बड़ी बात तो यह थी कि स्वातन्त्र्य-प्रेम और देशभक्तिके कारण उनका साहस अजेय था। निर्दोष रोम और उसकी स्वाधीनताके विषयमें बोसे लिखता है :--

"La liberte leur etait donc un tresor qu'ils preferoient a toutes les richesses de l'univers."

अर्थात् स्वाधीनता उनके लिये इतनी अनमोल थी कि वे विश्वकी सारी सम्पत्ति उसके सामने तुच्छ समझते थे। बोसे फिर लिखता है :—

"La maxime fondamentale de la republique etait de regarder la liberte comme une chose inseparable du nom Roman."

अर्थात् रोमन प्रजातन्त्रका मूलभूत सिद्धान्त यह था कि वह स्वाधीनताको रोमन शब्दसे अविच्छेद्य पदार्थ समझता था। देखिये, उसकी इस दृढ़भक्तिका क्या परिणाम हुआ—

"Voila de fruit glorieux de la patience Romaine. Des peuples qui s'enhardissaient et se fortifiaient par leurs malheurs avaient bien raison de croire qu'on sauvait tout pourvu qu' on pneerdit pas l'esperance."

रोमन दृढ़ताका चकित करनेवाला परिणाम देखिये। जो जाति अपने दुर्भाग्यके समय वीर और शक्तिशाली बन गयी उसका यह विश्वास बिलकुल ठीक था कि जबतक वह आशा न खो बैठेगी तबतक वह सब कुछ कर सकती है। और सुनिये—

"Parmi eux, dans les etats les plus tristes, jamais les faibles conseils n'ont ete seulement ecoutes."

गिरीसे गिरी दशामें भी उन लोगोंमें दुर्बलतासूचक विचार कभी नहीं सुने गये। प्राचीन स्वाधीनताके इस सुस्वर गुण-गानको पढ़कर हमारी स्वाधीनताकी इच्छा घटती नहीं, बल्कि हमारे अपूर्व इतिहाससे हमें जो सहज उत्तेजन मिलता है वह बढ़ता है और हमारे कानोंमें यह आवाज गूंजती है—"लड़ते जाओ और विजय प्राप्त करो; निकट भविष्यमें ही तुम्हारा कट्टर शत्रु लड़ाई हो चुकने और विजय प्राप्त कर चुकनेके बाद तुम्हारा उतनाही कट्टर प्रशंसक बन जायगा।"

( ५ )

हमने अटल सिद्धान्त निश्चित कर लिये हैं। व्यावहारिक परिस्थितियां क्षणिक और सदा बदलनेवाली होती हैं। यह बात निम्नलिखित अवतरणमें भली भांति वर्णन की गयी है—

"वर्तमानकालमें इतिहास और समाजविज्ञानकी बड़ी खोजके साथ उन्नति की गयी है और इन्होंने सप्रमाण सिद्ध कर दिया है कि देश और कालके अनुसार सामाजिक नियम बदलते रहते हैं; ये सामाजिक नियम बदलते रहनेवाली कई घटनाओंके परिणाम हैं। इसलिये नैसर्गिक अधिकारोंपर जो शास्त्र लिखा जाय उसमें मनुष्यके नैतिक उद्देश्यको लेकर अटल सिद्धान्त ही निश्चित नहीं किये जाने चाहियें किन्तु साथ साथ उन अस्थायी परिस्थितियोंका भी वर्णन करना चाहिये जो इन सिद्धान्तोंको काममें लाते समय सामने आती हैं।" (डे उल्फकृत 'प्राचीन और नवीन भाष्यशास्त्र' खण्ड २, अध्याय २) यदि हम सिद्धान्तोंका व्यवहार कल करते हैं तो आजके नियम देखकर नहीं चलना चाहिये, किन्तु अचानक आजानेवाली उन परिस्थितियों-को देखना चाहिये जो इन्हें काममें लाते समय सामने आती हैं। यह बात सबके ध्यानमें जम जानी चाहिये। बीस साल पहले जो हालत थी आज वह बहुत बदल गयी है। यह देखकर हमें समझ लेना चाहिये कि भविष्यमें स्थिति बहुत बदल सकती है। बीस सालके छोटे अरसेमें बड़े बड़े परिवर्तन हो सकते हैं। १८४८ में आयर्लैंण्ड असफल क्रान्ति और सफल क्षुधा-कातरतासे चौपट हो चुका था। लोग निराशासे हर तरह-से दबे जा रहे थे। बीस साल बाद दूसरी बगावत संगठित की गयी और इसने आयर्लैंण्डमें अङ्गरेजी सरकारकी जड़ हिला दी। डेउल्फ एक स्थानपर लिखता है कि "समाज-शास्त्रका

व्यापक और विस्तृत अर्थ नैसर्गिक अधिकारोंके शास्त्रके ढंगों को बदल रहा है।" इस परिवर्तनकी दृष्टिसे वह मनुष्य बुद्धिमान है जिसकी दृष्टि भविष्यपर है। डेउल्फके उस अन्तिम वाक्यका अनुमोदन करना चाहिये जहां वह सम्मुख उपस्थित होनेवाली घटनाओंपर निष्पक्ष होकर विचार करनेको कहता है; और कहता है कि "प्रत्येक प्रश्नका विचार उसके गुण दोष देखकर करना चाहिये।" जो लोग आयर्लैण्डको ब्रिटिश साम्राज्यसे विच्छिन्न करनेके पक्षमें हैं उन्होंने ही ऐतिहासिक घटनाओंसे शिक्षा ग्रहण की है, उन्होंने सामयिक परिस्थितिको अस्थायी समझा है और भविष्यमें अचानक आजानेवाले संकटोंपर विचार किया है। जिन लोगोंने इस विषयपर समझौता किया है वे अपने समयकी परिस्थितिसे घबरा गये थे। किन्तु किसी जातिके हजारों वर्षके जीवनके इतिहासमें ब्रिटेनके अधीनता अस्थायी और अचानक आ पड़नेवाली घटना है; हमारा अखण्ड सिद्धान्त तो आयरिश जातिकी स्वतन्त्रता है।

---

# त्रयोदश परिच्छेद

—०—

## अन्तिम शब्द।

### (१)

सिद्धान्तोंको सिद्ध करने और एतराजोंका जवाब देनेके बाद भी जो लोग हमसे अलग हैं—जिन लोगोंने दो देशोंके बीचमें पुलका काम दे रखा है उनसे अन्तिम निवेदन कर देना बाकी रह जाता है। वे लोग हमसे इसलिये अलग नहीं हैं कि वे भ्रममें हैं किन्तु वे अपने सिद्धान्तोंके दृढ़ भक्त हैं। वे सत्यके विषयमें सन्देहमें नहीं हैं किन्तु उसके रूपके विषयमें संदिग्ध हैं। ये वे साधारण आदमी नहीं हैं जिनके लिये मानवी नियम बनाये जाते हैं, जिन्हें विजयका नैतिक निश्चय हो जाना चाहिये या जो यह चाहते हैं कि जनता तुरत उनकी बातोंके सामने घुटने टेक दे। हमारे नेताओं और आश्रयहीन आशापर डटे हुए सैनिकोंकी यह विशेष महिमा है कि साधारण आदमियोंकी पराजयसे उन्हें आनेवाले संग्रामके लिये उत्तेजन मिला है। जब वे अपने समयके विचारोंके विरुद्ध खड़े हुए थे तो वे किसी उद्धतताके कारण नहीं बल्कि बहुधा इसलिये कि उनकी अन्तरात्मा उन्हें बतला देती थी कि सत्य यह है और लोग इसे भूल गये हैं। वे अपनी आत्माके तेजसे लोगोंको आगे बढ़नेका रास्ता दिखा गये हैं, उन्होंने बताया है कि भविष्यमें देश-

की छिपी हुई कीर्ति किस प्रकार उदय होगी। वे पहिलेसे ही जानते थे कि जनता अन्तमें हमारा सिद्धान्त मानेगी और बिना ऐसा किये वह आगे बढ़ भी नहीं सकती। वे समझते थे कि हम सत्यके लिये लड़ रहे हैं और इसे कोई शक्ति हरा नहीं सकती; और जब उन्हें लड़ाई-झगड़े, यंत्रणाएं तथा कष्ट सहन करने पड़े तो उन्हें इन बातोंसे उत्पन्न होनेवाला वह सूक्ष्म ज्ञान था जिसे संसारके बड़ेसे बड़े महात्मा ही प्राप्त करते हैं—अर्थात् जीवित रहना श्रेयस्कर है किन्तु धर्म-युद्धमें मरना भी उतना ही श्रेयस्कर है। इसका अर्थ यह नहीं है कि वे जीवनको तुच्छ समझते थे या उसे यों ही गंवा देते थे; क्योंकि जीवनकी महत्ता उनसे अधिक किसीने न समझी; उनसे अधिक जीवनकी महिमा किसीने नहीं गायी; जीवन-संगीतका प्रवाह उनसे अधिक किसीकी नसोंमें नहीं दौड़ा। किन्तु वे उस महान् सत्यका मूल्य समझते थे जिसके न रहनेसे संसार उजड़ जाता है। वह सत्य यह है—जो मनुष्य मरनेसे डरता है वह जीवित रहनेका पात्र नहीं है। इस ज्ञानने संसारका सबसे बड़ा भय उनके हृदयसे निकाल दिया और जीवनमें महान् आनन्दका समावेश कर दिया। और जब वे घोर विपादके समय बड़ेसे बड़ा कष्ट सहनेको उद्यत हुए तो उन्होंने समझा, जीवनका सच्चा सुख यही है और यदि कभी उन्हें मृत्युका सामना करना पड़ा तो वे इससे घबराये नहीं। उन्हें सदा सहकारिता और प्रेमके उत्तम गुणोंका पूर्ण ज्ञान रहा। उनके सुख और सफलताका एक

रहस्य यह भी है कि वे जीवितावस्थामें मताधिकार प्राप्त करने और मरनेपर स्मारक बनानेकी इच्छा न रखकर देशका काम करनेके लिये पूरे तैयार रहते थे। अन्तमें जब जागृत जाति अपने सहज स्वभाव, संयम, देशभक्ति और उत्साहसे सेनामें परिणत हो जायगी और स्वतंत्रता प्राप्त करनेके लिये कूच करेगी तो वह पूर्ण विजयके अवसरपर समझेगी कि यह सेना उनके द्वारा विजयी बनायी गयी है जिन्होंने जातीय विषादके समय आशा-की ज्योति जगा रखी थी।

( २ )

सौभाग्यसे जब हम संसारके सबसे बड़े वक्ताके ओजस्वी भाषणकी ओर दृष्टि डालते हैं तो उसके भाषणके उस अंशको देखकर जिसमें उसने उनका गुणानुवाद गाया है जिनका संसार सबसे ज्यादा ऋणी है हमारा हृदय कृतज्ञतासे भर जाता है। अपने सर्वोत्तम भाषणमें यूनानके प्रसिद्ध वक्ता डेमोस्थनीजने प्रत्येक युग और जातिके उन वीरोंका पक्ष प्रतिपादन किया है जो त्यक्त आशाको पकड़कर लड़ते रहते हैं। एसकाइनोज नामक उसके एक विपक्षीने आक्षेप किया कि डेमोस्थनीजने एथेन्सनि-वासियोंको ऐसी सम्मति दी कि उनकी हार हो गयी। इसका उत्तर डेमोस्थनीज यों देता है—"यदि देश परिणामको पहलेहीसे जानता तोभी वह अपना कार्य्यक्रम नहीं छोड़ता, यदि उसे अपनी कीर्ति, प्राचीनता अथवा भविष्यका कुछ भी ख्याल होता। हां,

इस समय वह अपने पराक्रममें असफल हो गया है। सफलता असफलता भगवानकी इच्छापर निर्भर है।" डेमोस्थनीज एथेन्स-निवासियोंसे प्रश्न करता है कि "जिस पदार्थको प्राप्त करनेके लिये हमारे पूर्वजोंने सब संकटोंका सामना किया यदि हम बिना उसके लिये युद्ध किये उसकी आशा ही छोड़ देते तो क्या हमपर सारा संसार नहीं थूकता ?" वह आगे कहता है कि उन परदेशियोंका विचार कीजिये जो तुम्हारे देशमें आते हैं, तुम्हारी इस गिरी हुई हालतको देखकर क्या कहते होंगे, "विशेषकर जब वे जानेंगे कि प्राचीन समयमें हमारे देशमें कीर्तिके लिये लड़े हुए संग्रामके सामने लज्जाजनक जीवनरक्षाको कभी ऊंचा स्थान नहीं मिला है।" और वह बड़े गर्वके साथ इस उच्च विचारपर पहुंचता है कि "कोई भी किसी समय हमारे राष्ट्रको शक्तिशाली और अन्यायी राजाकी सुरक्षित अधीनतामें नहीं रख सकता। हमारे राष्ट्रने सदा ही सम्मान और कीर्तिमें सबसे आगे बढ़नेके लिये भयंकर युद्धमें जूझनेका प्रयत्न किया है।" डेमोस्थनीजने थेमिष्टोक्लीजकी स्मृतिकी दुहाई देते हुए अपने देशवासियोंसे कहा है कि उन्होंने ऐसे वीर पूर्व-पुरुषोंका सदा सम्मान किया है। पुराने एथेन्सनिवासियोंने ऐसे वक्ता या सेनापतिको अपना पथप्रदर्शक नहीं समझा जो उन्हें सुखप्रद पराधीनताकी ओर ले जाय। यदि जीवन स्वतंत्रतामें नहीं बीत सका तो वे उसे तुच्छ समझते थे।" डेमोस्थनीज इस भाषणमें अपने श्रोताओंकी प्रशंसा करते हुए कहता है कि "मैं जिस बातकी घोषणा करता

हूं वह यह है कि यह सिद्धान्त आपके अपने हैं ; मैं दिखाता हूं कि हमसे पहली पीढ़ीमें राष्ट्रमें यही तेज विद्यमान था।" एक एक बातपर उसका तेज अधिकाधिक बढ़ता जाता है और अन्तमें वह अपने ऊपर कटाक्ष करनेके लिये एसकाइनीजको ललकारता है और जनतासे निवेदन करता है—"एथेन्सके निवासियो! राष्ट्रकी रक्षा और स्वतन्त्रताके लिये युद्ध करके तुमने कोई दोषका काम नहीं किया है: जिन तुम्हारे पूर्वपुरुषोंने मरेथोनके संकटका मुकाविला किया, जिन्होंने पलाटियामें शत्रुसे लोहा लिया, जिन्होंने सालमिसमें सामुद्रिक लड़ाई लड़ी, जिन्होंने आर्टीमिजियममें सर्वस्व होम दिया तथा जो वीर सार्वजनिक स्मारकोंके भीतर सोये हुए हैं उनकी शपथ खाकर मैं तुम्हें बताता हूं कि इन सबको देशने सम सम्मानके योग्य समझा। एसकाइनीज! हमारे पूर्वजोंने सफल और विजयी वीरोंका ही सम्मान नहीं किया।"

हमारे नेता ओनील, टोन, ओडोनेल और मीचलकी कीर्तिकी धाक जमानेके लिये इन ओजस्वी वाक्योंकी आवश्यकता नहीं है, किन्तु इनके पढ़नेसे नयी स्फूर्ति आ जाती है और खून गरम हो जाता है। कैसे मर्मस्पर्शी वाक्य हैं! हम इनसे समझ जाते हैं कि यदि हममें तेज बना रहा तो हमारी वास्तविक विजय होगी। इस सत्याग्रही सिद्धान्तकी हमने और हमारे पूर्वजोंने प्रशंसा की है; यह बात मानवी हृदयका स्थायी सिद्धान्त है कि वह महान् कार्यकी प्रशंसा करे और शारीरिक पराजयसे

ऊपर उठे। इस दृष्टिसे हम उस शिलालेखका अर्थ समझते हैं जिसके विषयमें रस्किनने कहा है कि यह संसारका अद्वितीय शिलालेख है, जिसके विषयमें हिरोडोटसने कहा है कि यह स्पार्टके उन वीरोंकी कब्रपर खोदा गया है जो थर्मापोलीमें वीर गतिको प्राप्त हुए और जिसे मीचलके जीवनी-लेखकने मीचलकी जीवनीका बहुत उपयुक्त संक्षिप्त सारस्वरूप समझकर उद्धृत किया है। वह शिलालेख यह है—" हे बटोही! तुम लसीडिमोनियन लोगोंसे कहो कि उनकी आज्ञा शिरोधार्य करके हम यहां पड़े हुए हैं।" मीचलकी जीवनीके लेखकने बहुत ही उचित कहा है कि इन वीरतापूर्ण पंक्तियोंका भीतरी अर्थ जो समझता है वह इनसे पराजयका नहीं किन्तु विजयका संदेशा पाता है।

३

अपने आदर्शरूप इन महात्माओंका उचित गुणानुवाद करते हुए हमें यह भी उचित है कि हम अपनेको इस महान् परम्पराके वारिस समझें। हमारे योग्य बात तो यह है कि जो झंडा हमारे हाथमें है हम उसकी शान ही लोगोंको न दिखावें किन्तु यह भी सिद्ध करें कि हम उसे फहरानेके योग्य हैं, क्योंकि उसकी विजय और उसका सम्मान इस बातपर निर्भर है कि हम उसकी महत्ता कहांतक समझते हैं; उसकी विजय इस विचारपर निर्भर है कि हमें सदा और सर्वत्र उसके लिए लड़ना चाहिये; उसकी

विजय इस ज्ञानपर भी निर्भर है कि न मालूम किस समय हम उसे फेंक देनेके लिये ललकारे जायं; वह इस विश्वासपर भी निर्भर है कि हम अपने व्यवहारसे उसकी कीर्ति और साख बढ़ा सकते हैं अथवा उसे बदनामीकी ओर खींच ले जा सकते हैं। मैं कहूंगा कि हमें यह बात भली भांति समझ रखनी चाहिये; क्योंकि आजकल प्राचीन समयके पुरुषोंकी प्रशंसा करना और उनकी स्वतंत्रताके आदर्शको न मानना फेसन बन गया है। हम, जो इस प्राचीन तेजसे ही जीवित हैं, जो इसका प्रचार करते हैं, इसके लिये लड़ते हैं और कहते हैं कि अन्तमें इसकी पूर्ण विजय होगी, नवजवान, मूर्ख और अव्यवहारी बताये जाते हैं। हम इसका क्या उत्तर देते हैं? हमारा उत्तर हमारे पक्ष, उसके इतिहास और उसके भविष्यके अनुकूल हैं जो हमारी हंसी उड़ाते हैं या हमारे ऊपर तरस खाते हैं उन्हें देखना चाहिये कि हम उनके पक्षको तुच्छ समझते हैं और घृणाकी दृष्टिसे देखते हैं। यदि हमारे चुनावसे उनमें कोई भ्रम न फैला हो तो वे हमारे कामोंसे जान सकते हैं कि झंडा न रहनेपर हम उच्चसे उच्च पदोंके लिये योग्यताके साथ खड़े हो सकते हैं।

× × × ×

हमें अपने पक्षको उन्नतिके साथ साथ महान् बनना हैं। क्या हम नीचतासे क्षमा-याचना करके इस झंडेका आदर कर सकते हैं? कदापि नहीं। जहां कहीं यह गिरा हुआ होगा हम इसे उठायंगे, जहां कहीं इसे ललकारा जायगा हम इसे और ऊंचा

फहरायेंगे, जहां कहीं यह गाडा हुआ होगा हम इसका अभिवादन करेंगे, जहां कहीं यह विजयी होगा हम इसकी कीर्ति गायंगे और आनन्द मनायेंगे। हम सदैव इसके नामपर गर्व करेंगे, उत्साह दिखलायेंगे, प्रयत्न करते रहेंगे, आनन्द मनायेंगे और दूसरोंकी आज्ञाका उल्लंघन करेंगे। हम इसके लिये सुप्त स्मृतियोंको जागृत करेंगे, बुझती हुई आगमें फिर घी डालेंगे, जनताके सत्य विचारोंको पुनर्जीवित करेंगे। इस प्रकार सबमें पुराना तेज भर देंगे-वह तेज भर देंगे जो कभी हार स्वीकार नहीं करता, जिसको महिमाका बखान हजारों बार कर चुके हैं, जिसे आयरिश देशभक्त एमेटने एक पंक्तिके भीतर अति सुन्दर रूपसे व्यक्त किया है। वह लिखता है-"जब मेरा देश संसारके राष्ट्रोंमें अपना उचित स्थान ग्रहण करे तब मेरी कब्रपर कुछ लिखा जाना चाहिये, अन्यथा नहीं। उसने 'यदि' नहीं कहा किन्तु 'जब' कहा। इसका मतलब यह है कि यह बात अनिश्चित नहीं किन्तु निश्चित है। प्रत्येक युगमें ऐसे आदमी पैदा हुए हैं और आज भी वर्तमान हैं जिनकी समझ मोटी और हृदय निष्ठुर होनेसे वे इस बातपर विश्वास नहीं करते, किन्तु हम इसपर विश्वास करते हैं, हम इसके सहारे जीवित हैं और इसे भली भांति समझते हैं। हम इसे ठीक एमेटकी भांति समझते हैं और भविष्य हमारी यह बात सिद्ध कर देगा। जब इतिहास-लेखक कार्य सिद्ध हो चुकनेपर इतिहास लिखेगा तो उसे हमारी सफलतापर आश्चर्य नहीं

होगा। उसे तो इस बातपर आश्चर्यचकित होना पड़ेगा कि हमारी आत्मा सदा दृढ़ बनी रही हमने निर्दोष यूनान और रोमके समयके उत्तम गुणोंसे टक्कर ली, हम आपत्तियों, यंत्रणाओं और अत्याचारको सहकर भी डटे रहे, नीचभावपूर्ण समयमें हम किसीके फुसलावेमें नहीं आये, यह सब झेलते हुए हम अपना उद्देश्य स्पष्ट रूपसे देखते रहे। इतिहास-लेखक यह सब बातें लिखेगा और आश्चर्यमें पड़कर गर्व और आनन्दके साथ उस लक्ष्यको देखेगा जिसे अदम्य उत्साहने प्राप्त किया है। इस लक्ष्यके विषयमें वह लिखेगा :—

"स्वाधीनता अनिवार्य थी।"

इन दो शब्दोंमें उस जातिका सारा इतिहास आ जायगा जो संसारके इतिहासमें अपना सानी नहीं रखती।

॥ इति ॥

# मालव–मयूर

राजस्थान ( मध्यभारत और राजपूताना ) का सचित्र मासिक पत्र, आकार बड़ा; पृष्ठ-संख्या ४०; मूल्य ३॥ वार्षिक ।

## सम्पादक

पं० हरिभाऊ उपाध्याय, महात्मा गांधीके "हिन्दी-नवजीवन"के उपसम्पादक ।

## मयूरका जीवन-कार्य

असत्य, अन्याय और अत्याचारका निर्भयता, शान्ति और विनय-पूर्वक विरोध करना तथा राजस्थानकी आन्तरिक शक्तिको जागृत और विकसित करना ।

## मयूरकी विशेषतायें

१. सत्य, शान्ति और प्रेम इसके जीवनका धर्म है ।

२. यह विश्व-बंधुत्वका प्रेमी, राष्ट्रीय धर्मका उपासक और भारतीयताका अभिमानी है ।

३. यह विवेक-पूर्वक प्राचीनताकी रक्षा करता है और नवीनताका स्वागत।

४. देशी-राज्योंको यह ममत्वकी दृष्टिसे देखता है ।

५. विज्ञापनबाजीके अनर्थसे समाजको बचानेके लिये इसमें विज्ञापन नहीं लिये जाते । सिर्फ लोकोपयोगी विज्ञापन मुफ्त छाप दिये जाते हैं ।

६. ललित कलाओंके नामपर विषय-विलास-प्रेरक समर्गीका प्रचार करनेकी प्रवृत्तिका यह विरोधी है ।

७. छपाई, कागज तथा पोस्टेजके अलावा किसी किस्मका खर्च इसपर नहीं लगाया जाता है ।

---

नोट—सस्ता-साहित्य-मंडलकी उन्नतिके सम्बन्धमें तथा कौन कौनसी पुस्तकें निकलीं और निकल रही हैं आदि सब बातोंका उल्लेख इस पत्रमें विशेष रूपसे रहता है ।

## कुछ सम्मतियोंका सार

**पू० पं० महावीरप्रसादजी द्विवेदी**—"मालव-मयूर" बहुत अच्छा निकला। छपाई और कागज उत्तम है। भाषा और विषय-योजना भी ठीक है।

**सरदार माधवराव विनायक किबे**—मेरा यह दृढ़ विश्वास हो गया है कि यह एक उच्च कोटिका मासिक-पत्र है।

**सर्वेन्ट आव् इंडिया**—......ने एक महत्वपूर्ण पत्रको वृद्धि की है। इस मासिक-पत्रका सम्पादन वे विशेष योग्यता और पूरी जिम्मेवारीके साथ करते हैं, जो कि हमें महात्मा गांधीकी प्रत्यक्ष देख-भालमें तालीम पाये सज्जनोंमें दिखाई देती है।

**प्रताप**—"मालव-मयूर" में मौलिकता और सात्विकता है। अधिक विचार और विवेकके साथ चुनी हुई बहुतसी टिप्पणियां इसमें रहती हैं। हमें विश्वास है कि "मयूर" का मीठा और सात्विक ढंग अपना रंग अवश्य लावेगा और उससे म० भा० और रा० पू० के लोगोंकी अत्यन्त निर्बल और निर्जीव आत्माको बल मिलेगा।

**मतवाला**—सभी संख्यायें एकसे एक बढ़कर हैं। कवितायें और लेख बड़े ही सुन्दर, सरस और निर्दोष होते हैं। संपादकीय अंश अत्यन्त प्रशंसनीय होता है। अधिक पृष्ठ-संख्या वाले पत्र 'मयूर' से शिक्षा ग्रहण करें।

**जयाजी प्रताप**—लेख उच्च कोटिके हैं। उनपर दृष्टि रखते हुए अगला नंबर पिछलेसे बढा चढा मालूम होता है।...की टिप्पणियोंमें sense of proportion और sense of responsibility होती है, जिसकी इस समयके बहुतसे संपादकोंमें कमी नजर आती है।

**कविकौमुदी**—इसके सम्पादक हिन्दीके अच्छे और विचारशील लेखकोंमें हैं। संपादकीय नोटोंमें, उनकी स्पष्ट-वादिता, निर्भीकता और उत्तम विचारशैली देखकर चित्त प्रसन्न होता है।

**पता—मालव-मयूर, अजमेर,**
**(राजपूताना)**

(१) वार्षिक ग्राहक—चूँकि प्रत्येक पुस्तक वी० पी० से भेजनेमें पोस्टेज-के अलावा ।) प्रति पुस्तक वी० पी० खर्च ग्राहकोंको अधिक लग जाता है अतएव यह सोचा गया है कि वार्षिक ग्राहकोंसे प्रति वर्ष ४) पेशगी लिया जाय अर्थात् तीन रुपया १६०० पृष्ठोंकी पुस्तकोंका मूल्य और १) डाक खर्च। वार्षिक ग्राहक जिस वर्षके ग्राहक बनेंगे उस वर्षकी सब प्रकाशित पुस्तकें उन्हें लेनी होंगी।

(२) जो सज्जन ॥) प्रवेश फीस देंगे उनका नाम भी स्थाई ग्राहकोंमें सदाके लिये लिख लिया जायगा और ज्यों ज्यों पुस्तकें निकलती जावेंगी वैसे वैसे पुस्तकका लागत मूल्य और पोस्टेज खर्च जोड़कर वी० पी० से भेज दी जावेंगी।

नोट—इस तरह प्रत्येक पुस्तक वी० पी० से भेजनेमें वर्ष भरमें कोई ढाई रुपया पोस्टेजका खर्च ग्राहकोंको लग जायगा।

## हमारी सलाह है कि आप वार्षिक ग्राहक ही बनें।

क्योंकि इससे आप बार बार वी० पी० छुड़ानेके झंझटसे बच जावेंगे और पोस्टेजमें भी आपको बहुत ही किफायत रहेगी। और स्थाई ग्राहक फीसके आठ आने भी आपसे नहीं लिये जावेंगे।

## द्वितीय श्रेणीके स्थाई ग्राहक

(१) जो सज्जन मालासे निकलनेवाली सब पुस्तकें न लेना चाहें, अपने मनकी पुस्तकें लेना चाहें वे ऊपर लिखे नं० २ के प्रवेश फीस वाले ग्राहक हो सकते हैं। पर उन्हें वर्षभरमें कमसे कम २) मूल्यकी पुस्तकें जिस मालाके वे ग्राहक बनें उस मालाकी लेनी होंगी।

नोट—आप जिस मालाके जिस श्रेणीके वार्षिक या प्रवेश फीस वाले ग्राहक बनना चाहें खूब स्पष्ट लिखें। दोनों मालाओंके बनना चाहें तो वैसा लिखें।

## सस्ती साहित्य मालासे प्रकाशित पुस्तकें (प्रथम वर्ष)

(१) द० आफ्रिकाका सत्याग्रह (म० गांधी) पृष्ठ २७२ मूल्य ॥।) (२) शिवाजीकी योग्यता-पृष्ठ १३२ मूल्य ।≤) (३) दिव्य जीवन पृष्ठ १३६ मूल्य ।=) (४) भारतके स्त्री रत्न-पृष्ठ ४०२ मूल्य १=) (५) व्यावहारिक सभ्यता-पृष्ठ १०८ मूल्य ।)॥ (६) आत्मोपदेश पृष्ठ ११२ मूल्य ।-)

## सस्ती प्रकीर्णक पुस्तक मालासे प्रकाशित पुस्तकें (प्रथम वर्ष)

(१) कर्मयोग-पृष्ठ १५२ मूल्य ।=) (२) सीताजीकी अग्नि-परीक्षा-पृष्ठ १२४ मूल्य ।-) (३) कन्या शिक्षा-पृष्ठ ९६ मूल्य ।) (४) यथार्थ आदर्श जीवन-पृष्ठ २६४ मूल्य ॥-) (५) स्वाधीनताके सिद्धान्त (टेरेन्स मेक्सविनी) पृष्ठ २०८ मूल्य ॥)

☞ स्थाई ग्राहकोंसे पिछले पृष्ठपर दिये हुए "पुस्तकोंका मूल्य" इसके अनुसार ही मूल्य लिया जायगा।

—सस्ता साहित्य प्रकाशक मंडल, अजमेर

# स्वामीजी का बलिदान

और

# हमारा कर्त्तव्य



वर्ष १ ] सस्ती-प्रकीर्ण-माला [ पुस्तक ८

# स्वामीजी का बलिदान

और

## हमारा कर्तव्य



लेखक

पं० हरिभाऊ उपाध्याय



प्रकाशक

सस्ता-साहित्य-प्रकाशक मण्डल

अजमेर



प्रकाशक—
जीतमल लूणिया, मन्त्री
सस्ता-साहित्य-प्रकाशक मण्डल, अजमेर

## हिन्दी प्रेमियों से अनुरोध

इस सस्ता-मंडल की पुस्तकों का विषय, उनकी पृष्ठ-संख्या और मूल्य पर ज़रा विचार कीजिये। कितनी उत्तम और साथ ही कितनी सस्ती हैं। मण्डल से निकली हुई पुस्तकों के नाम तथा स्थायी ग्राहक होने के नियम, पुस्तक के अंत में दिये हुए हैं, उन्हें एक बार आप अवश्य पढ़ लीजिये।

* ग्राहक नम्बर—

* यदि आप इस मंडल के ग्राहक हैं तो अपना नम्बर यहाँ लिख रखिये, ताकि आपको याद रहे। पत्र देते समय यह नंबर ज़रूर लिखा करें।

मुद्रक—
गणपति कृष्ण गुर्जर,
श्रीलक्ष्मीनारायण प्रेस, काशी।

## अर्घ्य

वीरों की गति जीना और सिखाया मरना ।
धीरों की मति सिखा नये संकट से लड़ना ।।
दीनों के हित सबल बाहु सत्वर फैलाना ।
सेवा के हित तन मन, धन बलि-दान चढ़ाना ।।

हे गुरुकुल के गुरो ! बलि-स्मृति अमर स्फूर्ति तव कर्म्य है ।
हे श्रद्धा के पुत्र ! व्यथा का यह श्रद्धायुत अर्घ्य है ।।

हरिभाऊ उपाध्याय

खादी आश्रम
अमरसर.
श्रद्धानन्द दिन

# आवश्यक वक्तव्य

उपाध्यायजी की यह पुस्तक पाठकों के हाथों में ऐसे समय पहुँच रही है जब कि उसकी बहुत आवश्यकता है। यह कहना कठिन है कि उनके सभी विचारों से पाठक सोलहों आना सहमत होंगे परन्तु यह तो निर्विवाद कहा जा सकता है कि इसमें पाठकों को काफ़ी विचार-सामग्री मिलेगी।

अब्दुलरशीद ने पुलिस की तहक़ीक़ात में स्वामीजी का ख़ून करना स्वीकार किया था। इस कारण लेखक ने और सब लोगों की तरह इस पुस्तक में उसे स्वामीजी का ख़ूनी मान कर अपने विचारों की स्थापना की है। परन्तु कानून की परिभाषा में कोई अभियुक्त तब तक अपराधी करार नहीं दिया जा सकता जब तक कि न्यायालय उसे अपराधी करार न दे दे। ऐसी अवस्था में पाठक तब तक इस पुस्तक में अब्दुलरशीद को अपराधी नहीं, अभियुक्त समझें।

प्रकाशक

| विषय | पृष्ठ |
| --- | --- |
| लड़ाई की तैयारियाँ ... ... ... | ३९ |
| जेल से छूटने पर महात्माजी की कोशिशें ... | ४० |
| ४—तबलीग-तनजीम और शुद्धि-संगठन | |
| जातीय आन्दोलनों का कुफल ... ... | ४१ |
| हिन्दुओं को लाभ ... ... ... | ४२ |
| कई सवाल ... ... ... ... | ४३ |
| उन पर विचार... ... ... ... | ४४ |
| जातीय आन्दोलनों का मूल राजनैतिक ... | ४५ |
| पारस्परिक भय और महात्माजी का आश्वासन | ४६ |
| ताकत की आजमाइश का सवाल ... ... | ४८ |
| मत-बल और लाठी-बल | ४९ |
| लोकमान्य और महात्माजी का मार्ग ... | ५० |
| लोकमान्य ने भूल की ... ... ... | ५१ |
| धर्म और जाति ... ... ... | ५२ |
| शुद्धि-तबलीग का अर्थ और स्वरूप ... | ५५ |
| मेरा धर्म अच्छा, तेरा बुरा ... ... | ५५ |
| दूसरे को अपने मजहब में क्यों लाना चाहते हैं ? | ५६ |
| धर्म क्या है ? ... ... ... | ५७ |
| ईश्वर एक है ... ... ... ... | ५८ |
| धर्म-पन्थ और उनमें साम्य ... ... | ५९ |
| सच्चा धार्मिक क्या करेगा ? ... ... | ६० |
| धार्मिक शुद्धि क्या है ? ... ... ... | ६२ |
| कोई धर्मान्तर क्यों करता है ? ... ... | ६४ |

| विषय | पृष्ठ |
|---|---|
| धर्म के नाम पर शुद्धि-तबलीग से हानियाँ ... | ६५ |
| धर्मान्तर की राजनैतिक आवश्यकतायें हैं ? ... | ६७ |
| हिन्दू-जाति रसातल को जा रही है... ... | ६८ |
| क्या प्रतिकार भी न करें ? ... ... | ७० |
| हिन्दुत्व और स्वराज्य ... ... ... | ७१ |
| दंगों से मुसलमानों का नुकसान ... ... | ७३ |
| संगठन-तनजीम पर विचार ... ... | ७४ |
| बुद्धि कहती है—बुरा हुआ, श्रद्धा कहती है—अच्छा होगा ... ... ... ... | ७६ |
| ५—फूट का मूल और एकता का स्वरूप | |
| हृदय-भेद की मीमांसा ... ... ... | ७८ |
| सांस्कृतिक भेदाभेद ... ... ... | ८० |
| संस्कृति क्या चीज है ? ... ... ... | ८२ |
| स्वभाव-भिन्नता ... ... ... | ८३ |
| मुस्लिम-संस्कृति पर महात्माजी का प्रभाव ... | ८६ |
| हिन्दू क्या सहायता दें ? ... ... ... | ८८ |
| पहले कुरान-सुधार या सुधारक का जन्म ... | ८८ |
| नेता और सुधारक ... ... ... | ८९ |
| संस्कृतियों का आदर्श और मेल ... ... | ९१ |
| दो प्रकार की एकता ... ... ... | ९२ |
| ६—एकता के साधन और कठिनाइयाँ | |
| सांस्कृतिक एकता ... ... ... | ९४ |
| यही रास्ता है ... ... ... ... | ९६ |

| विषय | | | | पृ |
|---|---|---|---|---|
| हिन्दुस्तानी संस्कृति | ... | ... | ... | ९७ |
| राजनैतिक एकता | ... | ... | ... | ९८ |
| कठिनाइयाँ ... | ... | ... | ... | १०० |
| ७—स्वामीजी का खून और हमारा कर्त्तव्य | | | | |
| दिल का उफान | ... | ... | ... | ११३ |
| हिन्दुओं का कर्त्तव्य | ... | ... | ... | ११८ |
| संगठन जारी रहे | ... | ... | ... | १२१ |
| हिन्दुओं, सावधान ! | ... | ... | ... | १२२ |
| मुसलमानों का फ़र्ज़ | ... | ... | ... | १२४ |
| सरकार का कर्त्तव्य | ... | ... | ... | १२६ |
| राष्ट्रीय विचारवालों का कर्त्तव्य | | ... | ... | १२६ |
| अन्य हिन्दुस्तानियों का कर्त्तव्य | | ... | ... | १२७ |
| उपसंहार ... | ... | ... | ... | १२८ |


---

## लागत का ब्योरा

| | |
|---|---|
| कागज़ | ६६) |
| छपाई | १०२) |
| बाइंडिंग | १२) |
| चित्र | ६) |
| लिखाई, व्यवस्था, विज्ञापन आदि खर्च | ९०) |
| | २७६) |

कुल प्रतियाँ ११००

लागत मूल्य प्रति पुस्तक ।)

# स्वामीजी का बलिदान

और

# हमारा कर्तव्य

अर्थात्

## हिन्दू-मुस्लिम-समस्या



### १—प्रास्ताविक

स्वामीजी का ख़ून—

पू० स्वामी श्रद्धानन्दजी के ख़ून ने सारे देश में खलबली मचा दी है। हिन्दू जोश में हैं और मुसलमान चक्कर में पड़ गये हैं। इसके परिणाम के विषय में तरह तरह के अनुमान बँध रहे हैं। हिन्दुओं और मुसलमानों पर इसका तात्कालिक असर जुदा जुदा हुआ है। हिन्दुओं का एक दल इस बलिदान पर मुग्ध है, ख़ुश है, अब्दुल रशीद को धन्यवाद और स्वामीजी के उत्तराधिकारियों को बधाइयाँ दे रहा है; दूसरा दल दुखी है—जाहिरा में भले ही दबी ज़बान से ख़ुशी में शामिल हो जाता हो। एक वर्ग

| विषय | पृष्ठ |
|---|---|
| हिन्दुस्तानी संस्कृति ... ... ... | ९७ |
| राजनैतिक एकता ... ... ... | ९८ |
| कठिनाइयाँ ... ... ... ... | १०० |
| ७—स्वामीजी का खून और हमारा कर्त्तव्य | |
| दिल का उफान ... ... ... | ११६ |
| हिन्दुओं का कर्त्तव्य ... ... ... | ११८ |
| संगठन जारी रहे ... ... ... | १२१ |
| हिन्दुओं, सावधान ! ... ... ... | १२२ |
| मुसलमानों का फ़र्ज़ ... ... ... | १२४ |
| सरकार का कर्त्तव्य ... ... ... | १२६ |
| राष्ट्रीय विचारवालों का कर्त्तव्य ... ... | १२६ |
| अन्य हिन्दुस्तानियों का कर्त्तव्य ... ... | १२७ |
| उपसंहार ... ... ... ... | १२८ |

## लागत का ब्योरा

| | |
|---|---|
| कागज़ | ६६) |
| छपाई | १०२) |
| बाइंडिंग | १२) |
| चित्र | ६) |
| लिखाई, व्यवस्था, विज्ञापन आदि खर्च | ९०) |
| | २७६) |

कुल प्रतियाँ ११००

लागत मूल्य प्रति पुस्तक ।)

# स्वामीजी का बलिदान

और

# हमारा कर्तव्य

अर्थात्

# हिन्दू-मुस्लिम-समस्या



## १—प्रास्ताविक

स्वामीजी का खून—

पू० स्वामी श्रद्धानन्दजी के खून ने सारे देश में खलबली मचा दी है। हिन्दू जोश में हैं और मुसलमान चक्कर में पड़ गये हैं। इसके परिणाम के विषय में तरह तरह के अनुमान बँध रहे हैं। हिन्दुओं और मुसल्मानों पर इसका तात्कालिक असर जुदा जुदा हुआ है। हिन्दुओं का एक दल इस बलिदान पर मुग्ध है, खुश है, अब्दुल रशीद को धन्यवाद और स्वामीजी के उत्तराधिकारियों को बधाइयाँ दे रहा है; दूसरा दल दुखी है—जाहिरा में भले ही दबी जबान से खुशी में शामिल हो जाता हो। एक वर्ग

इसका उपयोग हिन्दू-मुस्लिम एकता को मज़बूत और वास्तविक करने में करना चाहता है और दूसरा हिन्दुओं की ताक़त बढ़ा लेने, शुद्धि-संगठन का ज़ोरों से प्रचार करने तथा आर्य-समाज के मतों को फैलाने में। कुछ बिगड़े-दिल ऐसे भी सुने जाते हैं जो स्वामीजी के ख़ून के बदले किसी मुसलमान का ख़ून करना उचित समझते हैं और, इस तरह अपने ख़याल के अनुसार दुनिया को दिखा देना चाहते हैं कि मुसलमान बिगड़े-दिलों का मुक़ाबला हम इस तरह भी कर सकते हैं। कुछ लोग ऐसे भी हैं जो हिन्दू-मुस्लिम-एकता की मौक़ा-बे-मौक़ा दुहाई तो देते हैं; पर दिल में, और दिल से, चाहते हैं और उत्सुक हैं कि कब मुसलमानों का नामोनिशान हिन्दुस्तान से मिट जाय। उन्हें इस घटना से मुसलमानों के ख़िलाफ़ ज़हर उगलने और हिन्दू-मुसलमानों में फूट बढ़ाने का पूरा-पूरा मौक़ा मिल गया है। इसी तरह मुसलमानों में भी जो राष्ट्रीय विचार के या धर्म के मामलों में उदार ख़याल के लोग हैं, उन्होंने अब्दुल रशीद की इस काली करतूत को बुरा कहा है और कहा है कि इसने इस्लाम को नुक़सान पहुँचाया है। उन्हें उसकी इस हरकत पर अफ़सोस है। दूसरे दल के लोग 'ग़ाज़ी' कह कर ख़ूनी का गौरव बढ़ा रहे हैं और मानते हैं कि उसने खुदा का या पैग़म्बर साहब का हुक्म पूरा करके इस्लाम की भारी ख़िदमत की है। जो लोग हिन्दुस्तान में मुसलमानों का राज्य क़ायम करने के सपने देखा करते हैं और हिन्दुओं को उसका काँटा समझ रहे हैं, वे मुसलमानों में ख़ब जोश फैलाने, मुसलमानों की तादाद बढ़ाने और हिन्दुओं को

कमज़ोर कर डालने के मनसूबे बाँध रहे हैं। हिन्दुस्तानी ईसाई लोग आमतौर पर इस काण्ड की निन्दा करते हुए पाये जाते हैं। अँगरेज़ राज-कर्मचारियों में सुख और दुःख दोनों तरह के भाव दिखाई देते हैं। अंगरेज़ी सरकार संभव है, इस घटना से खुश होगी, अगर इसके बदौलत हिन्दू-मुस्लिम-एकता सदा के लिए असंभव वस्तु हो जाय।

## एकता—कुदरत का धर्म है—

मगर सरकार को और उसकी तरह स्वार्थी तथा विघ्न-सन्तोषी हिन्दू-मुसलमानों को अन्त में निराश होना पड़ेगा; क्योंकि आज ऊपर-ऊपर चाहे हिन्दू-मुसलमानों में फूट की आग फैलती हुई दिखाई देती हो, स्वामीजी की हत्या चाहे उसमें घी का काम देती हुई नज़र आती हो, पर भीतर देखने वाले तुरन्त जान लेंगे कि इस में दोनों जातियों का मैल और बुराई भस्म हो रही है और एक दिन दोनों जातियाँ प्रेम, सद्भाव और एकता से मिल-जुल कर स्वराज्य की लड़ाई में अपना तन-मन-धन स्वाहा करने को तैयार हो जायँगी। क्योंकि, एकता कुदरत का धर्म है। कुदरत का हुक्म है कि मनुष्य ही नहीं, प्राणिमात्र एकता से रहे। बारीक नज़र से देखेंगे तो हमें पता चलेगा कि जीव-मात्र एकता की ओर दौड़ता जा रहा है। विविधता, विरोध, प्रकृति का खेल है; और एकता, सामञ्जस्य प्रकृति के अंदर छिपा हुआ सत्य है। फिर हिन्दू और मुसलमान दोनों के स्वराज्य-वादी लोग, जिनकी संख्या, अपना अपना राज्य क़ायम करने का पागल स्वप्न देखने

वाले हिन्दू-मुसलमानों से ज़रूर ज्यादह है, यह मानते हैं कि उन दोनों महान् जातियों के एक हुए बिना स्वराज्य नामुमकिन है, और स्वराज्य का तो वे बीड़ा ही उठाये बैठे हैं। अतएव उनकी कोशिशें जान में—अनजान में, मौक़ा-बे-मौक़ा, इसी दिशा में होंगी जो कभी न कभी अपना रंग लाये बिना न रहेंगी। जो हिन्दू-मुसलमान आज शुद्धि-संगठन या तनजीम-तबलीग़ के द्वारा अपनी अपनी जातियों को मज़बूत और बड़ी बनाना चाहते हैं, उनमें भी बहुतेरे लोग ऐसे हैं जो सच्चे दिल से एकता के हामी हैं और इन कामों के उसी हद तक समर्थक हैं जिस हद तक वे राष्ट्रीय एकता को मजबूत बनाते हों या उसमें बाधक न होते हों। अतएव मोटे तौर पर हम कह सकते हैं कि दोनों जातियों में बहुमत आज भी एकता चाहने वाला है—फिर भले ही आज उनसे उसके लिए उसी सरगर्मी से काम न हो रहा हो जो कि असहयोग के दिनों में उन्होंने दिखाई थी। दूसरे, धारा सभाओं के पिछले चुनाव में साम्प्रदायिकता या जातिगत स्वार्थों की दुहाई देने वाले देश-हितैषियों ने उसके दुष्परिणामों को—उससे फैलने वाली कटुता को, उभड़नेवाली नीच मनोवृत्तियों को, जो कि जाति और देश की स्थायी हानि है—अच्छी तरह देख लिया है और सफलता ने उनके गले में जैसी कि चाही गई थी, वरमाला नहीं डाली है। इधर, सुना है, स्वामीजी के उत्तराधिकारियों ने राष्ट्रीय महासभा को यह आश्वासन दिलाया है कि स्वामीजी महाराज के बलिदान के द्वारा हिन्दू-मुस्लिम-ऐक्य मज़बूत हो, यह हमारी भी कामना है। उधर मुस्लिम लीग के इसी वर्ष जल्से के सभापति

की वक्तृता भी अब की धर्मान्धता और कट्टरपन से बरी है। इन तथा और ऐसी ही बातों को सब तरह तौलते और विचारते हुए कोई भी मनुष्य बरबस इसी नतीजे पर पहुँचेगा कि इस अंधेरे में भी प्रकाश आ रहा है—एकता अपना ज़ोर भीतर ही भीतर ऐसा लगा रही है कि फूट उबल उबल कर, उफन उफन कर, बाहर निकल रही है—जिस तरह बुखार शरीर को नीरोग और दोष-रहित कर देने वाला कुदरत का साधन है, उससे अन्त में जीवनी शक्ति बढ़ती है—उसी तरह यह आज की कटुता, फूट, मनोमालिन्य कल की एकता की अवाई के घोषणा-पत्र हैं।

जो लोग इस रहस्य को जानते हैं और उसको देखने की आँखें जिन्हें हैं, जो किसी चीज़ को ऊपर ही ऊपर नहीं, भीतर भी, तह में भी, देख सकते हैं वे अक्सर इस सिद्धान्त का प्रतिपादन करते हुए पाये जाते हैं—ईश्वर जो करता है भला करता है, भले के लिए करता है। मांगल्य के इस सिद्धान्त पर श्रद्धा रखना ही ईश्वरश्रद्धा या आस्तिकता है। जब भारत के अधिकांश लोग मानते हैं कि एकता अच्छी चीज़ है, एकता हो, उसके बिना, स्वराज्य नहीं मिल सकता, जब अपनी अपनी शक्ति भर, अपने अपने ढंग से, वे मौक़ा-बे-मौक़ा उसके लिए कोशिश भी करते हैं, जब कि दुनिया का रुख़ विरोधों, संकुचितताओं को कम क्रम करके एकता और सन्मिलन बढ़ाने की ओर है, जब कि ईश्वर खुद, प्रकृति स्वयम्, अपने बन्दों को तथा अपनी रचना की विविधता और विरोध को एकता और मेल की तरफ़ खींच रहे हैं—तब हिन्दू-मुस्लिम-एकता में अविश्वास करना, या उससे

निराश होना ईश्वर से इन्कार करना है, अपनी और दुनिया की हालत को देखते हुए भी न देखना है, जानते हुए भी न जानना है।

**हम कुदरत की सहायता क्यों न करें ?**

कुदरत तो अपना काम कर ही रही है और करेगी ही; पर क्या हम अपनी तरफ़ से भी उस एकता को बढ़ाने, उसका वास्तविक रूप समझ लेने, उसका सच्चा और सरल रास्ता जान लेने, खतरों से अपने को बचाने और सावधान रहने का कुछ उद्योग न करें ? अपनी तरफ़ से भी कुदरत की सहायता न करें ?—ख़ास कर ऐसे अवसर पर, जब कि हिन्दू और मुसलमान दोनों में विचारों, भावों और चर्चाओं का तूफ़ान सा आ रहा है, जब कि दोनों जातियों में एक ऐसा दल बन गया है, फिर वह कितना ही छोटा क्यों न हो, जो एक दूसरे को घृणा, अविश्वास और भय की दृष्टि से देखता है, जिसे एक दूसरे के कामों को बुरी और शक की ही नज़र से देखने की आदत पड़ गई है, जिसके धर्म, जाति, स्वराज्य, राष्ट्र और मानव-कर्तव्य-सम्बन्धी विचार सुलझे हुए नहीं हैं, और भी इस बात की ज्यादह ज़रूरत है और उसके लिए यही सब से अच्छा अवसर है, जब कि इन विषयों पर गहरा प्रकाश डाला जाय और लोगों के भ्रम, शंका, कुतर्क आदि का यथोचित निराकरण किया जाय। हम हिन्दुओं के लिए तो और भी ज्यादह ज़रूरत इस बात की है कि वे इस अवसर पर अपने कर्तव्य को ठीक ठीक समझ लें।

**अपना अनधिकार—**

मेरा ख़याल है कि मैंने हिन्दू-मुस्लिम-समस्या के प्रायः

प्रत्येक पहलू पर, अपने ढंग पर और अपने तौर पर बहुत कुछ विचार किया है और मेरे अपने कुछ मजबूत ख़याल इस विषय में बन गये हैं। स्वामी जी महाराज की हत्या के बाद स्वभावतः कुछ मित्रों से हत्या के परिणाम, देश का कर्तव्य, एकता का स्वरूप और साधन, हिन्दुओं का कर्तव्य आदि विषयों पर चर्चा हुई। उनसे कुछ भाइयों की उलझनें सुलझी हुई दिखाई दीं। उन्होंने आग्रह किया कि मैं इस अवसर पर अपने विचारों को ज्यों का त्यों जनता के सामने उपस्थित करूँ। मेरे दिल से भी आवाज़ उठी कि अब चुप साध कर बैठे रहना गुनाह है। मैं अपनी ओछी शक्तियाँ और अल्पज्ञान के साथ इस महान् और उलझे हुए विषय पर कलम चलाने का साहस कर रहा हूँ। अपनी अयोग्यता और अनधिकार के ख़याल से कलम संकोच और झिझक के साथ उठी है। आज़ादी, स्वराज्य, एकता और प्रेम के ईश्वरीय भाव मेरे सहायक होंगे।

## पहले मनुष्य, पीछे हिन्दू—

मैं अपने को सब से पहले मनुष्य, फिर हिन्दुस्तानी, फिर हिन्दू, फिर ब्राह्मण मानता हूँ। मेरे नज़दीक इन चारों बातों में न तो किसी प्रकार की विसंगति है, न विरोध। मेरे विचार में हिन्दू-धर्म में मनुष्यत्व के पूर्ण विकास के लिए काफ़ी जगह है। इस लिए उसके मुक़ाबले में दूसरे मज़हब मुझे नहीं जँचते; पर मैं उनको उसी इज़्ज़त की निगाह से देखता हूँ, जिससे मैं चाहता हूँ कि वे मेरे धर्म को देखें। पूर्वोक्त विचारक्रम मेरी इसी विचार-

शैली और कार्य-नीति को प्रकट करता है कि मैं किस भाव और किस चीज को किसके मुकाबले में कितना महत्व देता हूँ फिर भी यह निबंध मैंने प्रधानतः हिन्दू की हैसियत से, प्रधानतः हिन्दुओं को ध्यान में रख कर, उन्हीं के लिए लिखने का प्रयत्न किया है। जल्दी में आवश्यक साहित्य-सामग्री, साधनों और योग्यता के अभाव में, इसका त्रुटि-युक्त और दोष-पूर्ण होना स्वाभाविक है। सम्भव है, इसमें कहीं जानकारी, आदि सम्बन्धी भूलें भी हों; पर जिन सिद्धान्तों और नीतियों की विवेचना इसमें की जाने वाली हैं, उनके सम्बन्ध में मेरे विचार अटल, निर्भ्रान्त और सिद्ध हैं, इसमें मुझे कोई सन्देह नहीं है। अपनी भूल और अनभिज्ञता को समझने और दूर करने के लिए पाठकों और आलोचकों को मैं हमेशा तैयार मिलूँगा।

---

## २—हिन्दू-मुस्लिम-प्रश्न क्या है ?

हिन्दू और मुसलमान दुनिया की दो महान् जातियाँ हैं—हिन्दू बहुत प्राचीन जाति है—आदिम काल में उसका नाम आर्य था। महर्षि दयानन्द ने फिर इसी नाम को प्रचलित करना चाहा था। उनके मतावलम्बी आर्यसमाजी कहलाते हैं—अब भी 'आर्य' शब्द सारी हिन्दू-जाति ने अपने लिए ग्रहण नहीं किया है। हिन्दू-जाति में सिक्ख, जैन, बौद्ध, आर्य, और सनातनी, इन सभी संप्रदायों की गणना होती है। आर्य और सनातनी वेदों को अपना सब से बड़ा धर्मग्रन्थ मानते हैं, सिक्ख ग्रन्थसाहब को, जैन भगवतीसूत्र को, और बौद्ध धम्मपद को। आर्य दयानन्द को, सनातनी अवतारों को, सिक्ख नानक को, जैन महावीर को और बौद्ध गौतम बुद्ध को अपने प्रवर्तक या महान् पुरुष मानते हैं और उनके रचे ग्रन्थों और किए कार्यों को अपने लिए पथदर्शक मानते हैं। हिन्दू-धर्म-साहित्य में श्रीकृष्ण भगवान् की गीता एक ऐसी पुस्तक है, जिसे सब हिन्दू—और हिन्दू ही क्यों, संसार के सब धर्मों के विचारशील लोग—बड़े आदर की दृष्टि से देखते हैं। मेरी राय में सारी हिन्दू-जाति का धर्मग्रन्थ यदि कोई हो सकता है तो वह है श्रीमद्भगवद्गीता—यह कहना शायद इस समय बहुत बड़ा साहस, और समय से बहुत पहले कही गई बात, होगी कि सारी दुनिया के मज़हबों का अथवा भावी विश्व-धर्म का कोई आधाररूप ग्रन्थ आज दुनिया में उपलब्ध है, तो वह है गीता।

हिन्दुओं की संख्या इस समय भारतवर्ष में कोई २१ करोड़ है। जापान, चीन, तिब्बत, ब्रह्मदेश आदि के बौद्धों की संख्या यदि जोड़ी जाय तो हिन्दू दुनिया में ७० करोड़ हो जाते हैं।

## मुस्लिम-जाति—

इस्लाम का जन्म दुनिया के इतिहास में हुआ। हज़रत मुहम्मद इस्लाम के जन्मदाता और मुसलमानों के लिए ईश्वर के प्रतिनिधि हैं। कुरान उनका सब से मान्य धर्म-ग्रन्थ है, जो कि पैगम्बर साहब के उपदेशों और आज्ञाओं का संग्रह है। इनमें कई फिरके हैं—पर सब कुरान और मुहम्मद साहब को एक सा मानते हैं! इनकी तादाद हिन्दुस्तान में ७ करोड़ और बाहर ४० करोड़ है। इस्लाम का जन्मस्थान अरब है।

## मुसल्मानों का भारत पर हमला और धर्म-प्रचार—

जब मुसलमानों का आवागमन हिन्दुस्तान में शुरू हुआ तब यहाँ हिन्दू खूब फल-फूल रहे थे। भारत की सरसब्ज़ी ने ही मुसल्मान आक्रमणकारियों को इस देश में खींचा। सदियों तक मुसल्मानों का राज्य इस देश में रहा। हिन्दुओं से उनकी लड़ाइयाँ हुई। अँगरेज़ी राज होने तक हिन्दू-मुसलमानों की कई स्व त्र रियासतें यहाँ थीं। मुसल्मान राजाओं ने अपने मज़हब के लोगों की तादाद बढ़ाने के लिए हिन्दुओं पर बड़ा ज़ुल्म किया, उन्हें तलवार के बल जब्रन् क़लमा पढ़ाया। यह कड़वी स्मृति हिन्दू अब भी भुलाये नहीं भूल पाते।

हिन्दुओं और मुसलमानों का संबंध शुरू होता है आक्रमण-

कारी और प्रतिकारी के रूप में और उसका अन्त होता है एक देश के समान राजा और प्रजा के रूप में। मुसलमानों के आक्रमणों का मुख्य उद्देश होता था इस्लाम का फैलाव। इसका सब से बड़ा साधन और प्रमाण वे मानते थे दूसरी जातियों और मजहब के लोगों को इस्लाम की दीक्षा दे देना।

## एकता की भावना और कोशिश—

जैसे जैसे मुसलमानों का प्रभाव हिन्दुस्तान में बढ़ता गया और वे यहीं जम कर रहने लगे तैसे तैसे हिन्दुओं और मुसलमानों के नेताओं के दिल में दोनों जातियों को एकता के सूत में बाँधने का ख़याल उठने लगा। यह कुदरती बात थी। इतने विशाल देश में, ऐसी दो प्रबल जातियों का परस्पर विरोधी बने रहना समाज-तत्व, मानव-स्वभाव और कुदरत के धर्म के खिलाफ़ था। नानक, अकबर, कबीर ने दोनों जातियों के समान गुणों के विकास और दोनों के धर्मों के परस्पर अनुकूल सिद्धान्तों के प्रचार पर ज़ोर देकर दोनों को एक दूसरे के नज़दीक लाने की कोशिश की; पर नानक के प्रयत्नों का अन्त सिक्ख-संप्रदाय के उदय में और कबीर की प्रवृत्ति का फल कबीर-पन्थ की सृष्टि के रूप में हुआ। अकबर का 'दीने इलाही' कली ही में मुरझा गया। पीछे औरंगज़ेब की धार्मिक क्रूरताओं ने हिन्दू-मुसल्मानों के द्वेष की जड़ को बहुत मज़बूत कर दिया, यह तक कि ऐसा भाव दृढ़ हो गया कि हिन्दू-मुसल्मान दोनों, मानों कुदरती तौर पर एक दूसरे के खिलाफ़ जन्मे हों।

करते हुए भी, क्यों इस नवागत मुस्लिम संस्कृति को पूरी तरह न अपना पाई ? क्यों वह अब तक मुसलमानों से दूर दूर रहती है ? ऐसा मालूम होता है कि इस्लाम प्रबल वेग और खूनी हथियारों को लेकर भारत में आया, और इसलिए शायद हिन्दू-संस्कृति उसे अपनाने से हिचकती रही, उसे शंका रहती रही कि उसे अपनाने के मोह और यत्न में कहीं मैं ही अपना अपनापन न खो बैठूं। शायद इसीलिए वह अपनेपन की रक्षा करती हुई बैठ रही—मुस्लिम संस्कृति से समझौता करना उसे महँगा सौदा मालूम हुआ ! उसका यह सन्देह या सावधानता उसके इस्लाम, मुस्लिम-जाति और संस्कृति संबंधी अपने विरोध का प्रतिकारक या असहयोगात्मक अथवा बहिष्कारात्मक विधि-निषेधों की कैफ़ियत देती है। मुसलमान राजाओं ने अपनी ओर से हिन्दुओं की लड़कियाँ लेने, उनसे खान-पान का संबंध बढ़ाने अर्थात् सामाजिक संबंध जोड़ने की कोशिशें कीं; पर हिन्दुओं ने उनका प्रतिकार ही किया, क्योंकि मुसलमान इस संबंध के द्वारा हिन्दू-भारत को मुस्लिम-भारत बनाने की जितनी महत्वाकांक्षा रखते थे, उतनी शायद, दोनों संस्कृतियों के मिलाप और उससे दोनों जातियों के अस्तित्व को न हिलाते हुए एक सामान्य संस्कृति निर्माण करने की अकांक्षा न रखते थे। मुसलमानों की इसी आक्रामक प्रवृत्ति का जवाब था हिन्दुओं की असहयोगात्मक प्रवृत्ति। हिन्दू भी इतने उदार चेता तो शायद न रहे हों कि जान-बूझ कर, दोनों संस्कृतियों के मिलाप के भाव से प्रेरित होकर, अपनी संस्कृति में आवश्यक संशोधन या परिवर्तन करें। जो हो;

यह निर्विवाद है कि मनुष्य के हृदय में प्रायः अज्ञात-रूप से बसने वाली समाजशीलता—मिल कर रहने की इच्छा—ने अपना काम किया ही—कुदरत ने अपना धर्म निबाहा ही—जिसके फल स्वरूप आज हिन्दू और मुसल्मान दोनों एकता का ख़याल मन में ला और जमा सके हैं, पिछले पाँच-सात बरसों में उसके लिए दिलो जान से कोशिशें हुई हैं और आज भी कुदरत उन्हें कड़वी घूंटें पिला पिलाकर, ठोकरों और थपेड़ों से सीधा करती हुई उसी ओर ले जाने की चेष्टा कर रही है।

फूट में अँगरेज़ी राज का हिस्सा—

भारतीय इतिहास के मुसल्मान-काल में हिन्दू और मुसल्मान, दोनों अपनी रक्षा और एक-दूसरे का विरोध करने में हर तरह आज़ाद थे। इन से दोनों अपने मनोभावों के अनुसार अपनी शूरवीरता का उपयोग कर पाते थे। फलतः उस समय उन्हें एक दूसरे से इतना भय, एक दूसरे पर इतना अविश्वास, संशय न था जितना कि आज, अँगरेज़ी राज्याधीन भारत में, देखा जाता है। डर, अविश्वास, संशय, गुलामी के चिह्न हैं, कमज़ोरी के सबूत हैं। अँगरेज़ों ने हिन्दुस्तान को आपस की—हिन्दू-हिंदुओं की और हिन्दू-मुसल्मानों की—फूट से भरा पाया। उसको जिस तरह बन पड़े क़ायम रखना सहज ही उनके साम्राज्य को कायम रखने और पनपाने का मूलमंत्र हो गया। उनके धार्मिक बातों में उदासीनता रखने के औदार्य के ढोंगने, हिन्दू और मुसल्मानों को छोटी-छोटी सामाजिक या व्यावहारिक बातों को धर्म का उच्च स्वरूप दे देकर, उनके लिए अख़बारों में, सभाओं

में तू तू-मैं मैं करने का, चुपके चुपके एक-दूसरे के ख़िलाफ़ ज़हर फैलाने का, और कहीं कहीं दंगे-फ़साद, खून-ख़राबी कर बैठने का रास्ता खुला कर दिया। जब तक, जहाँ तक और जिस तरह उसके स्वार्थ की पूर्ति होती है, वह इन रास्तों में उन्हें बामिजाज़ चलने देती है; कुछ लोग तो उस पर यह भी इल्ज़ाम लगाते हैं कि वह ऐसे झगड़े और मनमुटाव पैदा भी कराती है और इन में एकता होने के मौक़ों को नज़दीक नहीं आने देती। कभी एक दल को, कभी दूसरे को पुचकार कर वह दोनों में अनुचित और बुरी स्पर्द्धा और उसके फल स्वरूप द्वेष की आग सुलगाती रहती है; और छोटी बुद्धि, छोटे भाव, ओछे विचार और गंदा स्वार्थ रखने वाले हिन्दू-मुसलमान उसके शिकार हो कर दोनों की गुलामी को मज़बूत बना रहे हैं। कहने का तात्पर्य यह कि मुसलमान-काल की अपेक्षा इस अँगरेज़ी-काल में हिन्दू-मुस्लिम-प्रश्न ज़्यादह जटिल हो गया है और दोनों की गुलामी न उस उलझन को अच्छी तरह समझने देती है, न समझने के बाद उसे सुलझाने के राजमार्ग पर चलने ही देती है। यद्यपि मुसलमान-काल से आज एकता की आवश्यकता अधिक स्पष्ट और निश्चित हो गई है, तथापि उसके साधन, उसकी स्वतंत्रता पहले से बहुत कम, बहुत विवादास्पद और इसीलिए उसकी सफलता बहुत श्रमसाध्य हो गई है, एवं उसके लिये बहुत सावधानी, दूरदर्शिता, व्यवहार-चतुरता, धीरज, सहिष्णुता और दानाई की ज़रूरत है।

एकता-स्वराज्य का प्रश्न—

अँगरेज़ी राज्य और पश्चिमी शिक्षा की एक देन भारतवर्ष

को अवश्य माननी चाहिए। वह है विदेशों के और विदेशी शासनादर्शों के तथा शासन-व्यवस्थाओं के अध्ययन का अवसर भारतवासियों को मिलना। इससे उन्हें राष्ट्रीयता, स्व-शासन, स्वतंत्रता, स्वराज्य, प्रातिनिधिक शासन-व्यवस्था, आदि की व्यापक और सार्वदेशीय कल्पना और धारणा मिली, या दृढ़ अथवा विकसित हुई। इसके प्रकाश में भारतवासियों ने स्वराज्य के आदर्श को पहचाना और उसके लिए हिन्दू-मुस्लिम एकता को अपने पूर्ण, वास्तविक और आवश्यक रूप में देखा। अतएव मुसलमान-काल में चाहे हिन्दू-मुस्लिम-प्रश्न, संस्कृतियों के आदान-प्रदान का प्रश्न रहा हो, सामाजिक सुविधा-असुविधा का प्रश्न रहा हो; आज वह स्वराज्य का, स्वाधीनता का महाप्रश्न हो बैठा है। जिसने हिन्दू-मुसलमानों के इस प्रश्न को नहीं समझा, उसने न तो स्वराज्य को समझा है और न हिन्दुओं के वर्तमान और भविष्य को ही पहचाना है।

---

## ३—एकता के वर्तमान प्रयत्न

**जातिगत संस्थायें और जातिगत भाव—**

अँगरेज़ों के राज्य की भारत में स्थापना और बढ़ती के साथ ही साथ हिन्दू-मुसलमान में परस्पर भय, अविश्वास, संशय के भाव बढ़ते गये। जहाँ भारत के विशाल-दृष्टि नेताओं ने स्वराज्य के आदर्श को पहचाना, राष्ट्रीय एकता के मूल्य को समझा, राष्ट्रीय महासभा की स्थापना की, तहाँ दोनों जातियों के छोटे-छोटे और तंग ख़याल के अथवा अपनी अपनी जातियों की सुरक्षा के लिए अधिक चिन्तित और शंकित नेताओं ने कुछ तो पुरानी दुश्मनी की स्मृति से, कुछ भावी स्वराज्य में अपनी अपनी जातियों की स्थिति की संदिग्ध कल्पना से, बेचैन हो, कुछ अपने अपने समाजों की बुराइयाँ दूर करने के भाव से प्रेरित हो, अपनी अपनी जातीय या साम्प्रदायिक संस्थायें खड़ी कीं। मुस्लिम लीग, हिन्दू-महासभा, अलीगढ़ का मुस्लिम विश्वविद्यालय और काशी का हिन्दू-विश्वविद्यालय, इसके मूर्तस्वरूप और शायद एक हद तक एक दूसरे की प्रवृत्तियों के जवाब-रूप हैं। जहाँ तक मेरा ख़याल है, इन दोनों संस्थाओं की प्रवृत्ति आरंभ में समाज-सुधार, शिक्षा-प्रचार-मूलक ही थीं। राजनैतिक अधिकार या महत्वाकांक्षायें उस समय चाहे बीज-रूप में भले रही हों। संभव है, यह सत्य हो कि पहले मुसलमानों ने अपनी अलग खिचड़ी पकानी शुरू

की हो और उसमें जागृत या सावधान होकर हिन्दुओं ने अपनी भी अलग खिचड़ी पकाना शुरू किया हो।

## लखनऊ का समझौता—मुसलमानों का डर—

लखनऊ कांग्रेस तक मुसलमान राष्ट्रीय महासभा से अलग रहते थे। सारे भारत की तरफ़ से स्वराज्य की माँग का मसविदा पेश करने का समय आया। राष्ट्रीय महासभा के नेताओं ने, जो प्रायः हिन्दू ही थे, और कुछ राष्ट्रीय विचार के मुस्लिम नेताओं ने इस बात को ज़ोर के साथ अनुभव किया कि स्वराज्य की राष्ट्रीय माँग तब तक 'राष्ट्रीय' न हो सकेगी जब तक मुसलमान राष्ट्रीय महासभा से पृथक् रहते हैं। यहाँ से मुसलमानों के साथ राजनैतिक एकता करने का प्रश्न भारतीय वायुमण्डल में व्याप्त होने लगा। भारत के भावी स्वराज्य का आदर्श तो पार्लियामेंटरी—प्रातिनिधिक—ही हो सकता था। प्रातिनिधिक स्वराज्य के मानी हैं—बहुमत का राज्य। भारतवर्ष में हिन्दुओं की संख्या अधिक है, मुसलमानों से प्रायः तिगुनी। शिक्षा, सुधार आदि में भी हिन्दू मुसलमानों से बढ़े-चढ़े हैं। राजनैतिक बातों में भी महासभा में भी वे ही अगुआ हैं। ऐसी अवस्था में मुसलमानों को यह सन्देह या भय हुआ कि भारत के भावी स्वराज्य में तो हिन्दुओं की ही तूती बोलेगी—मुसलमानों को उनसे दब कर रहना पड़ेगा। उन्हें यह भी डर हुआ हो तो ताज्जुब नहीं कि हिन्दुओं के मन से मुसलमानों की ज्यादतियों की पुरानी कड़वी याद मिटी नहीं है। इधर आर्यसमाज से, उधर हिन्दू-महासभा से उन्हें खौफ़ था।

उन्हें स्वराज्य के समय में अपनी क़ायमी, बेहतरी और बहबूदी का एक ही रास्ता दिखाई दिया—स्वराज्य में हमारे प्रतिनिधियों की संख्या ज़्यादह हो। इसके लिए वे क़ौमी प्रतिनिधित्व माँगते थे और उनकी संख्या भी ज़्यादह चाहते थे। राष्ट्रीय महासभा के सामने बड़ी दुविधा खड़ी हुई। एक ओर राष्ट्रीय कामों में क़ौमी वसूल के घुसने का संकट था, दूसरी ओर मुसल्मान राज़ी न हों और स्वराज्य की माँग पर उनके दस्तख़त न हों तो वृटिश सरकार और वृटिश जनता पर उसका असर कुछ न होने का अन्देशा था। हिन्दू और मुस्लिम जाति दो धर्मों की प्रतिनिधि हैं। दोनों धर्मों के व्यवहार की कितनी ही बातें ऐसी हैं, जो एक दूसरे के ख़िलाफ़ पड़ती हैं, परन्तु जिनका देश के शासन-संचालन से यों कोई ताल्लुक़ नहीं, हिन्दुओं और मुसल्मानों में अभी राष्ट्रीय विचार और धर्म के मामलों में उदार ख़याल के अथवा धर्म की मुख्य और असली बातों का तथा ऊपरी और न-कुछ बातों का पूरा पूरा भेद समझने और उस पर क़ायम रहने वाले विवेकशील लोगों की संख्या काफ़ी न हो पाई थी। ऐसी हालत में राष्ट्रीय मसलों का फ़ैसला करने में क़ौमी या धर्म की ऊपरी बातों को, जिन्हें लोग आम तौर पर धर्म के सिद्धान्तों से भी बढ़कर महत्व देते रहते हैं, प्रधानता मिलने से सारा राष्ट्रीय काम ही गड़बड़ हो जायगा। दोनों जातियों का मनमुटाव और फ़िरक़ेबंदी राष्ट्रीय महासभा में भी घुस जायगी और स्वराज्य तथा स्वराज्य की माँग ताक में रक्खी रह जायगी। एक ओर यह भय था और दूसरी ओर मुसल्मानों को ख़ुश करना ज़रूरी था।

उस समय राष्ट्र को इस महान दुविधा से लोकमान्य तिलक महाराज ने निकाला। उन्होंने कहा—मैं हिन्दुस्तानियों के लिए स्वराज्य चाहता हूँ। मुसलमान हिंदुस्तानी हैं। अतएव यदि सारा राज्य उन्हीं को दे दिया जाय तो मुझे चिन्ता नहीं। ऐसी हालत में मुसल्मानों की पृथक् निर्वाचन की और अधिक संख्या में प्रतिनिधि भेजने की माँग हिन्दू लोग स्वीकार करलें। उस समय उनके सामने आदर्श और सिद्धान्त का तात्विक प्रश्न नहीं था। स्वराज्य की राष्ट्रीय माँग का व्यावहारिक प्रश्न था। उन्होंने भारतवर्ष को एक कुटुम्ब और हिन्दुओं को बड़ा तथा मुसल्मानों को छोटा भाई मानकर इस समस्या को हल किया। कुटुम्ब में जब छोटा भाई जिद पकड़ लेता है तब बड़ा भाई या दूसरे बुजुर्ग लोग देन-लेन के अमली तरीक़े से दोनों का झगड़ा मिटा देते हैं। उसमें वे बड़े भाई के बड़प्पन, उदारता, को जाग्रत करते हैं, रिझाते हैं, छोटे भाई की ज़िद पर ध्यान न देने, उसकी नासमझी पर तरह देने, की सिफ़ारिश करते हैं और दोनों में मेल करा देते हैं। लोकमान्य ने इसी कौटुम्बिक न्याय पर हिन्दू-मुस्लिम-प्रश्न को सुलझाया। उन्होंने हिंदुओं को दबने या झुकने की सलाह नहीं दी। अपनी संख्या और गुण-शील के योग्य बड़प्पन और उदारता का परिचय देने की सलाह दी। उन्होंने मुसल्मानों के ओछे विचारों और अनुचित माँगों से लडने के बजाय, दलीलों और अन्य उपायों से उनके मनोभावों को दबा कर आगे भभक उठने का अवसर देने के बजाय, उनके अंतःकरण पर अपनी नैतिक विजय करने की सलाह दी। भय और दबाव की विजय तो शरीर

पर होती है, सो भी थोड़े दिन के लिए, लेकिन वड़प्पन, उदारता और एहसान के द्वारा तो हृदय ही जीत लिया जाता है। शारीरिक विजय प्रतिरोध और प्रतिक्रिया उत्पन्न करती है। मानसिक और नैतिक विजय प्रतिपक्षी को सदा के लिए निःशस्त्र कर देती है। इसी स्वर्ण-नियम के अनुसार लोकमान्य ने महासभा को उस समय चलने की सलाह दी। महासभा ने मुसल्मानों की क़ौमी प्रतिनिधि की तथा उनकी ज़्यादह संख्या की माँग स्वीकार की।

लोकमान्य की प्रौढ़ नीति का यह सुफल हुआ कि लखनऊ ही में मुसल्मान वहु संख्या में महासभा में शरीक हुए और हिन्दू-मुस्लिम-एकता की पक्की वुनियाद पड़ गई, एवं स्वराज्य की मूर्ति का लोग दूर से क्यों न हो, दर्शन करने लगे। लोकमान्य को हिन्दू-मुस्लिम-एकता के जनक का पद मिला। सारे देश में आनंद और संतोष की लहर फैल गई।

## महात्मा गाँधी के प्रयत्न—

उसके वाद होमरूल आन्दोलन, श्रीमती वेसेंट की गिरफ़्तारी रौलट ऐक्ट, जलियाँवाला हत्याकाण्ड, खिलाफ़त आदि दोनों जातियों के सामान्य संकटों ने, एक-दूसरे को नज़दीक आने के लिए, प्रोत्साहित किया और खिलाफ़त तथा असहयोग-युग में तो महात्मा गाँधी के नेतृत्व में हिन्दू-मुस्लिम-एकता एक सच्ची और अमर चीज़ सी दिखाई देने लगी थी। उन्होंने लोकमान्य के निर्धारित मार्ग को और विशद किया तथा मित्रता और वन्धुता के आदर्श और उसके आदर्श-पालन के द्वारा, मुस्लिमों को हिंदुओं का एहसानमंद

बना दिया, हिंदुओं को मुसलमानों की दृष्टि में ऊँचा उठा दिया, और दोनों के कंधों पर स्वराज्य का भार ला कर रख दिया। महात्माजी ने इस एकता का सूत्र बताया-अपने अपने कर्तव्यों का निरपेक्ष भाव से पालन करो ! हिन्दू मुसलमानों की खिलाफ़त में बिला किसी शर्त के मदद करें। मुसलमान हिंदुओं की गो की रक्षा अपने जिम्मे लें। उन्होंने एक दूसरे को परस्पर एहसान के बंधन में सदा के लिए बाँध देना चाहा था। वे बनिये की तराज़ू हाथ में लेकर नहीं, बल्कि सुधारक का ख़ज़ाना खोल कर हिंदू मुस्लिम-समस्या को सदा के लिए हल करना चाहते थे। खिलाफ़त संग्राम में हिन्दुओं को मुसलमानों के साथ और स्वराज्य-संग्राम में मुसलमानों को हिन्दुओं के साथ, अँगरेज़ी सरकार से लड़ाकर दोनों में एक योद्धा और नागरिक के नाते आवश्यक गुणों का विकास, परस्पर की स्फूर्ति के द्वारा, कराना चाहते थे। अपने काम के लिए मर मिटने की तैयारी वे मुसलमानों के सहयोद्धा बनाकर हिन्दुओं में लाना चाहते थे, और हिन्दुओं के संसर्ग में मुसलमानों की जहालत कम कर देना चाहते थे। खिलाफ़त संबंधी ग्रेट ब्रिटेन के प्रधान मन्त्री के वचन-भग जैसी मक्कारियों का मुक़ाबला करना और कराना, जहाँ वे हर व्यक्ति का धर्म समझते थे और मनुष्यता, नीति और धर्म के उच्च सिद्धान्तों को सामने रख कर ही वे इस युद्ध में पड़े थे तहाँ, दूसरी ओर, उनके विराट् आन्दोलन के फल-स्वरूप ब्रिटिश साम्राज्य-वाद के खिलाफ़ सारी एशिया के एकीकरण और संगठन की बुनियाद पड़ सकती थी। खिलाफ़त की समस्या ब्रिटेन और तुर्किस्तान की समस्या

कि धर्म-शास्त्र की बाहरी बातों का प्रभुत्व राजनीति में हो। उन्होंने यह कभी नहीं कहा कि सिर्फ़ मूर्ति की पूजा करने वाला, या पाँच दफ़ा नमाज़ पढ़ने वाला, या चोटी अथवा दाढ़ी रखने वाला ही किसी संस्था का सदस्य हो, या किसी आन्दोलन में शरीक हो। हाँ, उन्होंने यह ज़रूर चाहा कि राजनैतिक और राष्ट्रीय कामों में भी उन्हीं नीति-नियमों का सचाई के साथ पालन किया जाय, जो कि धर्म के प्राण-रूप हैं। वे राजनीति को लूट का साधन नहीं रहने देना चाहते। वे उसे मानव-सेवा का, धर्म-भाव का साधन बनाना चाहते हैं। क्या यह बुरा है? इसे बुरा सिर्फ़ वही लोग कह सकते हैं जिनकी स्वार्थ-हानि इससे हो सकती है। फूट, राजनीति में धर्म-नीति का प्रवेश करने से नहीं, बल्कि धर्म-भाव-हीन राजनीति का बोलबाला रहने से फैली है। धर्म और राजनीति का यह अस्पष्ट विचार और उससे उत्पन्न दोष-दुष्ट मनोभाव भी एकता में कम बाधक नहीं हैं।

चौथी कठिनाई है—हमारी मौजूदा सरकार। यह हिन्दू-मुस्लिम–एकता की ही कठिनाई नहीं है, हिन्दुस्तान की जिन्दगी की कठिनाई है। यह केवल हिन्दु-मुस्लिम-एकता के मार्ग में ही एक समस्या नहीं है, बल्कि भारत के लिए खुद भी एक समस्या है। जब तक हममें एकता नहीं है, तब तक हम उसे मिटा या बदल नहीं सकते, तब तक वह हमारी छाती पर मौजूद हुई है। उसके रहते हुए भी हमें यह समस्या हल करनी होगी। यह तभी हो सकता है जब हम उसके प्रभाव और दायरे से अपने को जितना बचा सकें, बचावें। उसके कल-पुर्जों की सलाहें मानने के

बनिस्वत देश के नेताओं की, राष्ट्रीय महासभा की, सलाहों पर चलें। आज हिन्दू और मुसल्मान इसलिए भी लड़ रहे हैं कि किसको कितने सरकारी-पद मिलें—कौन सरकार का ज्यादह आउर्दा, खैरख्वाह और मूँछ का वाल वनकर रहे? वजाय इसके हमारे दिलों में यह हौसला होना चाहिए कि हम राष्ट्रीय महासभा के होकर किस तरह रहें। हमें याद रखना चाहिए कि आज की राष्ट्रीय महासभा, हमारी कल की सरकार है। यदि हम आज की सरकार की ही वगल में चिपके रहेंगे तो कल की सरकार हमसे दूर, और हम उससे दूर, रहेंगे।

पाँचवीं कठिनाई है—एकता के मार्ग की उलझन—अभी दोनों जातियों के नेता इस सवाल को हल नहीं कर पाये हैं और इस वात में राष्ट्रीय नेताओं में और उनमें मतभेद है कि एकता का मार्ग प्रेम के दरवाज़े से होकर जाता है या भय की करारों से। दूसरे शब्दों में कहें तो मित्रता का मूल प्रेम है या भय—इसका तस्फ़िया अभी नहीं हो पाया है। प्रेम दो आदमियों को नज़दीक लाता है या भय? कुटुम्ब और घर में प्रेम का तत्व चलता है या भय का? प्रेम भाइयों के दिलों को मिलाता है या भय? इस पर कोई कहेगा—हिन्दू-मुसल्मान आज एक दूसरे को भाई नहीं समझते हैं। तो मैं पूछता हूँ, क्या दोनों जातियों के नेताओं की भी यही राय है? यदि हाँ, तो फिर उन्हें स्वराज्य और एकता का नाम मुँह से न निकालना चाहिए। और यदि यह मान भी लें तो मैं पूछता हूँ, यह शत्रुता आखिर चाहती क्या है? दो में से किसी एक को मिटा देना? यदि दोनों का समझौता, मित्रता या एकता ही

हमारी मौजूदा लड़ाइयों का अन्तिम परिणाम सोचा गया हो, तो फिर मैं पूछता हूँ कि वह परिणाम प्रेम के रास्ते ज्यादह जल्दी, ज्यादह अच्छा निकलेगा, या भय के रास्ते ? लड़ाई भी हम प्रेम से लड़ सकते हैं। प्रेम की लड़ाई दोनों का हित चाहती है, भय की लड़ाई एक का हित। हम एक ओर एकता चाहें, और दूसरी ओर भय की लड़ाई के द्वारा एक का हित साधें, ये दोनों बातें एक साथ कैसे रह सकती हैं ?

यह सच है कि प्रेम से भय का रास्ता सरल मालूम होता है। प्रेम यों देखने में बहुत कीमत चाहता है, खरा सोना चाहता है, पर वास्तव में भय से वह बहुत कम साधन, कम झंझट, कम परेशानी और कम चिन्ता चाहता है। वह सिर्फ यही चाहता है कि मेरा भी उतना ही हित चाहो, जितना अपना चाहते हो। कौन कह सकता है कि प्रेम की यह माँग बेजा या ज्यादह है ? भय इसका जवाब देता है कि तुम मुझ से दब कर रहना चाहते हो तो तुम्हारी बात क़बूल करूँगा। यदि हिन्दू-मुसलमान यह चाहते हों कि हिन्दुस्तान में दो में से एक, दूसरे से दब कर रहे, डरता रहे तो मित्रता या एकता की आशा व्यर्थ है। यदि एकता और मित्रता वास्तव में हमारा लक्ष्य है तो भय का रास्ता हमारे लिए बंद है।

पर हम तो पहले ही भय के रास्ते चल पड़े हैं। 'भय बिनु प्रीति न होत' को अपना सिद्धान्त मानकर इन दिनों हिन्दू-मुस्लिम नेता चल रहे हैं। हो सकता है कि एक का भय आक्रामक और दूसरे का रक्षात्मक हो। पर हो रहे हैं दोनों भय के ही पथ के पथिक।

# ७ स्वामीजी का खून और हमारा कर्त्तव्य

## दिल का उफान—

यहाँ तक हमने देखा कि हिन्दू-मुस्लिम-प्रश्न क्या है, भारत को हिन्दू-मुस्लिम-एकता की कैसी आवश्यकता है, उसके लिए अब तक क्या क्या प्रयत्न हुए, वे कैसे सफल न हुए, दोनों में वैमनस्य क्यों है तथा एकता किस तरह हो सकती है और उसमें क्या कठिनाइयाँ हैं। पिछले सब प्रकरणों का निचोड़ यह है—

( १ ) भारतीय स्वराज्य के लिए हिन्दू-मुस्लिम-एकता अनिवार्य-शर्त है,

( २ ) एकता के दो रूप हैं, संस्कृति की एकता और राजनैतिक एकता—संस्कृति की एकता के लिए मुसलमानों की हिंसा-वृत्ति कम होना तथा हिन्दुओं की जड़ता का उन्मूलन होना आवश्यक है। राजनैतिक एकता के लिए छोटी जातियों की माँग बड़ी जातियाँ स्वीकार कर लें—यही अर्थात् प्रेम का एकमात्र राजमार्ग है, और

( ३ ) शुद्धि-तबलीग़ और संगठन-तनज़ीम के रूप में थोड़े संशोधन की आवश्यकता है।

इनमें से बहुतेरी बातें प्रायः सब हिन्दू-मुसलमान-नेता, कार्यकर्त्ता और शिक्षित लोग जानते हैं; फिर आज इन बातों को इतने

विस्तार से लिखने की जरूरत क्यों पड़ी ? इसलिए कि—मैं हिन्दू-मुसलमान-विद्वेष और हिंसाकाण्ड को देश का महान् दुर्भाग्य और संकट समझता रहा हूँ तथा शुद्धि-संगठन और तबलीग़-तन-ज़ीम की वर्तमान गति-विधि पर भी मेरे कुछ आक्षेप हैं—पर इनमें पड़ने की योग्यता और शक्ति का अभाव अपने में पाकर, मैं इन बातों में कुछ समय से तटस्थ रहा हूँ । हाँ, इधर इधर मन में यह प्रेरणा ज़रूर होने लगी थी कि हिन्दू-संगठनको शुद्ध रूप देने और उसका सामाजिक उपयोग करके हिन्दू-समाज की सेवा, में अपनी शक्ति लगाऊँ—इतने ही में स्वामी श्रद्धानन्दजी के अमानुष खून ने मेरे हृदय को कँपा दिया, जिससे मेरे दिल का यह उफान बरबस निकल पड़ा । जिस तरह वह खून हुआ, वह तो हिन्दू-जाति, हिन्दू-संस्कृति और हिन्दू-धर्म की उच्चता, श्रेष्ठता, का मानों दुनिया में डंका पीट रहा है और मुसलमानों की जंगली धर्म-मान्यता और पशुता की गवाही दे रहा है । ज्यों ज्यों तहक़ी-क़ात में यह सूत मिलता जाता है कि इसके पीछे एक मुसलमानों की साजिश है, त्यों त्यों हर हिन्दू-मुसलमान के मन में यह प्रश्न उठना स्वाभाविक है कि इस समय हमारा क्या कर्तव्य है । कुछ बिगड़े-दिल मुसलमानों को छोड़कर इस खून पर प्रायः सब लोगों और दलों को अफ़सोस हुआ है; लेकिन इसका असर जुदा जुदा दलों पर जुदा जुदा रूप में हुआ है । उन सबके कर्तव्य का हम यहाँ अलहदा अलहदा विचार करें । वे दल इतने हो सकते हैं—(१) हिन्दू-मुस्लिम-हलचलों में पड़े हुए हिन्दू-मुसलमान (२) राष्ट्रीय विचार के हिन्दू-मुसलमान (३) सरकार तथा (४) अन्य

हिन्दुस्तानी। इनमें सबसे पहले शुद्धि-संगठन में लगे हुए हिन्दुओं के कर्त्तव्य पर विचार करें।

## हिन्दुओं का कर्त्तव्य—

उन्हें सबसे पहले यह सोचना चाहिए कि स्वामीजी महाराज का खून क्यों हुआ, किन कारणों ने यह परिस्थिति पैदा की फिर यह विचारें कि स्वामीजी महाराज का श्रेष्ठ स्मारक क्या हो, उनका अंगीकृत-कार्य क्या था और वह कैसे पूरा हो ?

मेरी समझ में स्वामीजी महाराज के खून के योग्य परिस्थिति पैदा होने के दो कारण हैं—(१) दोनों तरफ़ के संवाददाताओं, अख़बारनवीसों, ग़ैरज़िम्मेवार कार्य-कर्ताओं की नीति-अनीति और हानि-लाभ की परवा किये बिना एक दूसरे के ख़िलाफ़ प्रचार करने की उत्तेजना और (२) मुसलमानों का यह जंगली या ग़लत ख़याल कि काफ़िर की जान मार देना अल्लाह की मेहर हासिल करना है और नेताओं के मार डालने से शुद्धि-संगठन बंद हो जायगा। मैं ऊपर कह चुका हूँ कि शुद्धि-संगठन कोई नीति-विरुद्ध काम नहीं है। यदि अधिकांश हिन्दू आज अपने लिए इसकी जरूरत समझते हैं, तो उन्हें ऐसा करने का बराबर हक़ है और दुनिया की कोई दुर्घटना उन्हें रोक नहीं सकती। पर हम नीति और धर्म की उच्चता का दावा करनेवाले हिन्दुओं का यह भारी कर्तव्य है कि हम जोश में, या उलझे हुए ख़यालात के कारण ऐसा काम न करें जो हमारे उच्च धर्म, संस्कृति और जाति के बड़प्पन को बट्टा लगाते हों। अपनी इसी अच्छाई और ऊँचाई के बल पर तो हम दुनिया को अपना बना लेने की, दुनिया

को अपनी ओर खींच लेने को आकांक्षा रखते हैं—इसी को खो देंगे तो दुनिया हमें क्यों पूछने लगेगी ? दुनिया हिन्दू-धर्म और हिन्दू-संस्कृति को हमारे धर्म-ग्रन्थों में या पिछले इतिहासों में देख कर हमारे साथ नहीं दौड़ी आवेगी, उसमें तो हमारी तरफ़ बहुत हुआ तो उसका ध्यान आकर्षित हो जायगा; पर आज वह हमारा आदर तभी करेगी, जब हम अपने धर्म और संस्कृति के सच्चे प्रतिनिधि होकर रहेंगे—हम उन तमाम नियमों को निबाहेंगे जो धर्म के और संस्कृति के उच्च नियम हैं ? अतएव हम हर हिन्दू ऐसा बनने का प्रयन्त करें कि जिसे देख कर हर आदमी यही कहे—यानी यह हिन्दू-धर्म, हिन्दू-संस्कृति का साक्षात् अवतार है। हम अपने इस चरित्र बल पर ही संसार में अपने धर्म और संस्कृति को फैलाने की आशा कर सकते हैं। इसलिए ऐसा दावा करने, या उसके लिए प्रयत्न करने के पहले, अथवा साथ ही साथ, हम इस बात का भी पूरा उद्योग करें कि हम दुनिया की नज़र में ऊँचे रहें—हमारे हीन चरित्र को, हमारी गंदी बातों को, हमारी कु-करतूतों को देखकर दुनिया की दृष्टि हमारे धर्म और संस्कृति की ओर से फिर जायगी—जिस समाज में सत्य का गला घोंटा जा सकता हो, धन देकर जो चाहे कहलवा और लिखवा लिया जा सकता हो, जिसमें दुराचार फैला हुआ हो, दूसरों की बुराई ही देखी और फैलाई जा सकती हो—जोश के आगे विवेक और अक़ल की बात ठुकराई जा सकती हो, उसमें आकर सुख और शान्ति पाने की कौन उम्मीद करेगा ? मुस्लिम-संस्कृति को हम क्यों इतना कोसते हैं ? इसीलिए न कि

आज के कितने ही मुसल्मान गुण्डे से बन गये हैं। उन्हें देख कर किसी का आदर मुस्लिम-जाति की ओर बढ़ रहा है? फिर वैसे ही गुण्डे बन कर हम क्या अपनी जाति और संस्कृति की सेवा करेंगे। हमारे व्याख्यानों और लेखों से नहीं, अपने सदा-चार और सौजन्य से हम अपने प्रति औरों का आदर-भाव बढ़ा सकते हैं और उन्हें अपने दायरे में ला सकते हैं। धर्मान्तर या शुद्धि का यही सच्चा तरीक़ा है।

शान्ति के साथ विचार करने पर हमें मानना होगा कि स्वामी जी महाराज के खून हो सकने वाली परिस्थिति पैदा होने में हम हिन्दू भी कारणीभूत हैं। यदि मेरा यह खयाल ठीक है, तो हमें अब आगे, उन बुराइयों से तो बाज़ आना चाहिए—पर अपना काम धड़ाके से जारी रखना चाहिए।

इस पर शायद कोई यह कहे कि हमें स्वामी जी महाराज के खून पर दुःख ज़रा भी नहीं हुआ। हमें तो उनके बलिदान पर गर्व है। ऐसे ही बलिदानों से हिन्दू-धर्म और जाति का गौरव बढ़ता है और उसकी सेवा और वृद्धि होती है। हाँ, बिल्कुल सही है—मैं भी उन आदमियों में हूँ, जो स्वामीजी के बलिदान में अपना गौरव मानते हैं और समझते हैं कि इससे हिन्दू-जाति और हिन्दू-धर्म का सिर संसार में ऊँचा हो गया है। पर इस बलिदान का महत्व और पवित्रता और बढ़ जाती, यदि हम हिन्दुओं का ज़रा भी हाथ, जान या अनजान में, इसकी परि-स्थिति पैदा करने में न लगा होता। यदि इसके जिम्मेवार केवल मुसल्मान ही होते तो स्वामीजी का जीवन-कार्य उनके बलिदान

के साथ ही पूरा हो जाता—हमारे द्वारा पूरा होने के लिये बाक़ी न बच रहता। निस्संदेह स्वामीजी का बलिदान हिन्दुओं को और समस्त धर्म-प्राण लोगों को बलिदान की पवित्र प्रेरणा कर रहा है—अपने प्रतिपक्षी दल के एक व्यक्ति को रोगशय्या पर पड़े हुए भी बुलाना, उसे पानी पिलवाना और उसकी गोलियों से शान्ति और वीरतापूर्वक मृत्यु की गोद में सो जाना, हिन्दू-धर्म और हिन्दू संस्कृति की उच्चता का झण्डा गगन में फहराना है। आइए, हम ऐसी ही महत्वाकांक्षा अपने जीवन में रक्खें कि हम भी पवित्र धर्म-मय-जीवन व्यतीत करते हुए, अपने समाज, देश और धर्म की अटल, अविराम सेवा करते हुए, इसी प्रकार वीर और धर्म-गति को प्राप्त हों। यही स्वामीजी महाराज के बलिदान के योग्य अपने को साबित करने का तरीक़ा है। यही उनके महान् सच्चे और अमर स्मारक की निर्दोष विधि है।

संगठन जारी रहे—

अब रहे स्वामीजी के अंगीकृत कार्य—शुद्धि और संगठन। मेरी राय में ये बराबर दूने वेग से जारी रहने चाहिये। सिर्फ़ इसी बात की ज्यादह चिन्ता और सावधानी रहनी चाहिये कि ग़ैर ज़िम्मे-वार या जल्दबाज कार्यकर्त्ता उसके असली रूप को बिगाड़ें नहीं, उसकी शक्ति का दुरुपयोग न करें, उसकी आड़ में मुस-लमानों के प्रति विद्वेष, कटुता, अविश्वास न फैलावें। मुझे शुद्धि से भी ज्यादह जरूरी और महत्व का काम हिन्दू-संगठन मालूम होता है। शुद्धि पर यदि इतना जोर न भी दिया जाय और सारी शक्ति संगठन में ही लगा दी जाय तो हर्ज नहीं। हमें संगठन में

इतनी बातों पर ख़ास तौर पर ध्यान देना चाहिये—(१) अछूतों, अनाथों और विधवाओं की आर्थिक कठिनाइयाँ, सामाजिक कष्ट दूर करना, जिससे वे विधर्मी बनने के लालचों में न आने पावें और (२) हिन्दू-धर्म के सिद्धान्तों और हिन्दू-संस्कृति की श्रेष्ठता, हिन्दू-जाति की महत्ता के ज्ञान का प्रचार उनमें अविरत रूप से किया जाय। हिन्दू-धर्म के मूल-भूत ग्रन्थों के सरल और सस्ते अनुवाद भिन्न-भिन्न भाषाओं में कराकर उनका प्रचार किया जाय। अशिक्षित लोगों में अच्छे, सुशील, पवित्र उपदेशकों द्वारा कथा-कीर्तन के रूप में धर्मोपदेश की व्यवस्था की जाय। या तो अपने धर्म के अज्ञान के कारण या धार्मिक लोभ, या सामाजिक सुविधा से आकर्षित होकर लोग प्रायः विधर्मी होते हैं। अतएव पूर्वोक्त उपायों द्वारा खासी क़िलाबंदी कर देने से यह समस्या अच्छी तरह हल हो सकती है। और धर्म-भ्रष्ट हुए लोगों को वापस हिन्दू-समाज में आने का रास्ता तो अब खुल ही गया है, वह वैसा ही खुला रहना चाहिए। ऐसा करने से स्वामीजी महाराज जिस काम को अधूरा छोड़ गये, उसकी पूर्ति भलीभाँति हो सकेगी और इससे हिन्दू-मुस्लिम-एकता की राह के काँटे भी निकल जायँगे, जो कि स्वामीजी महाराज को भी इतनी प्रिय थी।

हिन्दुओ, सावधान!

एक अमंगल ध्वनि मेरे कानों पर आई है, जिसका संकेत राष्ट्रीय महासभा के सभापति के पास भी गुमनाम पत्रों के रूप में पहुँचा है और जिसका ज़िक्र तक महात्माजी को महासभा में करना पड़ा है। कुछ बिगड़े-दिल हिन्दू-भाई यह सोचते हुए

दिखाई देते हैं कि स्वामीजी के खून का जवाब मुसलमानों को क्यों न उन्हीं के तरीक़े से दिया जाय? मैं अपनी छोटी शक्ति के साथ उन हिन्दू-भाइयों को सावधान करना चाहता हूँ कि वे जोश में, ऐसा अविचार, ऐसा अनर्थ न करें। इस खून के बदौलत आज सारी दुनिया में जो हिन्दू-संस्कृति का यश फैल रहा है, और साथ ही मुस्लिम-संस्कृति का हिंसक अंग, जो अपने पूरे भयंकर और घृणित रूप में बीसवीं सदी की दुनिया के सामने आया है, उसको जल्दी में अपने दिल का उबाल निकालने के लिए, अपने रंज और ग़म को बुझाने के लिए, पोंछ न डालो! अपनी चोट पर इतना सस्ता मरहम न लगाओ—यह ज़हरीला है। इससे तुम्हारी चोट थोड़ी देर के लिए ठंढी होती हुई भले ही दिखाई दे, आगे चलकर वह घाव को सड़ा देगा और सारे समाज को परेशान कर देगा। इससे लोकमत हिन्दुओं की ओर से हट कर, मुसल्मानों की ओर हो जायगा और तुम्हारा पक्ष कमज़ोर हो जायगा। स्वामीजी के खून की ज्यादह क़ीमत तुम्हें देनी होगी। तुम्हें अपना जीवन स्वामीजी की वीरता, निर्भयता, पुरुषार्थ, लगन, सत्य-प्रेम का अनुकरण करने में तथा अछूतों को उठाने, अबलाओं को जगाने, अनाथों को भाई बनाने में लगाना होगा। किसी मुसल्मान का खून करके तुम स्वामीजी के पास जाओगे तो वे तुम्हें वहाँ से बैरंग वापस कर देंगे; अपनी ज़िंदगी उनके अंगीकृत-कार्यों में लगाकर उनके सामने पहुँचोगे तो वे पीठ ठोंककर शाबाशी देंगे और प्रेम से अपनी गोद में बैठावेंगे।

मैं एक बात उन जोशीले भाइयों से भी कहना चाहता हूँ—

जो हिन्दू-धर्म को विश्व-धर्म बनाने के लिए लालायित हैं, वे अगर नाम के लिए लड़ते रहेंगे तो अपने धर्म को जाति के क़ैद-ख़ाने में क़ैद कर देंगे। अगर सिद्धान्त और भाव के प्रचार में जुटे रहेंगे तो संसार आदर-पूर्वक उनको शिरोधार्य करेगा।

मुसल्मानों का फ़र्ज़—

मुसल्मानों को, इस मौक़े पर, उनके फ़र्ज़ बताने का मुझे उतना हक़ हासिल नहीं। मैंने यह किताब एक हिन्दू की हैसियत से, ख़ास कर अपने हिन्दू भाइयों के लिए लिखी है। गो मैंने इसमें कितनी ही जगह एक हिन्दुस्तानी की हैसियत से भी कुछ लिखा है, ताहम मुसल्मान भाइयों से ज्यादह कहने की हिम्मत नहीं होती; क्योंकि उन्होंने अभी ऐसी बातें सुनने के लिए अपने कान बंद कर रक्खे हैं। जिस दिन वे किसी हिन्दू का ऐसा दावा मान लेंगे, उस दिन उनकी ख़िदमत में भी दस्तबस्ता अर्ज़ किया जायगा। उनके लिए तो यहाँ मैं सिर्फ़ इतना ही कह सकता हूँ कि अगर मैं मुसल्मान होता तो इस मौक़े पर क्या करना अपना फ़र्ज़ समझता। मेरे दिल को अब्दुल रशीद की इस हरकत से उससे ज्यादह चोट पहुँचती, जितनी आज हिन्दू की हैसियत से स्वामीजी के ख़ून पर पहुँच रही है। मैं अब्दुल रशीद को इस्लाम का पाप समझता और मानता कि ख़ुदा ने मुस्लिम-संस्कृति को धोने के ख़याल को मुसल्मानों के दिल में जमाने के लिए इसे दुनिया में भेजा है। मैं उसे एक भारी काफ़िर से ज्यादह इस्लाम का दुश्मन समझता; क्योंकि काफ़िर तो काफ़िर रह कर सिर्फ़ अपना नुक़सान करता है, इस्लाम का नहीं। अब्दुल रशीद ने तो न

सिर्फ़ अपना नुक़सान ही किया, बल्कि इस्लाम को दुनिया की नज़र में और गिरा दिया। उसको 'ग़ाज़ी' का ख़िताब देने वालों को मैं काफ़िर से ज्यादह बुरा समझता और अगर अब्दुल रशीद किसी साज़िश का हथियार बना हो, तो मैं इस अफ़सोसनाक वाक़ए को हज़रत महम्मद साहब के फ़ैज़ोअसर ( पुण्य-प्रताप) के इम्तहान का मौक़ा समझता। मैं स्वामी श्रद्धानंदजी की एक यादगार बनवाने में अपनी ताक़त लगाता और वह होती—'इस्लाम-रिफ़ार्म-अंजुमन'—की शकल में, जिसका काम होता बीसवीं सदी के इल्म और जानकारियों की रोशनी में इस्लाम का रिफ़ार्म करना। मैं गंदे और भद्दे तरीक़ों से तबलीग़ करने का तरीक़ा बंद करवाता और हिन्दुओं से अपने को हर तरह ऊंचा उठाकर इस्लाम की बढ़ती करने की कोशिश करता। मुसल्मानों की जहालत, जुनून और लठबाज़ी को इस्लाम की ताक़त नहीं, कमज़ोरी समझता और हिन्दुओं की हलीमी ( नम्रता ) और बरदाश्त को उनकी ताक़त। ग़र्ज़ें कि मैं इस मौक़े पर हर तरह से इस्लाम का सिर दुनिया में ऊँचा उठाने के लिए छटपटाता। इससे ज्यादह मैं मुसल्मान भाइयों से क्या अर्ज़ कर सकता हूँ। मुझे तो इतना ज़रूर दिखाई देता है कि अगर इस्लाम में जल्द ही कोई अच्छा रिफ़ार्मर न पैदा हुआ तो इस्लाम की ताक़त दुनिया में दिन-दिन कम पड़ती जायगी। इस्लाम की बुनियाद अब्दुल रशीद ने ढीली कर दी है, अब जल्द ही हज़रत मुहम्मद साहब के तशरीफ़ लाने की ज़रूरत है। एक साधारण मनुष्य की हैसियत से कभी-कभी मेरा जी चाहता है कि अब्दुल रशीद का शुक्रिया अदा

करूँ, मगर एक तो हिन्दू-धर्म मुझे इसके लिए मना करता है, क्योंकि वह नहीं चाहता कि प्रतिपक्षी का पतन हो, और दूसरे अपने को इस्लाम का भी खैरख्वाह मानता हूँ। इसलिए उसका शुक्रियाअदा कर के इस्लाम में और अब्दुल रशीद बढ़ाना मुना-सिब नहीं समझता।

सरकार का कर्त्तव्य—

सरकार न हमारे वश की है, न उसका कर्त्तव्य हमारे वश का है। वह राष्ट्रीय होती तो ज्यादह कहने की जरूरत ही न पेश आती। अपने कर्त्तव्य से ज्यादह ख्याल उसे अपने स्वार्थ का है। बड़ा नाम, बड़े दावे तथा खुद स्वार्थ उसे कभी कभी इन झगड़ों में, और खास कर ऐसी वारदात में दिलचस्पी लेने पर मजबूर करता है। क्या यह ताज्जुब और शर्म की बात नहीं है कि एक सरकार के होते हुए, दो जातियाँ बरसों इतनी लड़ती रहें, एक जाति के नेता के खून होने तक की नौबत पहुँच जाय और वह हालत को सुधारने में बिल्कुल कामयाब न हो सके? जब कि ऐसी दुर्घटनाओं और लड़ाई-झगड़ों में उसका प्रत्यक्ष लाभ है, उसकी हस्ती इसी पर खड़ी है, तब उसके कर्त्तव्य का विचार करना ही वृथा है—हमें तो यह विचार करना उचित है कि वह कैसे सुधारी जाय, अपनी बनाई जाय और इसके लिए हमारा क्या कर्त्तव्य है?

राष्ट्रीय विचार वालों का कर्त्तव्य—

वे दोनों जातियों की उत्तेजना, कटुता, भय, अविश्वास और सन्देह को कम करने में पहले से भी अधिक अपनी शक्ति लगावें-

ऐसे कामों की आयोजाना करें जिससे दोनों जति के लोग एक दूसरे के संपर्क में आवें—नज़दीक़ आवें, इसका सब से अच्छा उपाय है—महात्माजी का चरखा और खादी। इसके पैग़ाम को लेकर कार्यकर्त्ता हिन्दू-मुसलमान दोनों के घरों और दिलों तक पहुँच सकता है और एकता, प्रेम, विश्वास तथा निर्भयता का सन्देश उन्हें सुना सकता है। शुद्धि-सङ्गठन और तबलीग़-तनज़ीम वाले वे भाई भी, जो अपनी २ जातियों का भला तो चाहते हैं, पर साथ ही एकता और स्वराज्य के भी प्रेमी हैं, इसमें राष्ट्रीय विचार वालों का हाथ बटावें और इस तरह दोनों अपने एक लक्ष्य तक पहुँचें।

अन्य हिन्दुस्तानियों का कर्तव्य—

पारसी, ईसाई, सिक्ख ( यदि वे अपने को हिन्दू से पृथक् मानते हों ) का कर्त्तव्य है कि वे इन हिन्दू-मुस्लिम झगड़ों से यह नसीहत लें कि ( १ ) जातियों का आपस में लड़ना राष्ट्र को हानि है ( २ ) जातिगत स्वार्थों को राष्ट्रीय स्वार्थों से तरजीह देना बुरा है ( ३ ) सरकार के बजाय राष्ट्रीय महासभा देश की और देश की छोटी-बड़ी जातियों की सच्ची हितचिन्तक है और (४) हिन्दु-मुसल्मानों के उत्पातों से अकेले उन्हीं को नहीं, बल्कि दूसरी जातियों को भी हानियाँ हैं; इसलिए उनको मिटाने में वे तटस्थ न रहें, बल्कि जहाँ तक हो सके प्रेम, सद्भाव, मित्रता का वायुमण्डल तैयार करने में अपनी तरफ़ से भी भरसक कोशिश करें।

## उपसंहार—

यहाँ यह निबंध और मेरा कर्त्तव्य समाप्त होता है। मैं नहीं कह सकता कि यह चीज़ जैसी चाहिए, वैसी बनी या नहीं। पर मैं इतना ज़रूर कह सकता हूँ कि इसे जो ध्यान-पूर्वक पढ़ेगा, उसकी बहुत सी गुत्थियाँ सुलझ जायँगी और उसे अपने लक्ष्य, मार्ग और कर्त्तव्य का स्पष्ट ज्ञान हो जायगा। यदि इतना भी हुआ तो मैं अपने को कृतार्थ समझूँगा।

हिन्दू भाई मुझे माफ़ करें, अगर इसकी कोई बात, इस समय उन्हें खटके। अपनी त्रुटियों, भूलों और दोषों को इसमें कहीं २ देख कर वे चिढ़ें और बिगड़ें नहीं। दोष दबाकर रखने से बढ़ता है, उसे तो साफ़ ही कर डालना चाहिए। बदबू फैलने के डर से हम कहाँ तक उस बदबू को छिपा रक्खेंगे और अपनी हानि करते रहेंगे। अपने दोष प्रकट करना अच्छी बात है, दूसरे के दोष खोजना बुरा है। मुसल्मान अगर हमारी बदबू पर खुश हों, तो होते रहें। उलटा मुझे तो इस बात का अफ़सोस है कि उनके घर में हमसे कम बदबू नहीं है। मगर उनसे कुछ कहने का मुझे कोई हक़ नहीं। हिन्दुओं के लिये इस कारण लिखा कि मैं 'उनका हूँ'—उनके दुःख से दुखित होकर ये पंक्तियाँ उन्हीं के लिये लिखी गई हैं—ये दुखी दिल के उद्गार हैं—ज़्यादह क्या कहूँ—

समाप्त

## हमारे यहाँ से निकलनेवाली दो मालाएं और स्थायी ग्राहक होने के दो नियम

### खूब ध्यान से सब नियमों को पढ़ लीजिये

(१) हमारे यहाँ से 'सस्ती विविध पुस्तक-माला' नामक माला निकलती है जिसमें वर्ष भर में ३२०० पृष्ठों की कोई अठारह बीस पुस्तकें निकलती हैं और वार्षिक मूल्य पोस्ट खर्च सहित केवल ८) है। अर्थात् छः रुपया ३२०० पृष्ठों का मूल्य और २) डाकखर्च। इस विविध पुस्तक-माला के दो विभाग हैं। एक 'सस्ती-साहित्य-माला' और दूसरी 'सस्ती-प्रकीर्ण पुस्तकमाला'। दो विभाग इसलिये कर दिये गये हैं कि जो सज्जन वर्ष भर में आठ रुपया खर्च न कर सकें, वे एक ही माला के ग्राहक बन जावें। प्रत्येक माला में कम से कम १६०० पृष्ठों की पुस्तकें निकलती हैं और पोस्ट खर्च सहित ४) वार्षिक मूल्य है। माला से ज्यों ज्यों पुस्तकें निकलती जावेंगी, वैसे वैसे पुस्तकें वार्षिक ग्राहकों के पास मण्डल अपना पोस्टेज लगाकर पहुँचाता जायगा। जब १६०० या ३२०० पृष्ठों की पुस्तकें ग्राहकों के पास पहुँच जावेंगी, तब उनका वार्षिक मूल्य समाप्त हो जायगा।

(२) वार्षिक ग्राहकों को उस वर्ष की—जिस वर्ष में वे ग्राहक बनें—सब पुस्तकें लेनी होती हैं। यदि उन्होंने उस वर्ष की कुछ पुस्तकें पहले से ले रखी हों तो अगले वर्ष की ग्राहक-श्रेणी का पूरा रुपया यानि ४) या ८) दे देने पर या कम से कम १) या २) जमा करा देने तथा अगला वर्ष शुरू होने पर शेष मूल्य भेज देने का वचन देने पर, पिछले वर्षों की पुस्तकें जो वे चाहें, एक एक कापी लागत मूल्य पर ले सकते हैं।

(३) दूसरा नियम—प्रत्येक माला की आठ आना प्रवेश फ़ीस या दोनों मालाओं की १) प्रवेश फीस देकर भी आप ग्राहक बन सकते हैं। इस तरह जैसे जैसे पुस्तकें निकलती जावेंगी, उनका लागत मूल्य और पोस्ट खर्च जोड़ कर वी. पी. से भेज दी जाया करेंगी। प्रत्येक वी. पी. में =) रजिस्ट्री खर्च व =) वी. पी. खर्च तथा पोस्टेज खर्च अलग लगता है। इस तरह वर्ष भर में प्रवेश फीसवाले ग्राहकों को प्रति माला पीछे क़रीब ढाई रुपया पोस्टेज पड़ जाता है। वार्षिक ग्राहकों को केवल १) ही पोस्ट खर्च लगता है।

### हमारी सलाह है कि आप वार्षिक ग्राहक ही बनें

**क्योंकि इससे आपको पोस्ट खर्च में भी किफ़ायत रहेगी प्रवेश फीस के ॥) या १) भी आपसे नहीं लिये जावेंगे।**

(४) दोनों तरह के ग्राहकों को—एक एक कापी ही लागत मूल्य पर मिलती है। अधिक प्रतियाँ मँगाने पर सर्वसाधारण के मूल्य पर दो आना रुपया कमीशन काट कर भेजी जाती हैं। हाँ, बीस रुपये से ऊपर की पुस्तकें मँगाने पर २५) सैंकड़ा कमीशन काट कर भेजी जा सकती हैं। किसी एक माला के ग्राहक होने पर यदि वे दूसरी माला की पुस्तकें या मंडल से निकलने वाली फुटकर पुस्तकें मँगावेंगे तो दो आना रुपया कमीशन काट कर भेजी जावेंगी। **पर अपना ग्राहक नंबर ज़रूर लिखना चाहिये।**

(५) **दोनों मालाओं का वर्ष**—सस्ता साहित्य-माला का वर्ष जनवरी मास से शुरू होकर दिसम्बर मास में समाप्त होता है और प्रकीर्ण-माला का वर्ष अप्रेल मास से शुरू होकर दूसरे वर्ष के अप्रेल मास में समाप्त होता है। मालाओं की पुस्तकें दूसरे तीसरे महीने इकट्ठी निकलती हैं और तब ग्राहकों के पास भेज दी जाती हैं। इस तरह वर्ष भर में कुल १६०० या ३२०० पृष्ठों की पुस्तकें ग्राहकों के पास पहुँचा दी जाती हैं।

(६) जो वार्षिक ग्राहक माला की सब पुस्तकें सजिल्द मँगाना चाहें, उन्हें प्रत्येक माला के पीछे तीन रुपया अधिक भेजना चाहिये, अर्थात् साहित्य माला के ७) वार्षिक और इसी तरह प्रकीर्ण माला के ७) वार्षिक भेजना चाहिये।

## हमारे यहाँ से निकलनेवाली फुटकर पुस्तकें

उपरोक्त दोनों मालाओं के अतिरिक्त अन्य पुस्तकें भी हमारे यहाँ से निकलती हैं। परन्तु जैसे दोनों मालाओं में वर्ष भर में ३२०० पृष्ठों की पुस्तकें निकालने का निश्चित नियम है वैसा इनका कोई खास नियम नहीं है। सुविधा और आवश्यकतानुसार पुस्तकें निकलती हैं।

## स्थाई ग्राहकों के जानने योग्य बातें

(१) जो ग्राहक जिस माला के ग्राहक बनते हैं, उन्हें उसी माला की एक एक पुस्तक लागत मूल्य पर मिल सकती है। अन्य पुस्तकें मँगाने के लिये उन्हें आर्डर भेजना चाहिये। जिन पर उपरोक्त नियमानुसार कमीशन काट कर वी० पी० द्वारा पुस्तकें भेज दी जावेंगी।

(२) ग्राहकों को पत्र देते समय अपना ग्राहक नम्बर ज़रूर लिखना चाहिये। इसमें भूल न रहे।

(३) मंडल से निकलने वाली फुटकर पुस्तकों के भी यदि आप स्थाई ग्राहक बनना चाहें तो ।|) प्रवेश फ़ीस भेज कर बन सकते हैं। जब जब पुस्तकें निकलेंगी उनको लागत मूल्य से वी० पी० करके भेज दी जावेंगी।

## सस्ती-साहित्य-माला की पुस्तकें (प्रथम वर्ष)

दक्षिण अफ्रिका का सत्याग्रह—प्रथम भाग (ले०—महात्मा गांधी)

(१) पृष्ठ सं० २७२, मूल्य स्थायी ग्राहकों से ।ॾ) सर्वसाधारण से ।।।)

म० गांधीजी लिखते हैं—"बहुत समय से मैं सोच रहा था कि इस सत्याग्रह-संग्राम का इतिहास लिखूँ, क्योंकि इसका कितना ही अंश मैं ही लिख सकता हूँ। कौनसी बात किस हेतु से की गई है, यह तो युद्ध का सचालक ही जान सकता है। सत्याग्रह के सिद्धांत का सच्चा ज्ञान लोगों में हो, इसलिये यह पुस्तक लिखी गई है।" सरस्वती, कर्मवीर, प्रताप आदि पत्रों ने इस पुस्तक के दिव्य विचारों की प्रशंसा की है।

(२) शिवाजी की योग्यता—(ले० गोपाल दामोदर तामस्कर एम० ए०, एल० टी० ) पृष्ठ-संख्या १२२, मूल्य स्थायी ग्राहकों से केवल ।) सर्वसाधारण से ।=) प्रत्येक इतिहास प्रेमी को इसे पढ़ना चाहिए।

(३) दिव्य जीवन—अर्थात् उत्तम विचारों का जीवन पर प्रभाव संसार प्रसिद्ध स्विट् मार्सडन के The Miracles of Right Thoughts का हिंदी अनुवाद। पृष्ठ-संख्या १२६, मूल्य स्थायी ग्राहकों से ।) सर्व साधारण से ।=) चौथी बार छपी है।

(४) भारत के स्त्री-रत्न—(पाँच भाग) इस ग्रंथ में वैदिक काल से लगाकर आजतक की प्रायः सब धर्मों की आदर्श, पातिव्रत्य-परायण, विद्वान् और भक्त कोई ५०० स्त्रियों का जीवन-वृत्तान्त होगा। हिंदी में इतना बड़ा ग्रन्थ आज तक नहीं निकला। प्रथम भाग पृष्ठ ३१० मूल्य स्थायी ग्राहकों से केवल ।।।) सर्वसाधारण से १) आगे के भाग शीघ्र छपेंगे।

व्यावहारिक सभ्यता—यह पुस्तक बालक, वायु, पुरुष, स्त्री

सभी को उपयोगी है, परस्पर बड़ों व छोटों के प्रति तथा संसार में किस प्रकार व्यवहार करना चाहिए, ऐसे ही अनेक उपयोगी उपदेश भरे हुए हैं। पृष्ठ १०८, मूल्य स्थायी ग्राहकों से ≡) सर्वसाधारण से ।)॥ दूसरी बार छपी है।

(६) आत्मोपदेश—( यूनान के प्रसिद्ध तत्वज्ञानी महात्मा एपिक्टेटस के विचार ) पृष्ठ १०४, मूल्य स्थायी ग्राहकों से ≡) सर्वसाधारण से ।)

(७) क्या करें ?—( ले०—महात्मा टालस्टाय ) इसमें मनुष्य जाति के सामाजिक, आर्थिक और धार्मिक प्रश्नों पर बहुत ही सुंदर और मार्मिक विवेचन किया गया है। महात्मा गांधी जी लिखते हैं—"इस पुस्तक ने मेरे मन पर बड़ी गहरी छाप डाली है। विश्व-प्रेम मनुष्य को कहाँ तक ले जा सकता है, यह मैं अधिकाधिक समझने लगा" प्रथम भाग पृष्ठ २६६ मूल्य केवल ॥=) स्थाई ग्राहकों से ।≡) दूसरा भाग भी छप रहा है उसका मूल्य भी लगभग यही रहेगा।

(८) कलवार की करतूत—( ले०—महात्मा टालस्टय ) इसी नाटक में शराब पीने के दुष्परिणाम बड़ी सुंदर रीति से दिखलाये गये हैं। पृष्ठ ४० मूल्य -)॥। स्थाई ग्राहकों से -)॥

(९) जीवन-साहित्य—म० गांधी के सत्याग्रह आश्रम के प्रसिद्ध विचारक और लेखक काका कालेलकर के धार्मिक, सामाजिक और राजनैतिक विषयों पर मौलिक और मननीय लेख—प्रथम भाग पृष्ठ २१८ मूल्य ॥) स्थाई ग्राहकों से ।=) इसका दूसरा भाग भी छप रहा है।

**इस प्रकार उपरोक्त नौ पुस्तकें १६८६ पृष्ठों की इस माला के प्रथम वर्ष में प्रकाशित हुई हैं** अब दूसरे वर्ष अर्थात् सन् १९२७ में जो जो पुस्तकें प्रकाशित होंगी उनका नोटिस कवर के चौथे पृष्ठ पर छपा है।

## सस्ती-प्रकीर्ण-माला की पुस्तकें ( प्रथम वर्ष )

(१) कर्मयोग—(ले० अध्यात्म योगी श्री अश्विनीकुमार दत्त। इसमें निष्काम कर्म किस प्रकार किये जाते हैं—सच्चा कर्मवीर किसे कहते हैं—आदि बातें बड़ी खूबी से बताई गई हैं। पृष्ठ सं० १५२, मूल्य केवल ।=) स्थायी ग्राहकों से ।)

(२) सीताजी की अग्नि-परीक्षा—सीता जी की 'अग्नि-परी

इतिहास से, विज्ञान से तथा अनेक विदेशी उदाहरणों द्वारा सिद्ध की गई है। पृष्ठ सं० १२४, मूल्य ।-) स्थायी ग्राहकों से ≡)॥

(३) कन्या-शिक्षा—सास, ससुर आदि कुटुंबी के साथ किस प्रकार का व्यवहार करना चाहिये, वर की व्यवस्था कैसी करनी चाहिये आदि बातें, कथा-रूप में बतलाई गई हैं। पृष्ठ सं० ९४, मूल्य केवल ।) स्थायी ग्राहकों से ≡)

(४) यथार्थ आदर्श जीवन—हमारा प्राचीन जीवन कैसा उच्च था, पर अब पाश्चात्य आडम्बरमय जीवन की नकल कर हमारी अवस्था कैसी शोचनीय हो गई है। अब हम फिर किस प्रकार उच्च बन सकते हैं—आदि बातें इस पुस्तक में बताई गई हैं। पृष्ठ सं० २६४, मूल्य केवल ॥-) स्थायी ग्राहकों से ।=)॥

(५) स्वाधीनता के सिद्धान्त—प्रसिद्ध आयरिश वीर टैरेंस मेक्सवीनी की Principles of Freedom का अनुवाद—प्रत्येक स्वतंत्रता-प्रेमी को इसे पढ़ना चाहिये। पष्ठ सं० २०८ मूल्य ॥), स्थायी ग्राहकों से ।-)॥

(६) तरंगित हृदय—(ले० पं० देवशर्मा विद्यालंकार) भू० ले० पद्मसिंहजी शर्मा—इसमें अनेक ग्रन्थों को मनन करके एकांत हृदय के सामाजिक, आध्यात्मिक और राजनैतिक विषयों पर बड़े ही सुन्दर, हृदयस्पर्शी मौलिक विचार लिखे गये हैं। किसी का अनुवाद नहीं है। पृष्ठ सं० १७६, मूल्य ।≡) स्थायी ग्राहकों से ।-)

(७) गंगा गोविंदसिंह—(ले० बंगाल के प्रसिद्ध लेखक श्री चण्डीचरण सेन) इस उपन्यास में ईस्ट इंडिया कंपनी के शासन-काल में भारत के लोगों पर अँग्रेज़ों ने कैसे कैसे भीषण अत्याचार किये और यहाँ का व्यापार नष्ट किया उसका रोमांचकारी वर्णन तथा कुछ देश-भक्तों ने किस प्रकार मुसीबतें सहकर इनका मुक़ाबला किया उसका गौरव-पूर्ण इतिहास वर्णित है। रोचक इतना है कि शुरू करने पर समाप्त किये बिना नहीं रहा जा सकता। पृष्ठ २९६ मूल्य केवल ॥=) स्थायी ग्राहकों से ।≡)॥

(८) यूरोप का इतिहास—(प्रथम भाग) छप रहा है। पृष्ठ लगभग ३५० मार्च सन् १९२७ तक छप जायगा। इस माला में एकाध पुस्तक और निकलेगी तब वर्ष समाप्त हो जायगा।

**हमारे यहाँ हिंदी की सब प्रकार की उत्तम पुस्तकें भी मिलती हैं—बड़ा सूचीपत्र मँगाकर देखिये!**

पता—सस्ता-साहित्य-प्रकाशक मण्डल, अजमेर।

**यह प्रार्थना उन्हीं से है जिन्हें अपनी मातृभाषा से प्रेम हो**

# हिन्दी भाषा की अपील

भारतवर्ष को राष्ट्र-भाषा हिन्दी के प्रचार के लिये एक ऐसी सार्वजनिक संस्था की परमावश्यकता थी जो शुद्ध सेवा भाव से बिना किसी प्रकार के लाभ की इच्छा रखते हुए हिन्दी में उत्तमोत्तम पुस्तकें बहुत ही स्वल्प मूल्य में निकाले। इसी उद्देश्य को पूरा करने के लिये यह सस्ता मंडल स्थापित हुआ है। **अभी तक जो पुस्तकें प्रकाशित हुई हैं वे कितनी उत्तम और साथ ही कितनी सस्ती हैं: यह साथवाले नोटिस से आपको मालूम हो जायगा।**

## मंडल का आदर्श

अभी हमने १) में ५०० से ६०० पृष्ठों तक की पुस्तकें स्थाई ग्राहकों को देना निश्चय किया है। पर हमारा आदर्श है कि १) में ८००) से १००० पृष्ठों तक की पुस्तकें हम निकाल सकें। यदि यह दिन आगया जो कि अवश्य आवेगा तो हिन्दी भाषा की बड़ी सेवा हो सकेगी।

## मण्डल के लाभ और हानि का सवाल

मण्डल सिर्फ इतना ही चाहता है कि उसके काम करनेवाले कार्य्यकर्ताओं का वेतन निकल आवे और वह इस तरह स्वावलम्बी होकर चिरकाल तक हिन्दी की सेवा कर सके, बस यही उसका स्वार्थ है। अभी जो १) में ५०० से ६०० पृष्ठों तक की पुस्तकें देने का निश्चय किया है उसमें जबतक **चार हजार ग्राहक न बन जावें तबतक मण्डल को बराबर हानि होती रहेगी।** इतने ग्राहक हो जाने पर १) में उपरोक्त पृष्ठों की पुस्तकें देने से मण्डल को हानि न उठानी पड़ेगी। **ज्योंही चार हजार से ऊपर ग्राहक बढ़ने लगे वैसे ही पृष्ठ संख्या भी बढ़ने लगेगी।**

## मण्डल के जीवन का आधार

**उसके स्थाई ग्राहक हैं**—गुजरात जैसे छोटे से प्रांत में वहां के सस्तुं-साहित्य कार्य्यालय के सात हजार स्थाई ग्राहक **हैं**। इसीलिये आज उस संस्था से कई उत्तम ग्रन्थ स्वल्प मूल्य में निकल गये हैं। उस हिसाब से हिन्दी में तो बीसियों हजार ग्राहक हो जाना चाहिये। (पीछे देखिये)

## आपसे विनीत प्रार्थना

जब कि हम स्थायी ग्राहकों को लागत मूल्य में पुस्तकें दे रहे हैं ऐसी अवस्था में क्या हम यह आशा नहीं कर सकते कि आप इसके स्थायी ग्राहक बनकर इस सेवा के कार्य्य में हमारा हाथ बटावेंगे। आपको तो यह लाभ होगा कि कुछ वर्षों में ही आपके घर में उत्तम चुनी हुई सब विषयों की पुस्तकों का बहुत ही कम कीमत में पुस्तकालय हो जायगा और हमें आपके ग्राहक बनने से बड़ी मदद मिलेगी। **दोनों मालाओं का पोस्टेज सहित कुल ८) वार्षिक है जिसमें कि २२०० पृष्ठों की कोई अठारह बीस पुस्तकें घर बैठे आपको मिल जावेंगी।** आशा है आप हमारी इस उचित प्रार्थना को योंही नहीं टाल देंगे।

## अन्तिम निवेदन

( १ ) यदि किसी कारण से आप ग्राहक न बन सकें तो कम से कम एक दो ग्राहक बनाकर ही आप हमारी सहायता कर सकते हैं। आपके मित्रों या सम्बन्धियों आदि में एक दो को तो आग्रह करके आप जरूर ही ग्राहक बना सकेंगे। यह तो निश्चय बात है। सिर्फ आपके हृदय में हिन्दी के लिये सच्चा प्रेम होना चाहिये।

## लोगों की उदासीन वृत्ति

जब हम, लोगों के पास अपने विज्ञापन भेजते हैं तो बहुत कम लोग उन पर ध्यान देकर ग्राहक बनते हैं पर जब हम उनके घर पर सामने चले जाते हैं तो वे जरूर ग्राहक बन जाते हैं यह हमारा खुद का अनुभव है। इसका कारण केवल उनका आलस्य या उदासीन वृत्ति है। घर घर जाने में कितना रुपया और कितनी शक्ति खर्च होती है यह आप अनुमान कर सकते हैं। आप यदि इस ओर ध्यान दें और सहायता के भाव से प्रेरित हों तो मण्डल की यह शक्ति और द्रव्य बच कर हिन्दी की अधिक सेवा में लग सकता है।

**आशा है आप हमारी अपील को व्यर्थ न फेंक देंगे और ऐसा समझ कर कि हम आपके सामने ही अपील कर रहे हैं, कम से कम एक वर्ष के लिये जरूर ग्राहक बनेंगे।**

**विनीत—जीतमल लूणिया, मन्त्री,**
**सस्ता-साहित्य-प्रकाशक मंडल, अजमेर।**

वर्ष २ ]　　सस्ती-प्रकीर्ण-माला　　[ पुस्तक ६

# गोरों का प्रभुत्व



लेखक

रामचन्द्र वर्म्मा

# नीचे लिखी पुस्तकें छप गई हैं

(१) अब हम क्या करें—[ ले० महात्मा टाल्सटाय ]—इस पुस्तक के संबंध में महात्मा गांधीजी लिखते हैं—"इस पुस्तक ने मेरे मन पर बड़ी गहरी छाप डाली है। विश्वप्रेम मनुष्य को कहाँ तक ले जा सकता है, यह मैं अधिकाधिक समझने लगा।" प्रथम भाग पृष्ठ २६६ मूल्य ॥=)

( २ ) जीवन साहित्य—[सत्याग्रह आश्रम के प्रसिद्ध विचारक काका कालेलकर के चुने हुए मौलिक और मननीय लेख ] (भूमिका लेखक—श्री बाबू राजेन्द्र प्रसाद जी) भाग १ पृष्ठ २१८ । मूल्य ॥)

(३) स्त्री और पुरुष—[महर्षि टाल्सटाय] पृष्ठ १५६ । मूल्य ।=)

(४) तामील वेद—[कुरैल नामक तामील ग्रंथ का अनुवाद] इस ग्रंथ का वेद के बराबर उस प्रांत में आदर है। धर्म और अर्थ पर पूर्ण विवेचन है। पृष्ठ २४८ मूल्य ॥=)

## यह पुस्तकें छप रही हैं

(५) आत्म चरित्र—[महात्मा गांधी लिखित] पृष्ठ ४०० । मू. लगभग १)

(६) दक्षिण अफ्रिका का सत्याग्रह, दूसरा भाग—[ लेखक महात्मा गांधी ] पृष्ठ लगभग २५० मूल्य लगभग ॥-)

(७) श्रीरामचरित्र—(८) श्रीकृष्ण चरित्र—[ मराठी के प्रसिद्ध विद्वान् और लेखक श्री चिन्तामणि विनायक वैद्य लिखित ग्रंथ का अनुवाद] प्रत्येक पुस्तक की पृष्ठ संख्या लगभग ४०० और प्रत्येक पुस्तक का मू. लगभग १।)

(८) यूरोप का इतिहास दो भाग—पृष्ठ लगभग ७०० मू. लगभग १।॥)

भारत के स्त्री-रत्न—दूसरा भाग पृष्ठ लगभग ४०० मूल्य १)

इसके अतिरिक्त कई उत्तम ग्रंथ तैय्यार हो रहे हैं।

नोट—ये सब पुस्तकें सन् १९२७ के अंतिम मास में प्रकाशित हो जायँगी। यदि आप ये पुस्तकें मंगाना चाहें तो आज ही आर्डर दे दें स्थाई ग्राहक बनना चाहें तो इसके अंदर नियम छपे हैं सो पढ़लें।

पता—सस्ता-साहित्य-मण्डल, अजमेर।

वर्ष २ ] सस्ती-प्रकीर्ण-माला [ पुस्तक ६

# गोरों का प्रभुत्व



लेखक

रामचन्द्र शर्म्मा

वर्ष २ ] सस्ती-प्रकीर्ण-माला [ पुस्तक ४

# गोरों का प्रभुत्व

( THE RISING TIDE OF COLOUR
नामक पुस्तक के आधार पर लिखित )

लेखक

बाबू रामचन्द्र वर्म्मा

प्रकाशक

सस्ता-साहित्य-मंडल

अजमेर

प्रथमवार ] १९२८. [ मूल्य [illegible]

प्रकाशक
जीतमल लूणिया, मन्त्री
सस्ता-साहित्य-मंडल, अजमेर

## लागत का ब्योरा

| | |
|---|---|
| कागज़ | ३००) |
| छपाई | २९५) |
| बाइंडिंग | ५५) |
| व्यवस्था, विज्ञापन आदि खर्च | ६००) |
| | १२५०) |

प्रतियाँ २०००

एक प्रति का लागत मूल्य ॥=)

मुद्रक
जीतमल लूणिया
सस्ता-साहित्य प्रेस, अजमेर

परिवर्तन का बहुत कुछ आरम्भ भी हो चुका है। और मध्यावस्था पास ही दिखाई देने लगी है। मध्यावस्था विजित तथा अधीनस्थ राष्ट्रों में नये जीवन और नयी आशा का तथा विजेता और अधिकारारूढ़ राष्ट्रों में भय तथा आशंका का संचार कर रही है। दोनों ही एक दूसरे को नई नई दृष्टियों से देखने लगे हैं और दोनों ही अपनी अपनी रक्षा के लिए प्रयत्नशील हो रहे हैं। इस संघर्ष में कौन पक्ष विजयी होगा इसके बतलाने की आवश्यकता नहीं है क्योंकि यह उतना ही स्पष्ट है जितना कि सूर्य का प्रकाश होता है।

अमेरिका के न्यूयार्क नगर में लाथ्राप स्टाडर्ड नाम के एक सज्जन हैं जो राजनीति के अच्छे पंडित हैं। मत की दृष्टि से आप साम्राज्यवादी हैं और कदाचित् उस संस्था के एक अंग भी हैं जो कुछ स्वार्थी गोरे राष्ट्रों ने भिन्न-भिन्न स्थानों में साम्राज्यवाद का प्रचार करने और लोकमत को उसके अनुकूल करने के लिए खोल रक्खी हैं। इधर कुछ दिनों से आपकी समझ में यह बात आने लगी थी कि बीसवीं शताब्दि में संसार की राजनीति का रूप बिलकुल बदल जायगा और झगड़े देशों तथा राष्ट्रों के नहीं रह जायँगे बल्कि संसार की उन पांच मूल जातियों में रह जायँगे जो मानवशास्त्र के ज्ञाताओं ने वर्ण भेद के अनुसार निश्चित की हैं। ये पांच वर्ण कृष्ण, गौर, धूसर, पीत और रक्त हैं; और मुख्यतः इन्हीं जातियों में समस्त संसार के लोग बंटे हुए हैं। इनमें से गौर वर्ण के लोग तो सारे संसार के स्वामी होने के कारण एक ओर हैं और शेष चारों वर्णों के लोग अधीनस्थ होने के कारण दूसरी ओर। इसी बात का विचार करके सन् १९२० के आरम्भ में उन्होंने ( The Rising Tide of colour ) नाम की एक बड़ी और अच्छी पुस्तक लिखी थी, जिसमें उन्होंने यह बतलाया था कि शेष चारों वर्णों के लोग गोरों के विरुद्ध किस प्रकार सिर उठा रहे हैं। और साम्राज्यवादी होने के कारण साथ ही आपने यह भी बतलाया था कि गोरों को इन लोगों के विद्रोह से किस प्रकार अपनी रक्षा

करनी चाहिए। पुस्तक बहुत रोचक और अनेक ज्ञातव्य बातों से भरी हुई थी, अतः मैंने सोचा कि यदि हिन्दी में इस पुस्तक की मुख्य मुख्य बातें एकत्र कर दी जायं तो इस पराधीन देश के कुछ निवासियों को यह मालूम हो जायगा कि इस समय हमारी परिस्थिति क्या है और हमारे सरीखे करोड़ों अरबों अभागे भाई जो हमारी ही परिस्थिति में पड़े हुए हैं अपने उद्धार का किस प्रकार प्रयत्न कर रहे हैं। पर पुस्तक का ज्यों का त्यों अनुवाद करना मुझे ठीक न जँचा, क्योंकि वह सम्राज्यवादी की दृष्टि से लिखी गई थी। अतः मैंने उसमें प्रदर्शित विचारों का दृष्टिकोण बदल दिया और उन्हें ऐसे रूप में लिपिबद्ध किया जो अपनी हीन और पराधीन अवस्था के लिए ही उपयुक्त हो सकता था; और जिससे हमारे देश भाइयों को कुछ लाभ पहुंच सकता था। यही कारण था कि मैंने मूल पुस्तक का अन्तिम तृतीयांश बिलकुल छोड़ ही दिया। क्योंकि उसमें गोरों के अधिकारों की रक्षा के उपाय बतलाए गए थे और जो हमारी दृष्टि से किसी काम के नहीं थे।

कटने मरने लग गये। हमारे गोरे महा प्रभुओं की चाल चल गई और उनका मनोरथ सिद्ध होता हुआ दिखाई देने लगा। कुछ दिनों तक ऐसी गृह-कलह मची कि स्वतन्त्र होने की कोई आशा ही न रह गई। पर इधर थोड़े दिनों से साइमन कमीशन की नियुक्ति के कारण कुछ और ही हवा चलने लगी है जिससे लोगों को थोड़ी बहुत आशा होने लग गई है। उस समय गोरे जेताओं ने तुर्की को इतना अधिक पीस डाला था कि वह समझते थे कि अब शायद यह पचीस पचास वर्ष तक उठकर खड़ा होने के योग्य भी न होगा। पर इस थोड़े से समय में ही तुर्की ने कमालपाशा के नेतृत्व में जो कमाल करके दिखलाया है वह सारे संसार के राजनीतिक इतिहास में अभूतपूर्व है और उसे देखकर बड़े बड़े गोरे प्रवीण राजनीतिज्ञों को भी दांतों उंगली दबानी पड़ती है। जिस चीन को बड़े बड़े शक्तिशाली राष्ट्रों ने चारों ओर से जकड़ रक्खा था उसने एक ही करवट में अपनी कई ज़ंजीरें तोड़ डालीं और एकही झटके में कइयों को दूर गिरा दिया। अब ये स्वार्थी गोरे वहां गृह-युद्ध की अग्नि सुलगा कर उसे दुर्बल करना चाहते हैं और यही इनका सबसे बड़ा अस्त्र है। उन दिनों अफ़ग़ानिस्तान स्वतन्त्र होने पर भी नगण्य समझा जाता था। पर अब उसकी जाग्रति भी गोरों को शंकित और भयभीत कर रही है। और सबसे बढ़कर मज़ा बोलशेविक रूस कर रहा है। उसने अपने समस्त अधीनस्थ प्रदेशों को तो आरम्भ में ही स्वतन्त्र कर दिया था जिससे उसके पड़ोसी गोरे घबरा रहे थे और अब तो उसने अपनी शासन-प्रणाली और व्यवस्था आदि के कारण मानो इन इन्द्रों का सिंहासन ही हिला दिया है। अब गोरे अपने अधीनस्थ देशों के विद्रोह से उतना अधिक नहीं डरते जितना कि अपने इस गोरे भाई की कृतियों से डरते हैं। इस समय बोलशेविक रूस को प्रायः सभी गोरे अपने अधिकार और वैभव का परम शत्रु समझते हैं और वास्तव में बात भी कुछ ऐसी ही है। ख़ैर, यहां इन सब बातों के कहने का मेरा अभिप्राय केवल यही है कि जिस समय मैंने यह पुस्तक प्रस्तुत रूप में लिखी थी, उस समय

संसार की कुछ और ही दशा थी अब उसकी बिलकुल कायापलट हो गई है। मेरी नितान्त इच्छा थी कि मैं इसमें आज तक की कुछ मुख्य मुख्य बातें प्रसंगानुसार यथा स्थान बढ़ा देता परन्तु कुछ तो सामग्री और समय के अभाव के कारण मैं ऐसा न कर सका था और कुछ पुस्तक के बहुत दिनों तक अप्रकाशित पड़ी रहने के कारण उसके सम्बन्ध में मेरा उत्साह बिलकुल शिथिल पड़ गया था। इधर जब इस पुस्तक के प्रकाशन की व्यवस्था हुई तब मैं कई आवश्यक कामों में लगा हुआ था और बहुत इच्छा करने पर भी इसके लिये कुछ भी अवकाश न निकाल सका। विवश होकर यह पुस्तक उसी रूप में प्रकाशित की जा रही है जिस रूप में वह आज से प्रायः सात वर्ष पहले लिखी गई थी और इसमें इधर की बातों का समावेश न हो सका। आशा है

# गोरों का प्रभुत्व

संसार का वर्ण-विभाग

( १ )

अपने आचार, विचार तथा सभ्यता आदि का प्रचार कर दिया है उत्तर अमेरिका और आस्ट्रेलिया तो मानों बिलकुल यूरोप अथवा उसके अंग बन गये हैं। दक्षिण अमेरिका तथा आफ्रिका के अधिकांश स्थानों में इन गोरी जातियों ने अपने उपनिवेश स्थापित कर रखे हैं और एशिया का सारा उत्तरार्द्ध अर्थात साईबेरिया इन्हीं गोरों का निवास-स्थान बन गया है। जिन स्थानों पर ये गोरी जातियाँ किसी कारण से स्थायी रूप से बस नहीं सकी हैं, उन स्थानों पर भी इन्होंने कम से कम अपना राजनीतिक प्रभुत्व अवश्य स्थापित कर लिया है और वहाँ के असंख्य सीधे सादे निवासियों को विवश हो कर अपने इन गौराङ्ग महाप्रभुओं की आज्ञानुसार ही चलना पड़ता है। तात्पर्य यह है कि इस समय सारे संसार पर सब प्रकार से इन गोरों का ही राज्य है। संसार में कोई ऐसा देश अथवा कोई ऐसी जाति नहीं है, जो पूर्ण रूप से इन गोरों के अधिकार-क्षेत्र के बाहर हो।

संसार के अधिकांश स्थानों में या तो गोरी जातियाँ स्वयं जा कर बस गई हैं, या इन्होंने वहाँ अपना राज्य स्थापित कर लिया है। कुछ थोड़े से देश अवश्य ऐसे हैं जिनमें इन गोरों का प्रत्यक्ष राज्य अथवा शासन नहीं है। पर उनमें भी किसी न किसी रूप में गोरों का हस्तक्षेप है ही। और वह हस्त-क्षेप भी इसी उद्देश्य से है कि वहाँ का शासन-कार्य वहाँ के निवासियों से छीन कर अपने हाथ में कर लिया जाय और वहाँ वालों को अपना गुलाम बना लिया जाय। पूर्वी एशिया में चीन, जापान और स्याम, पश्चिमी एशिया में तुर्की, अफगानिस्तान और फारस, आफ्रिका में एबिसीनिया और लाइबेरिया तथा अमेरिका में हेटी का छोटासा

राज्य बस यही कतिपय देश ऐसे हैं जिनमें प्रत्यक्ष रूप से गोरी जातियों का शासन नहीं है। पर फिर भी इसमें शायद ही कोई देश ऐसा हो जिसमें गोरों का हस्तक्षेप न हो, अथवा जो इन गोरों के हाथों त्रस्त न हो। ध्रुव-प्रदेशों को छोड़ कर सारे संसार में ५,३०,००,००० वर्ग मील भूमि है जिसमें से केवल ६०,००,००० वर्ग मील भूमि ऐसी है जो गोरों के प्रत्यक्ष शासनाधिकार से बाहर है। इस ६०,००,००० वर्ग मील भूमि में से भी प्रायः दो तिहाई केवल चीन साम्राज्य के अधिकार में है। और फिर भी तमाशा यह है कि उस चीन को भी ये गोरे हजम करने की चिन्ता में लगे हैं।

अपने आचार, विचार तथा सभ्यता आदि का प्रचार कर दिया है उत्तर अमेरिका और आस्ट्रेलिया तो मानों बिलकुल यूरोप अथवा उसके अंग बन गये हैं। दक्षिण अमेरिका तथा आफ्रिका के अधिकांश स्थानों में इन गोरी जातियों ने अपने उपनिवेश स्थापित कर रखे हैं और एशिया का सारा उत्तरार्द्ध अर्थात साईबेरिया इन्हीं गोरों का निवास-स्थान बन गया है। जिन स्थानों पर ये गोरी जातियाँ किसी कारण से स्थायी रूप से बस नहीं सकी हैं, उन स्थानों पर भी इन्होंने कम से कम अपना राजनीतिक प्रभुत्व अवश्य स्थापित कर लिया है और वहाँ के असंख्य सीधे सादे निवासियों को विवश हो कर अपने इन गौराङ्ग महाप्रभुओं की आज्ञानुसार ही चलना पड़ता है। तात्पर्य यह है कि इस समय सारे संसार पर सब प्रकार से इन गोरों का ही राज्य है। संसार में कोई ऐसा देश अथवा कोई ऐसी जाति नहीं है, जो पूर्ण रूप से इन गोरों के अधिकार-क्षेत्र के बाहर हो।

संसार के अधिकांश स्थानों में या तो गोरी जातियाँ स्वयं जा कर बस गई हैं, या इन्होंने वहाँ अपना राज्य स्थापित कर लिया है। कुछ थोड़े से देश अवश्य ऐसे हैं जिनमें इन गोरों का प्रत्यक्ष राज्य अथवा शासन नहीं है। पर उनमें भी किसी न किसी रूप में गोरों का हस्तक्षेप है ही। और वह हस्त-क्षेप भी इसी उद्देश्य से है कि वहाँ का शासन-कार्य वहाँ के निवासियों से छीन कर अपने हाथ में कर लिया जाय और वहाँ वालों को अपना गुलाम बना लिया जाय। पूर्वी एशिया में चीन, जापान और स्याम, पश्चिमी एशिया में तुर्की, अफगानिस्तान और फारस, आफ्रिका में एबिसीनिया और लाइबेरिया तथा अमेरिका में हेटी का छोटासा

राज्य बस यही कतिपय देश ऐसे हैं जिनमें प्रत्यक्ष रूप से गोरी जातियों का शासन नहीं है। पर फिर भी इसमें शायद ही कोई देश ऐसा हो जिसमें गोरों का हस्तक्षेप न हो, अथवा जो इन गोरों के हाथों त्रस्त न हो। ध्रुव-प्रदेशों को छोड़ कर सारे संसार में ५,३०,००,००० वर्ग मील भूमि है जिसमें से केवल ६०,००,००० वर्ग मील भूमि ऐसी है जो गोरों के प्रत्यक्ष शासनाधिकार से वाहर है। इस ६०,००,००० वर्ग मील भूमि में से भी प्रायः दो तिहाई केवल चीन साम्राज्य के अधिकार में है। और फिर भी तमाशा यह है कि उस चीन को भी ये गोरे हजम करने की चिन्ता में लगे हैं।

गत महायुद्ध पहले तो यूरोपीय महायुद्ध ही था, पर वाद में वह प्रायः ससारव्यापी हो गया था। उस महायुद्ध में चाहे सबसे अधिक हानि इन गोरों की ही क्यों न हुई हो, पर इसमें सन्देह नहीं कि उससे लाभ भी इन गोरों का ही हुआ है। वास्तव में संसार के थोड़े से बचे-खुचे प्रदेशों को भी अपने अधिकार में लाने के लिए ही यूरोप वाले आपस में कट मरे थे। गत महायुद्ध से यूरोप वालों को एक सबसे बड़ा लाभ यह भी हुआ कि आगे जिन थोड़े से प्रदेशों में उनका राजनीतिक अधिकार बहुत कम था वहाँ अब वह बहुत बढ़ गया है। पहले जो थोड़े से प्रदेश अथवा जातियाँ इन गोरों के चंगुल से बची हुई थीं, उनको अब इन लोगों ने बहुत कुछ अपने अधिकार में कर लिया है। पहले तो गोरी जातियों ने अन्य वर्ण वालों से यह कह कर गत महायुद्ध में यथेष्ट सहायता ली कि यह युद्ध संसार की सब जातियों को स्वतन्त्र करने के लिए हो रहा है। पर युद्ध की समाप्ति पर इन्हीं

गोरों ने अन्य वर्णों के अपने पुराने गुलामों के बन्धन और भी कस दिये; और जिन पर पहले उनका विशेष अधिकार नहीं था, उनको भी बहुत कुछ अपने अधिकार में कर लिया। इस दृष्टि से संसार के इतिहास में गत महायुद्ध मानों एक बहुत ही शिक्षाप्रद घटना है। गत महायुद्ध से अन्य वर्ण वालों का चाहे और कुछ लाभ हुआ हो अथवा न हुआ हो, पर इसमें सन्देह नहीं कि इतना लाभ अवश्य हुआ है कि उनकी आँखें खुल गई हैं, गोरी जातियों पर से उनका विश्वास उठ गया है और उन्होंने समझ लिया है कि भीषण से भीषण संकट के समय भी इन गोरों की कदापि सहायता न करनी चाहिए।

गत महायुद्ध के कारण तुर्की पूर्ण रूप से अंग्रेजों और फ्रान्सीसियों के चंगुल में फँस गया था, फारस पूर्ण रूप से ब्रिटिश साम्राज्य के संरक्षण में आ गया; और हेटी पर अमेरिका का सिक्का जम गया। एक तो यों ही पहले से सारे संसार पर गोरों का राज्य था, उस पर गत महायुद्ध ने थोड़े से बचे खुचे लोगों की स्वतन्त्रता भी हरण कर ली। अब एक मात्र जापान को छोड़ कर सारे संसार पर इन गोरों का अखण्ड राज्य है। अब युद्ध से छुट्टी पाकर ये गोरे इस उद्योग में लग गये हैं कि हमारे अधीनस्थ देश और जातियाँ किसी प्रकार स्वतन्त्र न होने पावें और सदा हमारी अधीनता ही में रहें। आज कल इस काम के लिए बड़े बड़े गोरे राजनीतिज्ञ दिमाग लगा रहे हैं और बड़े से बड़े उपाय सोच रहे हैं, जिसमें यह लूट का माल उनके हाथ से निकलने न पावे।

अब जरा यह देखिए कि वर्णों के विचार से संसार का

विभाग कैसा है। राजनीतिक दृष्टि से तो संसार का ९० प्रति सैंकड़ा इन गोरी ज़ातियों के अधीन है, पर संसार का केवल ४० प्रति सैंकड़ा अंश ही ऐसा है, जिसमें गोरी जातियाँ वसती हैं अथवा जो पूर्ण रूप से गोरी जातियों का निवास-स्थान माना जा सकता है। अर्थात् संसार का $\frac{2}{5}$ वाँ भाग ही ऐसा है जो या तो इन गोरी जातियों का निवास-स्थान है अथवा जिसे इन गोरों ने जवरदस्ती अपना निवास-स्थान वना लिया है; और वाकी $\frac{3}{5}$ वाँ भाग ऐसा है जो मुख्यतः अन्य वर्णों के लोगों का निवास-स्थान है। ये अन्य वर्ण चार हैं—*पीतवर्ण, धूम्रवर्ण, कृष्णवर्ण और रक्तवर्ण। महा*-द्वीपों में से यूरोप, उत्तर अमेरिका से रायो ग्रैण्ड तक का अंश, दक्षिण अमेरिका का दक्षिणी अंश, एशिया का साइवेरिया प्रदेश और आस्ट्रेलिया केवल गोरों का ही निवास-स्थान है। अथवा यों कहिये कि इनमें से कुछ तो वास्तव में उनका निवास-स्थान है और कुछ को उन्होंने जवरदस्ती अनेक उपायों से अपना निवास-स्थान वना लिया है। इधर एशिया का अधिकांश, प्रायः पूरा आफ्रिका और मध्य तथा दक्षिण अमेरिका का अधिकांश अन्य वर्णों के लोगों का निवास-स्थान है। गोरों की सारी वस्ती का क्षेत्रफल २,२०,००,००० और अन्य वर्णों की वस्तियों का क्षेत्रफल ३,१०,००००० वर्ग मील है। यहाँ एक और ध्यान रखने योग्य वात है। वह यह कि गोरों की पूरी वस्ती का एक तृतीयांश विशेषतः आस्ट्रेलिया और साइवेरिया ऐसा है जिसकी आवादी वहुत ही कम है। इन प्रदेशों को खाली पाकर गोरों ने जवरदस्ती अपना निवास-स्थान वना लिया है। यद्यपि वहाँ वसते हैं वहुत ही थोड़े

गोरे पर फिर भी उन्होंने उन स्थानों को अपने लिए घेर रखा है।

विभाग का वैषम्य उस समय और भी विलक्षण तथा आश्चर्य-जनक हो जाता है जब हम गोरों तथा अन्य वर्णों के लोगों की जन-संख्या का विचार करते हैं। इस समय सारे संसार की आबादी प्रायः १,७०,००,००,००० है। इसमें से गोरों की संख्या प्रायः ५५,००,००,००० और अन्य वर्णों के लोगों की संख्या प्रायः १,१५,००,००,००० है। इस प्रकार अन्य वर्णों के लोगों की संख्या गोरों की संख्या की अपेक्षा दूनी से भी कुछ अधिक ही है। इसमें भी एक बहुत महत्व की बात यह है कि गोरों का अधिकांश केवल यूरोप में ही बसा है। बल्कि यों कहना चाहिए कि गोरों का वास्तविक निवास-स्थान केवल यूरोप ही है। उन्होंने जिस प्रकार संसार के $\frac{९२}{१०१}$ भाग को जबरदस्ती अपने शासन में कर लिया है उसी प्रकार यूरोप के अतिरिक्त अन्यान्य अनेक प्रदेशों को जबरदस्ती अपना निवास-स्थान बना लिया है। १९१४ में यूरोप की आबादी ४५,००,००,००० के लगभग थी। गत महायुद्ध के कारण इसमें लगभग एक करोड़ की कमी हो गई है पर इस सम्बन्ध में ध्यान रखने योग्य बात यह है कि गोरों की कुल बस्तियों में जन-संख्या के विचार से उनका विभाग कैसा है। गोरों ने जितने स्थानों को अपना निवास-स्थान बना लिया है, उस में केवल एक पंचमांश में कुल गोरी जाति का चार पंचमांश निवास करता है और कुल गोरी जाति का बाकी एक पंचमांश अर्थात् लगभग ११,००,००,००० आदमी बाकी सब स्थानों में फैले हुए हैं। अर्थात कुल गोरों के एक पंचमांश ने ही अपनी कुल

बस्ती का चार पंचमाश रोक रखा है। या यों कहिए कि यदि सौ ही गोरे हैं और उनके पास सौ ही मील भूमि है, तो अस्सी गोरे तो केवल बीस मील से भी कम स्थान में रहते हैं और बाकी बीस गोरों ने अस्सी मील भूमि रोक रखी है। किस लिए ? इसलिए कि उनकी ही सन्तान वहाँ रहे, वहाँ की उपज से लाभ उठावे और अन्य वर्णों के लोग वहाँ घुस न सकें ! यही है गोरों का असह्य प्रभुत्व ! यही है उनका असह्य बोझ !

हम ऊपर कह चुके हैं कि संसार में गोरों के अतिरिक्त पीत, धूम्र, कृष्ण और रक्त ये चार वर्ण हैं और इन सब की जन-संख्या १,१५,००,००,००० है। इनमें से सब से अधिक संख्या पीत वर्ण के लोगों की है जो ५०,००,००,०० से भी कुछ ऊपर ही हैं। उनका निवास-स्थान पूर्वी एशिया है। इनके बाद धूम्र वर्ण या गेहुएँ रंग के लोग हैं, जिनकी संख्या ४५,००,००,००० के लगभग है। ये लोग दक्षिणी तथा पश्चिमी एशिया और उत्तरी आफ्रिका में बसे हुए हैं। कृष्ण वर्ण के लोगों की जन-संख्या १५,००,००,००० के लगभग है और उनका मुख्य निवास-स्थान आफ्रिका के प्रसिद्ध सहारा रेगिस्तान का दक्षिणी भाग है। इनमें से कुछ लोग दक्षिण एशिया और उत्तर तथा दक्षिण अमेरिका के कुछ स्थानों में भी बसे हुए हैं। रक्त वर्ण के लोगों की संख्या केवल चार ही करोड़ है और वे अमेरिकन संयुक्त राज्यों के दक्षिण में निवास करते हैं।

इधर बहुत दिनों से गोरों की आबादी भीषण रूप से बढ़ रही थी, पर अब लक्षणों से जान पड़ता है कि उनकी वृद्धि रुक रही है और अन्य वर्णों के लोगों की आबादी बढ़ रही है। इधर

थोड़े दिनों का हिसाब लगाने से पता चलता है कि गोरों की संख्या अस्सी बरस में, पीत और धूम्र वर्ण के लोगों की संख्या साठ बरस में और कृष्ण वर्ण के लोगों की संख्या चालीस बरस में दूनी हो जाती है। रक्त वर्ण के बहुत से लोगों का तो इन गोरों ने केवल इसीलिए नाश कर डाला है कि उनके प्रदेश खाली हो जायँ और उनमें इन गोरों को अपना अड्डा जमाने का अवसर मिले। आज कल की यूरोपीय सभ्यता जन-संख्या की वृद्धि में बहुत कुछ बाधक हो रही है। यहाँ तक कि फ्रान्स की जन-संख्या ने तो एक प्रकार से स्थायी रूप धारण कर लिया है और उसकी वृद्धि प्रायः नाम मात्र को ही हो रही है।

पर अन्यान्य वर्ण के लोगों की यह बात नहीं है। यद्यपि उन में से अनेक जातियों और उपजातियों आदि की मृत्यु-संख्या अपेक्षाकृत अधिक है, तथापि उनकी जन-संख्या दिन पर दिन बढ़ती ही जाती है। गोरी जाति सारे संसार की मालिक और शासक है, इसलिए वह स्वभावतः सब से अधिक सम्पन्न भी है। पर और जातियाँ दरिद्र हैं, इसलिए उनमें अनेक प्रकार के रोग भी होते हैं और समय समय पर अनेक अकाल भी पड़ते हैं। इसके अतिरिक्त उनमें से अनेक कुछ असभ्य भी हैं, इसलिए वे आपस में भी खूब मार काट करती हैं। इन सब कारणों से उनकी मृत्यु-संख्या तो अधिक होती है, पर फिर भी उनकी संख्या कुछ न कुछ बढ़ती ही है। जहाँ एक ओर गोरी जाति अनेक प्रकार के उपाय करके अन्य वर्णों के लोगों की मृत्यु-संख्या कम करती है, वहाँ वह प्रकारान्तर से मृत्यु-संख्या बढ़ाती भी है। वह असभ्य जातियों को आपस में कटने मरने से रोकती भी है और फिर अपने काम के

विचार से न सही तो अपने कल्याण के विचार से ही सही, इन लोगों के अधिकारों का पूरा-पूरा आदर करना चाहिए और अपने मस्तिष्क में से यह भ्रम-पूर्ण विचार निकाल देना चाहिए कि ईश्वर ने सारे संसार पर शासन करने के लिए केवल हमारी ही सृष्टि की है—अन्य सब जातियाँ हमारी दासता के लिए उत्पन्न की गई हैं। यदि वे इस सत्य सिद्धान्त को समझने में किसी प्रकार की आना-कानी करेंगे, तो अन्त में स्वयं प्रकृति ही उनका दिमाग ठिकाने ले आवेगी। क्योंकि वे इस समय जो अपराध कर रहे हैं, वह प्रकृति और ईश्वर की दृष्टि में कभी क्षम्य नहीं हो सकता। पर एक बात और है। गोरों का तो इस अपराध से बचना कर्तव्य है ही। साथ ही अन्य वर्णवालों का भी यह कर्तव्य है कि वे स्वयं बलवान् बन-कर अपने घर का आप ही प्रबन्ध करके गोरों को इस अपराध से बचने में सहायता दें। लोग कहते हैं कि दुर्बल होना भी एक अपराध है और भारी अपराध है। यह कथन चाहे और किसी दृष्टि से ठीक हो और चाहे न हो, पर इस दृष्टि से अवश्य ठीक है कि एक पक्ष की दुर्बलता ही दूसरे पक्ष को उसपर अन्याय और अत्याचार करने के लिए उत्तेजित करती है। यदि एक ओर अत्याचार करने के लिए गोरे अपराधी हैं, तो दूसरी ओर अत्या-चार सहने के कारण अन्य वर्णों के लोग भी अपराधी हैं। और फलतः दोनों ही दंड के भागी भी हैं।

यह एक निश्चित सिद्धान्त है कि प्रत्येक मनुष्य की स्थिति उसकी योग्यता और सामर्थ्य के अनुरूप ही हुआ करती है। जो जाति स्वतंत्र होने के योग्य बन जाती है, वह फिर कभी किसी प्रकार परतंत्र रह ही नहीं सकती। गोरों ने अपने आपको शासक

करो । पर हमारी समझ में ये सभी बातें आवश्यक होने पर भी गौण ही हैं । स्वतंत्र होने के लिए सब से पहले इस बात की आवश्यकता है कि सब लोगों में स्वतंत्र होने की उत्कट इच्छा उत्पन्न हो । जब किसी जाति के प्रत्येक मनुष्य में स्वतंत्र होने की प्रबल इच्छा उत्पन्न हो जायगी, तब फिर कभी कोई शक्ति उसे परतंत्र न रख सकेगी । और फिर जब वह जाति स्वतंत्र हो जायगी, तब अन्यान्य ऊपरी और आवश्यक बातें धीरे धीरे उसमें आप ही आ जायँगी ।

एशिया में मुख्यतः धूसर और पीत इन्हीं दो वर्णों के लोग बसते हैं और गोरों को सब से अधिक इन्हीं दोनों वर्णों के लोगों से खटका है । इन दोनों वर्णों की जन-संख्या भी बहुत अधिक है। वे समझते हैं कि कहीं ऐसा न हो कि ये दोनों वर्णों के लोग मिलकर एशिया में हमारे प्रभुत्व के विरुद्ध शस्त्र उठावें । पर उन्हें इस बात की आशंका नहीं होनी चाहिए; क्योंकि अभी इन लोगों में वह शक्ति आने में बहुत विलम्ब है जिससे वे रण-क्षेत्र में जम कर कुछ दिनों तक लड़ सकें । हमारा विश्वास है कि वह समय आने से बहुत पहले ही संसार का रंग बिलकुल बदल जायगा और एशिया वालों को गोरों के विरुद्ध कम से कम शस्त्र उठाने की आवश्यकता ही न पड़ेगी । हाँ यह अवश्य हो सकता है कि ये लोग मिलकर इतना प्रबल आन्दोलन करें कि गोरों को विवश हो कर एशिया पर से अपना शासन उठा लेना पड़े । और कदाचित् यही बात होगी भी । गोरी जातियाँ प्रायः यह कहा करती हैं कि हम तो अपनी शासित जातियों के संरक्षक मात्र हैं । ज्यों ही ये जातियाँ अपने पैरों आप खड़ी होने के योग्य हो जायँगी, त्यों

ही हम उन पर से अपना शासन उठा लेंगे। पर यदि वास्तविक दृष्टि से देखा जाय तो गोरों के इस प्रकार के कथनों का कोई अर्थ ही नहीं हो सकता। गोरों ने प्रायः आर्थिक दृष्टि से लाभदायक समझ कर ही संसार के अन्यान्य देशों पर अधिकार जमा रखा है। और वे यह लाभ यथा साध्य चरम सीमा तक उठा कर ही दम लेंगे। किसी अधीनस्थ देश के निवासी को कभी यह आशा नहीं करनी चाहिए कि हमारे गोरे शासक किसी न किसी समय शासन की बागडोर आप ही हमारे हाथ में सौंप कर अपने घर चले जायँगे। गोरों के हाथ से अपना अधिकार छीनने के लिए पराधीन जातियों को अनेक प्रकार के प्रबल उद्योग करने पड़ेंगे और साथ ही अनेक प्रकार के कष्ट भी सहने पड़ेंगे। पराधीनों को यह उद्योग करने और कष्ट सहने के लिए तैयार हो जाना चाहिए।

गोरों को अन्य वर्णों के लोगों से दूसरा खटका यह है कि वे शीघ्र ही शिल्प तथा कला आदि के क्षेत्र से हमें बाहर निकाल देंगे। अर्थात् वे भी अपने ही देश में अपनी आवश्यकता की सभी चीजें तैयार करने लग जायँगे और उस दशा में हमारा रोजगार मारा जायगा। उनका यह भय बहुत कुछ ठीक है। पर हम तो यह कहेंगे कि संसार की सभी जातियों के कल्याण की दृष्टि से इससे बढ़कर और कोई बात ही नहीं हो सकती कि सब देशों के लोग अपनी अपनी आवश्यकता की सब चीजें आप ही तैयार करने लग जायँ। यदि यह बात हो जाय तो उन थोड़े से बड़े बड़े प्रलोभनों में से एक प्रलोभन तो अवश्य नष्ट हो जाय जिसके कारण गोरे लोग प्रायः सारे संसार पर अपना अधिकार

जमा कर बैठे हुए हैं और जिसके परिणाम-स्वरूप वे अन्य वर्णों के लोगों को बिलकुल दरिद्र बना कर आप परम सम्पन्न बन बैठे हैं। एक गोरों को छोड़ कर अन्यान्य सभी वर्णों के लोग दिन पर दिन बराबर दरिद्र होते जा रहे हैं। सब स्थानों का धन खिंच खिंच कर एक ही स्थान पर चला जा रहा है। ऐसी परिस्थिति न तो कभी वांछनीय हो सकती है और न स्थायी। यदि हम अपने महल्ले या गांव के सब लोगों का धन छीनकर उन्हें दरिद्र बना दें और उनके धन से आप धनवान् बनकर उन्हीं के बीच में भारी महल बना कर ठाठ बाठ से रहने लगे, तो मानों हम प्रकारान्तर से उन लोगों को इस बात के लिए विवश और उत्तजित करते हैं कि वे आकर हमारा घर लूट लें। गोरों से तो सहसा यह आशा की ही नहीं जा सकती कि वे इन इन बातों को समझकर दूसरों का धन हरण करनेवाली नीति बदल देंगे। इसलिए हमें स्वयं ही अपना घर सँभालने की चेष्टा में लग जाना चाहिए। गोरों के प्रभुत्व और शासन का मूल उनका व्यापार और वाणिज्य है। यदि हम व्यापार और वाणिज्य के क्षेत्र में उनके मुकाबले में खड़े होने लग जायँगे, तो मानों उनकी एक प्रबल शक्ति का अस्त कर देंगे। जापान ने यह कार्य करना आरम्भ कर दिया है। पर चीन, भारत और फारस आदि अभी इन बातों में बहुत पीछे हैं। यह क्षेत्र ऐसा है जिसमें हमें राज-नीतिक क्षेत्र के समान ही तत्परता और दृढ़ता पूर्वक कार्य करना चाहिए।

एशिया की दरिद्रता और पराधीनता दोनों का कारण यही है कि गोरों ने एशियावालों के वाणिज्य-व्यापार का बिलकुल नाश

गोरों की संख्या तो बहुत कम और बसने योग्य जमीन बहुत अधिक है। गोरे यह चाहते हैं कि इस प्रकार के देश सदा हमारे हाथ में ही बने रहें। यदि हम इस समय उन्हें पूरी तरह बसा नहीं सकते हैं, तो न सही आगे चलकर वह खाली जमीन हमारी सन्तान के काम आवेगी। अपनी भावी सन्तान के सुख का ध्यान रखना कुछ बुरा नहीं है। पर उसके साथ ही दूसरों को जीने न देना भी कोई अच्छी बात नहीं है। पीत वर्ण के कुछ लोग आस्ट्रेलिया, कनाडा और कैलिफोर्निया आदि देशों में जा कर बसने लग गये हैं जिसके कारण गोरों ने हाहाकार मचाना आरम्भ कर दिया है। कैसी अच्छी नीति है कि गोरे लोग अन्य वर्णों के लोगों को न तो उनके देश में ही रहने देना चाहते हैं। और न संसार की खाली और गैर-आबाद जमीन में ही बसने देना चाहते हैं। यह प्रश्न बहुत जटिल है और इसके इतने अधिक अंग हैं कि यदि उन सब का पूरा पूरा विचार किया जाय, तो एक स्वतन्त्र ग्रन्थ तैयार हो सकता है। इस प्रश्न का निपटारा भी सहज में नहीं हो सकता। निपटारे के केवल दो ही उपाय हैं। एक उपाय तो यह है कि गोरे कुछ समझदारी से काम लेकर सहनशील बन जायँ, और दूसरों को भी जीवित रहने का अवसर दें। और दूसरा उपाय यह है कि इस प्रकार के खाली प्रदेशों के लिए गोरों तथा अन्य वर्णों के लोगों में भीषण युद्ध हो। पहला उपाय जितना ही सात्विक और न्यायपूर्ण है, गोरों की प्रवृत्ति देखते हुए वह उतना ही असम्भव भी जान पड़ता है। आजकल की गोरी सभ्यता ही ऐसी है, जो सहनशीलता को अपने जीवन के लिए विष समझती है और स्वार्थ-साधन को ही अपना मुख्य उद्देश्य मानती है। यह तो एक दुःख की

लिए कुछ लोग हब्शियों को ईसाई बना लेने का विचार कर रहे हैं। उनमें से बहुत से लोग तो ईसाई बन भी चुके हैं। पर केवल धर्मपरिवर्तन से ही सारी कठिनाइयाँ दूर नहीं हो सकतीं। यदि हम यह बात मान भी लें कि सारे हब्शी ईसाई हो जायँगे और इस प्रकार मुसलमानों के हाथ से निकल जायँगे, तो भी परिस्थि-को विकटता बनी ही रह जायगी। मान लीजिए कि सारा हब्शी संसार ईसाई हो गया। पर यदि उस पर गोरों का वैसा ही प्रभुत्व बना रहा जैसा कि इस समय भारत अथवा अन्य देशों पर है, तो क्या वे केवल ईसाई होने के कारण ही गोरों के विरुद्ध किसी प्रकार का आन्दोलन न करेंगे? इसलिए उनका केवल ईसाई हो जाना ही शांति का सूचक नहीं हो सकता। शांति के मार्ग तो कुछ और ही हैं जिनसे गोरों ने सारे संसार को बहुत दूर जा पटका है।

प्रश्न यह है कि क्या कभी सारे संसार में स्थायी शान्ति हो सकेगी अथवा उसमें इसी प्रकार सदा अशांति और असन्तोष का राज्य बना रहेगा। विवेक तो यही कहता है कि संसार का अंतिम उद्देश्य सुख और शांति है और मनुष्य के सारे उद्योग सुख तथा शांति की प्राप्ति के लिए ही होते हैं। परन्तु लक्षणों से जान पड़ता है कि वह सुख और शांति अभी बहुत दूर है जिसे लोग मानव-समाज का अंतिम उद्देश्य बतलाते हैं। कदाचित् उस सुख और शांति की प्राप्ति से पहले संसार को बहुत अधिक दुःख भोगने पड़ेंगे और भीषण अशान्ति में से होकर निकलना पड़ेगा। स्थायी सुख और शांति ऐसी चीजें नहीं हैं, जो सहज में प्राप्त हो सकें। उन्हें प्राप्त करने से पहले हमें उनका पूरा पूरा मूल्य देना पड़ेगा।

और वह मूल्य कदाचित् रक्तपात के रूप में होगा। पर यदि सब लोग अभी से यह मूल सिद्धान्त समझने लग जायँगे और सहनशीलता तथा न्यायपरायणता का परिचय दे सकेंगे, तो बहुत सम्भव है कि प्रकृति हमें वह सुख तथा शान्ति थोड़े ही मूल्य में दे दे। संसार के समस्त मनुष्यों को यह बात अच्छी तरह समझ लेनी चाहिए कि जिस प्रकार हमें जीवित रहने का अधिकार है, उसी प्रकार और सब लोगों को भी है। जितने ही अधिक लोग इस सिद्धान्त का पालन करेंगे, उतना ही कम मूल्य हमें सुख तथा शान्ति का देना पड़ेगा। न्यायतः सभी लोगों को अपने अपने देशों में सुख तथा स्वतन्त्रता पूर्वक रहने का अधिकार प्राप्त होना चाहिए। यदि हम कोई बहाना निकाल कर इस सिद्धान्त का उल्लंघन करना चाहेंगे, तो पहले दूसरों की और बाद में अपनी हानि करेंगे। जो लोग यह चाहते हों कि सारे संसार में स्थायी शान्ति स्थापित हो, उनका पहला कर्तव्य यह होना चाहिए कि सब लोगों को सब राष्ट्रों को, सब जातियों को, सब देशोंको-सहनशील तथा न्यायपरायण बनाने का उद्योग करें। दूसरों के धन, दूसरों की सम्पत्ति तथा दूसरों की भूमि पर अधिकार कर लेने का परिणाम तो वही अशान्ति है, जिसका साम्राज्य इस समय सारे संसार में दिखलाई पड़ रहा है। यों तो इस अशान्ति का नाश करना सभी लोगों का समान रूप से कर्तव्य है, पर गोरों पर इसका उत्तरदायित्व इसलिए सबसे अधिक है कि वह इस अशान्ति के जनक हैं, और उन्हीं के हाथ में इसे दूर करने की सबसे अधिक शक्ति है। संसार के विचारशील लोग बड़ी ही उत्कंठा से देख रहे हैं कि गोरे अपने इस कर्तव्य का किस प्रकार पालन करते हैं। पर गोरों से निराश रहने के कारण

भी कम नहीं हैं। कदाचित् गोरों की संस्कृति में ऐसे तत्व ही नहीं हैं जिनसे शान्ति की सृष्टि होती हैं। वे तत्व एशिया में बसने वाली जातियों में ही पाये जाते हैं। इसलिए बहुत से विचारवान् एशिया से ही यह आशा रखते हैं कि जिस प्रकार वह पहले किसी समय सारे संसार का गुरु था, उसी प्रकार वह फिर सब का गुरु और शिक्षक बने। जब तक एशिया इस विषय में अग्रसर न होगा, तब तक इस प्रश्न की ठीक ठीक मीमांसा न हो सकेगी। ईश्वर करे, यह श्रेय एशिया ही सम्पादित करे। वह संसार से अशान्ति, अन्याय और अत्याचार का नाम मिटा दे और उनके स्थान पर शान्ति न्याय तथा प्रेम का राज्य स्थापित कर दे।

---

# सस्ता-साहित्य-मंडल, अजमेर.

स्थापना सन् १९२५ ई०; मूलधन ४५०००)

उद्देश्य—सस्ते से सस्ते मूल्य में ऐसे धार्मिक, नैतिक, समाज सुधार सम्बन्धी और राजनैतिक साहित्य को प्रकाशित करना जो देश को स्वराज्य के लिए तैय्यार बनाने में सहायक हो, नवयुवकों में नवजीवन का संचार करे, स्त्रीस्वातंत्र्य और अछूतोद्धार आन्दोलन को बल मिले।

संस्थापक—सेठ घनश्यामदासजी बिड़ला (सभापति) सेठ जमनालालजी बजाज आदि सात सज्जन।

मंडल से—राष्ट्र-निर्माणमाला और राष्ट्र-जागृतिमाला ये दो मालाएँ प्रकाशित होती हैं। पहले इनका नाम सस्तीमाला और प्रकीर्णमाला था।

राष्ट्र निर्माणमाला (सस्तीमाला) में प्रौढ और सुशिक्षित लोगों के लिए गंभीर साहित्य की पुस्तकें निकलती हैं।

राष्ट्र-जागृतिमाला (प्रकीर्णमाला) में समाज सुधार, ग्राम संगठन, अछूतोद्धार और राजनैतिक जागृति उत्पन्न करनेवाली पुस्तकें निकलती हैं।

## स्थाई ग्राहक होने के नियम

(१) ऊपर्युक्त प्रत्येक माला में वर्ष भर में कम से कम सोलह सौ पृष्ठों की पुस्तकें प्रकाशित होती हैं। (२) प्रत्येक माला की पुस्तकों का मूल्य डाक व्यय सहित ४) वार्षिक है। अर्थात् दोनों मालाओं का ८) वार्षिक। (३) स्थाई ग्राहक बनने के लिए केवल एक बार ॥) प्रत्येक माला की प्रवेश फ़ीस ली जाती है। अर्थात् दोनों मालाओं का एक रुपिया। (४) किसी माला का स्थायी ग्राहक बन जाने पर उसी माला की पिछले वर्षों में प्रकाशित सभी या चुनी हुई पुस्तकों की एक एक प्रति ग्राहकों को लागत मूल्य पर मिल सकती है। (५) माला का वर्ष जनवरी मास से शुरू होता है। (६) जिस वर्ष से जो ग्राहक बनते हैं उस वर्ष की सभी पुस्तकें उन्हें लेनी होती हैं। यदि उस वर्ष की कुछ पुस्तकें उन्होंने पहले से ही ले रखी हों तो उनका नाम व मूल्य कार्य्यालय में लिख भेजना चाहिए। उस वर्ष की शेष पुस्तकों के लिए कितना रुपिया भेजना चाहिये, यह कार्य्यालय से सूचना मिल जायगी।

## सस्ती-साहित्य-माला के प्रथम वर्ष की पुस्तकें

(१) दक्षिण अफ्रिका का सत्याग्रह—प्रथम भाग (महात्मा गांधी) पृष्ठ सं० २७२, मूल्य स्थायी ग्राहकों से ।≡) सर्वसाधारण से ॥।)

(२) शिवाजी की योग्यता—(ले० गोपाल दामोदर तामस्कर एम० ए० एल० टी०) पृष्ठ १३२ मूल्य ।=) ग्राहकों से ।)

(३) दिव्य जीवन—पुस्तक दिव्य विचारों की खान है। पृष्ठ-संख्या १३६, मूल्य ।=) ग्राहकों से ।) चौथी बार छपी है।

(४) भारत के स्त्री रत्न—(पाँच भाग) इस में वैदिक काल से लगाकर आज तक की प्रायः सब धर्मों की आदर्श, पतिव्रता, विदुषी और भक्त कोई ५०० स्त्रियों की जीवनी होगी। प्रथम भाग पृष्ठ ३१० मू० १) ग्राहकों से ॥।) दूसरा भाग दूसरे वर्ष में छपा है। पृष्ठ ३२० मू० ॥|-)

(५) व्यावहारिक सभ्यता—छोटे बड़े सब के उपयोगी व्यावहारिक शिक्षाएँ। पृष्ठ १२८, मूल्य ।)॥ ग्राहकों से ≡)॥

(६) आत्मोपदेश—पृष्ठ १०४, मू० ।) ग्राहकों से ≡)

(७) क्या करें? (टॉलस्टॉय) महात्मा गांधी जी लिखते हैं—"इस पुस्तक ने मेरे मन पर बड़ी गहरी छाप डाली है। विश्व-प्रेम मनुष्य को कहाँ तक ले जा सकता है, यह मैं अधिकाधिक समझने लगा" प्रथम भाग पृष्ठ २३६ मू० ॥=) ग्राहकों से ।≡)

(८) कलवार की करतूत—(नाटक) (ले० टाल्सटाय) अर्थात् शराबखोरी के दुष्परिणाम; पृष्ठ ४० मू० -)॥। ग्राहकों से -)।

(९) जीवन साहित्य—(भू० ले० बाबू राजेन्द्रप्रसादजी) काका कालेलकर के धार्मिक, सामाजिक और राजनैतिक विषयों पर मौलिक और मननीय लेख—प्रथम भाग-पृष्ठ २१८ मू० ॥) ग्राहकों से ।=)

प्रथम वर्ष में उपरोक्त नौ पुस्तकें १६६८ पृष्ठों की निकली हैं

## सस्ती-साहित्य-माला के द्वितीय वर्ष की पुस्तकें

(१) तामिल वेद—[ले० अछूत संत ऋषि तिरुवल्लुवर] धर्म और नीति पर अमृतमय उपदेश-पृष्ठ २४८ मू० ॥=) ग्राहकों से ।≡)॥

(२) स्त्री और पुरुष [म० टाल्सटाय] स्त्री और पुरुषों के पार० सम्बन्ध पर आदर्श विचार-पृष्ठ १५४ मू० ।=) ग्राहकों से ।)

( ३ ) हाथ की कताई बुनाई [अनु० श्री रामदास गौड एम० ए०) पृष्ठ २६७ मू० ॥=) ग्राहकों से ।≡)॥ इस विषय पर आई हुई ६६ पुस्तकों में से इसको पसंद कर म० गांधीजी ने इसके लेखकों को १०००) दिया है।

( ४ ) हमारे जमाने की गुलामी (टाल्सटाय) पृष्ठ १०० मू० ।)

( ५ ) चीन की आवाज़—पृष्ठ १३० मू० ।-) ग्राहकों से ≡)॥

( ६ ) द० अफ्रिका का सत्याग्रह—(दूसरा भाग) ले० म० गांधी पृष्ठ २२८ मू० ॥) ग्राहकों से ।=) प्रथम भाग पहले वर्ष में निकल चुका है।

( ७ ) भारत के स्त्रीरत्न (दूसरा भाग] पृष्ठ लगभग ३२० मू० ॥।-) ग्राहकों से ॥≡) प्रथम भाग पहले वर्ष में निकल चुका है।

( ८ ) जीवन साहित्य [दूसरा भाग] पृष्ठ लगभग २०० मू० ॥) ग्राहकों से ।≡) इसका पहला भाग पहले वर्ष में निकल चुका है।

दूसरे वर्ष में लगभग १६५० पृष्ठों की ये ८ पुस्तकें निकली हैं

## सस्ती-प्रकीर्ण-माला के प्रथम वर्ष की पुस्तकें

( १ ) कर्मयोग—पृष्ठ १५२, मू० ।=) ग्राहकों से ।)

( २ ) सीताजी की अग्नि-परीक्षा—पृष्ठ १२४ मू० ।-) ग्राहकों से ≡)॥

( ३ ) कन्या-शिक्षा—पृष्ठ सं० ९४, मू० केवल ।) स्थायी ग्राहकों से ≡)

( ४ ) यथार्थ आदर्श जीवन—पृष्ठ २६४, मू० ॥-) ग्राहकों से ।=)॥

( ५ ) स्वाधीनता के सिद्धान्त—पृष्ठ २०८ मू० ॥) ग्राहकों से ।-)॥

( ६ ) तरंगित हृदय—( ले० पं० देवशर्म्मा विद्यालंकार ) मू० ले० पं० पद्मसिंहजी शर्मा पृष्ठ १७६, मू० ।≡) ग्राहकों से ।-)

( ७ ) गंगा गोविन्दसिंह ( ले० चण्डीचरणसेन ) ईस्ट इण्डिया कम्पनी के अधिकारियों और उनके कारिन्दों की काली करतूतें और देश की विनाशोन्मुख स्वाधीनता को बचाने के लिए लड़ने वाली आत्माओं की वीर गाथाओं का उपन्यास के रूप में वर्णन—पृष्ठ २८० मू० ॥=) ग्राहकों से ।≡)॥

( ८ ) स्वामीजी [श्रद्धानंदजी] का बलिदान और हमारा कर्तव्य [ले० पं० हरिभाऊ उपाध्याय] पृष्ठ १२८ मू० ।-) ग्राहकों से ।)

( ९ ) यूरोप का सम्पूर्ण इतिहास [प्रथम भाग] यूरोप का इतिहास स्वाधीनता का तथा जागृत जातियों की प्रगति का इतिहास है। प्रत्येक भारत-वासी को यह ग्रन्थ रत्न पढ़ना चाहिये। पृष्ठ ३६१ मू० ॥।=) ग्राहकों से ॥-)

प्रथम वर्ष में १७६२ पृष्ठों की ये ९ पुस्तकें निकली हैं





सस्ता-मण्डल से प्रकाशित पुस्तकों का हाल अन्दर पढ़िए

# हाथ की कताई-बुनाई




उल्थाकार

श्री रामदास गौड एम० ए०

# हाथ की कताई-बुनाई

( निबंध )



लेखक

श्री एस० वी० पुन्ताम्बेकर

और

श्री एन्. एस. वरदाचारी



उल्थाकार

श्री रामदास गौड़, एम० ए०



प्रकाशक

सस्ता-साहित्य-प्रकाशक मण्डल

अजमेर



प्रथम बार ]　　१९२६　　[ मूल्य ॥=)

प्रकाशक—
जीतमल लूणिया, मन्त्री
सस्ता-साहित्य-प्रकाशक मण्डल, अजमेर

## हिन्दी प्रेमियों से अनुरोध

इस सस्ता-मंडल की पुस्तकों का विषय, उनका पृष्ठ-संख्या और मूल्य पर जरा विचार कीजिये। कितनी उत्तम और साथ ही कितनी सस्ती हैं। मण्डल से निकली हुई पुस्तकों के नाम तथा स्थायी ग्राहक होने के नियम, पुस्तक के अंत में दिये हुए हैं, उन्हें एक बार आप अवश्य पढ़ लीजिये।

* ग्राहक नम्बर—

* यदि आप इस मंडल के ग्राहक हैं तो अपना नम्बर यहाँ लिख रखिये, ताकि आपको याद रहे। पत्र देते समय यह नंबर जरूर लिखा करें!

मुद्रक—
गणपति कृष्ण गुर्जर,
श्रीलक्ष्मीनारायण प्रेस, काशी

# प्रस्तावना

## ( भाषान्तर )

लोगों को याद होगा कि राष्ट्रीय महासभा के सहकारी कोषाध्यक्ष श्रीयुत् रेवाशङ्कर जगजीवन मेहता ने पिछले बरस के शुरू में कताई के बारे में सब से उत्तम लेख पर एक हजार रुपया इनाम देने की सूचना दी था। श्रीयुत् अम्बालाल साराभाई, श्री शंकरलाल बैंकर, श्रीमगनलाल गाँधी और मैं निर्णायक बनाये गये थे। अड़सठ निबन्ध आये। बहुत कुछ विचार के बाद निर्णायकों ने यह निश्चय किया कि श्रीयुत् एन० एस० वरदाचारी और आज कल बनारस हिन्दू विश्वविद्यालय के प्रोफेसर एस० वी० पुन्ताम्बेकर इन दोनों सज्जनों में इनाम की रकम बाँट दी जाय। दोनों इनाम पानेवालों से कहा गया कि अपने लेखों को मिला कर दोनों का एक निबन्ध तैयार करें। आज जो पोथी सर्व-साधारण की भेंट है, उन्हीं की मिलीजुली कोशिश का फल है। यह कहना कठिन है कि ऐसी कोशिश से असली निबन्धों से कितना सुधरा हुआ रूप होगा। परन्तु हाथ की कताई के भारी मैदान में जो लोग काम कर रहे हैं उन्हें अपनी स्थिति को दृढ़ बनाने में इन पत्रों से बहुत कुछ सामग्री मिलेगी और अगर हाथ की कताई-बुनाई पर सन्देह करनेवालों को सोच विचार के लिये इसमें काफी सामग्री न मिली तो मुझे बड़ा आश्चर्य होगा।

लेखकों ने विशेष करके नीचे लिखे प्रस्तावों की पूरी जाँच करने की कोशिश की है।

# उल्थाकार का निवेदन

भाषान्तर का काम अत्यन्त कठिन है और भारी जिम्मेदारी का। आदर्श उल्था वही समझा जाता है जिसमें मूल का भाव पूरा पूरा आवे, भाषा की सुन्दरता और शील नष्ट न हो और सहज ही समझ में भी आवे। हाथ की कताई-बुनाई का सरल हिन्दी में प्रचार अत्यन्त प्रिय होने के कारण अपनी कमजोरियों को खूब जानते हुए भी मैंने म० गाँधीजी की आज्ञा से इस काम को हाथ में लेने का साहस किया है। मूल लेखकों ने जिस सुन्दरता से परायी भाषा में लिखा है, अब भी मैं चाहता हूँ कि वैसी ही सुन्दरता से अपनी भाषा में लिख सकता। यह उल्था बहुत जल्दी हुआ है, सही, पर इसमें जो त्रुटियां हैं वह मेरी अधिक हैं, समयाभाव की कम।

मूल में अनेक जगह छापे की भूलें हैं। उल्थे में जहाँ उनको सुधारा गया है, वहाँ हिन्दी की ही छपाई की भूलें पुस्तक शीघ्रता में छपाने के कारण कहीं अधिक रह गयी हैं। शुद्धि-पत्र देख-कर पुस्तक शुद्ध कर लेने का कष्ट कम लोग उठाते हैं। इसी लिये लम्बा शुद्धि-पत्र नहीं दिया गया। भरसक अंकों में कोई भूल नहीं छूटी है।

मूल में जहाँ जहाँ ईसवी सन् हैं, उल्थे में विक्रमी संवत् कर दिया गया है। ५७ घटा देने से ईसवी सन् बन जाता है।

मूल में एक दो सारणियों को छोड़ कर प्रायः सब जगह जहाँ सोने का सिक्का पौंड था, वहाँ उसे १५) का मान कर रुपये के अंक लिखे गये हैं कि हिन्दी के पढ़नेवालों को सुभीता हो। सिक्के की बदलाई का भाव बदलता रहता है, इसलिये यह बात

यहाँ बतायी गयी है। जहाँ अंकों की कमी बेशी का केवल मिलान करना रहता है, वहाँ भँजाई के भाव की कमी बेशी से कोई हरज नहीं होता।

जहाँ टनों का प्रयोग है वहाँ उसके मन बना दिये हैं। तौल-वाला पौंड कई जगह करोड़ों की गिनती में आया है। वहाँ ४०) भर के आध सेर के बराबर पौंड की तौल मान कर उस पूरी संख्या के मन बना दिये हैं। ८०) भरकी तौल को सेर माना है और ऐसे ही ४० सेर का एक मन माना है। तौल में प्रान्तों में भी भेद है, इसीलिये यहाँ उसका उल्लेख कर दिया गया।

उल्थे में इस बात की भरसक कोशिश की गयी है कि भाषा सब तरह के लोगों को समझ में आवे और खास तौर पर उन लोगों को इसे समझने में कठिनाई न हो जो चरखासंघ में काम करते हैं।

बड़े बड़े अवतरण जो मूल में प्रस्तर के गर्भ में रखे गये थे, उल्थे में उनके भाषान्तर को अलग प्रस्तर का रूप दे दिया गया है। जहाँ कहीं जो वाक्य ज्यादा महत्व के दीखे, उन्हें भिन्न टाइप में उल्थाकार ने कर दिया है। मूल में यह भेद नहीं रखा गया था।

विभक्ति प्रत्ययों को प्रकृति से मिलाकर लिखना ही मेरे मत से शुद्ध है, और इसमें छपाई की भी किफायत है। परन्तु प्रकाशक के आग्रह से इसकी छपाई में प्रत्यय प्रकृति से अलग रखे गये हैं। मेरे ऊपर इसका दायित्व नहीं है।

बड़ी पियरी, काशी
२५ फाल्गुन, १९८३

रामदास गौड़

# विषय-सूची

## पहला अध्याय

### हिन्द में हाथ की कताई-बुनाई का अंग्रेजों के आने के पहले का इतिहास


| विषय | पृष्ठ |
|---|---|
| (१) प्रस्तावना ... ... ... ... | १३ |
| (२) कताई का इतिहास ... ... ... | १४ |
| (३) वेदों में बुनाई की चर्चा ... ... | १५ |
| (४) कताई का रूपक ... ... ... | १६ |
| (५) वैदिक युग के भाँति भाँति के पहिरावे ... | १८ |
| (६) कताई-बुनाई की व्यवस्था ... ... | १९ |
| (७) मजूरी पर कताई और कपड़े का प्रमाण ... | २१ |
| (८) दीन-बन्धु चरखा ... ... ... | २३ |
| (९) सूती कपड़े का व्यापार और वाणिज्य-मार्ग | २४ |
| (१०) विदेशियों की गवाही ... ... ... | २८ |
| (११) भारतीय उत्तमता के कारण ... ... | ३३ |
| (१२) मुसलमानों की संरक्षता ... ... | ३४ |
| (१३) अकबर के मरने के बाद ... ... | ३५ |
| (१४) व्यवसाय औरों के हाथ में गया... ... | ३७ |
| (१५) धुनिया कब से हुआ... ... ... | ३८ |

| विषय | पृष्ठ |
|---|---|
| (१६) युरोपवालों का संघर्ष ... ... | ३९ |
| (१७) ढाके की मलमल ... ... ... | ४० |
| (१८) ढाके की सूत की कताई ... ... | ४२ |
| (१९) तैयार सूत की मात्रा और चोखाई के कुछ अंक | ४६ |
| (२०) ढाके में मलमल की बुनाई ... ... | ४९ |
| (२१) मलमल के व्यापार का गिरना ... ... | ५१ |
| (२२) भावों में भारी भेद ... ... ... | ५३ |

---

## दूसरा अध्याय

## हाथ की कताई-बुनाई की बरबादी

| | |
|---|---|
| ( १ ) किस लालच से अंग्रेज भारत में आये ... | ५५ |
| ( २ ) भारी मुनाफे और उस पर होहल्ला ... | ५९ |
| ( ३ ) बाधक नीति ... ... ... | ६४ |
| ( ४ ) अठारहवीं और उन्नीसवीं शताब्दी की स्थिति | ६५ |
| ( ५ ) अत्याचार और कुशासन ... ... | ६९ |
| ( ६ ) इजारे के बल से शासन ... ... | ७० |
| ( ७ ) कायदों के बल से अत्याचार कानूनी बनाये गये | ७६ |
| ( ८ ) कम्पनी कैसे काम करती थी ... ... | ७९ |
| ( ९ ) संवत् १८५७ से ६२ तक कताई और बुनाई | ८१ |

विषय पृष्ठ


(१०) डाक्टर बुकानन की जाँच ... ... ८२
(११) साधारण खर्च का परिमाण ... ... ८९
(१२) दक्षिण भारत और महीशूर ... .. ९०
(१३) विदेशी कपड़ों की माँग न थी ... ... ९३
(१४) भारी बाधक कर और भारतीय माल ... ९५
(१५) संवत् १८७० से ९० तक में व्यापार की स्थिति १०३
(१६) टोलवर की नोच खसोट ... ... १०४
(१७) गुलामी का युग ... ... ... १०९
(१८) विलायती माल का भारत में भरा जाना ... ११५
(१९) फाब्र्स वाटसन की जाँच ... ... ११६
(२०) भारतवर्ष एक भारी गाहक हो गया ... १२०
(२१) संवत् १९२७ में मध्यप्रान्त में खद्दर ... १२२
(२३) संवत् १९२७ में बंगाल की दशा ... १२६
(२४) मद्रास में हाथ के करघे के काम पर
होड़ की प्रतिक्रिया ... ... १२७
(२५) विदेश में रुई भेजनेवाला भारतवर्ष ... १३१
(२६) 'रेलों की' ओर से धक्का ... ... १३४
(२७) रुई का निर्यात और अनाज का भाव ... १३७
(२८) गाँवों की बरबादी ... ... ... १३८


---

| विषय | | | पृष्ठ |
|---|---|---|---|
| (१८) धंधे की आदर्श अवस्था | ... | ... | १८४ |
| (१९) कताई के संगठन के बँटे रहने की जरूरत है | | | १८६ |
| (२०) कातने वाले का कपास जमा करना बेकारी का बीमा है | | | १८८ |
| (२१) माल की चोखाई और भाव, कपास जमा करना | | | १९१ |
| (२२) रुई के काम में किफ़ायत | ... | ... | १९३ |
| (२३) बारीक और मझोल नम्बरों का सुभीता | | ... | ३९५ |
| (२४) बारीक और मझोली कताई का मामला | | ... | १९६ |
| (२५) नफे का घटता जाना और लागत का बढ़ता जाना | | | २०० |
| (२६) रुई के भाव का चढ़ जाना | ... | ... | २०२ |
| (२७) वेग की जाँच और मजूरी के प्रमाण | | ... | २०२ |
| (२८) महीन कताई और अपनी इच्छा से कोशिश | | | २०४ |
| (२९) खुले बाज़ार में बिक्री | ... | ... | २०६ |
| (३०) सूत के दामों का मुकाबला | ... | ... | २०७ |
| (३१) स्वेच्छा कताई ... | ... | ... | २०८ |
| (३२) फुटकर बिक्रियों पर इनाम | ... | ... | २१० |
| (३३) कातनेवाले का इनाम | ... | ... | २११ |
| (३४) बुननेवाले का इनाम | ... | ... | २१३ |
| (३५) नकली खद्दर | ... | ... | २१७ |
| (३६) व्यापारी संग्रहालय और चरखा-पीठ | | ... | २१९ |
| (३७) मिलों से मिलान ... | ... | ... | २२१ |

| विषय | | पृष्ठ |
|---|---|---|
| (३८) मिलों की उन्नति | ... ... ... | २२१ |
| (३९) कितनी पूँजी चाहिये | ... ... | २२५ |
| (४०) वेग की भूल | ... ... ... | २२७ |
| (४१) मिल के व्यवसाय के आगे क्या होगा | ... | २२९ |
| (४२) खर्चे में कमी करना | ... ... ... | २३३ |
| (४३) खर्चों का मुकाबला | ... ... ... | २३४ |
| (४४) सब मिलाकर बचत | ... ... ... | २३८ |
| (४५) काम करनेवालों पर समाज का प्रभाव | ... | २४२ |

## चौथा अध्याय

## चरखे से विदेशी कपड़े के बहिष्कार पर विचार

| | | |
|---|---|---|
| ( १ ) बहिष्कार के दो रूप | ... ... ... | २४६ |
| ( २ ) विदेशी आयात | ... ... ... | २४९ |
| ( ३ ) बहिष्कार पर कुछ आपत्तियाँ | ... ... | २५३ |
| ( ४ ) मिल या चर्खे का कार्य-क्रम | ... ... | २५५ |
| ( ५ ) खद्दर की माँग को बढ़ाना चाहिये | ... | २५८ |
| ( ६ ) कातनेवाले का कर्तव्य | ... ... | २६१ |
| ( ७ ) स्थानीय संस्थाएँ भी मदद करें | ... ... | २६१ |
| ( ८ ) उपज को किस तरह जारी रखना चाहिये | ... | २६२ |
| ( ९ ) परिणाम | ... ... ... | २६५ |

# खद्दर के सम्बन्ध में अनमोल उपदेश

"हमें आज ही विदेशी वस्त्रों का मोह छोड़ देना चाहिए। हमारी परतंत्रता का कारण यही विदेशी वस्त्रों का मोह है। इसी मोह के कारण आज हम इतने दीनहीन हो गये हैं। इसी मोह के कारण आज हमारे करोड़ों भाई भूखों मर रहे हैं। यही मोह अनेक दुर्भिक्षों को न्यौता दे रहा है और अनेक रोगों का पिता है जिसके कारण करोड़ों भारतीय प्रतिवर्ष मृत्यु के मुँह में जा पड़ते हैं। यही मोह हमारी तमाम विपदाओं का जनक है। शुद्ध पवित्र खादी ही धारण कीजिये. यही सब आपदाओं को हरण करेगी। यही आपके करोड़ों भाइयों को भीषण दुर्भिक्षों से बचावेगी और आपको स्वराज्य प्राप्त करा देगी।"

—"नवजीवन" ता० ९ एप्रिल १९२२

  

बहनें इस बात का विचार क्यों नहीं करतीं कि विदेशी कपड़ा पहिनने में कितना पाप है? महीन कपड़े बिना यदि काम नहीं चलता हो तो उन्हें महीन सूत कातना चाहिए। धर्म की रक्षा का अंश तो स्त्रियों में ही अधिक होता है। भावी सन्तान को हमें यह कहने का मौका तो हरगिज नहीं देना चाहिए कि स्त्रियों के बनाव शृंगार के बदौलत भारत को स्वराज्य मिलते मिलते रुक गया।"

—श्री० कस्तूरीबाई गान्धी

| विषय | | | | पृष्ठ |
|---|---|---|---|---|
| (३८) मिलों की उन्नति | ... | ... | ... | २२१ |
| (३९) कितनी पूँजी चाहिये | | ... | ... | २२५ |
| (४०) वेग की भूल | ... | ... | ... | २२७ |
| (४१) मिल के व्यवसाय के आगे क्या होगा | | | ... | २२९ |
| (४२) खर्चे में कमी करना | ... | ... | ... | २३३ |
| (४३) खर्चों का मुकाबला | ... | ... | ... | ३३४ |
| (४४) सब मिलाकर बचत | ... | ... | ... | २३८ |
| (४५) काम करनेवालों पर समाज का प्रभाव | | | ... | २४२ |

## चौथा अध्याय

## चरखे से विदेशी कपड़े के बहिष्कार पर विचार

| | | | | |
|---|---|---|---|---|
| ( १ ) बहिष्कार के दो रूप | ... | ... | ... | २४६ |
| ( २ ) विदेशी आयात | ... | ... | ... | २४९ |
| ( ३ ) बहिष्कार पर कुछ आपत्तियाँ | | ... | ... | २५३ |
| ( ४ ) मिल या चर्खे का कार्य-क्रम | | ... | ... | २५५ |
| ( ५ ) खद्दर की माँग को बढ़ाना चाहिये | | | ... | २५८ |
| ( ६ ) कातनेवाले का कर्तव्य | | ... | ... | २६१ |
| ( ७ ) स्थानीय संस्थाएँ भी मदद करें | | ... | ... | २६१ |
| ( ८ ) उपज को किस तरह जारी रखना चाहिये | | | ... | २६२ |
| ( ९ ) परिणाम | ... | ... | ... | २६५ |

# खद्दर के सम्बन्ध में अनमोल उपदेश

"हमें आज ही विदेशी वस्त्रों का मोह छोड़ देना चाहिए। हमारी परतंत्रता का कारण यही विदेशी वस्त्रों का मोह है। इसी मोह के कारण आज हम इतने दीनहीन हो गये हैं। इसी मोह के कारण आज हमारे करोड़ों भाई भूखों मर रहे हैं। यही मोह अनेक दुर्भिक्षों को न्यौता दे रहा है और अनेक रोगों का पिता है जिसके कारण करोड़ों भारतीय प्रतिवर्ष मृत्यु के मुँह में जा पड़ते हैं। यही मोह हमारी तमाम विपदाओं का जनक है। शुद्ध पवित्र खादी ही धारण कीजिये, यही सब आपदाओं को हरण करेगी। यही आपके करोड़ों भाइयों को भीपण दुर्भिक्षों से बचावेगी और आपको स्वराज्य प्राप्त करा देगी।"

—"नवजीवन" ता० ९ एप्रिल १९२२

  

बहनें इस बात का विचार क्यों नहीं करतीं कि विदेशी कपड़ा पहिनने में कितना पाप है? महीन कपड़े बिना यदि काम नहीं चलता हो तो उन्हें महीन सूत कातना चाहिए। धर्म की रक्षा का अंश तो स्त्रियों में ही अधिक होता है। भावी सन्तान को हमें यह कहने का मौका तो हरगिज नहीं देना चाहिए कि स्त्रियों के बनाव शृंगार के बदौलत भारत को स्वराज्य मिलते मिलते रुक गया।"

—श्री० कस्तूरीबाई गान्धी

# लागत का ब्योरा

| | | |
|---|---|---|
| कागज़ | ... ... ... | ४५०) रु० |
| छपाई | ... ... ... | ३४०) „ |
| बाइंडिंग | ... ... ... | ६८) „ |
| लिखाई, व्यवस्था, विज्ञापन आदि खर्च | | ५१०) „ |
| | | १३६८) रु० |

कुल प्रतियाँ २०००

लागत मूल्य प्रति संख्या ।-)॥

## आदर्श पुस्तक-भण्डार

हमारे यहाँ दूसरे प्रकाशकों की उत्तम, उपयोगी और चुनी हुई हिन्दी-पुस्तकें भी मिलती हैं। **गन्दे और चरित्र-नाशक उपन्यास, नाटक आदि पुस्तक हम नहीं बेचते।** हिन्दी-पुस्तकें मँगाने की जब आपको जरूरत हो तो इस मण्डल के नाम ही आर्डर भेजने के लिये हम आपसे अनुरोध करते हैं, क्योंकि बाहरी पुस्तकें भेजने में यदि हमें व्यवस्था का खर्च निकाल कर कुछ भी बचत रही तो वह मण्डल की पुस्तकें और भी सस्ती करने में लगाई जायगी।

**पता—सस्ता-साहित्य-मण्डल, अजमेर**

# हाथ की कताई-बुनाई



## पहला अध्याय



## हिन्द में हाथ की कताई-बुनाई का अंग्रेजों के आने के पहले का इतिहास

### १. प्रस्तावना

यह बात अक्सर बिना विचारे कह दी जाया करती है कि गाँवों में करोड़ों भारतीयों का जीवन सदियों से बिना फेरफार के ज्यों का त्यों बना हुआ है। पर सच बात कुछ और ही है। पहले जो लोग खुशहाल, मेहनती और सन्तोषी थे, जो अपने अपने धंधों में बराबर लगे रहते थे, जिनमें कला और हाथ की कारीगरी का अद्भुत चमत्कार था, वही लोग मानो किसी प्रबल और भयानक शाप से धीरे धीरे बेजाने ही दरिद्रता से पिसी हुई जाति बन गये। उन्हें साल में कई महीने तक कोई धरम का धंधा न मिलने से जबरदस्ती बेकार रहना पड़ता है और नित की बढ़ती दरिद्रता और ऋण के बोझ से उठने के बेकार जतन करते रहना

# हाथ की कताई-बुनाई



## पहला अध्याय



## हिन्द में हाथ की कताई-बुनाई का अंग्रेजों के आने के पहले का इतिहास

### १. प्रस्तावना

यह बात अक्सर बिना विचारे कह दी जाया करती है कि गाँवों में करोड़ों भारतीयों का जीवन सदियों से बिना फेरफार के ज्यों का त्यों बना हुआ है। पर सच बात कुछ और ही है। पहले जो लोग खुशहाल, मेहनती और सन्तोषी थे, जो अपने अपने धंधों में बराबर लगे रहते थे, जिनमें कला और हाथ की कारीगरी का अद्भुत चमत्कार था, वही लोग मानो किसी प्रबल और भयानक शाप से धीरे धीरे बेजाने ही दरिद्रता से पिसी हुई जाति बन गये। उन्हें साल में कई महीने तक कोई धरम का धंधा न मिलने से ज़बरदस्ती बेकार रहना पड़ता है और नित की बढ़ती दरिद्रता और ऋण के बोझ से उठने के बेकार जतन करते रहना

एक से अत्यन्त बारीक और पूर्ण ब्रह्मसिद्धान्त निकले, वैसे ही दूसरे से अत्यन्त बारीक और सुन्दर कपड़े बने। जिस समय मिस्र देश ने अपने विशाल स्तूप बनाये, और बाबुल-राज हम्मुरवि ने अपना बड़ा धर्म्म-शास्त्र बनाया, उस समय भारतवर्ष कब का इस अनोखे पथ का पथिक हो चुका था। जैसे अज्ञान-छिद्र को ढकने के लिये (वेदान्ती) "तत्ववाय" ने जीवात्मा को ज्ञान की चादर उढ़ायी, उसी तरह हमारे (बुननेवाले) तन्तुवाय ने मनुष्य के नंगे शरीर को कपड़ों से ढक दिया। भारत की अमर सभ्यता और सतयुग की कथा का सार इन्हीं दोनों की जीवनी में मिलेगा,—वेदान्ती की, जो तत्त्व का गुनने वाला था और कोष्ठी की जो तन्तु का बुनने वाला था। एक सत्य का द्रष्टा था तो दूसरा सच्ची कला का स्रष्टा था। तन्तुवाय की ही उपजाऊ बुद्धि की दृढ़ नींव पर भारत की कला और व्यापार का मंदिर बना था, इस लिये हम अब उसीका इतिहास कहेंगे।

## ३. वेदों में बुनाई की चर्चा

यह बहुत संभव है कि बुनाई का काम कताई के पहले ही शुरू हो गया हो और शायद पहली बुनाई कपड़े की न रही हो। हम जब बुनाई के विकास पर विचार करते हैं तो सभ्यता के उषःकाल से हमें आरम्भ करना पड़ता है, पर यह बात तो निश्चय है कि मनुष्य ने जभी यह कला निकाली तभी उसे आखिरी हद को पहुँचा दिया। ताना तनने, भरनी करने और ताने के एक एक सूत को छोड़कर उठाने की जो अजब हिकमत निकाली तो ऐसी कि हज़ारों बरस बीत गये, फिर भी कोई इससे बढ़कर हिकमत

है। हमारे पुरखों के जीवन में कताई का कितना बड़ा स्थान था, यह बात नीचे के कुछ नमूने के अवतरणों से प्रकट हो जाती है। इसमें तो जरा भी शक नहीं कि कताई अत्यन्त मामूली कला थी, परन्तु तो भी उसकी गिनती पावन संस्कारों में थी। देवाधिदेव भगवान् विष्णु का नाम ही "सुतन्तुः" और "तन्तुवर्धनः" है। अग्निदेवता के आवाहन-गान में देवताओं से ऋषि की प्रार्थना है कि "प्राचीन सूत कात डालें" अच्छी तरह कते सूत के अटूट तार से मनुष्य जाति के और जीवन के भी सतत बने रहने की उपमा दी जाती है। "बराबर एक तार कतते रहनेवाले सूत की तरह ( तन्तुमाततं, ऋग्वेद १०।५६।६ ) पितरों ने धरती पर अपनी सन्तति को छोड़कर अपनी सत्ता बना रखी है।" एक जगह इस तरह तेहरे बटे हुए डोरे की चर्चा है, "जिसे तीनों संध्याओं के महायज्ञ रूपी तेहरे सूत का कातना (तन्तुं तन्वानः त्रिवृतं) मालूम है की उसने सूर्य्य की रश्मियों को पहन रखा है" (९।८६।३२)।

सर्व साधारण में कताई बुनाई का व्यापक प्रचार था। * यह बात अथर्ववेद की इस चर्चा से सिद्ध होती है, कि विवाह के

---

* वेदों में इस सम्बन्ध के कई पारिभाषिक शब्द मिलते हैं। शायद पाठकों को यह शब्दावली रुचे इसलिये यहां देते हैं। ओतु = भरनी। तन्तु = ताना। [ वा = बुनना। तत् = तानना, फैलाना। ] प्रवय = आगे बुनो। अपवय = पीछे बुनो। तसर = ढरकी। वेमन् = करघा। वाय = बुननेवाला। मयूख = खूंटा। तर्कु = तकुआ। सिच = किनारा। सीरी = बुननेवाला रजयित्री = रंगरेजिन। द्रापी = ओढ़ना। पांढव = बेरंगा कपड़ा। परिधान = कपड़ा। अधिवासः = ओढ़ना। पेशस = कामदार कपड़ा। प्रघात = अंचल। वायित्री = बुनकारिन। वासोवाय = बुनकार। तूष = झालर।

पहले दिन नव-वर अपनी वधू के हाथ का कता बुना कपड़ा पहनता है। बड़े कुतूहलकी बात है कि उड़ीसा के संभलपुर जिले में और आसाम में भी कई जगह आज भी यही चाल है और इन जगहों में नयी बहुओं को पहले साल तो कातने के सिवा और कोई काम ही नहीं मिलता। उसी पुरानी चाल से बची बचायी रीति है कि आज भी प्रायः सभी जगह वर को लोढ़ा, मूसल, तकली और रई से परछती हैं, मानों उसे चेताती हैं कि यही चारों घर के भीतर सुख और संतोप के आधार हैं। अब भी यही बात है और वेदों के युग में भी यही बात थी। घर के लिये सूत कातने से जीवन की पहली आवश्यकता पूरी होती थी और बड़े छोटे सबको इस कला का अभ्यास करना पड़ता था। अब की तरह तब भी ब्राह्मण अपना यज्ञोपवीत कातकर बनाता था। छोटे से छोटा और बड़े से बड़ा आदमी भी कताई के कर्त्तव्य से छुटकारा नहीं पा सकता था।

## ५. वैदिक युग के भाँति भाँति के पहिरावे

वेदों के युग और रामायण महाभारत के काल में नर नारियों में सिलाई की कला बहुत दूर तक पहुँच चुकी थी। पुरुष तीन कपड़े पहनते थे। भीतरी को नीवी कहते थे। ऊपरी कपड़े को परिधान या अधिवास कहते थे। एक और कपड़ा होता था उसे वस्त्र कहते थे। पगड़ी भी पहनी जाती थी जिसे उष्णीष कहते थे, [अथर्ववेद ८।२।१६]। तैत्तिरीय ब्राह्मण में एक प्रकार के सुनहले कपड़े की चर्चा है। वेदों में लिखा है कि मरुद्गण जरी के कामदार कपड़े पहनते थे। ऋग्वेद के एक सूक्त में [५।५५।६] "व्योममंडल की तरह देखने में विचित्र सुन्दर वस्त्र पहनना" लिखा

है। इससे स्पष्ट है कि वेदों के युग में भी अत्यन्त महीन और मृदुल विनावट और अनुपम सौन्दर्य के कपड़े जरूर बनते थे। अमीरों की बारीक धोतियाँ "प्रावार" कहलाती थीं। शरीर के ऊपर उत्तरीय पहना जाता था। स्त्रियों के लिये दो कपड़े होते थे। अन्तरीय तो साड़ी थी जो सिर से ओढ़ी जाती थी। उत्तरीय एक तरह की चादर थी जो सारे शरीर को ढकती थी। यह तो प्रकट है कि रामायण और महाभारत के युग में रेशमी ऊनी और सूती सभी तरह के भाँति भाँति के कपड़े बहुतायत से बनते थे और उनका बहुत बड़ा प्रचार था। वाल्मीकि ने लिखा है कि सीताजी के दहेज में ऊनी कपड़े, हीरे जवाहर, महीन रेशमी कपड़े, रंग विरंग के जामे, राजकीय रत्न और आभूषण और भाँति भाँति के रत्न से जड़े रथ मिले थे (बालकांड ७४।४)। महाभारत के सभापर्व के ५१ वें और ५२ वें अध्याय में दुर्य्योधन ने जहाँ राजसूय यज्ञ में भारत के विविध राजाओं की लायी हुई भेंट का वर्णन किया है वहाँ कहा है कि गुजरात के आभीर सुनहरे काम के शाल दुशाले, और उत्तम से उत्तम कम्बल लाये, कर्णाटक और महाशूर देश के लोग ऊन और कीड़ों के सूत ( रेशम ) के, और पट्ट के कपड़े और महीन मलमल लाये, पाण्ड्य और चोल सुनहले काम के बहुत महीन सूती कपड़े लाये। इन बातों से प्रमाणित होता है कि इतने पुराने जमाने में भी कताई बुनाई की कला खूब बढ़ चुकी थी और पूर्णता को पहुँच चुकी थी।

## ६. कताई-बुनाई की व्यवस्था

कताई और बुनाई का काम भी असल में घरेलू धंधा था

ने अपने नियम बना रखे थे। नारद स्मृति जैसी अत्यन्त पुरानी पोथी में दस्तकारी के आचार्यों की भी चर्चा है और आचार्य और छात्र के परस्पर सम्बन्ध के धर्म्म और कर्त्तव्य पर बहुत विस्तार से नियम दिये गये हैं।

## ७. मजूरी पर कताई और कपड़े का प्रमाण

देश की जनता के लिये अनाज या कपड़े खरीदने की तो कोई बात ही न थी, क्योंकि यह दोनों चीजें तो जनता आप उपजा बना लेती थी। राजा और रईस या धनीमानी शहरी ही मजूरी देकर कतवाते थे और अपने ही स्वार्थ के लिये महीन कताई की कला को प्रोत्साहन देते रहते थे। देश से बाहर माल भेजनेवाले व्यापारी मेलों में सूत मोल लेकर कपड़े बुनवा लेते थे। परन्तु हर राजा की गृहस्थी में बारीक कताई और बुनाई के लिये नियमपूर्वक एक विभाग ही चलाना पड़ता था। इस विभाग के बिना काम ही नहीं चल सकता था। कौटिलीय अर्थ-शास्त्र में सूत्राध्यक्ष नाम के एक भारी कर्मचारी के कर्त्तव्यों का विस्तार किया है और उसका दैनिक कार्य्यक्रम और काम दिखलाये हैं। इनमें से कई नियम तो अत्यन्त मर्मपूर्ण हैं। उनसे पता लगता है कि मजूरीपर कताई कैसे होती थी। जैसे, एक नियम में है, "कच्चे माल की अच्छाई के मुकाबले अगर कता सूत खराब निकला तो मजूरी काट ली जायगी।" इससे सिद्ध है कि हर तरह की रुई के लिये दरबार की ओर से बारीकी का प्रमाण ठहराया रहता था। उस प्रमाण से नाप में सूत अगर कम ठहरता था तो मजूरी भी हिसाब से घटा दी जाती थी। दरबार की ओर से कातने

विशेषताएं थीं। "दुकूल" नाम का मृदुल और उज्वल कपड़े के लिये वंग (बंगाल) मशहूर था। रत्न के ऊपरी तल की तरह चिकना और कोमल और एकरस वरावर और मिश्रित तानेवाने के एक तरह के काले कपड़े के लिये पांड्य* देश प्रसिद्ध था। मथुरा, अपरान्त [ आधुनिक वम्बई पूना प्रदेश ] कलिंग (उत्तरी सरकार, उड़ीसा के दक्खिन), काशी, वत्स (कौशाम्बी अर्थात् प्रयाग और चित्रकूट के बीच का प्रान्त), और महिष वा माहिष्मती (जो आधुनिक भड़ौच के पच्छिम सतपुरा पहाड़ियों के आस पास था) यह सब प्रदेश कपास के कपड़ों के लिये प्रसिद्ध थे। (कौटिलीय अर्थ-शास्त्र २।११)।

## ८. दीनवन्धु चरखा

कताई का काम तो देश में अत्यन्त साधारण काम था, इस लिये सभी जानते थे कि जब कोई काम और तरह का न मिले तो ईमानदारी के साथ किसी न किसी तरह चरखा कातकर गुजर वसर हो सकता है। दिन दुखियों दरिद्रों के लिये चरखा रोजी थी, डूबतों के लिये सहारा था। जातक की एक कहानी में अपने मरते हुए पति को स्त्री तसल्ली देती है "मैं चरखा कात लेती हूँ, किसी तरह बच्चों को पाल पोसकर बड़ा कर लूँगी, आप चिन्ता न कीजिये।" यह कितनी जबरदस्त मिसाल है। चरखे से दरिद्रता बहुत कुछ घटायी जा सकती थी। अर्थ-शास्त्र में लिखा है कि सूत्राध्यक्ष का काम था कि एकदम दुर्बल दरिद्र, और अपङ्ग

*पांड्य देश आज कल त्रावणकोर (त्रिवंकुर) या केरल की रियासत के पूर्वी भाग है जिसमें मधुरा और तिरुनलवेली जिले शामिल हैं।

को, लुंजों को, घर से बाहर न निकलनेवाली दरिद्र नारियों को पेट पालने के लिये काम खोजनेवाली दरिद्र कन्याओं को और इसी तरह के मुहताजों को कताई का काम दें। इस तरह चरखा एक तरह का दीनबन्धु था। जैसा कि मनु के योग्य भाष्यकार कुल्लूक भट्ट के लिखने से जान पड़ता है, मनु के समय में भी चरखा दीन-बन्धु था। जो दरिद्र स्त्रियाँ बाहर निकलकर मजूरी नहीं कर सकती थीं और विशेषतः जो विधवाएं थीं उनके लिये मनु के मत से चरखा ही एक मात्र धंधा था जिसमें वह धरम ईमान की कमाई कर सकती थीं।

## ६. सूती कपड़े का व्यापार और वाणिज्य-मार्ग

जब दूसरे देशों ने सूती कपड़ों का नाम भी नहीं सुन पाया था उस काल में सारे भारत में कताई बुनाई की कला व्याप रही थी और आम तौर से लोग कातते बुनते थे। यह बात तो इतिहास से पूरी तौर से सिद्ध हो चुकी है। इतिहास कहता है कि ईसा के कई हजार बरस पहले भी बाबुल देश में भारतवर्ष के सूती कपड़े जाया करते थे। असुरिया देश के सम्बन्ध में खोज करनेवालों में डाक्टर सैस का नाम प्रसिद्ध है। वह कहते हैं कि सिन्धु नदी के आसपास के प्रदेश में रहनेवाली और आर्य्य-भाषा बोलने-वाली किसी जाति से समुद्रमार्ग से बाबुलवालों के साथ व्या-पार-सम्बन्ध जरूर था क्योंकि बाबुल की कपड़ों की एक पुरानी सूची मिली है उसमें मलमल के लिये "सिन्धु" शब्द आया है। यद्यपि मिस्टर वेन सरीखे लेखकों को इस प्रसिद्ध वाद में सन्देह है कि मिस्र की समाधियों में सुरक्षित मुरदों को भारतीय मलमल

से लपेटते थे, तो भी भारतीय सूती कपड़ों के व्यापार की प्राचीनता में बट्टा नहीं लगता। सूती कपड़ों के लिये यूनानी भाषा में जो "सिंदोन" शब्द है वह तो व्याकरण-तत्त्व से भारत के सिन्धु से ही निकला सिद्ध होता है। यूनानी में मलमल के लिये "गंगेतिका" का शब्द बताता है कि मलमल कहाँ से आता था। छींट और सादे बारीक कपड़ों के लिये युरोप में "कालिको" का व्यवहार कालीकट का पता देता है जहाँ के समुद्र तट से ऐसे माल का चलान होता था। यह शब्द बहुत व्यापक और विस्तृत व्यापार का पता देते हैं जो समुद्र-मार्ग से बराबर सैकड़ों सदियों तक इस देश से जारी था। हीरोदोतस् ईसा से कई सौ बरस पहले यूनान का प्रसिद्ध इतिहास लेखक हो गया है। इसने लिखा है कि रूई एक प्रकार का ऊन है जो भेड़ के रोएँ से अच्छी होती है। सिकन्दर बादशाह का एक सेनानी अरिष्टबुलुस था। उसने लिखा है कि कपास ऊन का पेड़ होता है। उसमें एक ढोंढ़ी फलती है, जिसके भीतर का बीज निकाल कर बाकी चीज ऊन की तरह धुन ली जाती है। सिकन्दर के अमीराल नियरकुस ने सूचना भेजी थी कि भारतवर्ष में बड़े बड़े पेड़ होते हैं जिनकी शाखाएँ भेड़ के झुंड की तरह ऊन देती हैं। इसी ऊन से भारतवासी अत्यन्त उजले कपड़े बनाते हैं। * इन बातों से यह प्रकट है कि ईसा से सदियों

* युरोप के इतिहास के मध्य युग में एक विचित्र कहानी प्रचलित थी जिसका नाम था "तातरी मेमने का पेड़" या "शाकद्वीपीय मेमना।" यह समझा जाता था कि एक पेड़ में फलियाँ लगती हैं। जब वह फूट जाती हैं तो उसके भीतर एक नन्हासा मेमना दीखता है। इन्हीं पेड़ के मेमनों के अत्यन्त उजले ऊन से ऐसे मेमनों के देशवाले लोग कपड़े और

शाम, बाबुल, ईरान, चीन, यवद्वीप, पेगू, मलक्का, यूनान, रोम और मिस्र को जाते थे। भारत के बाहर यह माल बड़े बड़े कारवानी मार्ग से, समरकन्द से, या हिन्दूकुश के दर्रों से या बुखारा या खैबर से चलकर तुर्किस्तान और तातार से होकर रूस में पहुँचता था और मिस्र में पहुँचकर वहाँ से मध्यवर्त्ती समुद्र के देशों में पहुँचता था। हिन्दुस्तान और चीन के बीच में तो नाविक व्यापार बड़ी धूम से चलता था। ब्रह्मदेश (सुवर्णभूमि) का सारा समुद्रतट चीन तक, और मलयद्वीपमाला के समुद्री किनारे, भारतीय उपनिवेशों से और नाविक पड़ावों से जटित थे और महासागरचारी पोत जो बराबर इन पूर्वी समुद्रों में चलते रहते थे, इन बन्दरों पर सुभीते से ठहरा करते थे। कुछ प्रसिद्ध बन्दरगाह और विशेष पोत-पड़ावों की चर्चा प्राचीन भारत के इतिहास में आयी है जहाँ से सूती माल देसावरों को जलमार्ग से जाया करता था। यह नाम विशेष प्रसिद्ध हैं। (१) सिंधु के मुहाने पर का बर्बरिकन। (२) खलीज खम्बात (अना के या अपरान्तक के पास) (३) उज्जैन, जहाँ से भड़ौंच को बहुत तरह का माल जाया करता था। (४) पैठान और देवगिरि, कोकण प्रदेश के प्रधान महाराष्ट्रीय बाजार। (५) सुराट और नवसारी। (६) कन्याकुमारी मछलीपत्तनम्, कावेरीपत्तनम् आदि और और द्रविड़ बन्दरगाह थे जहाँ यवन आदि देसावर के व्यापारी भरे रहते थे। थोड़ी समाई के बड़े मोल के माल समुद्रमार्ग के व्यापार में विशेष रूप से उन दिनों जहाजों में भेजे जाते थे। इसमें कपड़े का सामान बहुत रहा करता होगा क्योंकि उस समय भारत की वाणिज्यलक्ष्मी का यह व्यापार कोई छोटा अंश न था।

वस्त्र-कला में भारत की कीर्ति ने और औद्योगिक रसायन में उस की बड़ी बड़ी खोज और उन्नति ने उसे पूर्व और पश्चिम के सारे बाजारों का अनेक सदियों तक स्वामी बना रखा था। उसके बन्दरगाहों में सदा व्यापारियों की भारी भीड़ रहती थी, व्यापार वहाँ सदा बढ़ती पर था और संसार में अधिक से अधिक फैलता जाता था। इन बातों को देखकर हर विदेशी यात्री जो इस देश में आता था अपने आप खुशी से इसकी जीभर प्रशंसा किया करता था।

## १०. विदेशियों की गवाही

प्राचीन भारत में कताई-बुनाई का प्रचार इतने रूपों में था और ऐसी उत्तमता और वैज्ञानिक पूर्णता को यह कलाएं पहुँच चुकी थीं कि इस देश में जो ही विदेशी यात्री आता था चाहे व्यापार के लिये हो, चाहे तीर्थयात्रा आदि अन्य कामों से हो, वह यहाँ की रूई की करामात को देखकर अवाक् रह जाता था और अचरज की निगाहों से देखता था और इस देश के सूत के काम की जी खोलकर प्रशंसा लिखने को उसे लाचार होना पड़ता था। पेरिप्लुस* का रचयिता, जो संसार के वाणिज्य और व्यापार पर सब से प्राचीन प्रमाणों में गिना जाता है, अनेक तरह के भारतीय कपड़ों की चर्चा करता है और उनका "कार्पासास्" नाम देकर साधारण, उत्तम और अत्यन्त महीन प्रकारों की विवेचना करता है। वह यह भी लिखता है कि भारत में रूई गद्दों में, तकियों में

* Periplus of the Erythrean Sea.

और रजाइयों में भी भरवाते हैं। उसी ( विक्रमी १८८-१९२ ) सदी के वीतते वीतते आर्य्यान भी आया था। उसने लिखा है कि और सभी देशों से कहीं अधिक उजले सूती कपड़े अरब के लोग भड़ौंच से लाल समुद्र में ले जाते थे और अदूली में उतारते हैं और यह भी लिखा है कि मछलीपटनम् के रंगीन थानों का वाणिज्य वड़ी धूम से चल रहा है। और यह कि हिन्दुस्तान के लोगों का पहिरावा धोती और दुपट्टा यही दो चीजें हैं, परन्तु अधिकांश वहुत चमकीला और रंग विरंगा या फुलवर के काम का अत्यन्त सुन्दर होता है। हर विदेशी के लिये भारत रुई का देश था। सूती कपड़ों के लिये रोम और रोम साम्राज्य अधिकांश भारतवर्ष का ही ग्राहक था। भारत का तय्यार माल मिश्र देश के द्वारा रोम देश में पहुँचता था। यह भारत और मिश्र देश का पारस्परिक नाविक व्यापार एक हजार वरस के लगभग जारी रहा और तभी इसका अन्त हुआ जव खलीफा उमर ने मिश्र पर विजय पायी और भारत से उसका व्यवहार वन्द कर दिया। विक्रम की पहली शताब्दी के लगभग रोमन जाति ने भारतीय सूती कपड़े को अपना राष्ट्रीय पहिरावा वनाया। रोमन लोगों ने अपनी गुण-ग्राहकता को इस हद तक पहुँचायी कि वह भारतीय मलमल के, रेशमी कपड़ों के और सुनहले कामदार वढ़िया ज़री के कपड़ों के कल्पनातीत ऊँचे दाम देते थे, जिस पर वड़े प्लैनी को वड़ा क्रोध आया। उसने इस फजूल खर्ची की घोर निन्दा की है और लिखा है कि इस अपव्यय में पचीस करोड़ के लगभग राज्य का खर्च हो जाता है।*

* रोम में रेशम, मलमल और खद्दर इतने दामों पर विकते थे कि

भारत के सूती कपड़े के नफ़े का व्यापार सदियों तक जारी रहा, क्योंकि संसार में इसके मुकाबले की कोई चीज ही न थी। गुजरात और कारामंडल के सामुद्रिक किनारों के बन्दरों से देसावरों में सूती कपड़ों की धारा सी बह रही थी। जुष्टिनियन की विधान-माला में [ वि० ६०९ ] जहाँ उन वस्तुओं की सूची है जिन पर कर लगाया था वहाँ भारतीय सूती कपड़े भी सूची में शामिल हैं। यह तो ऐतिहासिक बात है कि दूसरे खलीफा, हज़रत उमर लत्ते लत्ते उड़ा हुआ सूती अंगा पहने उपदेश देते थे। वह बारह जगह फटा था। हज़रत अली पतला सूती अंगा पहनते थे। बात तो यह है कि हर जगह भारतीय सूती कपड़ा सभ्य समाज का पहरावा था। ईरान, इराक, छोटी एशिया, एवद्वीप और हिन्द-चीनी द्वीपमाला, कोई देश इससे बचा न था। जो जो देश कपड़े मँगवाते थे, महीन कपड़े बहुत ज्यादा पसन्द करते थे। बंगाल की मलमल एक तरह से अनूठी चीज़ थी सही, पर देश में अकेले यही महीन मृदुल और सुन्दर चीज़ न थी। और भी दूर दूर तक इसी तरह के मशहूर कपड़े थे जिनके सांचे या ठप्पे का सौंदर्य्य और मृदुलता, भांति भांति के मनोमोहक रंगों का मेल ऐसा अनुपम था कि संसार में वह अपना जोड़ नहीं रखते थे। मारकोपोलो विक्रम की चौदहवीं शताब्दी में भारतवर्ष में आया था। वह आन्ध्र देश में बननेवाले महीन से महीन तंजेब और दूसरे कीमती कपड़ों की चर्चा करते हुए लिखता है कि

सुन कर अकल दंग हो जाती है। आरीलियन के राज्य में रेशम की कीमत उसी भर सोना था। तिबेरिउस सीज़र को अन्त में कानून बनाना पड़ा कि कोई महीन पारदर्शी रेशम न पहने, क्योंकि उसका पहनना और लज्जास्पद है।

"वास्तव में वह तो मकड़ी के जाले के तारों की तरह दीखते हैं। संसार में शायद ही कोई राजा-रानी हो जो इसे पहनने को लालायित न हो।" विज़गापत्तम का पंजम, मसूला की छींट, नज़ोर का सलीमपूर और अरनी के तंजेव को देसावरों में लोग शौक से खरीदते थे। वारवोसा जिसने विक्रम की पंद्रहवीं शताब्दी के पूर्वार्ध के लगभग यात्रा की थी खम्वात के वर्णन में यों कहता है कि "यह शहर सभी देशों के व्यापारियों से भरा हुआ है यहाँ दस्तकार और माल तय्यार करने वाले गुणी* फ्लांडर्स की तरह हैं। यह बहुत ही लाभदायक और उन्नत व्यापार है।" वारवोसा के आने के कोई सौ ही वरस पहले कपास के पौधे दक्खिनी युरोप में लगाये जाने लगे थे†। कुछ दिनों तक रुई से कागज़ ही बनते थे। फिर इटली के राज्यों ने ही पहले पहल उससे कपड़े वनाने की कोशिश की। वीनिस, और मीलान, फिर सक्सनी और प्रुशा ने सूती कपड़े बनाये, परन्तु यह चीजें भारतीय माल को कहाँ पा सकती थीं? भारतीय सूती कपड़ों का रोजगार और भी चमक गया और धूम से जारी रहा। अरवों ने मध्यसागर के पूर्वी तट पर फैलाया और इटलीवालों ने लीवॉट में इसका प्रचार किया। पैराडं, वारवोजा, निकोलो-कोंटी, लिनशोटन आदि यात्रियों की साक्षी से सिद्ध है कि भारत के पच्छिमी और पूर्वी सभी द्वीपों और देशों में और दक्षिण अफ्रिका के मुल्कों में भारतीय सूत का वरावर साम्राज्य रहा। सम्वत् १५६० से

---

* आधुनिक वेळजियम, हालैंड और फ्रान्स के भागों से सम्मिलित एक प्राचीन युरोपीयन देश।

† "भारत का ऋणी जापान" (What Japan Owes to

१५६५ तक बारथीमा भारत में घूमा। बंगाल की समृद्धि के बारे में कहता है कि संसार के किसी देश में इतनी रूई न होगी जितनी कि बंगाल में है। उसने लिखा है कि बान-बेल शहर से रेशमी और सूती माल से लदे हुए हर साल पचास पचास जहाज़ चला करते हैं। वेनिस का एक सौदागर सीज़र फ्रेड्रिक ६० वर्ष पीछे भारत में आया था। वह सेनटोम और पेगू के बीच हर तरह के सूती कपड़े के बहुत विस्तृत व्यापार का वर्णन करता है। यह कपड़े रंगे और छपे थे। "यह बहुत अनोखी बात है क्योंकि यह कपड़े रंग विरंग के चित्रित और सुनहले हैं और इनके रंग जितना ही धोइये उतना ही चटकीले निकलते आते हैं।" विक्रम की १७वीं शताब्दी के पूर्वार्द्ध के बीतते बीतते लिनशोटेन भी भारत में आया था। वह लिखता है कि "नेग-पटनम, सेंटोम और मछलीपटनम में सूत का बड़ा ही सुन्दर सफ़ेद कपड़ा बनता है जो सभी तरह के रंगों का होता है। भाँति भाँति की बुनावट का बहुत महीन और बहुत उत्तम कामदार होता है, भारत वर्ष में इसे अधिक पहनते हैं और रेशम से इसे कहीं अधिक अच्छा समझते हैं क्योंकि यह इतना महीन और ऐसे बारीकी के काम का होता है कि इसके दाम रेशम से भी ज्यादा लगते हैं।"

इसके बाद का इसी शताब्दी का यात्री बर्नियर भी भारतीय सूती कपड़े की अनूठी बारीकी पर आश्चर्य करता है।

---

India) नाम के लेख में जो हिन्दू-जपानी समाज के मुखपत्र के जनवरी १९१० के अंक में छपा है, डाक्टर ताका कासू लिखते हैं कि यह बात जापान के सरकारी इतिहास में अंकित है कि ग्यारह सौ बरस पहले दो भारत-वासियों ने पहले पहल रूई का जापान में प्रवेश कराया।

उसी समय टेवर्नियर भी भारत में आया था। मालवे और बंगाल के नयनसुख की बड़ाई करते हुये टेवर्नियर कहता है कि यह इतने महीन होते हैं कि हाथ में मालूम नहीं होते और जिस घड़ी सूत कतता रहता है, मुश्किल से दिखाई पड़ता है। और और यात्रियों के वर्णनों से निकाल निकाल कर इस तरह की बड़ाइयों के हम जितने चाहें उतने अवतरण सहज ही दे सकते हैं। ये सब के सब बहुत हैं। ये एक दूसरे का समर्थन करते हैं। सबसे यही सिद्ध होता है कि भारत के सूत की कारीगरी की चोखाई कभी घटी नहीं थी बल्कि सदियों की कुशलता और दक्षता ने राष्ट्र के चरित्र के ऊपर अपनी छाप लगा दी थी और जब माउन्ट स्टुवर्ट इलिफन्स्टन ने सं० १८९७ में नीचे के शब्द लिखे थे तो केवल युगों की पुरानी साक्षी को दुहराया था। उसने लिखा कि भारत की सारी कारीगरी में सूती कपड़ा सब से अनोखा है। इसकी सुन्दरता और मृदुलता की सराहना युगों से होती आ रही है और किसी दूसरे देश में कोई कारीगर ऐसी उत्तम बुनावट और बारीकी के पास भी नहीं पहुँचा है।

## ११. भारतीय उत्तमता के कारण

वह क्या बात थी जिसने सूत की कारीगरी में भारतवर्ष को संसार का सिरमौर बना दिया? एक बात तो बिल्कुल साफ़ है। सबसे बड़ी बात भारत के साथ यह थी कि इसी देश में रूई पैदा होती थी और यह कच्चा माल भारतवर्ष को यथेष्ट मिलता था। एक पहले के यात्री ने भी कहा था कि भारतवर्ष में जैसे अनाज बहुत था वैसे रूई भी बहुत थी। कुटुम्ब के कुटुम्ब और जाति की जाति इस कच्चे माल पर काम करती थी, उसके

हाथों की सफ़ाई युगों की मेहनत से आई थी, बड़े उत्साह से पैदा हुई थी और बड़ी कोमलता से उसका लालन पोषण हुआ था। तभी तो इन्हीं हाथों से वह महीन कपड़े निकलते थे जिनका जोड़ मनुष्य ने कभी देखा नहीं था। यहाँ धरती इतना उपजाती थी जितनी की कल्पना हो सकती थी और सारी जाति को बारीक काम के लिये अजीब ताकत दे देती थी। भारतीय बुनकार अपने मन से लगातार हाथ की मेहनत कर सकता था। रंगने और छापने की कला में अपने को सदा निपुण बनाये रहता था। इसीसे उसने संसार के सभी बाज़ारों पर सहज ही अपनी विजय का सिक्का जमा दिया। वह ऐसी अनुकूल ऋतु में काम करता था जिसमें सभी रंग चटकीले, टिकाऊ और सुन्दर हो जाते थे और उसकी कारीगरी में अनूठी छवि आ जाती थी। उसकी मेहनत का फल भी बहुत अच्छा मिलता था। उसकी चीज़ों के बहुत दाम मिलते थे। वह हमेशा जनता से सहायता पा सकता था और जनता भी उसके काम से खुश होकर उसे ऐसा मानती थी कि समाज में उसे बहुत ऊँची जगह देती थी। जनता के शरीर को सबसे अधिक कातने और बुनने वाले सजाते थे। इसलिये राष्ट्र भी उनसे अपना गौरव मानता था।

## १२. मुसलमानों की संरक्षता

जहाँ तक भारत की व्यवसाय समृद्धि का सम्बन्ध है वहाँ तक तो बादवाली मुस्लिम चढ़ाइयों और विजयों से कोई भेद नहीं पड़ा। अगर कुछ भेद समझा भी जाय तो वह यही था कि मुसलमान सम्राटों ने हिन्दुस्तान की कारीगरी को और भी सम्मान दिया। जैसे पहले के हिन्दू राजाओं ने कताई और बुनाई की कला ध्यान दिया था मुसलमान सम्राटों ने भी इन कलाओं की रक्षा

